## अत एव चोपमा सूर्यकादिवत् ।३।२।१८।

इसलिये इस निर्णय का अनुसरण करके जिस तरह सूर्य के प्रतिबिम्ब वाला जला दिका दृष्टान्त है उस प्रकार 'समः प्लुषिणा' यह उपमा जानना।

'अतएव' इसी निर्णय का आश्रय करके 'दीमक' के समान, नाग के समान, मच्छर के समान, यह तीन लोकों के समान, यह सभी के समान (बृ. १/३/२२) इस प्रकार भगवान् का ज़ो उपमान (जिसके साथ करने में आता है वह) है यह इसके सम्बन्ध से है, यहीं इस प्रकार का स्वतंत्र धर्म ब्रह्म का है यह कहना योग्य नहीं है।

**शंका**- अरे, यह भी विरुद्ध है, (अपनी श्रुति में) 'मच्छर के समान' ऐसा कहा है और दूसरी तरह श्वेताश्वतर श्रुति में 'इसके जैसा कोई नहीं' इस तरह बताया है, इसलिये विरोध प्राप्त होता है।

**समाधान**- इस तरह शंका करके सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं कि 'सूर्यकादिवत्' सूर्यवाला जल आदि की तरह सूर्य के साथ का जल वह सूर्यक 'जिस तरह यह ज्योति स्वरूप सूर्य एक है फिर भी, अलग-अलग जलों में प्रवेश करके बहुत रूपवाला बनता है' (संभवतः महाभारत) एक प्रकार से और बहुत प्रकार से जल में प्रतिबिम्ब हुए चन्द्र की तरह, यह दिखाई देता है। (ब्रह्म बिन्दु १२) इन वाक्यों में जिस तरह दूसरे पदार्थ के साथ जोड़ने से इसका उपमान होता है उसी प्रकार 'प्लुषिणा-दीमक जैसा (बृ. १/३/२२) इसमें भी इस प्रकार ही समझना। सूत्र में आया 'च' बताता है कि यहाँ विरोध नहीं ऐसा कहना है और एक देशी का अधिकरण सम्पूर्ण होता है इसलिये जड़ और जीव के धर्मों का भगवान् में उपचार है ' लक्षणा से, गौण रीति से भगवान् के विषय में सम्बन्ध है' परन्तु इन धर्मों का भगवान् में निषेध मुख्य है।

### अम्बुवदग्रहणादित्यधिकरण

मुख्य सिद्धान्त कहने के लिये एक देशी का सूत्रकार दोष निकालते हैं।

## अम्बुवदग्रहणात्तु न तथात्वम् ।३/२/१९।

परन्तु जिस तरह जल प्रतिबिम्ब का ग्रहण करता है इसलिये सर्वकामत्वादि धर्म भगवान् का ग्रहण नहीं करता है, इस कारण सर्वकामत्व आदि धर्म गौण है ऐसा सम्भव नहीं है। सूत्र में

आया 'तु' शब्द एक देशी के मत की (जिस भाँति सूर्य में वास्तविक कंपन आदि नहीं है, इसीलिये ब्रह्म में सर्वकामत्व आदि धर्म वास्तविक नहीं इस मत का निराकरण करता है। 'तथात्वम्' यह प्रमाण -त्रिवृत्कृतजल समवायी से भिन्न ऐसा तेजोरुप सूर्य जल के कंपन आदि धर्मो से कंपन आदि धर्मों वाला बनता है उस प्रकार जड़ और जीव के धर्मों के सम्बन्ध से धर्म ब्रह्म में नहीं आते हैं, किन्तु ये धर्म ब्रह्म के स्वाभाविक है क्यों?

'अम्बुवदग्रहणात्' जल की तरह ब्रह्म का ग्रहण नहीं इसलिये सर्व से पर ऐसे ब्रह्म का प्रतिबिम्ब पड़े तो (जल आदि) अधिकरण के धर्म इसको प्राप्त होते है। (यह एकदेशी का मत है) (इसके अंग में दूषण बताते हुए कहना है कि (दूसरे के मतानुसार) जो ब्रह्म रूपरहित है वे इस (स्वयं के मतानुसार) जो ब्रह्म कार्य और इसके धर्मों में रहता है। सर्वत्र व्यापक है, उसका प्रतिबिम्ब पड़ता है, तथापि स्वयं के मत में विरोध आने से 'अम्बुवद ग्रहणत्वम्' जल प्रतिबिम्ब ग्रहण करता है, वह सर्वकामत्वादि धर्मी ब्रह्म का ग्रहण नहीं कर सकता है। (जिस तरह एक देशी के मत में दोष ये हैं कि रूप रहित और व्यापक ब्रह्म का प्रतिबिम्ब नहीं है, उस प्रकार सिद्धान्त में भी ब्रह्म में विरुद्ध धर्म रहता है ऐसा मानने में आया है, इसलिये एकदेशी के बताये दो धर्मों की तरह सिद्धान्ती के मत में आकाश की स्वच्छता की तरह स्वरूपात्मक रूप और दूरत्व स्वीकारने में आया है इसलिये आकाश की तरह है, इस कारण सिद्धान्ती दूसरा दूषण कहते हैं) स्वच्छ जल प्रतिबिम्ब का ग्रहण करता है इस प्रकार जड़ और जीव के धर्म (ब्रह्म का) प्रतिबिम्ब ग्रहण नहीं कर सकता है, कारण कि ये धर्म है और धर्म कारण में समवेत होने से कारण की विशिष्ट अवस्था है और फिर से अस्वच्छ है, (कारण की अवस्था होने से अस्वच्छ में प्रतिबिम्ब नहीं पड़ सकता है।)

**शंका** - ब्रह्म सर्व पदार्थों का आधार है इस प्रकार 'द्युभ्वाद्यधिकरण' (बृ. सू. १/३/१/१) में सिद्ध किया गया है, इसलिये मन आदि कार्य और इसके धर्मों का प्रतिबिम्ब ब्रह्म में क्या हो, (इस प्रकार होने से ये धर्म ब्रह्म में गौण है ऐसा सिद्ध होगा।)

**समाधान**- ब्रह्म रूप रहित है इसलिये यह प्रतिबिम्ब का ग्रहण नहीं कर सकता है शुद्ध आकाश प्रतिबिम्ब का ग्रहण नहीं कर सकता है उस प्रकार होने पर ब्रह्म का प्रकाश स्वरूप ध्यान में रखना दुराग्रह से जो कहा जावे कि ब्रह्म में धर्म का प्रतिबिम्ब पड़ता है तो फिर ये धर्म उपाधि के ही धर्म है ऐसा मालुम होगा। (आधार स्थिर हो और प्रतिबिम्ब हिले अथवा इसके धर्म हिले

तब ये बिम्ब के ही है ऐसा अनुभव होता है।) इसलिये ब्रह्म की उपासना में ब्रह्म के धर्म नहीं आते हैं। इस कारण इसका अनुवाद निरर्थक हो जाएगा। इस प्रकार हमने पहले ('अरुपवत्') इस सूत्र में (बृ. सू. ३/२/१४) कहा है। 'सर्वकामत्व' आदि धर्म कल्पित होने से ब्रह्म में गौण है इस प्रकार जो शंका की जाती है तो भाष्यकार कहते हैं कि ब्रह्म में भ्रम से धर्मों का आरोप करने में आता है ऐसा वेद नहीं कहते, कारण कि वेद भ्रम पैदा कर को किसी धोका नहीं देता और फिर वेद स्वयं को भ्रम भी नहीं हो, कारण कि ये सर्वज्ञ है। ब्रह्म में धर्म मुझसे कल्पित है ऐसा वचन तो विप्लववादी शंकराचार्य का है, वैदिक तत्त्वचिन्तक का नहीं है। (शंकराचार्य जगत को मायिक मानते हैं और सभी पदार्थों का इस प्रकार विप्लव करते हैं, इसलिये ये विप्लववादी कहलाते हैं।) 'पृथ्वी में रहकर' (बृ. ३/७/३) इत्यादि श्रुतियों का विरोध भी है। जगत मिथ्या है इस प्रकार मानने में। इसलिये 'सर्वकाम' आदि धर्म ब्रह्म के ही है, नहीं कि उपाधि के सम्बन्ध से औपचारिक गौण।

सिद्धान्ती सूत्रकार विरोध का परिहार करते हैं।

**वृद्धिह्रासभाक्त्वमन्तर्भावादुभयसामञ्जस्यादेवम् ।३/२/२०।**

जिस तरह आकाश अलग-अलग पदार्थों में प्रवेश करने से बढ़ता है और यह घटता है और ये दोनों धर्म अल्पत्व और महत्त्व घट सकता है उस प्रकार ब्रह्म भी पृथक्-पृथक् पदार्थों में प्रवेश करने से अलग-अलग धर्मों वाला बनता है। लोक और वेद के वचन से तथा इसके व्यवहार से विरोध का परिहार नहीं करना चाहिये। (लोक में व्यवहार है कि) महान् अवकाश-आकाश-अल्प-अवकाश (वेद में व्यवहार है कि) 'अवकाश प्रमाण से दश चमसों को इस नामक के सोम रस के यज्ञपात्रों को स्थापित करना (आप, श्रौत। १२/२/२०)' यह लौकिक और वैदिक व्यवहार आकाश का जो व्यापकत्व विधि के अनुसार धर्म है उससे विरुद्ध दिखायी पड़ता है, व्यापकत्व बढ़ना और घटना ये समस्त धर्म आकाश के ही है। इसमें जैसे करवे में प्रविष्ट आकाश इस तरह (करवे, करक जितना) वर्णन किया है और इस तरह होने से दोनों में अल्पत्व और व्यापकत्व धर्म योग्य बनता है। इस प्रकार जो नहीं माना जाय तो अल्पत्व और महत्त्व दोनों में से एक का बोध होता है, इसी तरह अलग-अलग पदार्थों में प्रवेश करने से ब्रह्म भी पृथक्-पृथक् धर्मों वाला बनता है, ये धर्म उपाधि से हुए हैं ऐसा नहीं, कारण कि जपा नाम के पुष्प की रक्तता की तरह ब्रह्म के विषय में अन्य किसी भी पदार्थ का धर्म नहीं है, (जिससे इसका धर्म

ब्रह्म में दिखता है। जिस प्रकार जपाकुसुम की रक्तता श्वेत स्फटिक में मालुम होती है उस प्रकार कोई दूसरे पदार्थ नहीं होने से इसका धर्म ब्रह्म में मालुम नहीं होता है। ब्रह्म दूसरे का अनुसरण करता है यह मानने पर भी ये धर्म, कारणत्व धर्म की तरह, ब्रह्म के स्वयं ही है।

ब्रह्म में जो दिखायी पड़ने वाले धर्म आगन्तुक-अचानक आये हैं इसलिये ब्रह्म के स्वयं के धर्म ही नहीं ऐसा नहीं कहना, कारण कि ब्रह्म में दिखायी देने वाले धर्म दूसरे पदार्थ के हैं ऐसा मानने में प्रमाण नहीं है और ये धर्म ब्रह्म में ही मालुम होते हैं और ये इस तरह दिखायी पड़ते हैं, इसलिये किसी प्रकार का विरोध नहीं है। अविरोध का प्रकार इस तरह है जिस प्रकार से दोनों अल्पत्व और महत्त्व धर्म घट सके यह प्रकार भी इसी का है ऐसा कहना। इसलिये करवे आदि पदार्थों में प्रवेश करने से जिस प्रकार आकाश को 'महान्' अथवा 'अल्प' (·बढ़ना और घटना ऐसा कहा जाता है उस तरह ही दोनों धर्म घट सकते हैं। इसलिये ब्रह्म भी इस प्रकार है। सूत्र में आया 'वृद्धि ह्रास' पद आकाश और जीव के शरीर विषयक एक ही उदाहरण का बोध करता है। (अलग-अलग शरीर में प्रविष्ट हुआ आकाश अल्प बनता है किन्तु वास्तविक रीति से यह व्यापक है, उसी प्रकार जीवन्मुक्त दशा में आनन्द का आविर्भाव होने से जीव व्यापक बनता है, जब यह जीव वास्तविक रीति से अणु है, इस प्रकार आकाश और जीव के विषय में शरीर का ही उदाहरण एक ही दृष्टान्त में बताया गया है। सूत्रकार दूसरा हेतु कहते हैं।

**दर्शनाच्च ।३/२/२१।**

और भगवान् में सर्व विरुद्ध धर्म दिखायी पड़ते है इसलिये।

भगवान् में सर्व विरुद्ध धर्म दिखायी पड़ते हैं, जो दिखायी पड़ते हैं उनमें कोई अघटित है ऐसा नहीं कह सकते। कारण कि ऐसा करने से 'गोवर्द्धनोद्धारक' इस नाम का बाध आये (भगवान् कृष्ण ने बाल्यावस्था होते हुए भी गोवर्द्धन पर्वत को रमण करते हुए धारण किया, इसलिये इनका नाम गोवर्धनोद्धारक पड़ा। यह कार्य बाल्यावस्था के विरुद्ध है, विरुद्ध होते हुए भी इस प्रकार बना। भगवान् गोवर्धन पर्वत को किस प्रकार धारण कर सके ? इसलिये यह नाम असत्य है ऐसा कहने से बाध आता है। भगवान् इस प्रकार के पर विरुद्ध धर्म वाले ही है यह निर्णय प्रामाणिक है। सूत्र में आया 'च' सूचित करता है कि (दशमस्कंध में बताये प्रमाण से) भगवान् को ऊखल से बांधा, आदि क्रियाओं में दोनों विरुद्ध धर्म (बहुत सी रस्सियों से भी भगवान् का स्वरूप बंधता नहीं है और भगवान् का स्वरूप छोटा, इस प्रमाण से) विरुद्ध धर्म भी

बना सकते हैं ऐसा दिखायी पड़ता है। और यशोदा जी कहती है उस तरह 'अथवा यह मेरे बालक का स्वाभाविक आत्मयोग-भगवान् का स्वयं योग रूप विभूति है' भाग. १०/८/४० यह कथन प्रमाण है, इसलिये श्रुति, स्मृति और प्रत्यक्ष से, ब्रह्म में सर्व विरुद्ध धर्म रहता है, यह ज्ञात होता है, इसलिये विरोध नहीं है।

सूत्रकार यथार्थ रीति से वस्तु का विचार कर विरोध दूर करके अब युक्ति से भी विरोध का निषेध करते हैं।

**शंका**- अरे 'अस्थूल मनणु' (बृ. ३/८/८) इत्यादि वाक्यों से ब्रह्म में सर्व विशिष्ट धर्मों का निषेध किया जाता है इसलिये अविरोध है इस प्रकार कैसे मालुम होता है?

**समाधान**- इस प्रकार शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं।

**प्रकृतैतावत्त्वं हि प्रतिषेधति ततो ब्रवीति च भूयः।३/२/२२।**

प्रकृत में-बृहदारण्यक उपनिषद् में आये गार्गी प्रकरण में गार्गी के प्रश्न में ब्रह्म के विषय में इतने पन का जगत में दिखायी पड़ने वाले धर्मों का श्रुति निषेध करती है और पीछे फिर इसके विषय में अप्राकृत-अलौकिक धर्म, स्वरूप धर्म कहती है।

'प्रकृतैतावत्त्वं हि प्रतिषेधति' प्रकृत में-बृहदारण्यक उपनिषद में (बृ. ३/८) जो गार्गी का प्रकरण है उसमें-जो ये सभी लौकिक पदार्थ दिखायी पड़ते है उनके ही धर्मों का श्रुति निषेध करती है, कारण कि जो ज्ञात होता है उसी का ही निषेध हो सकता है इसलिये 'अस्थूलम्' (बृ. ३/८/८) इत्यादि वाक्यों द्वारा जगत से विलक्षण है इसका ही प्रतिपादन किया जाता है। वेद में बताये धर्म का तो निषेध नहीं हो सकता है, ऐसा क्यों मालुम होता है ?

इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि 'ततो ब्रवीतिच भूयः' जिस वाक्य में पहले श्रुति ब्रह्म के धर्मों का तो निषेध करती है उन्हीं वाक्यों में पुनः धर्मों का विधान करती है जैसे कि 'ब्रह्म ऐसा है कि जिस के पास से वाणी मन के साथ ब्रह्म के पहुँचे बिना पीछे लौटती है।' ब्रह्म के आनंद को जानने वाला किसी से डरता नहीं है।' (तै. २/९) तथा 'अस्थूल' वाक्य में भी इस तरह दिखायी पड़ता है जैसे कि 'इस ब्रह्म के ही नियमन में' ३/८/९) इस ब्रह्म को ही जानकर' (बृ. ३/८/१०) 'इस ब्रह्म में ही आकाश ओत-प्रोत है। (बृ. ३/८/११) सूत्र में आये 'च' से एक वाक्य में आये दोनों भिन्न उपख्यानों के वर्णन का ग्रहण होता है।

अर्थात् दोनों ही व्याख्यान सच्चे हैं, इन दोनों का परस्पर विरोध नहीं है कारण कि एक लौकिक धर्म का निषेध करता है और दूसरे अलौकिक धर्मों का विधान करता है सर्वत्र श्रुति लौकिक धर्मों का प्रतिषेध करती है और अलौकिक धर्मों का विधान करती है। इन प्रमाणों की युक्ति से निर्णय किया जाता है। इसलिये युक्ति से भी अविरोध है।

## तदव्यक्तमाह हीत्यधिकरण

शब्द के बल का विचार करके सूत्रकार ने विरोध किया और अब अर्थ के बल का विचार करके अविरोध सिद्ध करने के लिये अधिकरण का आरम्भ करते हैं।

सर्व विरुद्ध वाक्य कहकर विचार किया जाता है। ब्रह्म का चक्षु से ग्रहण नहीं होता है (मुंड ३/१/८) किसी धीर विद्वान् विवेकी पुरुष ने भीतर आत्मा को देखा। कठ. ४/१ वाणी से भी ब्रह्म का ग्रहण नहीं होता है। मु. उ. १०८ 'जिस पद का वेद वर्णन करते हैं' कठ. २/१५ 'मन के साथ ब्रह्म में पहुँचे बिना वाणी पीछे लौटती है' (तै. उ./२/१९) 'मन से ही यह ब्रह्म प्राप्त करने योग्य हैं' (कठ. ४/११) ब्रह्म स्पर्श रहित गन्ध रहित रस है। (कठ. ३/१५) 'परमात्मा सर्वरूप सर्वगन्ध, सर्व रस है' (छा. ३/१४/२) 'हाथ और पैर बिना का परमात्मा' इत्यादि (श्वे. ३/१९) 'ब्रह्म के चारों ओर चक्षु है' (तै. सं. ४/६/२/४) 'परमात्मा निर्गुण है' (श्वे. ६/११) 'जो सर्वज्ञ, सर्व शक्ति है (छा. ३/१४/२)' इत्यादि विरुद्ध वाक्य है। वस्तु का स्वरूप वास्तव में दो प्रकार का संभव नहीं है। दोनों ही प्रकार के वाक्य भी श्रुति रूप होने से एक समान प्रमाण है। इस प्रकार होने से दूसरे प्रमाण का अनुसरण करके एक प्रकार के वाक्यों का प्रामाण्य इसके वाच्य अर्थ में मानना और दूसरे प्रकार के वाक्यों के प्रमाण में वाक्यों का प्रामाण्य गौण मानना यह ठीक है। इसमें प्रत्यक्ष के अनुसरण का विचार कर किया जाता है।

इसमें सूत्रकार पूर्वपक्ष कहते हैं।

## तदव्यक्तमाह हि ।३ ।२ ।२३।

ब्रह्म अव्यक्त है कारण कि श्रुति इस तरह कहती है (पूर्व पक्ष सूत्र)

'तदव्यक्तम्'-तद्-वह, ब्रह्म अव्यक्त होना ही घटित होता है। 'आह हि' कारण कि श्रुति और (प्रत्यक्ष अनुभव) इस प्रकार कहती है। 'आत्मा ऐसी नहीं है ऐसा नहीं, इस भाँति ये अग्राह्य है, इसका ग्रहण होता नहीं' (बृ. ३/९/२६) इस वाक्य में 'नहि गृह्यते' इसका ग्रहण नहीं होता

है, इस तरह श्रुति अनुभव से समर्थित होने से प्रमाण देती है। किसी भी मनुष्य ने नेत्र से अथवा मन से ब्रह्म को देखा नहीं है। जो ब्रह्म सर्व रूप हो तो सभी से देखा जा सकता है। इसलिये ब्रह्म सर्व धर्मों वाला है इस प्रकार प्रतिपादन करने से श्रुति वाक्य केवल गौण ही है, कारण कि अनुभव का विरोध है। इस भाँति पूर्व पक्ष हुआ।

### अपि संराधने प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ।३/२/२४।

परन्तु भगवान् की सम्पूर्ण सेवा होती है। (इसलिये भगवान् प्रसन्न होते हैं और इनके दर्शन होते हैं।)

कारण कि श्रुति और स्मृति कहती है ब्रह्म साकार और अनन्त गुणों वाला है (सिद्धान्त सूत्र) सूत्र में आया 'अपि' शब्द पूर्व पक्ष की निन्दा, तिरस्कार के लिये हैं। इस प्रकार पूर्व पक्ष के कहने वाले सर्वथा मूर्ख हैं, कारण कि संराधन-सम्पूर्ण सेवा होने पर भगवान् प्रसन्न होते हैं और इसलिये इनके दर्शन होते हैं।

'श्रद्धाभक्ति ज्ञान और योग से ब्रह्म को जानना' (कैव. १/२) यह परमात्मा जिसका वरण करता है उससे ही परमात्मा प्राप्त होता है। (कठ. २/२३) 'हे अर्जुन! इस तरह का जो हूँ उसको अनन्य भक्ति से ज्ञान हो सकता है। और दर्शन हो सकता है। हे परं तपः इसमें वास्तविक प्रवेश भी हो सकता है।' (गीता ११/ ५४) इस तरह श्रुति और स्मृति है और ब्रह्म के दोनों प्रकार के साकार और निराकार-रूप दिखाई पड़ते हैं। पीछे यह ध्यान करते हुए निष्फल निरवयव परमात्मा के दर्शन करता है। (मुंड. ३/१०/८) "अनेक हाथ, उदर, मुख और चक्षु वाला, सर्वतः अनन्त रूप वाला हूँ और तुमको देखता हूँ?" (गीता ११/१६) इस तरह श्रुति और स्मृति है। इस संराधक को भगवान् की सम्पूर्ण सेवा करने वाले को प्रत्यक्ष अनुभव है और ध्रुव आदि भक्त इस प्रकार का अनुमान सिद्ध करते हैं, इसलिये प्रत्यक्ष और अनुमान से श्रुति और स्मृति से ब्रह्म साकार तथा अनन्त गुण से परिपूर्ण है नहीं कि केवल अव्यक्त ही है। इस तरह का निश्चय होता है इसलिये (ब्रह्म) अलौकिक प्रत्यक्ष और अलौकिक प्रत्यक्ष का विषय बनने से ब्रह्म दोनों तरह का साकार और निराकार का प्रतिपादन करने वाले रूप वाला है।

### प्रकाशादिवच्चेत्यधिकरण

पुनः दूसरी तरह से प्रथम बताये विषय को स्थिर करने के लिये सूत्रकार दूसरे अधिकरण का आरम्भ करते हैं। इसमें दो सूत्र द्वारा सूत्रकार दो पूर्व पक्ष बताते हैं।

**प्रकाशादिवच्चावैशेष्यं प्रकाशश्च कर्मण्यभ्यासात् ।३।२।२५।**

सूर्य चन्द्र आदि का प्रकाश भिन्न है, प्रकाश भिन्न होते हुए भी प्रकाश एक ही गिना जाता है, इसलिये प्रकाश आदि की तरह ब्रह्म का भी अवैशेष्य-एक रूपत्व स्वीकार करना। तप प्रणिधान आदि। कर्म जब हो तब भगवान् का प्रकाश-प्राकट्य होता है। प्राकट्य होता, भी नहीं और भक्त की इच्छा हो, उससे हठकर अलग तरह का प्राकट्य होता है। (रुप प्रकट करने में) अभ्यास आवृत्ति है इसलिये (पूर्वपक्ष सूत्र)

**शंका**-अरे प्रत्यक्ष अनुभव का अनुसरण करके साकार और निराकार ये दो प्रकार के वाक्यों का समाधान होता नहीं, वस्तु की शक्ति का ही विचार करके निर्णय करना ठीक है। नहीं कि श्रुति और प्रत्यक्ष से, जिस प्रकार प्रकाश, जल, सुवर्ण आदि अनेक तरह के हैं ऐसा मानने में नहीं आता है। (प्रकाश आदि एक रूप ही है ऐसा माना जाता है। सूर्यकान्त मणि और प्रकाश आदि में उष्ण शीत ये दोनों नहीं है ऐसे स्पर्श में दिखायी देता है। इसलिये तेजस में इतना स्पर्श स्वीकार नहीं किया है। जल के भीतर भी शीत, उष्ण जल के कुण्डों में शीत और उष्ण दिखायी पड़ता है। शीत और उष्ण होते हुए भी जल में ये दो गुण स्वीकार नहीं किये जाते हैं, उसी भाँति सुवर्ण में भी वर्ण-रंग भेद दिखायी पड़ता है, रंगभेद होते हुए भी स्वर्ण में ये दोनों स्वीकार नहीं किये जाते हैं। ये सभी धर्म स्वाभाविक नहीं है कारण कि ऐसा मानने से तेजस्त्व आदि स्वभाव का नाश होने का प्रसंग आता है। इस भाँति ब्रह्म का भी अवैशेष्य-एक रूपता स्वीकार की है। ब्रह्म निर्विशेष है। सूत्र में आये 'च' से 'परमात्मा अग्राह्य है, किसी से भी इसका ग्रहण नहीं होता है।' (बृ. ३/९/२६) इत्यादि निर्विशेष साधन वाली श्रुतियों का ग्रहण होता है।

**शंका**-अरे, किसी भक्त को परमात्मा का इस तरह साक्षात्कार से और निर्विशेष श्रुति से ब्रह्म एक प्रकार का है, इस तरह स्वीकार नहीं किया जा सकता है, इस तरह तो हमने कहा है।

**समाधान**-हमको कहना चाहिये इसमें दोष नहीं है। 'प्रकाशश्चकर्मणि' तपप्रणिधान आदि कर्म होते हैं तब भगवान् का प्रकाश होता है। इसमें इस भाँति जो भक्त की इच्छा होती है उस तरह भगवान् प्रकट होते हैं। सूत्रों में आया दूसरा 'च' बताता है कि भगवान् का प्रकाश भी नहीं होता है दूसरी तरह भी प्रकाश होता है इसका कारण 'अभ्यास' आवृत्ति है। जो भगवान् एक बार प्रकट हो तो एक प्रकार का रूप स्वीकार किया जाय परन्तु प्रत्येक भक्त के सम्बन्ध में और प्रत्येक कर्म में भगवान् का प्राकट्य होता है इसलिये प्रकाश-प्राकट्य भी कृत्रिम ही-अस्वाभाविक

है, दीपक के प्रकाश की तरह, ऐसा जो नहीं हो तो यह प्रकाश प्राकट्य-सर्वकाल रहे, इसलिये भक्त के प्रत्यक्ष अनुभव से निर्णय करना नहीं।

सूत्रकार इन सभी चर्चाओं से जो फलित हुआ है उसे कहते हैं कि

**अतोऽनन्तेन तथा हि लिंगम् ।३ ।२ ।२६ ।**

इसलिये-अभ्यास से अनन्त रूप से भगवान् का आविर्भाव होता है (परन्तु वस्तु स्वयं अनेक तरह की नहीं होती है) जो इस तरह हो तो भगवान् का विगत शरीर प्राप्त हो। (पूर्व पक्ष)

'अत:' इसलिये अभ्यास से 'अनन्तेन' अनन्तर रूप से (भगवान् का) आविर्भाव होता है। निमित्त कारण के भेद बिना एक वस्तु किसी क्षण-क्षण अलग नहीं होती। किसी समय भक्त की इच्छा आविर्भूत का कारण होता है। निमित्त के भेद से होने वाला रूप कोई ये वस्तु बनती नहीं है, परन्तु जो निमित्त जन्य रुप वस्तु बने तो ब्रह्म को लिंग विग्रह शरीर प्राप्त हो, यह अर्थ उचित है (इस प्रकार सूत्र का हि शब्द कहता है) कारण कि नीचे के अनुसार शास्त्र वचन है।

लिंग विग्रह शरीर ही प्राप्त होता है यह अर्थ ठीक है। 'हे, उरुगाय जिसकी अनन्त मूर्तियों का बहुत से मनुष्य निरुपण करते हैं वैसे हे प्रभो! भक्त तो तुम्हारा जिस-जिस रूप का ध्यान धरते हैं उन-उन रूपों को आप संपूर्ण अबाधित अनुग्रह करने के लिये धारण करते हो।' (भाग. ३/९/११) इसलिये श्रुति अथवा प्रत्यक्ष से ऐसा निर्णय नहीं किया जा सकता है। (अणु भाष्य की एक पुस्तक में न तथा निर्णय इस तरह पाठ है, और यह पाठ अधिक ठीक है। प्रकाशकार भी 'अनिर्णयात्' ऐसा लिखते हैं। इसलिये इसका पाठ भी 'न' वाला होना दिखता है।) इस कारण निर्विशेषत्व के कारण ब्रह्म सर्व से अगोचर ही है। कोई भी प्रमाण का विषय नहीं है। यह प्रमाण पूर्व पक्ष का प्राप्त हुआ।

**उभयव्यपदेशात्वहिकुण्डलवत् ।३ ।२ ।२७ ।**

परन्तु ब्रह्म दो तरह का है। (कारण कि निर्गुण और सगुण इस तरह) दो तरह के ब्रह्म का श्रुति में वर्णन है। सर्प की कुण्डली की तरह। (सर्प सीधा होता है और कुण्डलाकार भी होता है।) (सिद्धान्त सूत्र)

सूत्र में आया 'तु' पूर्वपक्ष का निवारण करता है, केवल युक्ति से और लोक दृष्टान्त से निर्णय नहीं हो सकता है। जो इस प्रकार हो तो इस विचार से शास्त्र निरर्थक हो जाएगा यहाँ वेद

से ब्रह्म के स्वरूप का ज्ञान हो सके तो पीछे वेद के बिना ब्रह्म के स्वरूप की शक्ति से किस प्रकार निर्णय हो ? वेद के बिना ब्रह्म के स्वरूप और शक्ति का ज्ञान नहीं हो सकता है। तब फिर वेद के बिना किस तरह निर्णय हो सकता है ?

ब्रह्म तो सगुण और निर्गुण दो तरह का है 'उभयव्यपदेशात्' कारण कि दोनों रूप निर्गुण और सगुण-इस प्रकार विरुद्ध वाले ब्रह्म का वेद में निर्देश है। **शंका**- तो फिर एक ही वस्तु अनेक प्रकार की किस भाँति दिखायी पड़ती है ?

**समाधान**- इस शंका के होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'अहि कुण्डलवत्' सर्प के कुण्डली की तरह, जिस तरह सर्प सीधा है, सीधा होने पर भी अनेक आकार बनाता है कुण्डलाकार होकर रहता है, उसी भाँति ब्रह्म का स्वरूप भी सर्व प्रकार का है तथा भक्त की इच्छा की तरह स्फुरित होता है। कल्पना के शास्त्र में न्याय शास्त्र में ही इस भाँति एक का अनेक रूप होना यह विरुद्ध धर्म बाधक बनता है और अनेक कल्पनाओं के करने से गौरव होता है, परन्तु केवल श्रुति के समझे ऐसे विषय में ब्रह्म में यह विरुद्ध धर्म बाधक नहीं हो सकते हैं। (जो श्रुति के अनुसार ही ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त होने का हो तो विचार शास्त्र निरर्थक हो जाय, इस प्रकार जो कोई शंका करे तो भाष्यकार कहते हैं कि) विचार शास्त्र भी व्यर्थ नहीं होता है कारण कि इसको विरुद्ध शास्त्रों से उत्पन्न हुए दोष दूर करने का प्रयोजन सिद्ध करने का है। इन विरुद्ध धर्मों के सिद्धान्तों में ही विद्वानों को मोह होने से दूसरे शास्त्रों को रचा है। इसलिये सभी विरुद्ध धर्मों का आश्रय भगवान् है। जो श्रुति प्रमाण है और जो अनुभव प्रमाण है। उसमें किसी प्रकार का अघटित नहीं है जिसमें युक्ति की अपेक्षा रहे।

लोक में भी शरीर, अन्तःकरण आदि जिसके दया, हिंसा आदि परस्पर विरुद्ध धर्म वाले पदार्थों के भेद से एक ही क्षण मालुम होता है। जिस तरह एक मनुष्य का शरीर मोटा होता है और इसी समय दूसरे मनुष्य का शरीर दुबला होता है उसी भाँति ब्रह्म भी अलग-अलग भक्तों को एक ही क्षण में अलग-अलग मालुम होता है। इसलिये सभी विरुद्ध धर्म भगवान् में ही रहते हैं। इस कारण किसी भी स्थल पर श्रुति गौण अर्थ में नहीं ऐसा सिद्ध हुआ।

## प्रकाशाश्रयवद्वेत्यधिकरण

पूर्व अधिकरण में सिद्ध हुआ कि ब्रह्म निर्गुण और अनन्त गुणोवाला है, वहाँ गुण रूप ही

धर्म है उसके स्वरूप का विचार करने में आया और उसके अंग दो पक्ष बताये गये। एक पक्ष एक ही ब्रह्म कल्पना रहित है और पीछे से धर्म वाला बनता है। दूसरे पक्ष के अनुसार विरुद्ध धर्मों वाला अलग-अलग भक्त के सामने अलग-अलग रीति से प्रकट होता है इसलिये भाष्यकार कहते हैं कि ब्रह्म के धर्मों के स्वरूप का विचार कर के पूर्व अधिकरण में बताये दो पक्षों का स्थापन करने के लिये इस अधिकरण को आरम्भ करते हैं।

**शंका**- अरे, धर्म कैसा? धर्म ब्रह्म के कार्य रूप होकर ब्रह्म से भिन्न, या ब्रह्म रूप होकर ब्रह्म से अभिन्न-ब्रह्म रूप है इस तरह संशय होता है।

**पूर्व पक्ष**- इस सम्बन्ध में हमारा यह मन्तव्य है, लोक में (१) कार्यभूत पट रूप आदि पट का धर्म बनता है (२) पट में समवाय सम्बन्ध से रहता है (३) इसकी नित्यता सिद्ध करने के लिये प्रमाण नहीं है (४) धर्म स्वाभाविक है इसी कारण से इनको नित्य मानने में गौरव आता है और (५) 'एक ही अद्वितीय ब्रह्म' (छा. क. २/१) इस श्रुति का विरोध आता है। इन पाँच हेतुओं से सिद्ध होता है कि ब्रह्म के धर्म जगत की तरह ब्रह्म का कार्य है। इस प्रकार होने से ब्रह्म सर्व कल्पनाओं से रहित ही है ऐसा सिद्ध होगा।

**समाधान**- इस तरह पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर नीचे की भाँति सिद्धान्त बताते हैं।

**प्रकाशाश्रयवद्वा तेजस्त्वात् ।३।२।२८।**

परन्तु जिस प्रकार प्रकाश का आश्रय-सूर्य आदि प्रकाश से भिन्न नहीं है उसी तरह अभिन्न भी नहीं है कारण कि सूर्य और प्रकाश दोनों ही को तेज कहा जाता है। (उसी भाँति ब्रह्म और ये धर्म अभिन्न और भिन्न है 'प्रकाश॥श्रयवद्वा' किन्तु प्रकाश के आश्रय की तरह 'वा' शब्द पूर्व पक्ष का निवारण करताहै। जिस तरह प्रकाश का आश्रय-सूर्य आदि-प्रकाश से भिन्न नहीं है कारण कि ये दोनों अलग नहीं रह सकते। ये एक दूसरे से जुड़े हुए है और मूल-सूर्य में से अलग हुए बिना सूर्य के आधार पर रहते हैं इसलिये प्रकाश सूर्य ही है ऐसा नहीं, कारण कि ये दोनों भिन्न है ऐसा मालुम पड़ता है और विद्यमान भावरूप है। यह वस्तु इस प्रकार की भिन्न और अभिन्न नहीं है। इस तरह उत्पत्ति सिद्ध इसके स्वरूप का वर्णन करने वाले वाक्य से ही सिद्ध है ऐसा मानना, युक्ति द्वारा विचार करना, कल्पना में भी जिस प्रकार सूर्य और इसके प्रकाश की भिन्न तथा अभिन्न इस रीति से कल्पना करने में आती है। उसी तरह ब्रह्म और इसके धर्मों की

भी (भिन्न और अभिन्न इस रीति से) कल्पना करना। जो ब्रह्म और इसके धर्मों की भिन्न और अभिन्न इस तरह कल्पना करने में नहीं आये तो (१) वेद की प्रवृत्ति नहीं होगी। (ब्रह्म निर्धमक है ऐसा मानने में आये तो ब्रह्म के नि:श्वासरूप वेद प्रकट नहीं हो। नि:श्वास यह ब्रह्म का धर्म है।) (२) (नेति नेति इस प्रमाण का) ब्रह्म का निषेधात्मक वर्णन नहीं घटेगा। (नेति-नेति यह निषेध भी धर्म ही है) (३) (सत्यं ज्ञान मनन्तं ब्रह्म, विज्ञान मानन्दं ब्रह्म इन श्रुति वाक्यों में आया) सत्य ज्ञान अनन्त और आनन्द इन शब्दों का ब्रह्म के साथ समानाधिकरण सम्भव नहीं होगा। (ये सभी शब्द ब्रह्म के विशेषण की तरह एक ही ब्रह्म की प्रथमा विभक्ति में काम लिये हैं। जो ब्रह्म निर्धर्मक है तो इन सभी शब्दों का समानाधिकरण नहीं घटता है। सत्य ज्ञान आदि शब्दों में लक्षणा स्वीकार कर इनका अर्थ ऐसा करे कि सत्य अर्थात् असत्य से भिन्न है, इस तरह सभी शब्दों में लक्षणा करने से समानाधिकरण घटित होगा-इस प्रकार 'जो कहते हो तो भाष्यकार कहते हैं कि' लक्षणा स्वीकार करते हो तो भी धर्म की अपेक्षा अधिक ही रहे। इसलिये धर्म विशिष्ट निर्धर्मक पदार्थ ही है इस प्रकार का विरुद्ध धर्मों वाला ही वेद सिद्ध है। ऐसा मानना। धर्म और धर्मी का अभेद सिद्ध करने के लिये सूत्रकार हेतु बताते हैं कि 'तेजस्त्वात्' तेजो वाचक शब्द से धर्म और धर्मी का निरुपण किया जाता है। बहुत दूर रहने वाले ब्रह्म की व्याप्ति के लिये 'तेजस्त्व' हेतु बताया गया है। जिस प्रकार बहुत दूर रहने वाला अदृश्य अग्नि की व्याप्ति में धूम में है उसी भाँति अवतार दशा में तथा सृष्टि दशा में बहुत दूर रहे ब्रह्म की व्याप्ति तेजस्त्व हेतु में रहता है अर्थात् 'तेजस्त्व' धर्म से ब्रह्म का अनुमान होता है। (अब सूर्य और प्रकाश की तरह ब्रह्म और इसके धर्म भिन्न भी होते हैं यह बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि) प्रकाश और सूर्य धर्म और धर्मी के समान मालुम होते हैं इसलिये ('कश्चिद् धीर: प्रत्यगात्मानमैक्षत्' (कठ. ४/१) इत्यादि श्रुति में बताये प्रकार से किसी भक्त का।) अपूर्व रीति से भगवान् के दर्शन होते हैं। नेह नानास्ति किंचन (कठ. ४/११) इत्यादि श्रुति में बताये गये तरह से अभेद भी है इस प्रकार दो प्रकार के प्रमाणों से ब्रह्म और इसके धर्मों के भेद और अभेद ये दो सिद्ध होते हैं। इसलिये धर्म के विषय में भी युक्ति की आवश्यकता नहीं है, इसलिये सिद्ध होता है कि जो प्रमाण श्रुति में सुने हैं उसी तरह ही ब्रह्म है।

एक देशी के मत से भी सूत्रकार समाधान करते हैं।

**पूर्ववद्वा।३।२।२९।**

अथवा पहले 'अरुपवदेवहि' ३/२/१४ इन पाँच सूत्रों में जो सिद्ध किया गया है वैसा ब्रह्म

है ऐसा जानना। अथवा जिसका निरुपण नहीं हो सकता है उस ब्रह्म का ही वर्णन किया जाता है। कारण कि स्वरूप वाक्यों में ब्रह्म का प्राधान्य है। (ब्र.सू. ३/२/१४) इत्यादि पाँच सूत्रों में जो सिद्धान्त बताया गया है उसी प्रकार का ब्रह्म है ऐसा समझना। यहाँ यह अभिप्राय है, वेद का प्रस्थापन करने के लिये ही सूत्रकार की विचार शास्त्र की प्रवृत्ति है। इसमें जिस तरह वेद के अक्षर का भी बाध नहीं आवे उस रीति से कहने की आवश्यकता है। जिसके लिये ब्रह्म की उभयरुपता-सगुण और निर्गुण ये दो रूप स्वीकार करने में आये उसमें धर्मों के स्वरूप का निर्वाह करने के लिये सविशेषक और निर्विशेषक ये प्रमाण ब्रह्म के वैलक्षण्य-विशिष्टता भेद-अवश्य स्वीकारने की आवश्यकता है। ऐसा हो तो 'एक ही अद्वितीय ब्रह्म' (छा.८/२/१) इसका बाध होता है, इसलिये उत्पत्ति से विचार करते ब्रह्म में से जगत की उत्पत्ति का विचार करते-पहले ब्रह्म निर्धर्मक ही होता है ऐसा समझना। (जिस तरह मिट्टी में से घड़ा उत्पन्न होता है और आरम्भकाल में केवल मिट्टी होती है उसी तरह ब्रह्म जगत की उत्पत्ति के पहले निर्धर्मक ही होता है ऐसा जानना। उत्पत्ति से प्रकाश का आश्रय सूर्य प्रकाश से भिन्न और अभिन्न है इस युक्ति से विचार किया जावे तो यह भी पहले जो कहा है-कारणभूत ब्रह्म का जो स्वरूप बताया है-उसके अनुसार ही करने की आवश्यता है। इसमें ब्रह्म के धर्म भी ब्रह्मरूप है, इसलिये एक पदार्थ के ब्रह्म के विज्ञान से सर्व पदार्थों का कार्यभूत धर्मादि सहित जगत-विज्ञान होता है यह प्रतिज्ञा घटित है। दूसरी तरह नहीं घटित होती है। इसलिये प्रथम ब्रह्म स्वयं स्वरूप से ही निर्धर्मक स्वरूप ही रहता है। पीछे क्रियादि रूप और जगत रुप होता है कारण कि इस तरह मानने से ही सर्व वेद का अर्थ सिद्ध होता है। इसमें वैदिक युक्ति की आवश्यकता नहीं है। जिससे निर्धर्मक ब्रह्म सर्व किस भाँति हो सके ऐसा प्रश्न होता है। ब्रह्म में विरुद्ध धर्म रहते हैं ऐसी कल्पना करने में भी 'इस ब्रह्म विशेष की बुद्धि तर्क द्वारा अन्यथा करना ठीक नहीं' (कठ. २/९) इस श्रुति का सिद्धान्त रूप में समान रीति से पालन होता है। उत्पत्ति से पूर्व सूत्र में जो व्याख्यान-विरुद्ध धर्माश्रय रूप है वह सूत्रकार का स्वयं का सिद्धान्त है। एक देशी का मत इससे विरुद्ध है (कारण कि इनके मत में ब्रह्म निर्धर्मक है और ब्रह्म के धर्म औपचारिक है) ये दोनों मत सूत्रकार को संमत है।

**प्रतिषेधाच्च।३/२/३०।**

ब्रह्म उपरान्त दूसरे पदार्थ का निषेध करने में आया है इसलिये, (एक ही) (छा. ८/२/१) इस प्रकार कहरकर श्रुति फिर 'द्वितीय नहीं' (छा. ८/२/१) इस तरह ब्रह्म से दूसरे पदार्थ का निषेध करता है। श्रुति में 'एक मेव' इस तरह एव ही शब्द है, इसलिये दूसरे पदार्थ का निषेध

तो सिद्ध होता है और पुनः 'अद्वितीयम्' ऐसा कहने से यह सिद्ध हुआ कि निषेध व्यर्थ बन जाता है और इसलिये 'अद्वितीयम्' यह पद ब्रह्म के धर्मों का भी निषेध है ऐसा सूचित करता है 'ब्रह्म ने विचार किया' (छा. ८/२/१)

इस कथन से ब्रह्म के धर्म उत्पन्न होते हैं। सूत्र में आये 'च' से एक के विज्ञान से सभी का विज्ञान होता है। इस प्रतिज्ञा का ग्रहण होता है इसलिये ब्रह्म में किसी प्रकार विरोध नहीं ऐसा सिद्ध हुआ।

## परमत सेतून्मानेत्यधिकरण

धर्मी का विरोध (ब्रह्म निर्धर्मक और सधर्मक यह विरोध) और धर्म का विरोध (धर्म ब्रह्म से भिन्न और अभिन्न यह विरोध पीछे के चार अधिकरण में दूर करने में आया, अब ब्रह्म के उपरान्त दूसरे धर्मी-धर्म वाला पदार्थ है-ऐसा विरोध प्राप्त हो तो इसका परिहार करने के लिये सूत्रकार इस अधिकरण का आरम्भ करते हैं, इसमें सूत्रकार पूर्वपक्ष कहते हैं।

**परमतः सेतून्मानसंबन्धभेदव्यपदेशेभ्यः ।३/२/३१।**

इससे-ब्रह्म का उत्कृष्ट फल है, कारण कि सेतु मान सम्बन्ध और भेद का कथन है। इसलिये (पूर्व पक्ष सूत्र)

परमः अतः अतोऽपि, ब्रह्म से भी दूसरा 'परम्' उत्तम फल है यह सिद्ध करने के लिये वैदिक हेतु सेतु मान सम्बन्ध और भेद का कथन है इसलिये ये सभी दोष समन्वय में प्रथम अध्याय में ही दूर करने में आये हैं, फिर भी ब्रह्म के स्वरूप के विषय में उपस्थित विरोध करने के प्रसंग होने से पुनः इन दोषों की चर्चा की जाती है और सर्व वाक्यों में प्रतिपाद्य वस्तु एक ही है यह भी सिद्ध नहीं हुआ। यह सेतु आदि हेतु द्वारा परिच्छेद से ब्रह्म के अवान्तरत्व के निश्चय से-धर्मी का भेद सिद्ध होने से पूर्व अधिकरण के सिद्धान्त का विरोध नहीं है।

**शंका**-अरे, समन्वय अध्याय से ब्रह्मत्व सिद्ध हुआ, उत्तरपाद से दूसरे अध्याय के पहले पाद से ब्रह्म एक ही है यह सिद्ध होता है और पूर्व अधिकरण के साथ अविरोध सिद्ध होता है। इसलिये यह अधिकरण व्यर्थ है।

**समाधान**- इस प्रकार शंका की जाती है तो हमको कहना है कि ऐसा नहीं, यह अर्थ ब्रह्म

की दृष्टि से विचार है, समन्वय अध्याय में और उत्तर पाद में शब्द बल की दृष्टि से विचार है। (पूर्व अधिकरण में ब्रह्म के धर्मं ब्रह्म से भिन्न नहीं ऐसा सिद्ध किया गया है) यहाँ पर धर्मों का विचार करने में आने से (ब्रह्म से अन्य दूसरे धर्मी नहीं ऐसा सिद्ध किया होने से) पूर्व अधिकरण से यह अधिकरण व्यर्थ नहीं होता है।

(सूत्र में आये चार हेतुओं का प्रयोजन कारिका में बताया गया है।)

फल, साधन, प्रयेय और प्रमाण इन चार का विचार करते जो दो ब्रह्म सिद्ध नहीं होते हैं। अब फिर फलादिव्यतिरिक्त कौनसा हेतु इसका परब्रह्मत्व साध सकते हैं ? इसलिये सूत्रकार ब्रह्म के परत्व का बोध करने वाले हेतुओं को क्रमानुसार कहते हैं। (क्रम का कारण बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि ब्रह्म के परत्व रूपी एकदेश का यह बाध करने वाला है इसलिये इसमें फल की दृष्टि से बोध करने वाले हेतु सूत्रकार बताते हैं - 'सेतुव्यपदेशात्' सेतु शब्द से ब्रह्म का निर्देश किया गया है उससे अब जो यह आत्मा है वह पृथ्वी आदि को धारण करने वाला सेतु है। (छा. ८/४/१)

इस श्रुति में ब्रह्म को सेतु बताया गया है। दहर परमात्मा है। आगे बताये कारणों से (ब्र.सू. १/३/१४) इस सूत्र में इस सेतु का ब्रह्मत्व सिद्ध हुआ है।

'आत्मा को जानकर जो जाता है' (छा. ८/५/२) इस तरह आरम्भ करके 'सर्व लोकों में ब्रह्म वेत्ताओं की इच्छा के अनुसार प्रवृत्ति होती है' (छा. ८/५/४) इस तरह कहकर भोग करते हैं ऐसा कहकर, ज्ञान की प्रशंसा करने के लिये अज्ञान रूपी बाध कहकर ज्ञान होने के पश्चात् संसार के साथ सम्बध रहता नहीं है यह बताने के लिये श्रुति ब्रह्म को सेतु कहती है। इस तरह श्रुति कहती है कि पाप का सागर तिरने के लिये जो तिरता है उसके दोष दूर होते हैं इस तरह 'अन्धः सन् अनन्धो भवति' (छा. ८/४/२) इत्यादि श्रुति में कहा गया है। इसलिये संसार और फल के बीच में होने से जो तिरते हैं उन्हीं को फल मिलता है ऐसा बताये जाने से फलरूप वस्तु दूसरी कुछ है ऐसा मालुम होता है। 'अथापि हिरण्यनिधिं-निहितं-न विन्देयुः' (छा. ८/३/२) इन वाक्यों में निधि के समान ही जो फल वचन है, वह अवान्तर (गौण) फल के अर्थ में जाने जा सकेंगे। 'इस आनन्दमय आत्मा को भली-भाँति जानकर ही 'उपसंक्रम्य' (तै. २/५) यह श्रुति भी इस सम्बन्ध में अवान्तर फल है ऐसा मानने में उदाहरण है। (पूर्व पक्षियों के मत में) 'आनन्दमय यह परब्रह्म नहीं, परन्तु ब्रह्म रूपी कुछ ही पर ब्रह्म है, इसलिये गौण फल बनता है।

(अब साधन) का विचार करते जो बाधक हैं वे कहते हैं।) फिर 'उन्मानव्यपदेशात्' माप का कथन है इसलिये, इसमें ही (छान्दोग्य) उपनिषद् की दहर विद्या में।) जितना यह आकाश है उतना ही यह हृदय में रहने वाला आकाश है' (छा. ८/१/३) इस प्रकार साधन की योजना के विषय के। तं चेद् ब्रुयु: (८/१/२) इस वाक्य में प्रश्न होने से आचार्य हृदय में रहने वाले आकाश के माप से मर्यादित करके निरुपण करते हैं। इस तरह 'यावान् तावान्' इस प्रकार माप से परत्व का बाध होता है। दहर विद्या में ब्रह्म भौतिक आकाश का यह दृष्टान्त है और दहरा काश-हृदय में रहने वाला आकाश यह दार्ष्टान्तिक है। प्रस्तुत विषय को और समझने के लिये दृष्टान्त दिया गया है। इस तरह दृष्टान्त और दार्ष्टान्तिक का ज्ञान साधक है इसलिये बाह्य आकाश का ज्ञान दहर आकाश का ज्ञान का साधन बनता है। (भाष्यकार दूसरा उदाहरण भी देते हैं, इसके पीछे ब्रह्म के चार पाद है (छा. ३/१८/१) यह पाद भूत आदि है ऐसा जानना। ये पाद अनित्य है, इसलिये इसके ज्ञान रूपी साधन से काल की मर्यादा आती है और यह परत्व का बोध करता है। (सूत्रकार तीसरा हेतु बताते हैं) और 'सम्बन्धव्यपदेशात्' इसलिये सम्बन्ध का कथन है उससे इसी स्थल पर दहर वाक्य में ही प्रमेय का निरुपण करते दोनों इसके अन्दर रहते हैं (छा. ८/१/३) इत्यादि वाक्य के आधार आधेय सम्बन्ध का निरुपण किया गया है 'अस्मिन्' इस प्रकार आधार बताया गया है और 'उभौ' यह आधेय है। इसी आधार के उदाहरण से प्रमेय पदार्थ वाला बताया गया है, सर्वोत्कृष्ट समान नहीं, इसलिये वस्तु की मर्यादा बतायी गयी है। (भाष्यकार दूसरा उदाहरण देते हैं) और प्राज्ञ आत्मा के साथ अच्छी, तरह देखा (बृ.४/३१/२१) इस वाक्य में भी 'संपरिष्वक्त:' इस भाँति मर्यादा बतायी गयी है। (सूत्रकार चौथा हेतु बताते हैं) और 'भेदं व्यपदेशात्' इसलिये ये भेद का कथन है। 'आदित्य के भीतर जो यह हिरण्य पुरुष मालुम पड़ता है। (छा. १/६/६) 'आँख के अन्दर जो यह पुरुष मालुम पड़ता है' (छा. १/७/५) इन वाक्यों में दो स्थानों में सूर्य में और चक्षु में रहने वाले पुरुष में श्रुति परस्पर धर्मों का अतिदेश करती हैं। चक्षु में रहने वाले पुरुष का निरुपण करने वाला वाक्य 'तस्य-तस्य तदेव रूपं यद मुष्य रुपम्' छा. १/७/५ अतिदेश में प्रमाण है। 'अतिदेशे प्रमाणम्' ऐसा पाठ होना चाहिये। जो ब्रह्म रूपी धर्म का दोनों ही स्थल में अभेदहो-अर्थात् दोनों स्थल एक ही ब्रह्म विवक्षित हो तो 'यही यह' इस तरह श्रुति कहती है इसलिये देशकाल, वस्तु और स्वरूप से होती मर्यादा-इयत्ता से रहित अन्य कोई पदार्थ है ऐसा समझना। इस तरह पूर्व पक्ष प्राप्त हुआ।

## सामान्यात्तु ।३ ।२ ।३२ ।

परन्तु (ब्रह्म की उपासना के लिये) समानता है उससे (सिद्धान्त सूत्र) 'तु' शब्द पूर्व पक्ष का निवारण करता है, समान का भाव यह सामान्य सेतु आकाश आदि शब्द ये पदार्थों के धर्मों के अतिदेश के लिये कहे गये हैं, कहीं इन पदार्थों के दोषों को भी ये शब्द बनाते नहीं है, संसार रूपी सागर तिरने का उपाय होने से सेतु बताया गया है। निर्लेप होने से आकाश कहलाता है, इच्छा की तरह फल प्राप्त करता है इसलिये ब्रह्म के चार पद है ऐसा बताया गया है। अमृतत्व के लिये सोलह कला कहलाती है। दुर्बल नहीं यह बताने के लिये आधार-आधेय संबंध है। दिव्यत्व के लिये धर्मों का अतिदेश है। जिस प्रकार कुण्डपायीयों का अपन में एक मास पर्यन्त अग्नि होत्र होम करते है। 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' इस तरह कथन है इसलिये 'अग्निहोत्र' नाम से अग्निहोत्र के गुणों का अतिदेश होता है। दोषों के लिये नहीं, इसलिये इसमें से दूसरी तरह की शंका नहीं करना। इसलिये पहले बताये दोष प्राप्त नहीं होते। 'कुण्ड पायिनाम् अयनम्' एक वर्ष तक चलने वाला बड़ा यज्ञ है। उसमें 'उपसत्' होम करने के पीछे एक मास अग्निहोत्र करना होता है। यहाँ 'अग्निहोत्र' शब्द से अग्निहोत्र के गुणों का अतिदेश होता है। यह यज्ञ के लिये देखो 'ताण्डय ब्राह्मण' २५/४/ 'आश्वलायन श्रौतसूत्र १२/४ कुण्डपाय्य' शब्द के लिये देखो पाणिनी ३/१/१३० 'क्रतौ कुण्डपाय्य संचायौ। कुण्डेन पीयते अस्मिन् सोम इति कुण्डपाय्यः' क्र.तुः (सिद्धान्त कौमुदी)

दूसरे के जैसे धर्म हो तो इसका कहाँ उपयोग हो? इस प्रकार की शंका हो तो सूत्रकार बताते हैं

## बुद्ध्यर्थः पादवत् ।३ ।२ ।३३ ।

जिस प्रकार भूत आदि ब्रह्म के पाद है यह वर्णन ब्रह्म की उपासना है इसलिये उस ब्रह्म के सेतु आदि का कथन भी उपासना के लिये है।

'बुद्ध्यर्थः इस प्रकार का-दूसरे का धर्म है ऐसा वर्णन बुद्धि की उपासना के लिये है। बुद्धि ही प्रयोजन है जिसका वह 'बुद्ध्यर्थः'

इस प्रकार ब्रह्म ही उपासना अयोग्य है, इस तरह यह शंका करके सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं 'पादवत्' पाद की तरह जिस तरह भूत आदि पाद है। पादोस्य विश्वाभूतानि 'ऋग्वेद १०,९०, ३

इस तरह का ज्ञान उपासना के लिये उस तरह ब्रह्म में अलग-अलग पदार्थों के गुण रहे हैं यह वर्णन ज्ञान के लिये है अपने धर्म की प्रशंसा के लिये है इस प्रकार बताया गया है।

**श्रीवल्लभाचार्यविरचित भाष्य यहीं पर समाप्त होता है।**

अब श्रीविट्ठलनाथ विरचित भाष्य का आरम्भ होता है -

अरे, 'यही यह है। इस प्रकार अतिदेश करने से भी इस प्रकार का ज्ञान होता है तब फिर धर्मों का अतिदेश व्यर्थ है-इस भाँति शंका करके सूत्रकार बताते हैं कि इस प्रकार अतिदेश करने से भी समान धर्म का ज्ञान नहीं होता है इसका कारण सूत्रकार कहते हैं।'

**स्थानविशेषात् प्रकाशादिवत् ।३ ।२ ।३४।**

प्रकाश आदि की तरह विशिष्ट स्थान के लिये (समान धर्म संभव नहीं हो सकता है) 'स्थान विशेषात्' स्थान विशेष से एक ही धर्म-पदार्थ हो तो भी विशिष्ट स्थान प्राप्त करने से समान धर्म मालुम नहीं पड़ता है। स्फटिक, हीरा आदि अन्य स्थल में भी ऐसे समान धर्म नहीं आयेंगे। इसलिये धर्मों का भी अतिदेश करने में आया है। इस तरह अर्थ है। इस अर्थ को बताते हुए सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं-'प्रकाशादिवत्' आदित्य में जो तेज है (गीता १५/१२) इस वाक्य से सूर्य चन्द्र और अग्नि में रहने वाला तेज एक है, तेज होने पर भी जिस तरह समान नहीं है उसी तरह यहाँ पर भी इस प्रकार समझा जा सकता है। इस तरह अर्थ है। 'आदि' पद कहता है जिस तरह एक ही काल विशिष्ट उपाधि के लिये उत्तरायण और दक्षिणायन इस तरह उत्तम धर्म वाला और इससे विपरीत धर्म वाला होता है उसी भाँति यहाँ भी बनता है। फिर-

**उपपत्तेश्च ।३ ।२ ।३५।**

और ब्रह्म ही परम फल है इसलिये ऐसा घटित होता है।

सत्यज्ञान आदि कहे गये धर्म वाले ब्रह्म से कोई दूसरा उत्तम पदार्थ है, इस प्रकार कहे गये दूसरे उत्तम पदार्थ में ब्रह्म से श्रेष्ठ धर्म रहते हैं ऐसा कहना पड़ेगा। यह अशक्य है, कारण कि इसको सिद्ध करने के लिये प्रमाण नहीं है, ये दो पदार्थ ब्रह्म और इससे दूसरे पदार्थ समान है ऐसा मानने में आये तो भी इन दोनों में किसी प्रकार का विशेष भेद नहीं है और अद्वैत, प्रतिपादक श्रुति का विरोध आता है इसलिये ब्रह्म से अन्य कोई दूसरा पदार्थ घटित नहीं होता है। इसलिये पहल बताया ब्रह्म ही मात्र आखिरी पदार्थ है ऐसा अर्थ घटता है।

## तथान्यप्रतिषेधात् ।३/२/३६।

और ब्रह्म से अन्य पदार्थ का निषेध है इसलिये (ब्रह्म ही फलरूप है) जिस तरह 'सेतु' आदि शब्द श्रुति में बताये गये हैं उस भाँति ही ब्रह्म के समान और इससे अधिक पदार्थ दिखायी नहीं पड़ते हैं। (श्वे. ६/८) यह श्रुति ही ब्रह्म से दूसरे अधिक पदार्थ का निषेध करती है इसलिये तुम वादियों को भी हमारे द्वारा बताये मार्ग का ही अनुसरण करना पड़ेगा ऐसा अर्थ है। अवतार काल में भगवान् पहले स्वयं शक्ति प्रकट नहीं करते हैं परन्तु जब पीछे से शक्ति का आविर्भाव होता है। तब लोकों को भगवान् की पूर्वावस्था की अपेक्षा भगवान् में अधिकता जैसा मालुम पड़ता है। इस अभिप्राय से सूत्रकार ने सूत्र में 'अन्य' दिया है। सूत्रकार अविरोध प्रकरण का उपसंहार करने की इच्छा से फलित अर्थ बताते हैं।

## अनेन सर्वगतत्व मायामशब्दादिभ्यः ।३/२/३७।

ब्रह्म से अन्य पदार्थ उत्कृष्ट है इस मत के खण्डन से, व्यापकत्व वाचक श्रुति और स्मृति के लिये ब्रह्म का व्यापकत्व सिद्ध होता है।

'अनेन' सेतु आदि शब्दों के मुख्य अर्थ का निराकरण करने से ब्रह्म का व्यापकत्व सिद्ध हुआ ऐसा अर्थ है इस प्रकार सूत्र का व्याख्यान करने वाले कितने ही (शंकराचार्य) कहते हैं, परन्तु यह बराबर नहीं कारण कि 'जन्मादि इसका जिसमें से है' (ब्र.सू. १/१/२) आदि सूत्रों से ब्रह्म सर्व देश में आये कार्य का कर्ता है ऐसा बताया गया है, इसलिये ही ब्रह्म की व्यापकता सिद्ध होती है। अविरोध-सिद्ध करने के लिये यह प्रकरण है इस कारण पहले सिद्ध हुआ व्यापकत्व इससे-पहले बताये 'सेतु' आदि बताने वाले वाक्यों के साथ विरोध वाला नहीं है ऐसा नहीं कहना, कारण कि अगला पद व्यर्थ हो जाता है जो इस तरह एक देशी समाधान करता है तो इस विषय में इस प्रकार जानना। पहले बताये कर्त्तृत्व से व्यापकता ब्रह्म में ही सर्वथा नियत करने के लिये सूत्रकार समर्थ नहीं है कारण कि जिस प्रकार योग से दूर का श्रवण आदि हो सकता है उसी तरह मर्यादित पदार्थ भी अनेक देश में रहने वाला कार्य करने की विशिष्ट शक्ति वाला बनता है ऐसा कहा जा सकता है, ऐसा है जो इस प्रकार मानने में नहीं आवे तो पहले सिद्ध हुए व्यापकत्व के विरोध से 'सेतु' आदि कथन से परिच्छिन्न, मर्यादित होने से ब्रह्म से दूसरे पदार्थ उत्कृष्ट है ऐसी शंका सूत्रकार नहीं करते हैं। विरोध का परिहार करने के लिये तो 'सामान्यात्तु अविरोधः' इस प्रकार वे कहते हैं। (इस तरह एक देशी के मत का सूत्रकार अर्थ करके भाष्यकार

ने इसका खण्डन किया और अब स्वयं के मतानुसार सूत्र का अर्थ करते हैं। इस तरह सूत्र का अर्थ जानना। 'अनेन' ब्रह्म से अन्य पदार्थ की श्रेष्ठता का खण्डन करने से 'आयाम शब्दादिभ्य:' व्यापकत्व दिखाने वाला श्रुति वाक्य आदि के कारण साक्षात् व्यापकत्व का प्रतिपादन करने वाले वाक्यों के लिये ही सर्वगतत्व व्यापकत्व सिद्ध होता है, परन्तु गौतम मुनि के न्याय शास्त्र में बताये प्रमाण से जगत का कर्त्तृत्व ईश्वर की व्यापकता बिना घटता नहीं ऐसा नहीं है, ब्रह्म का व्यापकत्व बताने वाले शब्द इस प्रकार है 'परमात्मा आकाश के जैसा, व्यापक और नित्य' परमात्मा स्वर्ग से अधिक बड़ा, आकाश से अधिक बड़ा (छा. ३/१४/३) स्वर्ग में पुरुष, परमात्मा, अकेला वृक्ष की तरह स्थिर रहता है। यह सब इस पुरुष से पूर्ण है (तै. आ.१०/१०/३) इत्यादि। आदि पद से भगवान् के हाथ और पैर-सभी ओर है। इसके चक्षु, मस्तक और मुख सभी ओर हैं, इसके कान चारों तरफ है और यह लोक में सभी ओर आवृत्त होकर रहता है (गीता १३/१३) इत्यादि स्मृति वाक्यों का ग्रहण होता है। इनसे सिद्ध होता है कि ब्रह्म के विषय में श्रुति ही मुख्य प्रमाण है। अनुमान करने में आये तो विलम्ब होता है, इसलिये प्रत्यक्ष से वस्तु सिद्ध हो जाने के पीछे ही इसका प्रचार होता है, इसलिये यह बाधित होता है, तो भी जो किसी समय विशिष्ट इच्छा से अनुमान का उपयोग करने में आये तो इस प्रकार करने में अधिक प्रमाण है इतना ही सिद्ध होगा।

## फलमत इत्यधिकरण

इस तरह भगवान् सभी से उत्तम है ऐसा निरुपण करने से उत्तम अधिकारियों से भजन सेवा करने योग्य भगवान् का स्वरूप बताया गया है, अब सूत्रकार दूसरे मध्यम आदि अधिकारियों का भजनीय स्वरूप कहते हैं, मध्यम अधिकारियों के फल प्राप्त करने की इच्छा से भगवान् को भजेंगे और भगवान् जब फल देने वाले हों तभी यह सम्भव है, इसलिये सूत्रकार कहते हैं।

### फलमत उपपत्तेः ।।३।२।३८।।

ईश्वर के पास से ही फ़ल प्राप्त होता है कारण कि इस प्रकार घटित होता है।

'अत:' ईश्वर से ही फल मिलता है इच्छित फल, इह लोक के और परलोक के, किससे? उपपत्तेः इसलिये यह घटित होता है उससे सभी को वश में रखने वाला, सभी के ऊपर सत्ता भोगने वाला (ब्र. ४/४/२२) यह श्रुति सर्व वस्तुओं के ऊपर परमात्मा की नियामक सत्ता बिना संकोच के कहती है। दूसरी वस्तु कोई शक्ति देने में समर्थ नहीं है इसलिये भगवान् ही फल देने वाला है।

कितने ही भाष्यकार (शंकराचार्य) इस सूत्र में ही कर्म इससे उत्पन्न होता है अपूर्व फल देने वाला है ऐसी आशंका करके यह घटता नहीं है ऐसी युक्ति देकर इस सूत्र का व्याख्यान करते हैं, परन्तु यह व्याख्यान चिन्त्य दोष वाला है कारण कि आगे जैमिनि का मत (ब्र.सू. ३/२/४१) और सूत्रकार का अपना मत (ब्र. सू. ३/२/८१) इन दो मतों के निर्देश के विचार से व्यास स्वयं ही अपना मत प्रकट करेंगे, इसलिये इस समय इस सूत्र के जैमिनि के मत का निराकरण करने का अवसर नहीं है और अगले दो सूत्र (३/२/४०/४१) व्यर्थ हो जायेंगे।

**श्रुतत्वाच्च ।।३।२।३९।।**

और भगवान् ही फल देते हैं ऐसा श्रुति में बताया है इसलिये

पीछे सूत्र से श्रुति में बतायी भगवान् की नियामक सत्ता का फल देने में युक्ति की रीति का फल निरुपण किया गया है, इस सूत्र में तो भगवान् फल देते हैं यह बताने वाली साक्षात् श्रुति को ही सूत्रकार प्रमाण देते हैं। यह श्रुति इस तरह है 'यह परमात्मा महान्, जन्म रहित, अन्न का भक्षण करने वाला और धन देने वाला है' (बृ. ४/४/२४) 'च' से नीचे बताने वाली स्मृति ' 'ग्रहण होता है। सुख-दुःख स्थिति अभाव (गीता १०/४) इस प्रकार आरम्भ करके 'मेरे में से ही प्राणियों के विविध भाव-स्थिति होती है' (गीता १०/४) इत्यादि स्मृति है।

यहाँ कर्म वादी (जैमिनी) पूर्वपक्ष करते हैं।

**धर्मं जैमिनिरत एव ३/२/४०**

इससे ही उपपत्ति और श्रवण से ही जैमिनि धर्म को कर्म के फल का कारण मानते हैं।

अरे, कर्म से ही फल मिलता है इस पक्ष में भी उपपत्ति योग्यता और श्रुति एक समान रीति से है, यह इस तरह ईश्वरवादी (वेदान्ती ) से भी कर्म निरपेक्ष ईश्वर फल देता है ऐसा नहीं कहा जा सकता है, कारण कि जो इस प्रकार मानने में आता है (कर्म की) अपेक्षा रखे बिना ईश्वर फल देता है ऐसा मानने में आवे तो वेद में आये विधि वाक्यों (कर्म और इसका) फल बताने वाले व्यर्थ हो जायेंगे, और प्रवृत्ति असंभवित हो जाने का प्रसंग था। जब फल देने में ईश्वर को कर्म की अपेक्षा रहती है तब ये कर्म ही फल देने वाले होते हैं, कर्म सापेक्ष ईश्वर का क्या प्रयोजन? कर्म अचेतन है और उससे चेतन पदार्थ से अधिष्ठित हो तो ही ये कार्य करवाने में समर्थ बन सकते हैं, इसलिये केवल कर्म से फल संभव नहीं-इस भाँति नहीं कहना, कर्म का स्वरूप और स्वर्गादि

फल से लोकसिद्ध नहीं है परन्तु श्रुति सिद्ध है और श्रुति में स्वर्गादि फल साधने वाले उत्पत्ति वाक्यों में (कर्म के स्वरूप का ज्ञान देने वाले वेद वाक्य ये उत्पत्ति विधि कहलाते हैं। दृष्टान्त 'अग्निहोत्रं जुहोति') और अर्थ वाद वाक्यों में (विहित कर्म की प्रशंसा करने वाला और निषिद्ध कर्म की निंदा करने वाला जो अर्थ है।) उसको अर्थवाद कहा जाता है। ऐसे वाक्यों में कर्म सुना जाता है। दृष्टान्त 'पुत्र प्राप्ति की कामना वाला पुरुष अग्निहोत्र होम करता है' स्वर्ग की कामना वाले पुरुष को अग्निहोम करना, (आप.श्री) १०/२१ (तै.स. १/५/९/१८) इत्यादि स्वर्ग की कामना वाला पुरष को पुरुष दर्शपूर्ण मास याग करने (तै. ब्रा. ५/२०/१/८१) प्रथम यह यज्ञ परमेष्ठी-ब्रह्म का था, इसी से ये उत्तम स्थिति को प्राप्त हुए। (तै.सं. १/६/९) इत्यादि। ये स्वर्गादि फल कर्म से ही सिद्ध होते हैं, इस तरह होने से लोक में अन्य प्रकार से मालुम हो, तो भी धर्मी को धर्म वाले पदार्थ को ग्रहण करने वाले प्रमाण से कर्म और स्वर्गादि फल का वर्णन करने वाले वेद से ही इस तरह सिद्ध होता है। इसलिये यहाँ किसी प्रकार की शंका नहीं रहती है, जिस तरह ईश्वर वादी वेदान्ती ईश्वर में नित्य ज्ञानादि धर्म स्वीकार करते हैं उसी भाँति कर्मवादी के मन में प्रतिबन्धक तत्त्व दूर होता है इसलिये परलोक के फल के समान स्वर्ग मिलता है। इस तरह वेदान्ती और कर्मवादी की स्थिति समान है, कर्म का बहुत शीघ्र नाश होता है, नाश होने पर भी यह कर्म फल का कारण है ऐसा श्रुति में कहा होने से, कर्म की इस करुणता का रक्षण करने के लिये अपूर्व नाम के कर्म का व्यापार करने में आता है। वेदान्ती के मन में तो समदृष्टि वाला ईश्वर के पास से विषय भिन्न-भिन्न प्रकार का फल प्राप्त हो यह बात घटित नहीं होती है, और ईश्वर में वैषम्य-भेदभाव और नैर्घृण्य-निर्दयता के दो दोष आ जाते हैं, इसलिये कर्म से ही फल मिलता है ऐसा जैमिनि मानते हैं।

### पूर्वं तु बादरायणो हेतुव्यपदेशात् ।३/२/४१।

परन्तु बादरायण आचार्य द्वारा पहले बताये ईश्वर को ही फल देने वाला मानते हैं कारण कि श्रुति में ईश्वर को फल के कारण समान बताया गया है।

'तु' शब्द पूर्व पक्ष के निवारण के लिये है बादरायण आचार्य तो इसके पहले कहे ईश्वर को ही फलदाता के समान मानते हैं, क्यों? 'हेतुव्यपदेशात्' फल के कारण समान श्रुति में कथन है इसलिये 'जिसको इस लोक में से ऊँचे लेजाने की इच्छा है उसके पास से परमात्मा ही समस्त अच्छे कर्म कराता है, जिसको इस लोक में से नीचे लेजाने की इच्छा है उसके पास से परमात्मा

ही बुरे कर्म कराता है' (कौशी ३/९) इस श्रुति में परमात्मा कर्म कराता है ऐसा कहा गया है, इसलिये ईश्वर ही फल देने वाला है ऐसा कहा गया है। इस कारण किसी भी प्रकार की कहीं अयोग्यता नहीं है।

अरे, ईश्वर स्वयं ही फल देने के लिये समर्थ है तब फिर फल देने की इच्छा हो तब कर्म करवाने में क्या हेतु है और कार्य की विचित्रता किस भाँति ?

ये समस्त शंकायें भी परमात्मा जीव के द्वारा किये प्रयत्न की अपेक्षा रखता है, कारण कि इस तरह विहित कर्म और प्रतिषिद्ध कर्म व्यर्थ नहीं होते (ब्र.सू. २/३/४२) इस सूत्र से दूर की गई है (और विद्वन्मण्डन में श्रीविट्ठलेश ने भी दूर किया है। ) इसलिये सकाम पुरुष से भी इसी परमात्मा की सेवा करनी है यह सिद्ध हुआ।

# तृतीयाध्याये तृतीय: पाद: ।

## १ सर्ववेदान्तप्रत्ययाधिकरणम् ।

### सर्ववेदान्तप्रत्ययं चोदनाद्यविशेषात् ॥ ३/३/१ ॥

पूर्वपादे जडजीवधर्मनिराकरणेन शुद्धस्यैव सच्चिदानन्दविग्रहरूपत्वं ब्रह्मणो निरूपितम् । इह तु ब्रह्मगता एव धर्मा विचार्यन्ते । ते चेदेकस्मिन् वाक्य एव सर्वे पठिता भवेयुस्तदा न विचारणीया भवेयुर्विरोधाभावात् । पठिताश्च तत्तदुपासनप्रकरणेषु क्वचित्त एव क्वचिद्भिन्ना: । यथा वाजसनेयिन: पञ्चाग्निविद्यां प्रस्तुत्य षष्ठमन्यमग्निं पठन्ति । तस्याग्निरेवाग्निरिति । छन्दोगास्तु पञ्चसंख्यैवोपसंहरन्ति । अथ य एतानेवं पञ्चाग्नी वेद (छां. ५/१०/१०) इति । तथा प्राणसंवादे मुख्यप्राणादन्यांश्चतुर: प्राणान् वाक्यचक्षु: श्रोत्रमनांसि पठन्ति । वाजसनेयिनस्तु तमिमं पञ्चमं पठन्ति । अपरं च । अथर्वोपनिषत्सु क्वचिद् गोकुलवृन्दाकाननसंचरद्गोपरूपमनल्पकल्पद्रुमप्रसूनविरिचितविचित्रस्थलीककालिन्दी सलिलकल्लोलसंगिमृदुतरपवनचलदलकविराजमानगण्डमण्डलद्युतिमण्डितकुण्डलप्रभानु भावितवामांसमिलन्मूर्धन्यमहामणिकमुरलिकामुखावलीमिलदतितरलकर कमलयुगलाङ्गुलीवशंवदविविधस्वरमूर्च्छनामोहितव्रजवरनितम्बिनीकदम्बकटाक्षकुवलयार्चितं क्वचित्कोदण्डमण्डितभुजदण्डखण्डितप्रचण्डदशमुण्डमतिविचित्रचरित्राभिरामं रामस्वरूपं कृचिदतिकरालवदनवित्रासितकमडाक्मलासनवृषभासनादिकं नृकेसरिरूपं क्वचिदुरुक्रमादिकं च निरूप्यते । तथा च द्रव्यदेवताभेदाद् यागभेदवद्धर्माणामावापोद्धापाभ्यां दृष्टादृष्टफलभेदाच्च वेद्यभेदे प्राप्ते ब्रह्मानेकत्वापत्तौ श्रुतिविरोधाद् विनिगमकाभावात्सर्वेषामुपासनाविषयाणामब्रह्म त्वमापतितम् । ननूपासनाविषयाणामौपाधिकत्वात् तेषां चाविद्याकल्पितत्वात् तद्विशिष्टानां तथात्वं युक्तमेव। न चैवं तन्निरूपकाणां वेदान्तानामब्रह्मपरत्वप्रसंग: । शुद्धस्य ब्रह्मणो दुर्ज्ञेयत्वेनोपाधिविशिष्टोपासनया चित्तशुद्धौ सत्यां स्वत एव तज्ज्ञानं भविष्यतीत्येतत्तात्पर्यकत्वादिति चेत् । मैवम् । समन्वयविरोधापत्ते: । तासां

ब्रह्मविद्यात्वहानेश्च । श्रुतेः प्रतारकत्वापत्तेश्च । अपरं च योन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते । किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा इत्यन्यथाज्ञानं निन्दन्ती श्रुतिः कथं फलसाधकत्वेन तदुपासनां वदेत् । स्पष्टार्थानां श्रुतिवाक्यानां निर्णयमकृत्वा संदिग्धार्थानां ज्योतिराकाशादिशब्दानां तद्वाचकत्वं न निर्णीयाद् व्यासः । एवं च सत्युक्तरीत्या यागवत्तेषां परस्परं भेदश्चावश्यक इत्युभयतः पाशा रज्जुरिति प्राप्तेभिधीयते । सर्ववेदान्तप्रत्ययम् । अनेकरूपनिरूपकैः सर्ववेदान्तैः प्रत्ययो ज्ञानं यस्य तत्तथा । ब्रह्मणोनन्तरूपत्वे यानि यानि रूपाणि विविधैर्जीवैरुपासितुं शक्यानि तानि तानि रूपाणि तैस्तैर्वेदान्तैर्निरूप्यन्त इति तावद्रूपात्मकमेकमेव बह्मेत्यर्थः । तत्र हेतुश्चोदनाद्यविशेषादिति । चोद्यते कर्तव्यत्वेन बोध्यतेनेनेति चोदना विधिवाक्यमिति यावत् । तस्याविशेषादित्यर्थः । यथैकस्मिन्नग्निष्टोमे शाखाभेदेपि चोदना तथैव भवति - अग्निष्टोमेन यजेत् (आ.सू.१०/२/१) इति । तथेहापि सर्वेषु वेदान्तेषु ब्रह्मत्वेनैवोपासना विधीयते इति तथा । आदिपदात्साक्षात्परंपराभेदेन मोक्षफलकत्वकथनमप्युपासनानामविशिष्टमिति प्रयोजनसंयोगः संगृह्यते ॥ ३/३/१॥

## भेदान्नेति चेदेकस्यामपि ॥ ३/३/२ ॥

ननु द्रव्यदेवताभेदाद् यागभेदवदुपास्यानां धर्मभेदेन मिथोभेदादुक्तहेत्वसिद्धिं भेदान्नेति चेदित्यनेनाशङ्क्य तत्परिहारमाह सूत्रकार एकस्यामपीति सूत्रावयवेन । यथैकस्यामपि गृहीतषोडशि कया मति रात्र व्यक्ताव गृहीतषोडशिकायाः सकाशाद् गुणाधिक्येपि नातिरात्रभिन्नयागत्वम् । अतिरात्रलक्षणकर्मैवाधिकृत्य तद्ग्रहणाग्रहणयोर्विधानादेवमिहापि ब्रह्मैवाधिकृत्य तत्तद्धर्मवैशिष्ट्या योरुक्तत्वान्न ब्रह्मोपासनभिन्नत्वमुपासनासु । तथा च ब्रह्मधर्मत्वेनाभेदस्य विवक्षितत्वात्त्वदुक्तहेत्वसिद्धिः । एवं सति यत्रैकस्मिन्नुपास्ये रूपेन्यस्माद्रूपादधिका गुणा उच्यन्ते। तत्र तेषामुपसंहार उचित इति भावः । अत्रायं विशेषो ज्ञेयः । उपासनाविषयेष्वखिलेष्वाविशिष्टं ब्रह्मत्वं ज्ञात्वैतेष्वेकतरं रूपं य उपास्ते तस्य तत्र सर्वे गुणा उपसंहर्तुमुचिताः । यस्त्वनन्तेषु विभूतिरूपेषु ॐ इत्येतदक्षरं ब्रह्म इति ज्ञात्वोपास्ते तस्य

शाखान्तरीया अप्येतदक्षरोपासनप्रकरणोक्ता एवोपसंहर्तव्या नान्ये । तद्रूपमधिकृत्यैव तेषां गुणानां कथनात् । अन्यथातिप्रसंगात् । इयं तूपासनामार्गीया व्यवस्थोक्ता । भक्तिमार्गीया त्वेतद्विलक्षणा सग्रे वाच्येति ॥ ३/३/२ ॥

नन्वग्निष्टोममेवोद्दिश्य यावन्तो धर्मास्तैत्तिरीयके पठयन्ते तावन्तो वाजसनेयके । तथा च त्वदुक्तरीत्या वाजसनेयिनां तद्धर्मोपसंहारोपि न्याय्यो भवेन्न त्वेवं स: । शिष्टाचारादिविरोधात् । तथा पञ्चाग्निविद्यामधिकृत्योक्तोपि षष्ठोग्निर्न छन्दोगै: शक्यत उपसंहर्तुम् । तथैवाथर्वणिकैर्नैकस्मिन् रूपे रूपान्तरधर्मा इति प्राप्त उत्तरं पठति ।

स्वाध्यायस्य तथात्वेन समाचारेधिकाराच्च सववच्च तन्नियम: ॥ ३/३/३ ॥

स्वाध्यायो वेद: स एकमेव कर्म शाखाभेदेन भिन्नभिन्नप्रकारकं बोधयतीति तत्प्रयुक्त: सम्यग्भूतेग्निष्टोमादिलक्षण आचारे तत्तदङ्गाचारनियमोन्यूनानधिककरणलक्षण इत्यर्थ: । तावद्भिरेवाङ्गैर्यागसंपत्तेरधिककरणस्याप्रयोजकत्वात्तावतामेवाङ्गानां करणम् । ननूक्तं तद्धर्माणामप्युसंहारस्त्वदुक्तरीत्या संभवतीत्यत आह । अधिकारादिति । सर्वेषां शाखिनां स्वस्वशाखोक्तकर्मण्येवाधिकारो न परशाखोक्तेप्यतोपि तथा नियम: । चकारात्स्वशाखोक्तात् कर्मणोतिरिक्ततत्करणे न्यूनकरणे च यदस्य कर्मण इत्यादि प्रायश्चित्तश्रवणमपि तन्निमये हेतु: समुचीयते । अत एव क्वचित्परशाखोक्तमपि व्यवस्थितविकल्पविषयत्वेन कल्पसूत्र उच्यते । विकल्पे तूभयस्याशास्त्रार्थत्वमुपसंहारे तूभयस्यापि शास्त्रार्थत्वमतोपि नात्रोपसंहारशङ्का । अत्र दृष्टान्तमाह । सववदिति । यथा सवा होमा: सप्तसूर्यादय: शतौदनपर्यन्ता वेदान्तरोदितत्रेताग्नयनभिसंबन्धादथर्वणोदितैकाग्निसंबन्धाच्चाथर्वणिकानामेव कार्यत्वेन नियम्यन्ते। तथा तत्तच्छाखायास्तथात्वात्तत्तदुक्त एव कर्मणि तत्तच्छाखिनामधिकाराच्च स्वस्वशाखोक्तादन्यूनानतिरिक्तकर्मकरणनियम इत्यर्थ: । प्रकृतेपि यद्रूपोपासनाप्रकरणे यावन्तो धर्मा उक्तास्तस्मिन् रूपे तावद्धर्मवत्त्वेनैवोपासना कार्या तद्बोधकप्रमाणानुरोधात् । न तु रूपान्तरोपासनप्रकरणोक्ता साधारणधर्मत्वेनापि । तथा सति मत्स्योपासकस्य चापशरादिकमपि

## भेदान्नेति चेदेकस्यामपि ।३/३/२।

धर्म के भेद से उपास्य पदार्थ का भेद है ऐसा जो कहा जाता है तो हमको कहना चाहिये कि जिस तरह एक ही अतिरात्र यज्ञ में षोडशी का ग्रहण और अग्रहण इस तरह धर्म का भेद होते हुए भी अतिरात्र यज्ञ का भेद नहीं उस तरह यहाँ है, (इस प्रकार धर्म के भेद से धर्मी का ब्रह्म भेद नहीं होता है।)

(योग के दो रूप है, द्रव्य और देवता, पुरोडाशरूपी द्रव्य और अग्निरुपी देवता द्रव्य और देवता भिन्न-भिन्न हो तो, याग भिन्न बन जाता है। दृष्टान्त 'भूतिकामो वायव्येन पशुनायजेत्' (२) ब्रह्मवर्चसकाम: सौर्येण चरुणा यजेत इन दो वाक्यों में बतलाये द्रव्य (पशु और चरु) और देवता वायु और सूर्य अलग-अलग है इसलिये ये दोनों याग पृथक्-पृथक् है, इस दृष्टि से पूर्व पक्षी नीचे की तरह शंका करते हैं।

अरे, द्रव्य और देवताओं के भेद के कारण जिस प्रकार याग का भेद होता है उसी प्रकार उपास्य पदार्थ धर्म के भेद से परस्पर भिन्न बनते हैं इसलिये पीछे के सूत्र में बताये हेतु असिद्ध होते हैं। इस तरह 'भेदान्नेतिचेत्' इस सूत्र भाग से आशंका करके 'एकस्यामपि' इस सूत्र भाग से सूत्रकार इस शंका का परिहार करते हैं जिस प्रकार षोडशी-ग्रहवाला कोई अतिराग याग षोडशी-ग्रह बिना दूसरा कोई अतिरात्र याग करें वह अधिक गुण वाला होता है, गुणवाला होने पर अतिरात्र याग से भिन्न नहीं होता,कारण कि अतिरात्र रुपी कर्म का ही उद्देश कर षोडशी के ग्रह का विधान और निषेध भी है। ('अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति, न अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति- मैत्रायणी संहिता' ४/७/६ इस तरह षोडशी ग्रह-सोम यज्ञ में काम आने वाला पात्र-इसका ग्रहण और अग्रहण इन दोनों का श्रुति में विधान है।) उस तरह यहाँ ब्रह्म को ही उद्देश्य करके अलग-अलग धर्मों वाला ब्रह्म इस प्रकार दो प्रकार से वर्णित है इसलिये उपासना में ब्रह्म की उपासना भिन्न नहीं होती। इस तरह ब्रह्म का धर्म है इस दृष्टि से अभेद कहना है इसलिए तुमको पूर्व पक्षी द्वारा बताया हेतु असिद्ध होता है, इस प्रकार होने से जहाँ एक उपास्य रूप में दूसरा उपास्य रूप से अधिक गुण कहने में आया है वहाँ इस धर्म का उपसंहार करना योग्य है ऐसा भाव है।

यहाँ यह विशेष-विशिष्ट प्रकार के सम्बन्ध जानना, उपासना के सर्व विषयों में एक ही ब्रह्म है ऐसा जानकर इसके अनेक रुप की जो उपासना करते हैं उसको इस रूप में सर्व गुणों का उपसंहार करना घटित होता है, परन्तु अक्षर में 'ओम् की दृष्टि आदि अनंत विभूति रूपों में' अक्षर

ब्रह्म ओम है ऐसा मानकर (कठ. २/१५/१६) इस प्रमाण से जानकर जो उपासना करते हैं उसको दूसरी शाखा में धर्म बताया हो तो भी अक्षरोपासना के प्रकरण में बताये गये धर्म का उपसंहार करना, दूसरे धर्म का नहीं, कारण कि इस रूप को अक्षर को उद्देश्यकर के ही धर्म कहा गया है। जो इस तरह प्रकरण स्वीकार करने में नहीं आवे तो प्रकरण के विरोध रूपी अतिप्रसंग प्राप्त होगा, यह तो उपासना मार्ग की व्यवस्था कही गयी है, भक्ति मार्ग की व्यवस्था तो मर्यादा मार्ग की व्यवस्था से भिन्न है, आगे 'न वा प्रकरणभेदात् परोपरीयस्त्वादिवत्' (ब्र.सू. ३/३/७) के द्वितीय व्याख्यान में कहा जायेगा।

'अतिरात्र' यह सोमयाग की चतुर्थ संस्था का भेद है और 'षोडशी' यह सोमयाग की तीसरी संस्था है 'उक्थ्य' नाम की सोमयाग की दूसरी संस्था तक पन्द्रह स्तोत्र और शस्त्र होते हैं। षोडशी संस्था में एक सोम और एक शस्त्र अधिक होता है इस क्रारण सोलह की सख्या होती है, इसलिये ग्रह-सोमयाग में आने वाला पात्र 'षोडशी' कहलाता है और इसके सम्बन्ध से याग भी 'षोडशी' कहलाता है। 'अतिरात्र' याग में षोडशी ग्रह रखना ये एक विधि है, यह नहीं रखना इस प्रकार दूसरा निषेध है इसको नहीं रखना यह दूसरा निषेध है, इसलिये 'षोडशी' ग्रह हो के नहीं हो, तो भी याग तो 'अतिरात्र' ही कहलाता है। देखो तैत्तिरी संहिता ६/६/।।/१/२

**शंका**-अरे, अग्निष्टोम को ही उद्देश्य करके जितने धर्म तैत्तिरीय शाखा में बताये गये हैं, उतने धर्म वाजसनेयी शाखा में नहीं कहे गये हैं इसलिये तुम्हारे कहे अनुसार वाजसनेयी शाखा वालों के तैत्तिरीय शाखा के धर्मों का उपसंहार भी न्यायी बनता है, परन्तु यह उपसंहार न्यायी नहीं है कारण कि शिष्टाचार आदि का विरोध होता है। पंचाग्निविद्या के (छा. ५) ही उद्देश्य से कहा गया है। फिर भी यह छटा अग्नि का छान्दोग्य शाखा वालों का उपसंहार नहीं कर सकते उसी प्रकार आथर्वणिक शाखा के लोक एक रूप विषय में दूसरे रूप के धर्मों का उपसंहार नहीं कर सकते हैं।

इस तरह पूर्व पक्ष प्राप्त हो तो सूत्रकार इसका उत्तर देते हुए कहते हैं कि

**स्वाध्यायस्य तथात्वेन समाचारेऽधिकाराच्च सर्ववच्च तन्नियमः।३।३।३।**

वेद एक ही कर्म की शाखा भेद से भिन्न-भिन्न प्रकार का बोध करता है इसलिये अग्निष्टोम आदि कर्म भली भाँति- सभी अंगों के साथ, न्यून भी नहीं और अधिकभी नहीं इस तरह करने

क नियम है और होम की तरह अपने अधिकार की तरह कर्म करने का नियम है इसलिये स्वाध्याय अर्थात् वेद के अनेक ही कर्म शाखा भेद से अलग-अलग तरह से मालुम पड़ते हैं इसलिये ऐसा नियम ज्ञात होता है कि अग्निष्टोमादि रुपी सभी कर्म इसके अलग-अलग अंगों के साथ करने चाहिये, थोड़े भी नहीं और अधिक भी नहीं, इस तरह उस-उस प्रकार अर्थ है। जितने अंगों की आवश्यकता हो, उतने ही अंगों से याग संपूर्ण होते हैं इसलिये अधिक करने का प्रयोजन नहीं है, इसलिये आवश्यकता होते ही अंग सिद्ध करने में आते हैं।

**शंका**-अरे, तुम कहते हो उस तरह दूसरे शाखाओं के धर्मों का भी उपसंहार संभव है ऐसा बताया गया है।

**समाधान**- इसलिये सूत्रकार कहते हैं कि 'अधिकारात्' अपनी शाखाओं का ही धर्म करने का प्रत्येक को अधिकार है इसलिये सभी शाखा वालों का अपने-अपने शाखा में बताये कर्म में ही अधिकार है। दूसरी शाखाओं में कहे कर्म में नहीं, इसलिये भी इस तरह का अपने कर्म करने का नियम है।

सूत्र में आये 'च' दूसरे हेतु बताते हुए कहते हैं कि अपनी शाखा में बताये कर्म से अधिक कर्म करने में आये अथवा इससे थोड़ा कर्म करने में आये तो 'इस कर्म का' (आप श्रौत सूत्र ३/१२/१) इत्यादि प्रायश्चित का श्रवण भी अपनी शाखा का ही कर्म करना यह नियम का कारण है, इसलिये ही किसी समय दूसरी शाखा में कहा गया हो तो भी ये कर्म अव्यवस्थित विकल्प से कल्प सूत्र में कहे गये हैं। दृष्टान्त उदिते जुहोति अनुदिते जुहोति इस तरह दो विरुद्ध वाक्य है। इसमें जो सूर्योदय के पीछे और सूर्योदय के पहले होम करे उसको दूसरे वाक्य की तरह, इस तरह जो व्यवस्था की जाती है उसको व्यवस्थित विकल्प कहते हैं। इस तरह की व्यवस्था से दोनों वाक्यों का प्रामाण्य बना रहता है। इस प्रकार आचार-भेद से व्यवस्था करने में आती है, इस ही तरह यज्ञ में पत्थर लेते समय दो अलग-अलग मंत्र होते हैं, इसमें भी उपचार भेद से व्यवस्था की जाती है।

(दो विरुद्ध वाक्यों में) जो विकल्प स्वीकार किया जाता है तो दोनों वाक्य व्यर्थ हो जाय, इसका जो उपसंहार किया जावे तो दोनों शास्त्र का अर्थ रूप बन जाय, इनसे भी उपसंहार की शंका नहीं करनी। (विकल्प स्वीकार करने में आठ दोष आते हैं (१) प्रमाणत्व का परित्याग (२) अप्रमाणत्व का परित्याग (३) परित्यक्त प्रमाणत्व का प्रत्युज् जीवन, (४) प्रकल्पित

अप्रमाणत्व की हानि, ये चार दोष एक पक्ष में आते हैं दूसरे पक्ष में भी यही चार दोष आते हैं ऐसे आठ दोष होते हैं। उपसंहार करने से दोनों वाक्य प्रमाणभूत बन जायगें परन्तु यह इष्ट नहीं है।

इस विषय में सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं कि 'सर्ववत्' होम की तरह जिस तरह सप्त सूर्य से लेकर सतौदन तक के होम दूसरे (ऋक्, यजु और साम ये) तीन वेदों में बताये तीन अग्नि (गार्हपत्य, आवहनीय और दक्षिणाग्नि) के साथ सम्बन्ध नहीं होने से और अथर्ववेद में कहे एक अग्नि के साथ सम्बन्ध नहीं होने से, अथर्ववेद के लोकों के लिये ही करने का नियम है, उस भाँति अलग- अलग शाखाएँ भी नियामक होने से उन-उन शाखाओं में कहे कर्मों में ही उन-उन शाखा वालों का अधिकार है इसलिये अपनी-अपनी शाखा में कहे गये धर्म से थोड़ा नहीं और अधिक नहीं इस प्रकार कर्म करने का नियम है, इस तरह अर्थ है, इस प्रकार उपासना में भी समझना जो रूप की उपासना के प्रकरण में जितने धर्म कहे गये हैं उतने धर्मों से ही रूप की उपासना करनी, कारण कि इस प्रकार बताते जो प्रमाण है उनका अनुसरण करने का होता है, किन्तु दूसरी रूप की उपासना के प्रकरण में कहे गये बिना दूसरा रूप का असाधारण धर्मों का उपसंहार किया जावे तो मत्स्यावतार के उपासक को (रामावतार के) बाण, धनुष आदि की भावना करनी पड़ती है और (राम जैसा) पुरुष रूप के उपासक को (मत्स्य के) लक्ष योजन लम्बे सींग आदि की भावना करनी पड़ेगी। (शंका) अरे, अथर्वण उपनिषद् में श्रीराम की उपासना में 'जो मत्स्य कूर्म आदि अवतार है, जो भूः भूवः स्वः तीन लोक हैं, उन श्रीराम को नमो नमः' (राम तापनीय उ.प) इस वाक्य से श्रीराम के दूसरे अवतार भी है और दूसरे अवतारों के धर्म भी श्रीराम में आ जाते हैं।

**समाधान**- तुम जो कहते हो यह बात सत्य है, दूसरे अवतारों का धर्म श्रीराम में आ पड़ता है, किन्तु इस सम्बन्ध में यह उद्देश्य है, यह रूप अन्तिम ब्रह्म स्वरूप है ऐसा जानकर जो उपासना करनी होती है इसलिये यही रूप का दूसरा अवतार है और वे अवतार रूप पृथक-पृथक् ऐसा कर्म इसी उपास्य रूप ने किये है ऐसा विशेष जानना, किन्तु इसी उपास्य रूप में दूसरे अवतारों का धर्म भी है ऐसा मानना नहीं इसलिये उन-उन अवतार में उन-उन धर्म वाला स्वरूप है ऐसा श्रुति से जाना जाता है। किन्तु सर्वत्र-सर्व अवतारों में उन-उन अवतारों में उन-उन धर्मों वाला नहीं होता है। इस आक्षेप में निरुपण प्रकार के भेद आदि तीन बाधक हेतु बताये गये हैं। (प्रकार भेद, अधिकार भेद और सम्बन्धि भेद ये तीन सर्व धर्मों का सर्व अवतारों में उपसंहार करने में बाधक हेतु हैं, जो इन हेतु को उपसंहार में बाधक नहीं माना जावे तो शाखा का अनुसरण करके

अग्निष्टोम आदि अंग का ही जो नियम है वह टूट जायेगा, इसलिए यहाँ भी अधिकार के नियम को स्वीकार करने की आवश्यकता है।

(प्रत्येक को अपनी अपनी शाखा के अनुसार अपने-अपने अधिकार की तरह अपनी-अपनी शाखा में कहे धर्मों ही का ही उपसंहार करना, दूसरे शाखा में दूसरी शाखाओं में कहे गुणों का उपसंहार नहीं करना ऐसा सिद्ध हुआ तो फिर प्राणादि उपासना में दूसरी शाखाओं में कहे गुणों का उपसंहार नहीं होगा। ऐसी शंका किसी को हो तो भाष्यकार इसका परिहार करते हुए कहते हैं कि प्राणादि उपासनाओं में इतनी भिन्नता है जिस प्रकार अधिक कार्य करने में प्रायश्चित का श्रवण बाधक है, जिस प्रकार श्रीराम स्वरूपादिकी उपासनाओं में इन अवतारों में नहीं किये कर्मों का भावना करने में अपराध बाधक है और जिस तरह 'एक प्रकार की आत्मा को ही दूसरी तरह की जानते हैं' (महाभारत १२/१२१/२७) इत्यादि वाक्य बाधक है उस तरह प्राणादि उपासनाओं में अधिक गुण का दूसरे उपसंहार करने में कोई भी यत्न बाधक दिखाई नहीं पड़ता है, इसलिये वहाँ उपसंहार कर सकते हैं।

**शंका**- अरे, पुरुषादिरूप विग्रह ही शुद्ध ब्रह्म होने से यहीं स्वरूप दूसरे अवतारों में भी लीलाकर्ता है इस प्रकार का ज्ञान घटता नहीं (दूसरे स्वरूप का विग्रह भी शुद्ध ब्रह्म है इसलिये यही स्वरूप इस प्रकार है यह अंश में घटता नहीं है।

**समाधान**- इस तरह शंका होने पर भाष्यकार समाधान करते हुए कहते हैं कि नहीं, ऐसा नहीं, कारण कि धर्मी-ब्रह्म का ज्ञान देने वाले के प्रमाण से 'यदेकव्यक्तमनन्तरुपम्' इस युक्ति कथन से शुद्ध ब्रह्म ही अनन्त रूपों में है ऐसा सिद्ध होता है। ब्रह्म रूपी वस्तु ही इस तरह की है इस कारण इसमें किसी प्रकार की शंका नहीं करनी (ब्रह्म एक है और यहीं श्रीरामचन्द्र का प्रकरण है और ये स्वयं भगवान् है ऐसा श्रवण है, इसलिये इनमें विरुद्ध धर्म रहते हैं इस कारण ये सर्व आकार धारण कर सकते हैं। इसलिये ये स्वयं दूसरे रूप से लीला कर सकते हैं ऐसा कुछ भी होने से इस विषय में संभव शंका करने जैसा कुछ नहीं है।

ऊपर बताये विषय बराबर समझने के लिये भाष्यकार नियत पदार्थवादी नैयायिकों के अभाव का दृष्टान्त देते हैं। जिस प्रकार एक ही अयोन्याभाव अपने प्रतियोगी ऐसे अनन्त भाव पदार्थों की दृष्टि से अनेक रूप स्वीकार करते हैं, अनन्त प्रतियोगी वाले अनन्योन्या भाव और अत्यन्ताभाव रूप स्वीकार करते हैं और अभाव का अभाव रूप होने पर भी अभाव रूप में ही

स्वीकार किया जाता है उसी प्रकार यहाँ भी अपने प्रकृत विषय में समझो कारण कि अभावत्व एकता का प्रयोजन नहीं है और ब्रह्म रूपी पदार्थ का ज्ञान देने वाले प्रमाण उपनिषद् ही इस भाँति एक ही ब्रह्म अनन्त रूप में लीला करता है ऐसा सिद्ध करते हैं। (ब्रह्म का प्रतिपादन उपनिषदों में हुआ है, इसलिये उपनिषद् के वाक्यों से ही ब्रह्म के स्वरूप का निर्णय हो सकता है, इसलिये ब्रह्म एक है, ब्रह्म एक होते हुए भी वह अनन्त रूप में पृथक्-पृथक् लीलाएँ करता है, यह बात उपनिषदों के प्रमाण से घटित होती है, जिस तरह अभाव एक है अभाव होते हुएभी अनन्त भाव रूपी प्रतियोगी के लिये अनन्त प्रकार का वर्णन किया जाता है।)

अभाव प्रथम दो तरह का है (१) संसर्गाभाव और (२) (अन्योयाभाव, प्रथम प्रकार के तीन विभाग हैं। (१) प्रागभाव, (२) प्रध्वंसाभाव और (३) अत्यन्ताभाव, इस तरह अभाव चार प्रकार के होते हैं। अपने प्रकृत विषय में अन्योन्या भाव की बात आती है। 'पटो घटो न' यह घट नहीं, ये प्रतियोगी विरोधी कहे जाते हैं, दृष्टान्त घट यह पट भाव का प्रतियोगी कहा जाता है। इसलिये अभाव के ज्ञान में प्रतियोगी का कारण है, घट यह पट व्यतिरिक्त सर्व पदार्थ नहीं है इसलिये अन्योन्याभाव स्वरूपतः है, अन्योन्या भाव होते हुए भी अनंत प्रतियोगी होने से अनन्त बनता है। जो अभाव की प्रतियोगिता तादात्म्य सम्बन्ध से अवच्छिन्न होता है वह अन्योन्या भाव है, इस प्रकार अन्योन्या भाव का लक्षण है। घटान्योन्याभाव घट का अन्योन्य रूप नहीं होता है, प्रतियोगी घट जैसे तादात्म्य-सम्बन्ध से नहीं हो, उस तरह के पट आदि में रह सकता है। किन्तु प्रतियोगी घट अपने में तादात्म्य पन के कारण रहने से यह अन्योन्याभाव मात्र घट में नहीं रह सकता है इसलिये घटान्योन्या भाव की घट में रहने वाली मात्र तादात्म्य सम्बन्ध होने से अवच्छिन्न-पहचान वाली जानी जाती है, अत्यन्ताभाव और अन्योन्या भाव का प्रतियोगी विरोधी जो पदार्थ होते हैँ वे अमुक एक सम्बन्ध से ही होते हैं। इसके अतिरिक्त दूसरे सम्बन्ध से पदार्थ ये अभाव का प्रतियोग नहीं करते, ये अभाव के साथ रह सकते हैं। दृष्टान्त-भूतल ऊपर समवय सम्बन्ध से घट नहीं है, घट का अभाव है, किन्तु संयोग सम्बन्ध से घट भूतल ऊपर रह सकता है।

ब्रह्म का वर्णन तैत्तिरीय उपनिषद् में नीचे कहे अनुसार है, 'जिसने सर्वत्र प्रवेश किया है उस परमात्मा से दूसरा कोई पदार्थ अधिक अणु नहीं है, जो पर से पर है, जो महान् से महान् है, जो एक अव्यक्त अनन्त रूप विश्व पुराण और अन्धकार की दूसरी छोर है।' (तै. महानारायण उ.१.५) इत्यादि श्रुति प्रसिद्ध है। फिर ब्रह्म के विज्ञान को प्राप्त करने के साधनों के उपाय सर्व

उपासनाओं का श्रुति में जिसका निरुपण किया गया है। उसी प्रकार की उपासना ब्रह्म का विज्ञान देश के उस प्रकार का वर्णन किया गया है। ऐसा होने से एक शाखा में परमात्मा के कितने ही गुणों का निरुपण किया गया है और इससे दूसरी शाखा में दूसरे गुणों का निरुपण किया गया है ऐसा करने में क्या हेतु है ऐसा हमको तुमसे (पूर्व पक्षी को) पूछना चाहिये। एक शाखा में गुणों का जो वर्णन करने में नहीं आया है उसका कारण यह है कि उपसंहार से ये गुण प्राप्त होंगे ऐसा जो तुम (पूर्व पक्षी) कहते हो तो इस विषय में हम (सिद्धान्ती को यह कहना चाहिये, इस प्रकार हो तो थोड़े गुणों का निरुपण करने वाली श्रुति अपने बताये हुए उन गुणों को भी नहीं कहे, यह इस तरह उपासनाओं का फल ब्रह्म का विज्ञान उत्पन्न हुए करने का है इस प्रकार निर्णय ले लिया गया है इसलिये और यह ब्रह्म ज्ञान (तुम्हारे पूर्वपक्षी के मत का सर्वगुणों से उपसंहार करने से) एक प्रकार का होने से, जिस तरह घट सर्व समर्थ साधन हो तो ही उत्पन्न हो सकता है उस भाँति उपासना भी सर्व गुणों के अनुसंधान रूप साधन से ही हो सकती है, इसलिये सर्व गुणों का निरुपण करने वाली ही श्रुति उपासना का निरुपण करती है, परन्तु दूसरी श्रुति तो उपासना का नाम लेकर (गुणों का वर्णन किये बिना ही) 'उपासीत' उपासना करना, इतना ही कहा, गुणों को नहीं कहा, कारण कि आक्षेप से ये गुण प्राप्त होते हैं, अथवा जो गुण उपसंहार से प्राप्त होते हैं वे गुण श्रुति कहती है, (कारण कि ये गुण बिना उपासना के सिद्ध नहीं होते हैं। परन्तु श्रुति कितनेक गुणों का ही निरुपण करती है, उपसंहार करने के गुणों का निरुपण नहीं करती है। इस तरह उपासना श्रुति में ब्रह्म के कितनेक गुणों का निरुपण जो दूसरी तरह घटता नहीं है वह इस प्रकार बताती है कि ब्रह्म के एक रूप में दूसरे रूप के गुणों का उपसंहार दोष रूप है, इसलिये श्रुति के तात्पर्य का विरोध ही दोष है ऐसा अर्थ है।

(**उपासना**-श्रुति में ब्रह्म के कितने ही गुणों का जो निरुपण है वैसा दूसरा तात्पर्य है ऐसी शंका करके भाष्यकार इसका निषेध करते हैं।)

मात्र अपनी अपनी शाखा का अध्ययन करने वाले उपासना सिद्ध कर सकते हैं इसलिये सर्व शाखाओं में उपासना के प्रकार कहे गये हैं ऐसा जो पूर्व पक्षी कहे तो भाष्यकार कहते हैं कि इस प्रकार नहीं कहना कारण कि दूसरी शाखाओं का अज्ञान है इसलिये दूसरी शाखाओं में कहे गये गुणों का उपसंहार भी असम्भव है और इसलिये उपासना भी असंभावित हो जाती है। इसलिये इन उपासना से ही अपनी-अपनी शाखा में बताये प्रकार की उपासना में ही सर्व का अधिकार है और कहे प्रकार की उपासना में सबका अधिकार है और इसलिये इस उपासना से ही अपनी-अपनी शाखा में बताये

धर्मों से विशिष्ट हुए ब्रह्म का साक्षात्कार होता है। दृष्टान्त- तैत्तिरीय शाखा वाले और वाजसनेयी शाखा वालें आदि अपनी-अपनी शाखानुसार अग्निष्टोम करते हुए जिस तरह स्वर्ग मिलता है उस तरह (अर्थात् ब्रह्म में सर्वत्र सर्व धर्म होते हुए भी थोड़े से गुणों के कथन बल से वहाँ कहे गये ही गुण द्वारा उपासना चरितार्थ होती है) ऐसा निश्चय होता है, इसलिये एकरूप में दूसरे रूप के धर्मों का उपसंहार ठीक नहीं है ? ऐसा निर्णय किया जाता है।

इस प्रकार थोड़े धर्म वाले ब्रह्म का ज्ञान ब्रह्मज्ञान किस तरह हो सकता है ? इस शंका का समाधान करते हुए भाष्यकार कहते हैं। अपने चलते उपासना के प्रकरण में सर्वत्र ब्रह्म एक ही है अलग-अलग उपास्य रूपों का विज्ञान ब्रह्म का ही विज्ञान है। रूप, रस, गन्ध आदि गुणों वाली पृथ्वी में अलग-अलग पुरुषों के लिये एक पुरुष का ही एक-एक प्रकार पृथ्वी का जो ज्ञान है वह पृथ्वी का ज्ञान नहीं है। इस कारण (स्वल्प गुणों के ज्ञान से भी फल मिलता है यह बताने के लिये अलग-अलग स्थान पर उन-उन गुणों के कथन से ऐसा बताया गया है कि ब्रह्म में अनन्त धर्म रहते हैं। यह बात श्रुति में इस तरह कही गयी है। 'परमात्मा की पराशक्ति विविध ही है ऐसा सुना जाता है, और यह स्वाभाविक ज्ञान क्रिया और बलक्रिया है।' (श्वे. ६/८) इस श्रुति में 'स्वाभाविकी' इस प्रकार शक्ति का विशेषण है इसलिये परमात्मा की शक्तियाँ अविद्याकल्पित है यह शांकर मत का खण्डन हो गया है।

(भाष्यकार अपने किये सूत्र का व्याख्यान दृढ़ करने के लिये शंकराचार्य भास्कराचार्य रामानुजाचार्य आदि भाष्यकारों द्वारा किये इस सूत्र का व्याख्यान ठीक नहीं यह बताने के लिये अब इन भाष्यकारों के मत को बताने के पश्चात् इसका खण्डन करते हैं। कितने ही भाष्यकार इस सूत्र का व्याख्यान इस प्रकार करते हैं, आर्थवण शाखा के लोगों को विद्या के प्रति शिरोव्रत की अपेक्षा होती है। (मुंडक उपनिषद. ३/२/१०) में शिरोव्रत मस्तक ऊपर अग्नि को धारण करने रूपी अर्थववेद में प्रसिद्ध ही जो शिरोव्रत है उसको जिसने विधिवत् किया हो उसको ही यह ब्रह्म विद्या बताना ऐसा कहा गया है और दूसरी शाखा के लोगों को इसकी अपेक्षा नहीं है इसलिये विद्या का भेद है, इस भाँति पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सिद्धान्त कहा जाता है। शिरोव्रत यह अध्याय का धर्म है, विद्या का नहीं, यह किस भाँति ज्ञात होता है ? इस प्रकार बताने का कारण यह है कि 'तथात्वेन' स्वाध्याय के धर्म के अनुसार 'समाचारे' वेदव्रत का उपदेश करने वाले ग्रन्थ में आथर्वणिक इस शिरोव्रत को भी वेद के व्रत के समान मानते हैं। 'जिसने यह शिरोव्रत नहीं

किया उसने पढ़ा नहीं' (मुण्डक ३/२/११) इस श्रुति में 'एतद्' शब्द है वह पहले बताये विषय का उद्देश्य है इसलिये और 'अधीते' इसमें अध्ययन शब्द है इसलिये यह शिरोव्रत अपनी शाखा के उपनिषद् के अध्ययन का ही धर्म है ऐसा निश्चय होता है, इसलिये विद्या एक ही है यह बात दोष रहित है।

दूसरे भाष्यकारों के ऊपर बताये व्याख्यान की अणुभाष्यकार नीचे कही टीका करते हैं। (ऊपर बताये शंकराचार्य आदि आचार्यों ने तीसरे सूत्र का व्याख्यान 'विद्यायां धर्मशास्त्रम्') जैमिनि सूत्र २/४/१४ इस सूत्र के ऊपर शाबर भाष्य का अनुसरण करते हैं इसलिये यह प्रामाणिक बनता है, परन्तु यह अर्थ सूत्रकार के अभिप्राय से विरुद्ध है यह बताने के लिये अणुभाष्यकार आगे कहते हैं।

दूसरे भाष्यकारों के द्वारा इस सूत्र का अर्थ दिया है उस पर विचार किया जाता है। यह शिरोव्रत विद्या का धर्म बनता है इसलिये विद्या का भेद नहीं होता है, कारण कि पहले बताये न्याय से (चोदना आदि में विशेष नहीं है ऐसा सिद्ध होने पर सर्व ब्रह्म विद्याओं का ऐक्य सिद्ध होता है और इसीलिये प्राणादि उपासनाओं में 'रेतः' प्रभूती का जिस प्रकार प्रवेश होता है उसी प्रकार ब्रह्म विद्या में यह शिरोव्रत का अधिक प्रवेश होता है, इसमें किसी प्रकार का दोष नहीं है, इस न्याय से दूसरे धर्मों का भी उपसंहार हो सकता है। दूसरे स्थान पर इस शिरोव्रत का उपसंहार हो ऐसा कहा जा सकता है। शिरोव्रत का उपसंहार नहीं हो इसके लिये ही शिरोव्रत यह विद्या का धर्म नहीं है ऐसा बताया जाता है। इस प्रकार नहीं कहना उपक्रम और उपसंहार से विद्या एक है ऐसा निर्णय ही दिखायी पड़ता है। इसलिये दूसरे भाष्यकारों को इस सूत्र का किया अर्थ त्याग करने जैसा ज्ञात होता है।

**शंका** - दूसरे भाष्यकारों से किया सूत्र का अर्थ शाबर भाष्य का अनुसरण होने से प्रमाणिक है इस कारण इसका त्याग करने की बात सहन नहीं की जा सकती है, 'पूर्व पक्षी' यहीं शंका करते हैं। अरे, शिरोव्रत यह अध्ययन का धर्म है, विद्या का धर्म नहीं यह बात जिस तरह है उस तरह भले रहे परन्तु शिरोव्रत यह विद्या का धर्म नहीं है वाक्य को बताने का प्रयोजन उपसंहार नहीं करने में कहा है ऐसा मानने में क्या अनुचित है ?

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो इसका समाधान यह है, दूसरे भाष्यकारों द्वारा किया अर्थ यही है जो इस सूत्र का अर्थ होता है तो तुम जो कहते हो उस प्रयोजन की कल्पना हो सकती

है, किन्तु इस तरह किया गया अर्थ ही सही नहीं है यह इस भाँति 'स्वाध्याय का अध्ययन करना' (तै. आर. २/१५) इत्यादि श्रुति वाक्यों में 'स्वाध्याय' शब्द का अर्थ 'वेद' होता है यह बात प्रसिद्ध है और 'समाचर' शब्द का अर्थ विहित शास्त्र में जिसका विधान हुआ है वैसी क्रिया है, दूसरे भाष्यकारों द्वारा किये गये अर्थ में 'स्वाध्याय' और 'समाचर' इन शब्दों के मुख्य अर्थ मैं बाध आता है, मुख्य अर्थ जहाँ तक सम्भव हो वहाँ तक इसका बाध करना अयोग्य है, फिर जो सूत्र का अर्थ दूसरे भाष्यकारों के बताये अनुसार हो तो इस सूत्र के भाष्य के आरम्भ में 'अग्निष्टोम को ही उद्देश्य करके जितने धर्म तैत्तिरीय शाखा में आये हैं। उतने वासनेयी शाखा में नहीं कहे गये हैं इत्यादि।' वाक्यों में जो शंका बतायी गयी है वह निवृत्त नहीं होती है। **शंका**- अरे, आथर्वण उपनिषद् में तो इस प्रकार सुना है। 'इस ब्रह्मा ने (नारायण ने) प्रश्न किया, अवतारों में सो सर्वश्रेष्ठ अवतार क्यों होंगे, जिससे लोक तुष्ट हो, जिसका स्मरण करके लोक इस संसार में से मुक्त होते हैं और यह अवतार ब्रह्मा है यह किस भाँति हो सकता है ?' इस नारायण देव ने ब्रह्मा को उत्तर दिया। (गोपाल उत्तरतापनी उ.१) इस प्रकार आरम्भ करके, मथुरा के स्वरूप का वर्णन करके उपनिषद् कहता है, 'स्त्रियों-शक्ति के साथ कृष्ण जहाँ रहे थे वह मथुरा' (गोपाल उ. ता.२) सभी अवतारों में यह कृष्ण अवतार श्रेष्ठ है इस भाँति इस वाक्य से निरुपण होता है, श्रीभागवत में भी 'ये सभी अवतार पुरुष के अंश और कला है, परन्तु कृष्ण भगवान् स्वयं है' (भा. १/३/२८) इस तरह बताया गया है, 'यदेकमव्यक्तमनन्तरुपम्' जो एक, अव्यक्त अनन्त रूपों वाला है, (महानारायण उपनिषद १/५) यह श्रुति में कहे प्रकार से तो सर्व तुल्य है ऐसा मालुम होता है। इसलिये एक ही प्रकार का निर्णय सम्भव नहीं, फिर ब्रह्म के अवयव नहीं इसलिये एक अंशी मुख्य और दूसरा अंश गौण बनता है ऐसा भी नहीं कह सकते।

**समाधान**- इस प्रकार शंका हो तो उसका समाधान कहते हैं, 'सत्व जिसकी प्रिय मूर्ति है' (भाग. १०/८६/१५) 'विशुद्ध सत्व आपका शान्त धाम है।' (भाग. १०/२४/४) इत्यादि वाक्यों से मालुम होता है कि भगवान् के स्थान रूप सत्व नाम का कोई अप्राकृत प्रकृति के तीन गुण-सत्व, रजस् और तमस् आये सत्व गुण से भिन्न भगवान् के धर्म रूप पदार्थ है, जिस प्रकार के रूप से भगवान् कार्य करने की इच्छा करते हैं उस प्रकार के रूप वाला स्वरूप प्रकट करके इसमें, लोहे के खण्ड में अग्नि प्रकट होती है उस तरह स्वयं प्रकट होकर अलग-अलग कार्य जिस-जिस अवतार में भगवान् करते हैं वे-वे अवतार अंश कहलाते हैं, अवतार में विग्रह और इसमें प्रकट होने वाला ब्रह्म-स्वरूप मालुम होता है, (१) विग्रह यह सत्वात्मक होने से धर्मरूप

है इसलिये, (२) इस विग्रह में प्रकट हुआ स्वरूप ही ब्रह्म है इसालिये (३) विग्रह और इसमें आविष्ट हुआ अंश ही जो ब्रह्म रूप है वही अंशत्व है जिस तरह (सत्वादि रूप) अधिष्ठान की अपेक्षा रखे बिना शुद्ध साकार ब्रह्म स्वयं ही भक्त के लिये प्रकट होते हैं वे स्वयं पूर्ण भगवान् कहलाते हैं और यही पूर्णता इसकी श्रेष्ठता है इसलिये ही 'सर्वत्र हाथ पैर' (गीता १३/१३) यह रूप अपने में स्पष्ट रीति से दिखाने के लिये भगवान् बालक आदि रूप में प्रकट हुए, इसलिये जिस-जिस प्रकार की लीला से विशिष्ट जो-जो बाल्य, पौंगण्ड (पाँच से दस वर्ष की अवस्था को पौगण्ड कहा जाता है और सोलह वर्ष तक की अवस्था को बाल्य कहा जाता है।) आदि अवस्था से विशिष्ट वे-वे रूप नित्य ही है इस तरह हमको जानना चाहिये।

इस प्रकार जो सत्व अधिष्ठान बनता है तो फिर भगवान् सच्चिदानन्द विग्रह वाले है यह वाक्य सर्वत्र-दूसरी कल्पना अवतारों में विरुद्ध हो जायेगी। इस तरह नहीं कहना, कारण कि सत्व भी भगवान् का धर्म होने से सच्चिादानन्द रूप है। इस कारण किसी तरह का विरोध नहीं है, मन्त्र आदि के अधिष्ठाता तो भगवान् की विभूतियाँ है, यह सब प्रमाण है उस तरह भक्ति हंस में समझाया गया है। (भक्ति हंस 'यह सब ग्रन्थ श्रीवल्लभाचार्यजी के पुत्र और 'अणु भाष्य के' उत्तर विभाग के कर्त्ता स्वयं श्री विट्ठलनाथजी द्वारा रचित है।) अथवा जिस तरह तेजस्त्व के लिये प्रकाश कां आश्रय सूर्य आदि प्रकाश से भिन्न है और प्रकाश धर्म के लिये अभिन्न है' (ब्र.सू. ३/३/२८) इस सूत्र में बताये न्याय प्रमाण से भगवान् के धर्म भी सच्चिदानन्द रूप होने से फल देने की इच्छा रखने वाले हीन अधिकारी उपासकों को भी फल देने के लिये भगवान् ऊद्गीथादि रूपों में ऐश्वर्यादि रूप से रहते ही है और यही भगवान् का विभूति स्वरूप कहलाता है।

**शंका**- अवतारी बिना अवतार, पूर्ण स्वरूप और विभूति रूप इन तीनों विभागों का प्रयोजन नहीं है ऐसा मानकर पूर्व पक्षी शंका करता है। अरे, तुमने ही कहा है कि एक ही शुद्ध ब्रह्म ही अनन्त रूपों वालाहै इसलिये मत्स्यादि रूपों में भी सत्व अधिष्ठान बने तभी यह भगवान् को साकार बनावे। इस कारण ब्रह्म भगवान् निराकार स्वभाव वाला है ऐसा सिद्ध होता है इसलिये सत्व का अधिष्ठान बिना भगवान् पूर्ण-मूल-स्वरूप में प्रकट होते हैं ऐसा कहना भी घटित नहीं होता है।

**समाधान**- इस तरह जो शंका की जाती है तो हमको कहना चाहिये कि ऐसा नहीं, कारण कि सत्व ब्रह्म का अधिष्ठान बनता है यह बात-श्रुति के प्रमाण से सिद्ध हुई है। इस कारण इसका

खण्डन हो सके ऐसा नहीं, ब्रह्म के स्वयं के अनन्त रूप है यह बात 'जो एक अव्यक्त और अनन्त है' (महानारायण उ.१.५) यह श्रुति में बताया गया है, भगवान् का प्राकट्य तो भक्ति के लिये है और ये भक्ति अनेक प्रकार की होती है इसलिए उस-उस भक्ति के अनुरूप योग्य भगवत्प्राकट्य भी अनेक प्रकार का होता है। सर्गादि कार्यों के अधिकार वाले भक्तों के दूसरों की (भगवान् बिना) की आसक्ति भी होती है और भक्तों का उपाधि वाला स्नेह होने के लिये अनन्त रूप से मत्स्यादि रूप भी भक्तों के लिये सत्व के अधिष्ठान से ही भगवान् प्रकट होते हैं, किन्तु जो भक्त भगवान् के स्वरूप में ही आसक्त हुए है उनके लिये भगवान् स्वयं ही सत्व के अधिष्ठान बिना ही प्रकट होते हैं। इस प्रकार की परिस्थति है इसलिये ही भगवान् निराकार है इस शंका का खण्डन हो गया।

(भगवान् श्रीकृष्ण श्रेष्ठ हैं और दूसरा स्वरूप श्रेष्ठ नहीं है यह स्पष्ट करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि) इससे यह सिद्ध होता है। उपाधि युक्त स्नेह युक्त भक्तों के लिये ही भगवान् मत्स्यादि रूप में प्रकट होते हैं यह बात प्रमाण से सिद्ध है इसलिये निरुपाधिक स्नेह वाले भक्तों के लिये ही श्री व्रजनाथ प्रकट होते हैं यह बात भी प्रमाण से सिद्ध है इसलिये सोपाधिक स्नेह वाले भक्तों को भी पुरुषार्थ का दान करने का कार्य आनुषंगिक है इसलिये और 'पुरुष विधः' (तै. उ./२/५) इस प्रकार श्रुति है, इसलिये यही आनन्दमय रूप जो 'रसौ वै सः' (तै. उ./२/७) इत्यादि श्रुति में वर्णन किया गया है वह निरुपाधिक स्नेह वाले (व्रजस्थ) भक्तों का विषय है, यही इस स्वरूप की श्रेष्ठता है। (सत्व के अधिष्ठान बिना, केवल आनन्दमय स्वरूप मुख्य अधिकारी (व्रज भक्तों) के ज्ञान का विषय बनता है और उससे ही भगवान् श्रीकृष्ण की अवतार में श्रेष्ठता रहती है। मत्स्यादि रूप तो सोपाधिक स्नेह वाले भक्तों के लिये ही प्रकट होने से इसमें कृष्णावतार की श्रेष्ठता नहीं रहती है। इस तरह गुण के भेद से ब्रह्म का भेद नहीं हो सकता है इसलिये सर्व उपनिषदों में एक ही ब्रह्म का प्रतिपादन है यह सिद्धान्त निर्बाध है।

### दर्शयति च।३/३/४।

(वेद्य) जानने योग्य जो ज्ञान मिलने वाला है वे पदार्थ एक हो तो विद्या एक ऐसा श्रुति बनाती है और उपासना प्रकारों के भेद से उपास्य पदार्थ भिन्न है ऐसा मानने में श्रुति दोष बताती हैं। वेद्य पदार्थ एक हो तो विद्याएँ एक ऐसी श्रुति 'सभी वेद जिस पद का वर्णन करते हैं' (कठ. २११५) इत्यादि वाक्य से बताती है और 'जब यह वेद्य पदार्थ में ब्रह्म में जरा भी भेद करते हैं

तब उसको भय होता है (तै. उ.२/७/१)' इस वाक्य से श्रुति बताती है कि उपासनाओं के प्रकार के भेद से उपास्य का भेद देखने में दोष है (तै. उ. २/७/१) के वाक्य में जो 'उत' है वह अव्यय है और इसका अर्थ 'भी' है, अर्थात् 'अरम्' अल्प भी जो अन्तर भेद करते हैं इस प्रकार अर्थ है।

**शंका** - अरे, पूर्व सूत्र में कहा प्रमाण गुणों के उपसंहार में कोई भी स्थान प्रसंग प्राप्त नहीं होता है ऐसा सिद्ध हुआ, परन्तु गुणों का उपसंहार तो दिखाई पड़ता है। दृष्टान्त श्रीरामोपनिषद में 'जो मत्स्य, कूर्म आदि अवतार हैं वे राम है।'

(रामो. ता. ५) इस वाक्य से मत्स्य आदि अवतारों का श्री राम में उपसंहार हुआ है उसी प्रकार 'रघुवर्य, रावण का नाश करने वाले आपको नमस्कार' (भा. १०/४०/२०) इत्यादि वाक्यों में 'ते.' इस पद का विषय व्रजनाथ में रघुवर्यत्व आदि का उपसंहार हुआ है।

इस प्रकार शंका करके सूत्रकार उपसंहार का प्रयोजक रूप 'उपसंहार' इत्यादि सूत्र से बताते हैं।

**उपसंहारोऽर्थाभेदाद्विधिशेषवत्समाने च।३।३।५।**

ऊपर बताये गये स्थलों में जो उपसंहार किया जावे वे भगवद् रूप पदार्थ दोनों स्थल पर एक ही है इसलिये वेद की सर्व शाखाओं में बताये गये अग्निहोत्र होम में अग्निहोत्रत्व समान है समान होते हुए भी अग्निहोत्र विधि के शेष भूत अंगभूत कर्म अपने-अपने शाखा की तरह करने का होता है उसी तरह सर्वत्र ब्रह्म रूप पदार्थ एक है, एक होते हुए अलग-अलग अवतारों के उपासकों के उन-उन अवतार के असाधरण धर्मों से ही उपासना की जाती है। ऊपर बताये गये स्थलों में (रामो. ता. उ. और भागवत में) धर्मों का जो उपसंहार किया गया है वह तो दोनों स्थानों पर भगवद् रूप पदार्थ अभिन्न है इसलिये इस प्रकार अर्थ है।

**शंका**- अरे, जो इस प्रकार हो तो मत्स्य अवतार के विषय में धनुष बाण आदि और पुरुष अवतार के सम्बन्ध में शृंग आदि की भावना करनी पड़ती है।

**समाधान** - इस प्रकार जो शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'विधि शेषवत्' वेद यज्ञ की क्रिया का प्रतिपादन करता है, इसलिये आज्ञाप्रतिपादक विधि शेष है जिनके जैसे अग्निहोत्रादि कर्म, इसलिये अग्निहोत्रादि 'विधि शेष कहे जाते हैं जिस प्रकार विधि शेष अग्निहोत्रादि कर्मों में अग्निहोत्रादि रूप धर्म समान है, समान होते हुए भी अपनी शाखा में बताये प्रकार ही

अग्निहोत्र करना होता है, दूसरी शाखा में बताये धर्मों का उपसंहार नहीं किया जा सकता है। उसी भाँति यहाँ भी भिन्न-भिन्न अवतारों के उपासक को उन-उन अवतार के असाधारण धर्मों से ही उपासना करनी होती है। दूसरे अवतार के धर्म से नहीं, ऐसा अर्थ है।

(स्पष्टता के लिये भाष्यकार 'तस्मात् भारत सर्वात्मा' भागवत २/१/५ इस श्लोक की सुबोधिनी का अनुसरण कर दूसरा अर्थ करते हैं।) अथवा 'विधि शेषवत् इसमें 'वत् प्रत्यय का अर्थ 'मतुप्' वाला है, अर्थात् 'विधिशेषवान्' ऐसा अर्थ है। इस पक्ष में 'विधि शेष' यह षष्ठी तत्पुरुष समास है, विधि का अर्थवाद रूपी शेष वह विधिशेष अर्थात् विधि का शेष अंग अर्थवाद है। (कारण कि 'विधिना च एक वाक्यत्वात्' जैमिनि सूत्र ३/४/९ इस तरह सूत्र है) अर्थवाद वाला एक ही कर्म जिस तरह होता है वहाँ उपसंहार करना होता है ऐसा अर्थ है। (चातुर्मास्य दृष्टि के चार पर्व है, वैश्व देव, वरुण घास, साकमेध और शुनासीरिय। अब एक श्रुति में वैश्वदेव याग का फल प्रजा है और दूसरी श्रुति में वैश्व देव याग का फल संवत्सर के अभिमानी देवता अग्नि की प्राप्ति है। इस तरह एक ही वैश्वदेव याग दो फल देने वाला है इसलिये इस याग में दो फल साधने वाले धर्मों का उपसंहार किया जाता है।)

यहाँ पर इस तरह समझना, एक श्रुति में एक कर्म का एक फल बताया है वहीं दूसरी श्रुति में इसी कर्म का दूसरा फल कहा गया है। इस तरह होने से दूसरी श्रुति में बताये फल की इच्छा से भी यही कर्म करना होता है इसलिये इस फल के साधन वाले कर्म का उपसंहार किया जाता है, दृष्टान्त 'जो वैश्वदेव याग करता वह याग करने वाला प्रजा उत्पन्न करता है' (तै. ब्रा. १/४/११) इस तरह की एक श्रुति का वैश्वदेव याग का फल है ऐसा कहती है। 'जो वैश्वदेव याग करते हैं वे संवत्सर के अधिष्ठाता अग्नि को प्राप्त करते हैं इसलिये वैश्वदेव याग करने वाले संवत्सर पर्यन्त के कल्याण की प्रार्थना करते हैं। इस तरह होता प्रार्थना करता है' (तै. ब्रा. १/४/११) इस प्रकार दूसरी श्रुति कहती है। इन विषयों में इस प्रकार की रीति होती है (अर्थात् एक कर्म के दो फल साधन वाले कर्मों का धर्मों का उपसंहार करना।)

अग्निहोत्रादि कर्म सर्वत्र एक ही है इसलिये अग्निहोत्रादि कर्मों का विधि के अंगभूत कर्मों का (दूसरे स्थान में) उपसंहार किया जाता है, कारण कि ये अंगभूत कर्मों का प्रयोजन एक ही है। इस तरह शंकराचार्य जो व्याख्यान करते हैं वह ठीक नहीं है, इसका कारण यह है, कि अग्निहोत्रादि कर्म अपनी-अपनी शाखाओं की रीति से करना होता है। इससे दूसरी रीति करने

से प्रायश्चित करने का सुना है, इसलिये दूसरी शाखा में बताये धर्मों का उपसंहार करने का कहना शक्य नहीं है। प्राणादि उपासनाओं में अधिक गुणों का दूसरे स्थल पर उपसंहार करने में किसी प्रकार प्रायश्चित रूपी बाध नहीं आता है, इसलिये वहाँ उपसंहार करना शक्य है। सूत्र में आया 'च' इस तरह की उपासनाओं का संग्रह करता है, वस्तुतः तो 'च' पहले बताये गये अर्थ का अभेद ही बताता है। कारण कि दूसरी शाखाओं में कहे धर्मों का उपसंहार करने की प्रायोजन नहीं है यह बात वेद एक ही धर्म का शाखा भेद से भिन्न-भिन्न प्रकार का बोध कराता है इसलिये (ब्र.सू. ३/३/३) इस सूत्र में कहा गया है। उपसंहार करने में बाधक का अभाव और भिन्न-भिन्न फल ये कारण है यह बात इस सूत्र में कही गयी है।

**अन्यथात्वं शब्दादिति चेन्नाविशेषात् ।३/३/६।**

(जो ब्रह्म में कर्मों का उपसंहार किया जावे तो ब्रह्म) अन्यथा अब्रह्म हो जाय, कारण कि ब्रह्म एक रस है ऐसा श्रुति कहती है। इस तरह जो कहा जाये तो नहीं, कारण कि ब्रह्म के प्रतिपादन में कोई भेद नहीं है। जिस तरह श्रुति निर्धर्मक ब्रह्म का प्रतिपादन करती है वही श्रुति इस तरह सधर्मक विरुद्ध धर्म्रो वाले ब्रह्म का भी प्रतिपादन करती है।)

**शंका**- अरे, उपास्यदेव ब्रह्मत्व की दृष्टि से एक है इसलिये पहले बताये न्याय की तरह उपासनाओं में गुणों का उपसंहार होता है परन्तु शान्त और क्रूर, तप और भोग आदि परस्पर विरुद्ध गुणों का जो उपसंहार किया जावे तो देवों के स्वरूप अन्यथा-अब्रह्म होता है, इस तरह अर्थ है, इसका कारण 'शब्दात्' श्रुति है इसलिए एकत्व एक रसत्व आदि ब्रह्म के धर्म है ऐसा निरुपण करने वाली श्रुति है इसलिये ऐसा अर्थ है।

**समाधान**-ऊपर की तरह शंका होने पर सूत्रकार समाधान करते हैं कि 'न अविशेषात्' नहीं, कारण कि श्रुति में विशेष नहीं है, ब्रह्म एक रस है इस प्रकार जिस तरह श्रुति के बल से निर्णय होता है उसी प्रकार ब्रह्म विरुद्ध धर्मों वाला भी है इस तरह श्रुति से मालुम होता है ऐसा अर्थ है इसलिये ब्रह्म रूपी ये पदार्थ ही इस प्रकार का है ऐसा तात्पर्य है।

**न वा प्रकरणभेदात् परोवरीयस्त्वादिवत् ।३/३/७।**

अथवा धर्मों के उपसंहार से ब्रह्म अन्यथा नहीं होता है, कारण कि प्रकरण का भेद है, परोवरीयस्त्व आदि की तरह।

पूर्व सूत्र (३/३/६) में कही शंका का निराकरण 'वा' विकल्प के पहले कहे प्रकार से दूसरी तरह करना ऐसा जताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'न. वा.' यह विकल्प दिखाते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'प्रकरणभेदात्' कारण कि प्रकरण का भेद है। (ज्ञान के प्रकरण में ज्ञानी के लिये ब्रह्म के एक रसता की तरह वर्णन होता है, जब भक्ति के प्रकरण में भक्तों के अनुभव की तरह ब्रह्म का अलग-अलग तरह से वर्णन होता है, इस तरह प्रकरण के भेद से-अधिकारी के भेद से सभी घट सकता है।)

यहाँ पर यह तात्पर्य है, श्रुति के प्रमाण से जितने धर्म ब्रह्म के कहे गये हैं उतने धर्मों वाला ब्रह्म है ऐसा मानना दिखायी देता है। इस तरह होने से जितने अधिकारी के जानने योग्य ब्रह्म का रूप जैसा हो, वैसे रूप का उस तरह के अधिकारी के लिये श्रुति प्रकरण भेद से निरुपण करती है, अर्थात् ज्ञान के प्रकरण में अधिकारी को जैसा ब्रह्म का रूप जानने योग्य है उस तरह के लिये श्रुति निरुपण करती है।'' ब्रह्म देखा जा सकता है ऐसा नहीं, ग्रहण किया जा सकता है ऐसा नहीं (मुण्ड. १/१/६) इत्यादि श्रुति ज्ञानी के लिये ब्रह्म का निरुपण करती है, परन्तु भक्ति के प्रकरण में भक्त अनेक प्रकार के होने से जिन-जिन भक्तों को ब्रह्म का जैसा-जैसा अनुभव होता है वैसे-वैसे ब्रह्म का आथर्वण उपनिषद् वर्णन करता है।

सूत्रकार यहाँ दृष्टान्त देते हैं कि 'परोवरीयस्त्वादिवत्' परोवरीयस्त्वादि की तरह (सोम याग चार तरह का है (१) एकाह, (२) अहीन, (३) साद्यस्क (४) सत्र दीक्षा उपसद्दृष्टि आदि अनेक दिवस तक किया जा सकता है, अनेक दिनों तक किये जाने पर भी एक ही दिन में जब सोमयाग किया जावे तब यह एकाह कहलाता है, दो रात्रि से लेकर दशरात्रि तक जो सोमयाग किया जाता है वह अहीन कहलाता है, एक ही दिवस में संकल्प से लेकर अवभृथस्नान तक का कर्म किया जाता है तभी यह साद्यस्क कहलाता है। ग्यारह और बारह रात्रि तक जो याग होता है वह अहीन, और सत्र इस प्रकार दोनों कहलाते हैं। तेरह रात्रि से लेकर सहस्र (हजार) संवत्सर तक जो सोमयाग होता है वह सत्र कहलाता है। अहीन नाम के सोमयाग में और अहीन सत्र में उपसद् इष्टि के दिवस की संख्या पहले निश्चित कर इन दिनों में अवान्तर दीक्षा का अंगभूत व्रत में स्तनपान करना होता है।

(एक समय गाय के एक स्तन का दूध दोहन कर पीना, दूसरे समय दो स्तन को दोहकर-पीने का ऐसा प्रकार है) स्तनपान में स्तन की संख्या का विधान किया जाता है। यह अवान्तर

दीक्षा दो प्रकार की है। एक इस तरह की है, जो इस श्लोक में समृद्ध फल की इच्छा रखती है उसको आराग्र (बैल के चुभाने की आर. के मुख जैसी) अवान्तर दीक्षा लेनी होती है। सोम खरीदने के दिन की सायंकाल एक स्तन का पान, दूसरे दिन प्रातः दो स्तन का पान और सायं तीन स्तन का पान और तीसरे दिन प्रातः चार स्तनों का पान इस तरह स्तनों का पान करने से आराग्र अवान्तर दीक्षा सिद्ध होती है। यह पहले कही गयी है। इसके आगे परोवरीयसी वाक्य में दूसरी अवान्तर दीक्षा आती है। इसमें जो पान का व्रत है उसका क्रम विपरीत-उल्टा है। सोम खरीदने के दिन चार स्तनों का पान करना होता है

दूसरे दिन प्रातः तीन स्तनों का पान और सायं दो स्तनों का पान करना होता है और तीसरे दिन प्रातः एक स्तन का पान होता है, इस प्रकार तीन दिनों के पान का क्रम होता है।

'इस लोक में मुझे समृद्धि मिले' (तै.सं. ६/२/३) ऐसी इच्छा वाले पुरुष के लिये आराग्र अवान्तर दीक्षा पहले कही गयी है, उसके पीछे 'दूसरे लोक में मेरे को समृद्धि मिले ऐसी इच्छा वाले पुरुष के परोवरीयसी अवान्तर दीक्षा लेनी होती है, अर्थात् पहले दिन चार स्तन का पान करना, पीछे दो स्तन का और पीछे एक स्तन का पान करना, यह परोवरीयसी नाम की अवान्तर दीक्षा है।' (तै.सं. ६/२/३) इस प्रकार श्रुति का वचन है, इस वचन दीक्षा के प्रकरण में आया होनेसे दीक्षा बिना स्तनों का पान किया जावे तो यह पान का व्रत परोवरीयस नहीं कहलायेगा। इस प्रकार आथर्वण उपनिषद् आदि में आये भक्ति के प्रकरण वाले रूपों की भक्ति रहित पुरुष उपासना नहीं कर सकते हैं, ज्ञान के साधन के ढंग से विष्णु स्मरण आदि किये जाते हैं तो इसमें भक्ति नहीं है, इस विषय में श्रीविट्ठलनाथजी ने 'भक्तिहंस' नाम के ग्रन्थ में चर्चा की है। भाष्यकार दूसरी तरह सूत्र का व्याख्यान करते है। अथवा पूर्व सूत्र से सर्व रूपों में सर्व धर्म का परस्पर उपसंहार करना ऐसा प्राप्त हुआ, परन्तु यह एकान्तिक भक्त के अनुभव से विरुद्ध है, इसलिये 'न वा' इत्यादि सूत्र से सूत्रकार इस विषय में व्यवस्थित विकल्प कहते हैं। सर्व अवतार भगवान् के ही अवतार है इसलिये ये सभी अवतारों में जिसकी साधारण सामान्य प्रकार, भक्ति हो वह सर्व अवतारों में सर्वधर्म का उपसंहार भले ही करे परन्तु जो एकान्ती अनन्याश्रय वाला भक्त है उसका अन्तःकरण अति शय स्नेह के कारण एक ही रूप में लीन हो गया हो इसलिये दूसरा रूप अन्तकरण में आता ही नहीं है, इसलिये सर्व धर्मों का उपसंहार संभावित नहीं है। यह बात सूत्रकार 'नवा' इस सूत्र भाग से कहते हैं। इस व्यवस्था में सूत्रकार हेतु बताते हैं कि 'प्रकरणभेदात्' प्रकरण का भेद हैं इसलिये यहाँ प्रकरण भेद से अधिकार कहा गया है। ऐसा होने

से उपासक आदि के करते एकांती भक्त को पहले कहा उस प्रमाण से उत्तम अधिकार है इस प्रकार अर्थ निकलता है।

(सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं कि) 'परोवरीयस्त्वादिवत्' पर से भी पर श्रेष्ठ और वर से भी वरीयान् अधिक उत्तम अर्थात् 'परोवरीयान्' अर्थात् उद्‌गीथ (छान्दोग्य उपनिषद् में उद्‌गीथ विद्या में अतिकुशल ऐसे प्रवहण जैबलि कहते हैं कि आकाशो उद्‌गीथः विद्या के अन्त में ह्येवेभ्यो ज्यायान्. आकाशादीः परायणम्। स एष परोवरीयान् उद्‌गीथः स एषोऽनन्तः १/८/२। इस उद्‌गीथ विद्या में १/७/५। इत्यादि श्रुति में आंख में दिखता पुरुष आदित्य (छा. १/११/७) आदि प्रतीकों की उपासना भी कही गयी है इसलिये आदित्य रूप प्रतीक में 'हिरण्यश्मश्रु' (छा. १/६/६) सुवर्ण की दाढी आदि गुण है। सामगति की जो परंपरा (छा. १/८) है उसकी विश्रान्ति-समाप्ति-आकाश पर होती है, कारण कि आगे साम की गति नहीं है। यह आकाश परोवरीयान् कहलाता है। परोपवरीयस्त्व गुण से विशिष्ट हुए उद्‌गीथ के जो उपासक होते हैं उसको 'हिरण्यश्मश्रु' आदि गुण 'परोवरीयस्त्व' से उत्तम लगता नहीं, इसलिये इस उद्‌गीथ में गुणों का उपसंहार नहीं करता है, इसलिये भाष्यकार कहते हैं कि अक्षिआदित्य आदि में आये 'हिरण्यश्मश्रुत्व' आदि गुणों वाले पदार्थ की उपासना भी उद्‌गीथोपासना जैसी है, उद्‌गीथोपासना होने पर भी जिसको उद्‌गीथ सर्व से उत्तम मालुम होती है उस उद्गीथ में 'हिरण्यश्मश्रुत्व' आदि गुणों का उपसंहार परोवरीयस्त्व गुण से विशिष्ट हुए उद्गीथ की उपासना में नहीं करना। इस तरह प्रकृत विषय में भी समझना (अधिकार के अनुसार) गुणों के उपसंहारक अनुपसंहारक होते हैं।

## संज्ञातश्चेत्तदुक्तमस्ति तु तदपि।३/३/८।

एकान्ती और अनेकान्ती भक्त की भी राम के उपासक के समान संज्ञा तो अविशिष्ट है इसलिये एकान्ती भक्त को भी धर्मों का उपसंहार करना योग्य है, इस प्रकार जो शंका की जाती है तो इसका उत्तर पीछे के सूत्रमें दिया गया है, जिस तरह उद्‌गीथोपासना नाम की संज्ञा एक होते हुए भी परोवरीय स्त्वादि उपासनाओं में धर्म का भेद होता है उसी तरह यहाँ भी संज्ञा एक होते हुए भी धर्म का भेद संभव है।

एकान्ती और अनेकान्ती भक्तों की भी श्री रामोपासक आदि संज्ञा एक ही होती है। इसलिये एकान्ती भक्त के भी धर्म का उपसंहार करना योग्य है। इस तरह की शंका हो तो इसका उत्तर 'न वा प्रकरणभेदात्' (ब्र.सू. ३/३/७) इस सूत्र से ही कहा गया है। संज्ञा तो लौकिक है,

परन्तु अधिकार तो आन्तरिक है और यही अधिक बलवान् है। एक संज्ञा है यह (धर्म भेद साधने का) हेतु सभी जगह घटता नहीं है ऐसा बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अस्ति तु तदपि' जिसमें भेद है वैसी परोवरीयस्त्वादि उपासनाओं में उद्गीथोपासना नाम की एक ही संज्ञा है उस तरह एकान्ती और अनेकान्ती ऐसे भिन्न धर्म वाले भक्तों के रामोपासक नाम की एक ही संज्ञा घट सकती है।

### व्याप्तेश्च समञ्जसम् ।३/३/९।

ब्रह्म साकार और व्यापक है उससे सभी घटित होता है इस कारण यहाँ यह विचार किया जाता है, उपास्य रूपों के विषय में बाल्य, पौगण्ड आदि अव स्थाओं को भी कहा जाता है, ऐसा होने से उपास्य रूपों के विग्रह शरीर में, स्वरूप में न्यूनता और अधिकता आती है, इसलिये इन स्वरूपों के लिये बताये गये सच्चिदानन्दत्व घटता नहीं, कारण कि ये तो हमेंशा एक ही रूप में होता है और जो उपास्य रूप प्राकृत (त्रिगुणात्मक) बनता है तो सारा अघटित ही बनता है। इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'व्याप्तेः सर्वतः' जिसके हाथ और चरण है। (श्वेता उ. उ.६) इत्यादि श्रुति से सिद्ध होता है साकार ब्रह्म ही व्यापक है सूत्र में आया 'व' बताता है कि 'सर्वरस' (छा. ३/१४/२) इस श्रुति से मालुम होता है कि भक्तों के रसात्मकता से जिस तरह के ब्रह्म रूपी लीला रस का अनुभव होता है वह रूप क्रम से योग माया को दूर करके ब्रह्म प्रकट करता है। इसलिये बाल्यादिभाव घटता है, इसलिये सर्व योग्य है। इसलिये सिद्ध होता है कि जितने सभी धर्म कहे जाते हैं उतने सभी धर्मों वाला ब्रह्म है।

**शंका**- अरे, बाल्यादि अवस्था रूपी सर्वधर्म ब्रह्म के होने से नित्य है ऐसा कहना पड़ेगा। यह बाल्यादि धर्म अलग-अलग भक्तों के अनुभव में आते हैं इसलिये ये धर्म भगवान् की अलग-अलग क्रीड़ाओं में उपयोगी होते हुए भक्तों से विशिष्ट होते हैं। कृष्णोपनिषद् में एक ही भक्त को क्रम क्रम से अनेक लीलाओं का सम्बन्ध होता है ऐसा सुना है। हाँ, पूर्व लीला होने से इसके सम्बन्ध वाला भक्त भी नित्य बनता है ऐसा सुना है। इस प्रकार लीला और भक्त नित्य होने से इस भक्त के अगली लीला का सम्बन्ध होता है ऐसा नहीं कह सकते हैं। जो इस प्रकार कहें तो पूर्व लीला का नित्यत्व नष्ट हो जाय। जो पूर्व लीला को नित्य मानें तो अगली लीला के सम्बन्ध वाला भक्त भिन्न है ऐसा होता है और यह परिस्थिति भक्त की अनेक लीला का अनुभव और इसको बताने वाले कृष्णोपनिषद्रूपी प्रमाण के विरुद्ध है

**समाधान**- इसलिये सूत्रकार उत्तर देते हैं कि -

**सर्वभेदादन्यत्रेमे ।३/३/१०**

लीला में आये सर्व पदार्थ ब्रह्म से भिन्न नहीं होने से (और ब्रह्म का एक होने से पूर्व लीला से अन्य लीला में-उत्तर कालीन लीला में भी यही पदार्थ है।

लीला में आये सर्व पदार्थ ब्रह्म से अभिन्न है और ब्रह्म एक है इसलिये पूर्व लीला से अन्यत्र, उत्तर लीला में भी 'इमे' यही, पूर्व लीला के सम्बन्ध वाला ही पदार्थ हैं ऐसा अर्थ होता है।

यहाँ पर यह अभिप्राय है 'यह परमात्मा वस्तुतः रस है' (तै. उ./२/७) इस श्रुति से और 'परमात्मा सर्वरस' है छा. उ.३/१४/२ इस श्रुति से ऐसा निर्णय होता है कि ब्रह्म सर्वरसात्मक है, इसलिये जो विभाव अनुभाव आदि है। उससे यह रस सिद्ध होता है जिस प्रकार खड़े और टेढ़े तन्तुओं से पट सिद्ध होता है उसी प्रकार (जिसका आलंबन लेकर रस उत्पन्न होता है वह आलंबन विभाव कहलाता है, इसीलिये तो विभाव अनुभाव आदि हैं उससे यह रस सिद्ध होता है जो रस को बढ़ाता है वह उद्दीपन कहलाता है।) जो रस है वह उद्दीपन विभाव कहलाते हैं, दृष्टान्त वसन्त ऋतु, कटाक्ष, वेणुवादन आदि अनुभव को बढ़ाता है। इसलिये यह विभाव रस के साथ तादात्मक होता है। इसलिये लीला के सर्व पदार्थ ब्रह्म से अभिन्न है इसमें किसी प्रकार का बाध नहीं है।

**शंका**- अरे, एक ही भाव वाले और विरुद्ध दिशा में रहने वाले दो भक्तों की भक्ति बढ़ती है तब एक ही समय एक ही प्रकार की लीला सहित भगवान् का जो प्रादुर्भाव होता है उसका विचार करते हुए नीचे की शंका होती है। भगवान् व्यापक है इसलिये इस तरह का उनका प्रादुर्भाव घटित हो सकता है, घटित होने पर भी लीला के पदार्थ-भक्त आदि व्यापक नहीं इसलिये एक ही समय प्रादुर्भाव होने का घटेगा नहीं, दोनों ही भक्त समान कोटि के है, भगवान् में माया स्वीकार करने पर भक्ति मार्ग में विरोध आता है (कारण कि भागवत २/९/१०) में कहती है कि 'न यत्र माया' इत्यादि। दोनों भक्तों में से एक भक्त के आगे माया से भगवान् स्वयं प्रकट होते हैं ऐसा मानने में कोई प्रमाण नहीं है। इसलिये एक भक्त के आगे भगवान् माया से सभी दिखायेंगे ऐसा कहना ठीक नहीं है।

**समाधान**-इस शंका का-लीला के सम्बन्ध वाले पदार्थ व्यापक नहीं इस मान्यता से उत्पन्न शंका का दो सूत्रों (३/३/९/१०) से खण्डन हो गया है ऐसा जानना, ब्रह्म व्यापक है और लीला का ब्रह्म से अभेद है इसलिये लीला के पदार्थ व्यापक है अर्थात् एक भक्त के आगे जिस प्रकार ब्रह्म के साथ लीला के पदार्थ प्रकट होते हैं इसी भाँति इसी समय दूसरे-दूसरे भक्त के सम्मुख भी प्रकट होते हैं, इसलिये सर्व योग्य है।

**शंका**- अरे, व्यापकत्व की तरह पूर्ण आनन्द ऐश्वर्य वीर्य आदि भगवद् धर्म भी भक्तों में दिखाई देता है, परन्तु यह प्रमाण नहीं, कारण कि दुःख आने की संभावना से यह भक्त प्रभु की प्रार्थना करता है मूसलाधार वर्षा पड़ते ही व्रज भक्त भगवान् को भजते थे ऐसा होने से व्यापकत्व भा भक्तों में दिखाई पड़ता है ऐसा नहीं कहा जा सकता है कारण कि दोनों ही विषय में परिस्थिति समान है।

**समाधान**- इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार उत्तर देते हैं कि -

**आनन्दादयः प्रधानस्य।३/३/११।**

आनन्द आदि धर्म धर्मी ब्रह्म के ही धर्म है।

पूर्णानन्द ऐश्वर्य आदि प्रधान धर्मी ब्रह्म के ही धर्म है, लीला के पदार्थ तो धर्म के समान व्यापक बताये गये हैं, कारण कि व्यापक धर्मी ब्रह्म के अनागन्तुक-स्वाभाविक धर्म व्यापक हो, वैसा नियम है। धर्मों में किसी पूर्णानन्द आदि की संभावना नहीं है कारण कि ऐसा हो तो धर्म धर्मी बन जाता है और धर्मत्व नष्ट हो जाता है, इसलिये ही सूत्र में 'प्रधान' पद रखा गया है, लीला के पदार्थ गुणभाव में प्रकट होते हैं, यह बताने के लिये (इस तरह ९ से ११ इन तीन सूत्रों के भक्ति प्रकरण में आये भगवद् धर्मों का विचार किया गया।

**प्रियशिरस्त्वाद्य प्राप्तिरूप चयापचयौ हि भेदे।३/३/१२।**

ब्रह्म में शुद्ध अभेद जिनको मालुम होता है उसी प्रकार लीलास्थ भक्तों के प्रिय शिरस्त्व आदि धर्मों का उपसंहार करना नहीं होता है कारण कि प्रिय मोद आदि वृद्धि और ह्रास भेद हो तो ही संभव होता है।

**शंका**- अरे, ज्ञानमार्गीय उपासक का जो प्रियत्वादि प्रकारक ज्ञान होता है उसका क्रम लेकर प्रियत्वादि धर्म शिरस्त्वादि रूप है। 'तस्यप्रियमेव शिरः' इत्यादि तै. उ. २/५ इस प्रकार

आनन्दमयाधिकरण (ब्र.सू. १/१/११-१८) में निरुपण किया गया है। इसलिये लीला में रहे भक्तों को भी प्रियवादि ज्ञान होने से यहाँ भी भगवान् के स्वरूप के (भक्तिमार्गीय) उपासकों को प्रियशिरस्त्वादि धर्मों का उपसंहार करना रहेगा।

**समाधान**-इस तरह शंका करके सूत्रकार इस शंका का परिहार करते हैं कि 'प्रिय शिरस्त्वाद्य प्राप्तिः' चित्त की शुद्धि अधिक कम होती है उस प्रकार हो तो प्रियत्वादि ज्ञान लीला में रहे भक्तों को संभव नहीं है, कारण कि ये भक्त सम्पूर्ण शुद्ध होने से चित्त शुद्धि की अपेक्षा नहीं रखते, भक्तों के प्रियस्त्वादि धर्मों का उपसंहार करने का होता नहीं, इसका इस प्रकार अर्थ है।

(अब भाष्यकार दूसरी तरह सूत्र को कहते हैं।)

**शंका**-अरे, आथर्वण उपनिषद् में कहे प्रमाण और पंचराग आश्रम में कहे प्रमाण से आनन्दमय परमात्मा की तो मनुष्य उपासना करते है उस मनुष्य के पुरुष रूप में पक्ष आदि का उपसंहार करना अयोग्य है। इसलिये आनन्दमयाधिकरण में पक्ष रूप ही कहा गया है इसलिये पुरुष रूप आनन्दमय किस प्रकार हो? और जो पुरुष-पुरुष आनन्दमय हो तो पीछे पक्ष आदि का उपंसहार क्यों नहीं हो? (यह एक शंका) (अब मिथ्यावादी द्वारा की दूसरी शंका दर्शायी जाती है) फिर, तैत्तिरीय उपनिषद् में आये 'मोद.' और 'प्रमोद' ये दो शब्दों का अर्थ थोड़ा और अधिक आनन्द इस तरह हो और ये 'मोद' और 'प्रमोद' एक ही समय विद्यमान् होने से (उत्तर और दक्षिण इस तरह) देश भेद के कारण भी भिन्न होते हैं, इसलिये नित्य आनन्दरस ब्रह्म में भेद रुप कहना अयोग्य है।

**शंका**-इस प्रकार आशंका करके सूत्रकार इसका परिहार करते हैं कि 'प्रिय शिरस्त्वादि' जो आथर्वण के उपास्य से प्रिय शिरस्त्वादि से विशिष्ट हुआ रूप भिन्न हो तो प्रियशिरस्त्वादि धर्म की प्राप्ति नहीं हो, परन्तु इस प्रकार नहीं, इस कारण आथर्वणिक उपासक को उपसंहार करना ही है, इस तरह अर्थ है। चित्त शुद्धि के तारतम्य के लिये प्रियत्वादि ज्ञान होता है इस पक्ष में और परोक्षवाद पक्ष में ब्रह्म में भेद नहीं होता है, (कारण कि प्रियत्वादि ज्ञान चित्त शुद्धि के तारतम्य के लिये होने से ब्रह्म में भेद उत्पन्न नहीं कर सकता है। इसलिये मोद और प्रमोद तुम कहते हो उस प्रकार कम ज्यादा आनन्द वाला है ऐसा नहीं है, ब्रह्म के धर्म ही भिन्न है इस कारण उपासना के लिये इन धर्मों के शिर और हाथ आदि का निरुपण किया जाता है इस प्रकार हमें आनन्दमय सूत्र के भाष्य में द्वितीय वर्णक्रम में 'पुरश्चक्रेद्विपदः' (बृ. उ.२१/५/१८) इस श्रुति का विचार

करते समय ही निरुपण किया है। भक्तों का अलौकिक देह स्थिर रहे इसके लिये परमात्मा अन्नमयादिरूप में अलग-अलग स्थान पर प्रवेश करते हैं, परन्तु जीव में तो आनन्दमय रूप से प्रवेश करते हैं ऐसा निरुपण किया गया है, जो कि आनन्दमय अधिकरण में ही यह अर्थ कहलाता है इसलिये शंका सम्भव नहीं है, शंका संभव होने पर गुणोपसंहार के प्रसंग में मिथ्यावादी द्वारा आपाततः शंका संभव है इसलिये बादरायण आचार्य ने यहाँ ये शंका बताकर इसका खण्डन किया है।

**शंका**- अरे, उपास्य रूप को ही अविरुद्ध गुण हो उसका ही उपसंहार करना चाहिये विरुद्ध गुणों का नहीं, उस तरह पुरुष रूप में पक्ष (पंख) आदि धर्म विरुद्ध हैइसलिये इसका उपसंहार नहीं करना।

**समाधान**- इस तरह शंका करके सूत्रकार कहते हैं कि -

**इतरे त्वर्थसामान्यात्।।३।२।१३।**

ब्रह्म रूप अर्थ एक समान है इसलिये पुरुष रूप में दूसरे धर्मों को विरुद्ध दिखायी पड़ने वाले धर्मो का भी उपसंहार करना।

दूसरे पुरुष रूप में विरुद्ध मालुम पड़ता जो धर्म है उस धर्म का उपसंहार करना। पर-स्वरूप में मालुम पड़ता विरोध दूर करने के लिये सूत्र में 'तु' शब्द है। विरुद्ध दिखते धर्मों का उपसंहार करने का कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अर्थ सामान्यात्' अर्थ समान है इसलिये, अर्थात् आनन्दमय रूपी पदार्थ, वे समान एक है इसलिये आनन्दमयाधिकरण में जो प्रियत्व आदि धर्मों के परोक्षवाद से रसात्मक के उपाय कहे गये हैं उन्हीं धर्मों का उपसंहार करना, किन्तु पुरुष रूप में पक्ष आदि धर्मो का उपसंहार नहीं करना-यह बताने के लिये सूत्रकार आगे सूत्र कहते हैं।

**आध्यानाय प्रयोजनाभावात्।३/३/१४।**

ध्यान के लिये (जितने गुणों की आवश्यकता है, उतने ही गुणों का उपसंहार करना, दूसरे धर्मों का नहीं) कारण कि इसमें प्रयोजन नहीं है।

आनन्दमय स्वरूप के प्रियत्व के प्राधान्य वाला भक्तिमार्गीय धर्म परोक्षवाद से (आनन्दमय अधिकरण में) कहे गये हैं उन सभी का ध्यान ही सम्पूर्ण ध्यान आध्यान कहलाता हैं। इस सम्पूर्ण

ध्यान के लिये जो धर्म उपयोगी है उन धर्मों का ही उपसंहार करना, दूसरे धर्मों का नहीं, इसका कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'प्रयोजना भावात्।' ऐसा करने में प्रयोजन नहीं इसलिये इतने ही धर्मों से भक्तिमार्गी का ध्यान सिद्ध हो जाता है इसलिये अधिक उपसंहार करने का प्रयोजन नहीं है इस तरह अर्थ है।

दूसरे अनुपयोगी धर्मों का उपसंहार नहीं करने का दूसरा कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं -

**आत्मशब्दाच्च ।३/३१५।**

और 'आत्मन्' शब्द है इसलिये (प्रियप्राधान्य आदि धर्मों की ही भावना करना, शिरः पक्ष आदि की नहीं)

'प्रिय हि' (तै. उ. २/५) इत्यादि वाक्यों में परोक्षवाद से कहे गये प्रिय प्राधान्य आदि धर्मों की ही भावना करनी परन्तु इस वाक्य में आये शिरः पक्ष आदि धर्मों की भावना नहीं करना, परन्तु इन धर्मों को कहने में तात्पर्य प्रयोजन नहीं, इस सम्बन्ध में सूत्रकार हेतु बताते है कि 'आत्मशब्दात्' 'आत्मन्' शब्द है इसलिये 'आनन्द आत्मा है' (तै.उ. २/५) इस वाक्य में पूर्व बताये गये रसात्मक प्रिय प्राधान्य आदि धर्मों का आत्मा स्वरूप आनन्द है ऐसा कहा गया है। कारण कि आगे 'यह वस्तुतः रस है' (तै.उ. २/७) इस तरह कहा जाएगा। रस स्थायी भाव है और यही आनन्दमय है।

(तैतिरीय उपनिषद में शिरः पक्ष आदि का जो वर्णन है उसका तात्पर्य बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि) प्रियभगवान् की लीला में भाग लेने वाले भक्तों के ज्ञान के प्रकार भी रसात्मक है इसलिये यह आनन्द रूप है, इस कारण उत्तम अधिकार नहीं होने से इसकी उपासना तो शिरः पक्ष आदि रूप में करनी ऐसा श्रुति का तात्पर्य है। इस कारण श्रुति ने निरुपण किया है। इससे मालुम पड़ता है कि जैसा परम्परा का सम्बन्ध भी उपासना करने योग्य है तब भी इस मूल पदार्थ का कितना सब महत्त्व कहना ? इस तरह होने से, उपासना मार्ग में जो पदार्थ की उपासना की जाती है वह विभूति रूप है किन्तु मूल रूप नहीं है ऐसा 'जो योग से प्राप्त नहीं होता' (भागवत ११/२२/९) इस वाक्य से जानना।

## आत्मगृहीत्यधिकरण

गत अधिकरण में कहा गया है कि तैत्तिरीय उपनिषद् में 'आनन्दः' आत्मा इसमें 'आत्मन्'

शब्द का प्रयोग हुआ है इसलिये भक्तिमार्गीय लोकों द्वारा प्रिय शिरस्त्व आदि का उपसंहार नहीं करना, अब 'आनन्दमय अधिकरण में आये 'आत्मा' शब्द वाले दूसरे वाक्यों का विचार इस अधिकरण में किया जाता है।)

तैत्तिरीय उपनिषद् में अन्नमय आदि के वर्णन में इसके पुरुष विधत्व का निरुपण करके 'जो यह प्राणमय है यही वह पूर्व के-अन्नमय के शरीर में रहने वाला आत्मा है।' (तै. उ. २/३) इस तरह इस उपनिषद् में सर्वत्र कहा गया है। इसमें आनन्दमय तक 'शरीर आत्मा' इस प्रकार बताया होने से संशय होता है कि यह कोई शरीराभिमानी जीव ही है या ब्रह्म ही है। पूर्व पक्षी कहता है कि यह 'शरीर' पद है इसलिये यह जीव ही होना चाहिये। और ऐसा हो तो फिर आनन्दमय का भी ब्रह्मत्व नहीं घटता है और भार्गवी विद्या में (तै. उ. ३) इस प्रकार बताया गया है कि अन्न ब्रह्म है ऐसा इसने जाना। (तै. उ. ३/२) इस तरह आरम्भ करके आनंदमय तक 'आनन्द ब्रह्म है' ऐसा इसने पढ़ा (तै. उ. ३/६) इस श्रुति तक के वाक्यों से अन्न आदि का ब्रह्मत्व बताया गया है, इसलिये दोनों ओर यह बन्धन करने वाली रज्जु है। (एक ओर जीवत्व की प्रतीति और दूसरी ओर ब्रह्मत्व की प्रतीति) इस प्रकार दोनों ओर होने से श्रुति का विरोध आता है और इसलिये इस सम्बन्ध में निर्णय करना कठिन है।

(सिद्धान्त) : इस तरह पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहता है कि :

### आत्मगृहीतिरितरवदुत्तरात् ।३/३/१६।

(शारीर इस पद के पास होने से श्रुति में) जीव की तरह आत्मा का भी ग्रहण किया गया है वह सर्व से उत्तर-अन्तिम-आनन्दमय पदार्थ है। इसलिये 'इतरवत्' जीवन की तरह 'आत्मगृहीतिः' 'आत्मा का ग्रहण' 'यही इसके शरीर में रहने वाला आत्मा है' (तै. उ. २/३) इस तरह यह बताया गया है, वे आनन्दमय पदार्थ सर्व से उत्तर-आखिरी है इसलिये, 'जो यह है वह पूर्व का शरीर आत्मा है' (तै. २/२) इस प्रकार तैत्तिरीय उपनिषद् में सर्वत्र कहा गया है इसलिये अन्नमय आदि सर्व से आनन्दमय उत्तर-आखिरी, श्रेष्ठ है, इसलिये श्रुति में जीव की तरह आत्मा का वर्णन किया गया है ऐसा अर्थ है। अन्नमयादि सर्व पदार्थों में आनन्दमय पदार्थ ही कहने में आया है। उन-उन शरीर के अभिमानी समान इस तरह 'जीव की भाँति' शरीर आत्मा इस प्रमाण से बताया गया है। यह प्रमाण है वह सारा 'आनन्दमय अधिकरण' में (१/१/११/१८) हमने समझाया है।

तैत्तिरीय उपनिषद् के इस प्रकरण में (शारीर आत्मा) इस वाक्य की तरह 'अन्योऽन्तर आत्मा' इस प्रकार दूसरा वाक्य है तो इन दो वाक्यों में से किस वाक्य के 'आत्मन्' शब्द का सूत्रकार इस सूत्र में विचार करते हैं इसका निर्णय नहीं हो सकता है इसलिये भाष्यकार इस सूत्रका दूसरा अर्थ करते हैं। अथवा 'अन्यः अन्तरः आत्मा' (तै. २) इस प्रकार अन्नमय से अन्यत्र सभी जगह बताया गया है इसलिये पहले जिसका (प्राणमय से विज्ञानमय तक का) निरुपण किया गया है वह दूसरा पदार्थ (इतरः) है ऐसा कहते हैं। 'यः पूर्वस्य' इस श्रुति से 'उत्तरात्' पहले निरुपण कराये प्राणमयादि की तरह प्रकृत-आनन्दमय पदार्थ का भी 'पूर्व की आत्मा' इस तरह जो कथन है वह 'उत्तरात्' आखिरी पदार्थ है इसलिये शेष अर्थ पूर्व की तरह है।

**अन्वयादिति चेत्स्यादवधारणात् ।३/३/१७।**

(आनन्दमय विषय में 'शारीर आत्मा' यह जो कहा गया है। उसका कारण यह है कि आनन्दमय ब्रह्म व्यापक रीति से सर्व शरीर में व्यापक है। इस भाँति कहा जावे तो हमको कहना चाहिये कि नहीं, आनन्दमय ही सर्व शरीर का अभिमानी है, इसका कारण यह है कि 'एषएव' यही इस प्रमाण से निश्चित किया है।)

(पूर्व पक्ष) अरे, तैत्तिरीय उपनिषद् में सर्वत्र 'अन्य अन्तरः आत्मा' (तै. उ.२) इस श्रुति से अन्नमयादि प्रत्येक भिन्न है ऐसा निरुपण होने से और 'शारीर' पद है इसलिये भिन्न-भिन्न जीव-आत्मा शरीर का अभिमानी है इस प्रकार सर्वत्र कहा गया है। आनन्द मय के सम्बन्ध में भी जो इस तरह 'क्षरीर आत्मा' इस प्रकार बताया गया है। वह तो ब्रह्मत्व-व्यापकत्व से आनन्दमय सर्वत्र रहता है इसलिये-सर्व शरीरों में आनन्दमय का सम्बन्ध इसलिये होता है।

**(सिद्धान्त)**- इस तरह शंका हो तो उसके निवारण के लिये सूत्रकार अपने मत के समर्थन में युक्ति देते हैं कि 'स्यात्' इत्यादि। 'स्यात्' आनन्दमय ही वे सभी शरीरों के अभिमानी है इस प्रकार अर्थ है। इसका हेतु कहते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अवधारणात्' निर्धारण है इसलिये, 'एषएव' (तै. २) इस वाक्य में 'एव' ही पद है इसलिये आनन्दमय बिना के सभी पदार्थ का निषेध करके आनन्दमय ही आत्मा है इस तरह निर्धारण किया जाता है इसलिये इस प्रकार अर्थ है।

**कार्याख्यानाधिकरण**

'अब अन्नमय आदि पदार्थ, शांकर दर्शन में मानने में आता है इस प्रमाण से कोश नहीं,

किन्तु विभूति है, यह बताने के लिये तीसरे अधिकरण का आरम्भ है। तैत्तिरीय उपनिषद् में इस प्रकार पाठ है- इन आत्मा में से आकाश उत्पन्न हुआ है' (तै.उ. २/१) इस तरह आरम्भ करके वायु अग्नि, जल आदि महाभूतों की सृष्टि का निरुपण करके श्रुति कहती है कि 'पृथ्वी में से औषधियाँ, औषधियों में से अन्न, अन्न में से पुरुष, यह पुरुष अन्नरसमय है।' (तै.उ. २/१) इसके आगे अन्न की उत्पत्ति और लय का कारण कहकर श्रुति कहती है 'जो अन्न की ब्रह्म के समान उपासना करता है' (तै. उ. २/१) आगे ऊपर भृगु और वरुण के संवाद में भी 'अन्न को ब्रह्म के समान इसने जाना' (तै. उ. ३/२) इस प्रकार कहा गया है। इस प्रकरण में यह पुरुष अन्नरसमय है श्वै उ. २/१। इस वाक्य में पहले बताये गये पदार्थ ही पुरुष है अथवा इससे भिन्न पदार्थ पुरुष है अथवा इस तरह संशय होता है। इसमें क्या ठीक है ?

(पूर्व पक्ष) पूर्वोक्त पदार्थ ही पुरुष है, कारण कि 'स वा एष' (तै. उ. २) वह इस वाक्य से पूर्वोक्त पदार्थ ही पहचाना जाता है। इसमें ब्रह्मत्व की दृष्टि से उपासना करनी, इस अभिप्राय से अन्न आदि की ब्रह्म के समान स्तुति करने में आयी है। इस तरह पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहते हैं कि -

### कार्याख्यानाद पूर्वम् ।३/३/१८।

१. पूर्व अन्न कार्य पुरुष का कथन नहीं 'आख्यानात्' इसलिये आगे कही वस्तु अतिरिक्त है।

२. श्वास लेना, बोलना आदि कार्यों से एक ही आत्मा का वर्णन है 'आख्यानात्' इसलिये ये पदार्थ पूर्वोक्त पदार्थ से भिन्न हैं।

१. प्रथम आख्यान पूर्व अन्न कार्य पुरुष का कथन नहीं, इसलिये 'यही यह' (तै. उ. २) इस वाक्य में आगे की श्रुतियों में जिसका ब्रह्म के स्वरूप का प्रतिपादन करने की इच्छा है वह अन्न रूप का ही कथन है किन्तु पूर्व में पहले बताये अन्न मय पुरुष का नहीं इस प्रकार अर्थ है। 'यही यह' इस प्रकार प्रत्यभिज्ञान-पहचान है ऐसा जो तुमने कहा, वह ठीक नहीं, कारण कि 'अन्न में से पुरुष' (तै.उ. २/१) इस वाक्य से आधि भौतिक पुरुष का निरुपण किया गया है 'यही यह' इस वाक्य से आध्यात्मिक पुरुष का निरुपण किया गया है और आधिभौतिक और आध्यात्मिक ये दो भेद हैं इसलिये संशय नहीं हो इसके लिये श्रुति कहती है कि 'वै' निश्चय से 'एषः' वक्ष्यमाण (बताया जाने वाला पुरुष 'सः' आध्यात्मिकत्व से प्रसिद्ध अन्नरसमय है। जो इस प्रकार नहीं हो तो ब्रह्मात्मक तप रूपी साधन से अधिकार सम्पन्न होने पर 'अन्न ब्रह्म है

ऐसा इसने जाना' (तै. ३ ३/२)। इस प्रकार श्रुति नहीं कहती है। 'अन्न यह ब्रह्म है' इस तरह अन्न की स्तुति की जाती है, ऐसा नहीं करना, कारण कि ऐसा मानने से श्रुति को वंचक होने का प्रसंग आता है और आनंदमय के ज्ञान तक तप रूपी साधन का निरुपण है इसलिये ही 'यः पूर्वस्य' (तै. उ. २/६) इस प्रकार इसके आनन्दमय का भी आत्मा आगे बताया गया है। वह तो आधिदैविक आनन्दमय है।

अब भाष्यकार सूत्र का दूसरी तरह से व्याख्यान करते हैं अथवा वाजसनेयी शाखा में 'यह आत्मा है इस प्रकार उपासना करनी' (बृ. उ. १/४/७) इस तरह आरम्भ करके 'जो यह आत्मा (प्राणादिक से)' अधिक अन्दर है यह आत्मा पुत्र से अधिक प्रिय है और लोक में प्रिय समान प्रसिद्ध दूसरे सबसे अधिक प्रिय है' (बृ. उ. १/४/७) इस वाक्य के आगे आत्मा बिना के दूसरे पदार्थ प्रिय नहीं, इस प्रकार निरुपण करके 'ईश्वर ही वास्तव में' इस प्रकार प्रिय है इसलिये आत्मा के ही समान उपासना करनी। (बृ. उ. १/५/८) इस तरह कहा गया है। इस प्रकरण में आत्मा के कारण सर्वप्रिय बनता है इसलिये 'आत्मा' पद से जीवात्मा का ही उपासना का विधान होता है कि 'ईश्वर' पद से परमात्मा का विधान होता है इस प्रकार संदेह होता है। यहां क्या ठीक है ? (पूर्व पक्ष) जीवात्मा की ही उपासना का विधान है क्यों? जिस प्रकार बृहदारण्यक-उपनिषद में दूसरे स्थल में (२/५) पुत्र आदि आत्मा को प्रिय लगते हैं ऐसा कहने से जीवात्मा का ही प्रियत्व कहा जाता है उस भाँति यहाँ भी 'पुत्र से अधिक प्रिय' (बृ. उ. १/४/८) इत्यादि कथन से जीवात्मा ही होना चाहिये।

**(सिद्धान्त)** -इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'कार्यख्यानाद पूर्वम्' कार्यैराख्यानं कार्याख्यानम्' इस प्रकार तृतीया तत्पुरुष समास है। बृहराण्यक उपनिषद् में इस वाक्य के पहले इस तरह कहा गया है, 'प्राण की क्रिया करते हुए ही आत्मा 'प्राण' नाम वाला होता है, बोलते 'वाक्' नाम वाला होता है, देखने से चक्षु 'नाम वाला होता है, सुनने से 'श्रोत्र' नाम वाला होता है, मनन करने से 'मन' नाम वाला होता है, इस आत्मा के 'प्राण' आदिनाम (श्वासोच्छ्वास) आदि कर्मों से ही हुए हैं। (बृ. उ. १/४/७) इस प्रकार श्वास लेना, बोलना आदि कार्य से समग्र प्राण, वाक् आदिरुप एक ही आत्मा का व्याख्यान कथन है - इसलिये 'अपूर्वम्' पहले का पदार्थ नहीं, पहले तो पुत्र, धन आदि के अभिमान की दशा में 'अरे, लोक में प्रसिद्ध है कि पति के प्रयोजन के लिये पतिप्रिय नहीं होता है बृ उ.२/४/५। समान कहलाता है उससे भिन्न पदार्थ इत्यादि वाक्य में जो प्रिय के यहाँ 'आत्मा' शब्द का अर्थ है। जगत् में

वास्तव में प्राण-वायु, वाक् इन्द्रियादि ही उन-उन शब्दों से जानी जाती है परन्तु जीव इस प्रकार जाना नहीं जाता इसलिये ही जीव से भिन्न है। इसलिये आगे श्रुति कहती है कि 'ईश्वर ही इस प्रकार-अधिक प्रिय होता है। (बृ. उ. १/४/८) इसलिये ही ईश्वर से ही 'जो यह आत्मा प्राणादिक से - जीव से अधिक अन्दर है वह अन्य सभी से प्रियतर है' (बृ. उ. १/४/८) इस प्रकार श्रुति कहती है। जीवात्मा भीतर रहता है। इससे भी अधिक अन्दर रहने वाला पदार्थ पुरुषोत्तम का स्वरूप ही होता है। इस प्रकार ईश्वर ही सर्वरूप बनता है ऐसा सिद्ध करने से विग्रह ही आत्म रूप है ऐसा सिद्ध होता है, इसलिये अविकृतत्व परमानन्दत्व आदि धर्मों का अवतीर्ण स्वरूप के सम्बन्ध में उपसंहार करना।

अरे, विग्रह में शरीर में चक्षु श्रोत्र आदि परस्पर विलक्षण मालुम होते हैं और आत्मा तो एक रस है इसलिये कर्मों द्वारा जो नाम (प्राण, चक्षु आदि) कहे गये हैं वे ब्रह्म में नहीं घटते हैं। (अर्थात् वृक्ष और पुष्प जिस प्रकार भिन्न है उसी प्रकार स्वगत द्वैत आ जाएगा।)

इस तरह शंका करके सूत्रकार उत्तर देते हैं कि -

**समान एवं चाभेदात् ।३/३/१९।**

श्रोत्र चक्षु आदि परस्पर भिन्न मालुम पड़ते हैं भगवान् एक रूप ही हैं, कारण कि चक्षु आदि ब्रह्मत्व के लिये परस्पर भिन्न नहीं। सूत्र में आये 'च' का अर्थ 'अपि' भी होता है। अर्थात् ऐसा होते हुए श्रोत्र चक्षु आदि भिन्न दिखते हैं, दिखते हुए भी भगवान् समान-एक रूप ही है, नहीं कि विषम-भिन्न रूप इसका कारण देते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अभेदात्' अभेद है इसलिये चक्षु आदि इन्द्रियाँ ब्रह्म रूप हैं इसलिये परस्पर भेद नहीं है, ऐसा अर्थ है।

यहाँ यह अभिप्राय है, मैं तो इन उपनिषदों में वर्णन किये पुरुष के विषय में पूछता हूँ। (बृ. उ. ३/९/२६) इस प्रकार श्रुति है इसलिये ब्रह्म का स्वरूप उपनिषदों से ही जाना जा सकता है। श्वास लेने से परमात्मा प्राण कहलाता है, बोलते वाक् कहलाता है।' बृ. उ. ३/४/७। इत्यादि श्रुतियाँ कहती हैं कि अलग-अलग इन्द्रियों से ग्रहण हो तो पदार्थों को ब्रह्म स्वरुप से ही ग्रहण करते हैं इसलिये ब्रह्म उन-उन (प्राण, वाक् आदि) शब्दों से पहचाना जाता है और ब्रह्मत्व व्यवहार का विषय बने तो ही यह अलग-अलग शब्दों से पहचाना जा सकता है। ब्रह्म के विषय में यह व्यवहार इस भाँति संभव है। 'पुत्र से भी यह अधिक प्रिय' (बृ. ३ १/४/८) इत्यादि वाक्यों की एक वाक्यता से मालुम होती है कि जिसका भगवान् में निरुपाधिक स्नेह होता है वहो

भगवान् के विषय में व्यवहार कर सकता है। यह व्यवहार अवतार रूप में प्रकट हुए भगवान् के विषय में ही सम्भव है। इस तरह होने से भगवान् के विग्रह में भक्तों के आये अलग-अलग अवयव विषय के भेद से जिस-जिस प्रकार से का व्यवहार करता है उस-उस प्रकार से यह एक ही अखण्ड सच्चिदानन्द रूप ब्रह्म है ऐसा अर्थ होता है। इस तरह का पदार्थ लोक में प्रसिद्ध नहीं है इसलिये असम्भावना होती है वह नहीं हो इसके लिये आगे श्रुति कहती है कि 'ईश्वर ही इस प्रकार का होता है।' (बृ. उ. १/४/८) ईश्वर इस प्रकार होता है इस श्रुति से सिद्ध होता है कि भगवान् के प्रकट स्वरूप में व्यापकत्व एक रसत्व सच्चिदानन्दत्व आदि धर्मों का अनुसंधान करना और भगवान् के अप्रकट स्वरूप में भी इन धर्मों का अनुसंधान करना।

अब भाष्यकार सूत्र की दूसरी योजना बताते हैं। इस प्रकार होने से आविर्भाव में और अनाविर्भाव में भी ईश्वर 'समानः' समान है। आविर्भाव की स्थिति में भगवान् कितने ही आगन्तुक धर्मों को ग्रहण करके प्रकट होते हैँ ऐसा नहीं कह सकते। अनाविर्भूत स्वरूप भी इस तरह आविर्भूत प्रकार से ही अभिन्न है इस तरह का इस सूत्र का अर्थ सूत्रकार को अभिमत है ऐसा जानना। सूत्र में आये 'च' से ब्रह्म विरुद्ध धर्मों का आश्रय है इस सम्बन्ध में भी कहा गया है। इस तरह भगवान के साक्षात् प्रकट स्वरूप के विषय में पूर्ण अनन्त धर्मों का इसके उपासक को उपसंहार करना ऐसा सिद्ध हुआ।

अवतारों की उपासना आदि में गुणों का उपसंहार करने के विषय में विचार करके आवेश की उपासना का अब विचार किया जाता है। अब जब जिस तरह भगवान् को कार्य करने की इच्छा होती है उस जीव में भगवान् स्वयं ही प्रवेश करते हैं, इस समय भगवान् के आवेश के लिये भगवान् के कितने ही धर्म भी जीव में प्रकट होते हैं, जिसमें उपासक को ब्रह्म के सभी धर्मों का उपसंहार करना कि नहीं यह शंका होती है। इस शंका का समाधान सूत्रकार दो (२०-२१) सूत्रों से विकल्प से करते हैं, इसमें सूत्रकार प्रथम विधिपक्ष कहते हैं कि -

**संबन्धादेवमन्यत्रापि ।३ ।३ ।२० ।**

जीव की भी ब्रह्म की तरह उपासना करना, कारण कि इसमें भगवान् के आवेश रूप का सम्बन्ध है 'अन्यत्रापि' जीव में भी 'एवम्' ब्रह्म की तरह उपासना करनी, इसका कारण 'संवन्धात्' सम्बन्ध है इसलिये, जिस तरह तपाये लोह खण्ड के गोले में अग्नि का आवेश है उसी प्रकार इस जीव में (गुरु में) भगवान् के आवेश रूप का सम्बन्ध है इसलिये और (प्रतिमा आदि

में) भगवान् ही है ऐसे अभेद का शास्त्र में कथन है इसलिये ब्रह्म के सर्व धर्मों का उपसंहार करना ऐसा अर्थ है।

यहाँ इस तरह समझना, यह जीव है उसमें प्रवेश किये हुए भगवान् की मैं उपासना करता हूँ, इस तरह जो कोई मनुष्य समझे तो यह उपासना जीव की नहीं है किन्तु ब्रह्म की ही है, इस प्रकार की उपासना में ब्रह्म के सर्व धर्मों का उपसंहार करने में कोई बाधा नहीं, परन्तु जहाँकोई ब्रह्मत्व जानकर ही उपासना करता है तो वहाँ पर भी ब्रह्म के सर्व धर्मों का उपसंहार करना, कारण कि 'जिस-जिस प्रकार से इस परमात्मा की उपासना करता है उस-उस प्रकार से परमात्मा होता है।' यह होकर परमात्मा इन उपासकों की रक्षा करता है। (मुद्‌ग उ. ९/३३) इस प्रकार श्रुति है और 'आचार्य मां विजानीयात्' (भागवत ११/१७/२७ इन वाक्यों से) गुरु आदि में जीव बुद्धि का निषेध किया गया है। इसमें जिस प्रकार का उपासक हो तो उस प्रकार भगवान् इस जीव की उपासना सिद्ध करने के लिये और इसको फल देने हेतु इस जीव में प्रवेश करता है, इसलिये सर्व धर्मों का उपसंहार करना (इस जीव में भगवान् का आवेश है कि किस प्रकार यह बात अनुभव से निश्चय होती है, इसमें शंका के लिये स्थान नहीं है। इस प्रकार ही श्रीजगन्नाथजी जैसे पवित्र स्थलों में जहाँ चौबीस घण्टे पूजा का प्रवाह चलता ही है वहाँ भी अनुभव से ही आवेश का साक्षात्कार होता है। जो मनुष्य, इनका अन्तरंग भक्त है और जिनके हृदय में भगवान् का आविर्भाव हुआ है यह जानकर 'इनके भजन से मैं भगवान् को प्राप्त करूँगा' ऐसा जानकर इसको-भगवद् भक्त को ही भजता है वे भक्तिमार्गीय भक्त है, इस लिये इसको भक्त के हृदय में आविर्भूत भगवत्स्वरूप के विषय में उपसंहार करना पड़े इसलिये यह सूत्रकार आगे का सूत्र कहता है।

**अतो न वा विशेषात् ।३/३/२१।**

धर्मों का उपसंहार नहीं करना, कारण कि इनमें किसी प्रकार का विशेष नहीं है। (जिस भक्त के हृदय में भगवान् का प्रादुर्भाव हुआ है उसके विषय में भगवान् के धर्मों का उपसंहार नहीं करना, इसका कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अविशेषात्' विशेष नहीं इसलिये, भगवान् के आवेश वाले भक्त का भजन करने वाले इस पुरुष भक्त का भक्त है इसलिये इसके भजन के रस के आस्वादन से इस भक्त के हृदय में रहने वाले भगवान् के विषय में गुणों का उपसंहार करे, अथवा तो ये भक्त के हृदय में रहने वाले भगवान् का विस्मरण होने पर इसकी अपेक्षा न रहते

भगवान् के विषय में गुणों का उपसंहार नहीं करे तो भी भगवान् के प्रसंग के अनुभव से ही भगवान् की प्राप्ति एक समान रीति से होती है, इसलिये धर्मों का उपसंहार करने में अथवा उपसंहार नहीं करने में किसी प्रकार का विशेष अन्तर नहीं पड़ता है। इस प्रकार अर्थ है यहाँ अनुपसंहार बाधक नहीं, ऐसा बताने के लिये सूत्र में 'वा' शब्द है।

'ऊपर के अर्थ में' 'अविशेषात्' इस तरह यह पद लिया था, अब 'विशेषात्' इस प्रकार पद लेकर भाष्यकार सूत्र का अर्थ करते हैं। 'विशेषात्' विशेष है इसलिये ये भक्त भगवान् के धर्मों का उपसंहार नहीं करते हैं, पहले इस भक्त द्वारा विहितत्व से शास्त्र में विधान किया गया है जैसे :- भगवान् के आकार आदि का भजन करता था तो भी ऊपर बताये भक्त के संग से और इसके भजन के पहले से विशिष्ट प्रकार से इसका अनुभव किया है। इसलिये रस के आस्वाद में विशेष-आधिक्य होने से यह गुणों का उपसंहार करके जो उपासना की जाती है वह बिना रस की होती है। इसलिये इसका आदर नहीं करना ऐसा बताने के लिये सूत्र में 'वा' शब्द है।

सूत्रकार बादरायण भगवान् के अवतार रूप है फिर भी प्रासंगिक भक्ति मार्ग का स्मरण होने पर भक्ति रस के आवेश से पराधीन होकर इन्होंने भक्ति भावना के स्वभाव का अनुवाद किया है।

फिर, उपसंहार अर्थात् जिस स्थल पर धर्मों को नहीं कहा जाय उस स्थल में दूसरे स्थल पर बताये धर्म है इस प्रकार का मात्र ज्ञान भी ऊपर कहे भक्त तो जिसका भजन करते हैं उन भक्तों के विषय में ही अलौकिक अनुभावों का भगवान् प्रत्यक्ष दर्शन कराते हैं। इस कारण वहाँ धर्मों की अपेक्षा की गन्ध भी नहीं है ऐसा सूत्रकार उत्तर देते हैं।

### दर्शयति ।३/३/२२।

भगवान् के आवेश वाले भक्त में भगवान् सर्व धर्मों को प्रत्यक्ष दिखाते हैं इसलिये उपसंहार की अपेक्षा नहीं है।

अरे, भक्त का भक्त अपना सेव्य भगवदाविष्ट भक्त में अलौकिक वीर्य देखकर इसमें प्रविष्ट हुए भगवान् के सम्बन्ध में वीर्य के पोषकतत्त्व का उपसंहार करेंगे और इन्द्र आदि को भी इसकी आज्ञा की भी अपेक्षा रहती है यह देखकर स्वर्ग लोक तक की व्यापकता का उपसंहार करेगा? इस तरह आशंका करके सूत्रकार इसका परिहार करते हैं।

## संभृतिद्युव्याप्त्यपि चातः।३/३/२३।

विशेष नहीं इसलिये भगवदाविष्ट-भक्त के विषय में इनके भक्तों द्वारा वीर्य का भरना, स्वर्ग तक की व्यापकता आदि धर्मों का भी उपसंहार करने का नहीं।

राणायनीय शाखा वालों का खिल परिशिष्ट-विभाग में इस प्रकार पाठ है, 'ब्रह्म ज्येष्ठ है जिनके जैसे वीर्य, पराक्रम से भरकर स्थापित किये, सर्व प्रथम ज्येष्ठ ब्रह्म स्वर्ग तक व्याप्त हो गया। ब्रह्मभूतों के पहले ही प्रकट हुआ, इसलिये ब्रह्म के साथ कौन स्पर्द्धा कर सके? (तै. ब्रा. २/४/६)' इसका अर्थ है इस भाँति है, दूसरा पुरुष तो सहायता की अपेक्षा रखकर वीर्य वाले कार्यों को करता है, इसलिये इसके पराक्रम का नियत पूर्वभावित्व रूप कारण (कारण हमेशा पहले ही होता है और कार्य पीछे ही होता है इसलिये कारण यह नियमपूर्वक पूर्वभावी कहलाता है।) ठीक से सहाय करने वाला ही ज्येष्ठ कहलाता है। ब्रह्म धर्मों के सम्बन्ध में तो ब्रह्म ही ज्येष्ठ है, किसी की अपेक्षा रखे बिना ही सृष्टि आदि करता है ऐसा अर्थ है। इस प्रकार होने से 'ब्रह्मज्येष्ठा' इस पद का विग्रह इस तरह होता है - ब्रह्म है ज्येष्ठ जिनके वैसे ब्रह्म ज्येष्ठ वीर्य, 'ब्रह्म ज्येष्ठा' अर्थात् 'ब्रह्मज्येष्ठानि' और 'वीर्या' अर्थात् 'वीर्याणि' प्रथमा विभक्ति का बहुवचन और कारण कि वेद में बहुवचन में 'डा' 'आ' आदेश होता है। दृष्टान्त-वीर्या (वीर्याणि) और अन्य वीर्यक कार्यों का बलवान् पुरुषों के हाथों के मध्य भंग भी होता है इसलिये ये अपनी वीर्य शक्तियों को स्थापित नहीं कर सकते किन्तु ब्रह्म की वीर्य शक्ति ये तो ब्रह्म से पूरे पूरी भरी हुई है। ब्रह्म में शक्तियों का भराना। इसका नाम 'संभृति' अर्थात् निर्विघ्न रीति की तरह स्थापित हो गयी, इस तरह अर्थ है।

यह ज्येष्ठ ब्रह्म पहले इन्द्र आदि के जन्म से पहले ही दिन में स्वर्ग में व्याप्त होकर रहा, अर्थात् हमेशा ही विश्व को व्याप्त कर रहा है।

इस प्रकार श्रुति ब्रह्म के देश से अपरिच्छेद-अमर्यादितता कहकर काल से भी अपरिच्छेद है ऐसा दिखाते हुए कहती है कि 'ब्रह्म भूतानां प्रथमम्' इत्यादि ब्रह्म आकाश आदि भूतों के पहले ही प्रकट हुआ। इस प्रकार वीर्य संभृति (शक्तियों का ब्रह्मों में भरना। स्वर्ग तक व्यस्त रहना आदि ब्रह्म का माहात्म्य कहा गया है। संभृति और द्युव्याप्ति इन दो का समाहार है, इतना होते हुए भी भगवदाविष्ठ भक्त में इन धर्मों का उपसंहार नहीं करना, इसका कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अतः न वा विशेषात्' (ब्र.सू. ३/२/२१) इस सूत्र में बताये कारण ही यहाँ अतिदेश

करने में आया है। 'सूत्र में 'अतः' शब्द से यह कारण ही प्रमाण है वह वहाँ ही (इस सूत्र के भाष्य में ही) कहा गया है।'

सूत्रकार का आशय ऊपर बताया उसी प्रकार है उसका कारण बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि 'ब्रह्मज्येष्ठा वीर्या' इत्यादि विषय वाक्य के उत्तरार्द्ध में बताये धर्मों को उद्देश्य कर सूत्र में कुछ भी नहीं कहा गया है। सूत्र में 'संभृत्ति' और द्युव्याप्ति इन विषय वाक्यों के पूर्वार्द्ध में बताये दो धर्मों का ही निर्देश है परन्तु उत्तरार्द्ध में बताये गये धर्मों का निर्देश नहीं है। इसलिये ऐसा मालुम पड़ता है कि जिन दो धर्मों का निर्देश किया गया है उनका ऐहिक और पारलौकिक सम्बन्धों में उपयोगी धर्मों का उपलक्षण किया गया है। सूत्र में आये 'च' कार से ऊपर कहा गया भगवदाविष्ट भक्त में भगवान् के दर्शन का संग्रह होता है। और भगवान् के संग स्पर्द्धा करने का संभव हो तो ही भगवान् की योग्यता गौरव का निषेध सम्भव है यह स्पर्द्धा भगवान् प्रकट हो तभी सम्भव है। उससे सर्व शक्तियों को प्रकट करके प्रकट हुए भगवान् का माहात्म्य इस (विषय वाक्य बनी/. श्रुति से कहा जाता है। ऐसा मालुम पड़ता है। ऐसा होने से इस विषय वाक्य में कहे (संभृति और द्युव्याप्ति ये दो धर्मों का ही उपसंहार नहीं करना ऐसा जो कहा गया है वह इस प्रकार दिखाने के लिये कि भक्त के हृदय में प्रकट हुआ ब्रह्म भी इस प्रकार का ही है, इसलिये इन धर्मों का उपसंहार नहीं करना यही ठीक है। (सामान्य रीति से कहे धर्म जो उपयोगी नहीं हो तो इनका उपसंहार नहीं करना यह इससे सिद्ध हुआ।)

### पुरुषविद्यायामित्यधिकरण

### पुरुषविद्यायामिव चेतरेषामनाम्नात्।३/३/२४।

अन्नमयादि में सहस्र शीर्ष आदि का उपसंहार नहीं करना, कारण कि जिस प्रकार पुरुष विद्या में पुरुष स्वरूप का निरुपण है, उस प्रकार दूसरों में अन्नमयादि में नहीं। (इस प्रकार अनारभ्याधीत-साधारण धर्मों का उपसंहार भक्ति मार्ग में नहीं करना। ऐसा नहीं कहकर उत्तमाधिकारियों को सर्वगुण पूर्ण पर ब्रह्म की ही उपासना करनी। विभूति रूप की नहीं, ऐसा बताने के लिये इस अधिकरण का आरम्भ होता है।) तैत्तिरीय में 'पुरुष सहस्र शीर्ष है, सहस्र चक्षुएं है, सहस्र पाद हैं, इस पृथ्वी को चारों और से व्याप्त कर रहता है ओर दश अंगुल अधिक रहता है। यह सर्व जो हुआ है और जो होने का है वह सर्व पुरुष ही है' (तै.सं. ३/१२/१) इत्यादि श्रुति में पुरुष विद्या का वर्णन है। इसी शाखा में शब्द ब्रह्म को जानने वाला परब्रह्म को प्राप्त करता

है। (तै. उ. ३/१) इस प्रपाठक में 'यह पुरुष वस्तुतः अन्न रसमय है' (तै. उ. ३/२) इस प्रकार आरम्भ कर के प्राणमय मनोमय करा विज्ञान मय और आनन्दमय इस प्रकार के ब्रह्म के स्वरूप का वर्णन किया गया है। वहाँ सर्वत्र 'और यह पुरुषविद्या ही है' (तै. उ. ३/२) इस प्रकार कहा गया है। यहाँ पर ही अन्नमयादि में और पुरुष सूक्त में 'पुरुष' पद का श्रवण है इसलिये अन्नमयादि में (सहस्र शीर्ष) आदि धर्मों का उपसंहार करना या नहीं, इस प्रकार संशय होता है।

यहाँ क्या योग्य है ? (पूर्व पक्ष) इन धर्मों का उपसंहार करना ही क्यों ? कारण कि सर्वत्र ब्रह्म ही की उपासना करनी है। यहाँ भी उपासना बतायी गयी है, और ब्रह्म और पुरुष इन दोनों के बीच में भेद नहीं इसलिये एक ही विद्या सर्वत्र है।

इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'पुरुष विद्याया मिव' पुरुष विद्या की तरह अन्नमयादि में 'सहस्र शीर्ष' आदि धर्मों का उपसंहार नहीं करना क्यों ? कारण कि पुरुषविद्या में - पुरुष सूक्त में जिस प्रकार पुरुष के स्वरूप का निरुपण है उस प्रकार दूसरो में - अन्नमय से आरम्भ कर विज्ञानमय तक के पदार्थों में पुरुष के स्वरूप का वर्णन नहीं। यहाँ पुरुष विद्या में तो पुरुषत्व का कथन है। (सहस्र) पदार्थ का अर्थ 'अनेक होता है। ऐसा नहीं हो तो चक्षु शीर्ष से द्विगुण (दो हजार है) ऐसा श्रुति कहती। पुरुष सूक्त में आये वर्णन से दिखाई भी देता है कि ब्रह्म साकार और व्यापक है वहाँ अन्नमयादि की उपासना के प्रकरण में - पुरुष विधत्व है, किन्तु यह अन्नमय आदि आध्यात्मिक रूप है और इसके शरीर का अभिमानी आत्मा के सदृश दूसरा आधिदैविक पुरुष कहा गया है, इस प्रकार यहाँ-आनन्दमय के प्रकरण में नहीं।' और 'पुरुष ही यह सब है। (तै. सं. ३/१२/१)' इत्यादि वाक्य से पुरुष जगद्रूप और मोक्ष देने वाला है। ऐसा कहा गया है, इतना ही इस पुरुष का माहात्म्य है ऐसा नहीं, परन्तु इससे अधिक भी माहात्म्य है ऐसा बताते हुए 'इतनी इस पुरुष की महिमा है' (तै. सं. ३/१२/१) इस वाक्य से जगद् रूप इस-इस पुरुष का विभूति रूप है इस प्रकार कहा गया है, बाद में 'पुरुष उससे अधिक मोटा है' (तै.सं. ३/१/२१) इस वाक्य से पुरुष का आधिक्य बताया गया है। इस प्रकार अन्नमयादि और आनन्द मय पुरुष के बीच में बहुत भेद होने से अकेले (पुरुष) पद के प्रयोग से बताते साधर्म्य से अन्नमयादि और आनन्दमय एक है ऐसा नहीं कहा जा सकता है। उसी प्रकार एक के धर्मों का दूसरे में उपसंहार हो सकता नहीं, सूत्र में आया 'च' प्रजापति अपार जल में है, भुवन के मध्य में है, स्वर्ग के ऊपर है, महान् से महान् है। (ना. रा.उ. ३/१/१) इत्यादि श्रुतियाँ

और सभी ओर जिसके हाथ और पैर हैं (गीता १३/१३) इत्यादि स्मृतियों का संग्रह करता है। इस प्रकार आनन्दमय पुरुष अन्नमयादि विभूतियों से अति भिन्न है, इसलिये इन दो के बीच में धर्म का थोड़ा साम्य हो (और ब्रह्म के सदृश उपासना करने में आती हो तो भी यह अन्नमयादि विभूतियों का मूलभूत ब्रह्म नहीं, और इन विभूतियों की ब्रह्म के सदृश उपासना नहीं करनी, ऐसा बताया गया है। इसलिये ही भृगु के उपाख्यान में (तै. उ. ३) अन्नादि का ब्रह्म के समान (अन्न आदि ब्रह्म है) इस प्रकार ज्ञान होता है। अन्न आदि ब्रह्म है इस प्रकार ज्ञात होता है फिर भी पीछे (आनन्दमय की) जिज्ञासा ही कही गयी है (तै उ. ३/५) परन्तु जब भृगु को आनन्द रूप ब्रह्म का ज्ञान होता है उसके पीछे से जिज्ञासा नहीं कहीं गई है, (कारण कि आनन्द रूप ब्रह्म का ज्ञान सबसे अन्तिम और श्रेष्ठ है। इस प्रकार आनन्दमय पुरुष की महिमा बहुत अधिक है और यह अन्नमयादि विभूतियों से अलग है ऐसा सिद्ध हुआ। इसलिये ब्रह्म सभी गुणों से पूर्ण है। इस प्रकार कहा गया है। इसलिये उत्तम अधिकारियों को इस आनन्दमय ब्रह्म की ही उपासना करनी चाहिये। अन्नमयादि विभूति रूप की नहीं, ऐसा बताया गया है।

### वेधाद्यधिकरण-

अब पदार्थ निर्दोष ऐसा जानकर इसकी उपासना करनी यह बताने के लिये सूत्रकार नवीन अधिकरण का आरम्भ करते हैं।

### वेधाद्यर्थ भेदात्।।३।३।२५।

वाक् प्राण आदि में जो पाप का वेध-पाप से लिप्त आदि है इसका कारण यह है कि भगवान् से ये वाक् प्राण आदि भिन्न है।

वाजनेयी शाखा में नीचे कहे अनुसार वर्णन है, दो प्रकार की प्रजापति की संतानें हैं 'देव असुर' (बृ. उ. १/३/१) इस प्रकार आरम्भ करके, इन दोनों की परस्पर स्पर्द्धा कहकर श्रुति कहती है कि 'ये कहने लगे' जो तुम्हारी अनुमति हो तो अब इस ज्योतिष्टोम नाम के यज्ञ में उद्गीथ द्वारा असुरों ने जीतने के लिये अपने स्वरूप को प्राप्त किया। देवता वाग्देवता कहे जाने लगे-'तु अपने लिये उद्गान (उद्गाता का कर्म) कर 'ऐसे होओ' ऐसा कहकर वागदेवता ने देवों के लिये उद् गान किया। वाणी (वचन द्वारा) में वागादि समूह से होने वाला जो विशिष्ट सुख है उसको देवों के लिये वाग्देवता ने गाया और जिन-जिन वर्णों को शुद्ध प्रकार से (शास्त्र प्रमाण) से बोलते हैं वह शुभ बोलने का सामर्थ्य मेरे लिये हो इस प्रकार इन वाग्देवताओं ने गाया। यह

असुरों ने जाना कि इन उद्गाताओं द्वारा देवों से हमारा पराभव करके हमारा उल्लंघन करेंगे, ऐसा जानकर ये असुर वाग्देवता की ओर शीघ्र गये और इनको पाप से लिप्त पाप के साथ जोड़ दिया। प्रजापति की वाणी से ये जो पाप लगा, यह पाप इसे पाप से युक्त वाणी अयोग्य (असभ्य, भयानक और असत्य/बोलते हैं वहीं यह पाप है) (बृ. उ. १/३/१/२) इस प्रकार से ही प्राण चक्षु श्रोत्र आदि देवताओं को पाप से युक्त कर दिया। ऐसा श्रुति कहती है। 'पीछे इन देवों के इस मुख में रहने वाले प्राण को कहने लगे। तू हमारे लिये उद्गान कर।' 'प्राण ने कहा कि ऐसा होओ' ऐसा कहकर प्राण ने देवों के लिये उद्गान किया। यह असुरों ने जाना कि 'उद्गाता द्वारा देव हमारा पराभव करके हमारा उल्लंघन करेंगे। ऐसा जानकर इन असुरों ने प्राण की ओर शीघ्र जाकर इसको पाप के साथ जोड़ने की इच्छा से स्पर्श किया। शीघ्र ही, जिस प्रकार पत्थर का चूरा करने के लिये फेंका गया मिट्टी का ढ़ेला पत्थर से अड़ते ही स्वयं चूरा हो जाता है उसी तरह ये असुर भी चारों ओर से छलकर नष्ट हो गये' बृ. उ. १/३/७। छान्दोग्य उपनिषद (छा. उ. १/२) में भी प्राण आदि में इस प्रकार पाप से विद्‌ध होना ऐसा श्रुति कहती है। (भाष्य में 'आसन्ये न तथा' इस प्रकार पाठ पढ़ना। किन्तु बृहदाण्यक और छान्दोग्य में इतना भेद है, वाजसनेयी शाखा में वाक् प्राण आदि गान करता है ऐसा कहा गया है, जब सामगायकों की सामवेदीयों की शाखा में, छान्दोग्य, उपनिषद् में वाक्-प्राण आदि गान करते हैं ऐसा कहा गया है, जब सामगानीयों की - सामवेदीयों की शाखा में, छान्दोग्य उपनिषद् में, वाक् प्राण आदि की उद्गीथ की तरह उपासना करना ऐसा कहा गया है।)

इन दोनों शाखाओं में वाक् प्राण आदि देह का सम्बन्ध और गान करने का कार्य और उपास्यत्व-इसमें किसी प्रकार का भेद नहीं होने पर भी वाक् प्राण आदि में पाप का वेध है तब फिर आसन्यप्राण में पाप का वेध क्यों नहीं गइ जानने की इच्छा होती है। (अर्थात् वाक् प्राण आदि में पाप का वेध सत्य है कि काल्पनिक है इस प्रकार का संशय होता है।)

आसन्य प्राण की उपासना करनी है इसलिये इसकी स्तुति करने के लिये वाक् प्राण आदि में पाप का वेध है इस प्रकार यही कहा गया है - इस प्रकार करना नहीं, कारण किसी भी प्रयोजन के लिये श्रुति न हो उस अर्थ का भी बोध करती है इस प्रकार नहीं कह सकते हैं, कारण कि ऐसा करने में श्रुति के प्रामाण्य का नाश होने का प्रसंग आता है (और उससे वेद व्यर्थ हो जायेंगे और एक स्थल पर जो श्रुति असत्य अर्थ का बोध कर जगत को धोका देती है तो पीछे अन्य दूसरे स्थल पर भी श्रुति धोका देती है ऐसी शंका होती है और इसलिये श्रुतियों द्वारा कहे विषय में किसी भी

मनुष्य की प्रवृत्ति नहीं होगी। वेद में अर्थ वाद वाक्यों के क्रिया के साथ साक्षात् सम्बन्ध नहीं फिर भी यह असत्य पदार्थ का निरुपण करते हुए कहता है कि वस्तुत: तो जो कर्म विज्ञान द्वारा, श्रद्धा द्वारा और उपासना द्वारा करते हैं वे ही कर्म अधिक बलवान् होते हैं। (छा. उ. १/१/१०) मनुष्य ज्ञान के साथ और ज्ञान बिना कर्म करते हैं परन्तु विद्वान् को जिस प्रकार कर्म सिद्धि होती है उस प्रकार अविद्वान् को नहीं होती है। (भाग. १०/२४/६) इत्यादि वाक्यों से और 'इस प्रकार जानते हैं (तै. उ. २/९)। इत्यादि वाक्यों से मालुम होता है कि अर्थवाद वाक्य फल के उपकारी अंग का निरुपण करते हैं, इसलिये ये अनर्थक नहीं है, इस कारण कहे अर्थ में कोई हेतु दिखता नहीं (अर्थात् विहित पदार्थ की स्तुति सत्य प्रशंसा से ही योग्य है, इस कारण वाक् प्राण आदि का जब पाप से वैध होता है तब आसन्य प्राण को पाप से वेध नहीं होता। इसका कारण हमें मालुम नहीं पड़ता है।)

(सिद्धान्त)- इस प्रकार पूर्व पक्ष के प्राप्त होने पर सूत्रकार इसका हेतु बताते हुए कहते हैं कि 'वेधादि' वाक् प्राण आदि में जो पाप का सम्बन्ध और सूत्र में आये आदि पद से दुष्ट पदार्थ का सम्बन्ध है-इसका कारण अर्थ से भेद है। 'अर्थ' अर्थात् भगवान् उससे वाक् प्राण आदि के (भौतिक होने से) भेद है। आसन्य प्राण तो 'जो यह मुख्य प्राण है उसकी उद्गीथ सदृश देवों ने उपासना की' (छा. उ. १/२/७) इस प्रकार छान्दोग्य उपनिषद में उपास्य के सदृश बताया गया है। 'सर्व वेदान्त वाक्यों से जिसका ज्ञान होता है वह ब्रह्म ही है।' (ब्र.सू. ३/३/१) इस सूत्र से न्याय की तरह उपनिषद् के वाक्यों में ब्रह्म से भिन्न दूसरा कोई पदार्थ कहा नहीं जा सकता है इसलिये आसन्य प्राण भी ब्रह्म से जिसका ज्ञान होता है वह ब्रह्म ही है। (ब्र.सू. ३/३/१) इस सूत्र के न्याय से उपनिषद् के वाक्यों में ब्रह्म भिन्न दूसरा कोई पदार्थ नहीं कहा जा सकता है। इसलिये आसन्य प्राण भी ब्रह्म से अभिन्न है। (आसन्य प्राण ब्रह्म से श्रेष्ठ विभूति है इसलिये इसका ब्रह्मात्मक के समान वर्णन किया गया है। इसी कारण 'यह प्राण वास्तव में पाप रहित है' छा. २/१/९) इस प्रकार सामगान करने वाले पाठ करते हैं। इसलिये ये असामान्य प्राण में भी इस प्रकार पाप का वेध नहीं होता तो फिर मूलभूत ब्रह्म में निर्दोषत्व का क्या कहना?

अब भाष्यकार सूत्र का 'अर्थ' शब्द का दूसरा अर्थ है अथवा अर्थ पद का अर्थ प्रयोजन-विषय होता है, इसका इसलिये (अर्थ भेदात्) ऐसा अर्थ है यहाँ यही अभिप्राय है, असुरों के ऊपर अपनी जय-जय हो, इसके लिये इन देवों ने वाक् आदि को कहा कि 'तुम हमारे लिये उद्गान करो' (बृ. १/३/२) गान करने के पश्चात् वाणी में जो भोग-विशिष्ट सुख है उसे वाणी ने

देवों के लिये गाया। (बृ. उ. १/३/२) इस प्रकार कहा जाता है। इसी प्रकार प्राण आदि में भी 'प्राण आदि में अपने अपने में ही रहे भोग को देवों के लिये गाया' ऐसा कहने में आता है। (बृ. उ. १/३/७) इस प्रकार कहने में आता है फिर भी वाक् आदि में 'अपने में रहने वाला भोग वाक् आदि देवों के लिये गाया' (बृ. उ. ३/२/६) इस प्रकार जिस तरह कहा गया है उस प्रकार आसन्य प्राण के विषय में नहीं कहा गया है इसलिये उपास्यत्व पाप के वेध का अभाव आदि कहे प्रमाणों से मालुम होता है कि ब्रह्मात्मकता से असुरों के उपर जय का कारण भगवत्सं बन्ध ही है ऐसा जानकर आसन्य प्राण ने इस प्रकार ही गाया, उससे ही वाक् आदि में पाप का वेध बताया गया है, किन्तु यहाँ आसन्य प्राण के विषय में पाप का वेध करने की इच्छा होते ही असुरों का नाश हो गया ऐसा कहा गया है और आगे 'जो इस तरह आसन्य प्राण को ब्रह्मत्मकता से उपासना करता है वे अपने-अपने स्वरूप को प्राप्त करते हैं और इसका द्वेष करने वाला शत्रु पराभव को प्राप्त करता है।' (बृ. उ. १/३/७) इस प्रकार पाठ है तो फिर परब्रह्म निर्दोष है इसमें क्या कहना? जहाँ आसन्य ब्रह्म की विभूति रूप है ऐसा जो जानते हैं वे भी गुणयुक्त और दोष रहित होते हैं इसको कैमुतिक न्याय से बताया है। किमुत ऊपर से के मुतिक इसमें क्या कहना ऐसा अर्थ होता है। उदाहरण जो मनुष्य अपने पड़ोसी के बालकों के ऊपर प्रेम रखते हैं वे अपने बालकों के ऊपर रखे इसमें क्या कहना? यह कैमुतिक न्याय का तात्पर्य है। यह इससे मालुम होता है कि लोक में मोह, व्रण, पलायन आदि जो धर्म दोष के सदृश जाने जाते हैं वही धर्म भगवान् के विषय में कहे जावे तो ये दोष रूप नहीं, किन्तु गुण ही है कारण कि ब्रह्म वस्तु ही इस प्रकार की है। इस प्रकार का भाव बताया गया है।

इस प्रकार जब तक भगवान् से सम्बन्ध नहीं हो, तब तक दोष का सम्बन्ध होता है ऐसा कहकर सूत्रकार भगवान् का सम्बन्ध हो तो गुण प्राप्ति रूप विशेष कहते हैं।

**हानौ तूपायनशब्दशेषत्वात्कुशाच्छन्दः**
**स्तुत्युपगानवत्तत्तदु क्तम्।३/३/२६।**

किन्तु ब्रह्म जीव से जब अलग होता है (जीव में रहने वाला आंनन्द ऐश्वर्य आदि धर्म जो भगवदिच्छा से तिरोहित हुए थे वे ब्रह्म के साथ सम्बन्ध होने पर पुनः प्रकट होते हैं।) मात्र आनन्द ऐश्वर्य आदि धर्मों के सम्बन्ध में जीव का ब्रह्म के साथ साम्य होता है और सभी धर्मों के सम्बन्ध में साम्य नहीं होता है। कारण कि साम्य उपायन शब्द ऊपर से आधार रखता है, जिस प्रकार समिधा से वेदों द्वारा स्तुति युक्त उपगान किया जाता है उसी प्रकार यह कहा गया है।

तब ये विद्वान् पुण्य और पाप को फेंक करके-जला करके क्लेश रहित होकर सर्व से अधिक समभाव को प्राप्त करते हैं। (मुण्डक उ. ३/३) इस प्रकार आथर्वणिक लोक पाठ करते हैं। इसमें 'परम' इस पद का अर्थ ब्रह्म होता है, इसलिये कार्य सहित अविद्या से रहित होकर ये परमुपैति ब्रह्म को प्राप्त करते हैं। उसके पीछे 'साम्यमुपैति' समभाव प्राप्त करता है। इस प्रकार श्रुति में योजना है।

इस सम्बन्ध में इस प्रकार विचार किया जाता है, 'साम्य' अर्थात् समान प्रकार का धर्म हो, ये साम्य कितने ही धर्मों के समानपने से होता है। इसमें ब्रह्म के तुल्य होने का अन्तिम पक्ष सम्भव नहीं है, कारण कि 'ब्रह्म के समान और इससे अधिक दूसरा कोई पदार्थ दिखाई नहीं पड़ता है' (श्वेता उ. ८/८) इससे श्रुति का विरोध होता है। इसलिये प्रथम पक्ष ही (कितने ही धर्मों का साम्य) अनुसरण योग्य है तो इस ब्रह्म के किन धर्मों से यहाँ साम्य कहलाता है इस प्रकार जब आकांक्षा होती है तब सूत्रकार कहते हैं कि 'हानौ' ब्रह्म में से जीव जब अलग होता है इसका नाम हानि, इसलिये इस प्रकार की हानि होने पर ब्रह्म में से जीव अलग होते हुए आनन्द ऐश्वर्य आदि जो धर्म जीव में रहते हैं, वे भगवदिच्छा से तिरोहित होते हैं। ये ही धर्म ब्रह्म के साथ सम्बन्ध होने पर पुनः प्रकट होते हैं। इस कारण इन ही धर्मों का साम्य होता है, ऐसा अर्थ है। भगवान् के आनन्द आदि धर्मपूर्ण है और जीव के आनन्द आदि धर्म समान है ऐसा मानकर 'साम्यपुपैति' इस प्रकार जीव में ब्रह्म के साम्य का उपचार किया जाता है। वास्तविक रीति से तो आनन्दादि धर्मों का भी साम्य नहीं, ऐसा भाव है, इसलिये ये ही 'नत त्समः' (श्वेता. उ. ६/८) ब्रह्म के जैसा दूसरा कोई पदार्थ नहीं, ऐसी श्रुति का विरोध नहीं आता है। यह 'साम्यमुपैति' ऋग्वेद ७/३२/२२। इस ऋचा में जो वर्ण है उनके स्वयं का उपसंहार ग्रहण करके 'भ' का उपयोग करके ही 'भ' का ज्ञान पकाया जाता है। इस ऋचा में आये वर्णों के धर्म रुप स्वरों का उपसंहार होता है। इसलिये 'भ' प्रकार यह ऋचा नहीं बनता है। (ऋचा में जितने व्यंजन है उनको स्थान में भ का उपयोग करना स्वर तो ये ही रहेंगे। इसलिये भ वाला मंत्र ऋचा बनता नहीं) श्रुति में मात्र 'साम्य उपायन' - साम्य प्राप्ति शब्द ही है, नहीं कि वास्तविक साम्यपदार्थ-इस प्रकार का भाव दिखाने के लिये ही सूत्रकार सूत्र में 'उपायन शब्द' इसमें 'शब्द' शब्द का उपयोग किया है।

**शंका**- अरे, आनन्द आदि धर्मों से ही जीव और ब्रह्म का साम्य है, दूसरे धर्मों से नहीं, ऐसा मानने में क्या कारण है ?

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'उपायन शब्द शेषत्वाद्' परममुपैति इस श्रुति वाक्य में 'उपायन शब्द है' इसके ऊपर 'साम्योपायन' साम्य प्राप्ति का आधार है ऐसा अर्थ है। जीव में जो आनन्दांश आदि धर्म है वे जीव के ब्रह्म के साथ के सम्बन्ध से प्रकट होते हैं, इसलिये जीव को ब्रह्म से सम्बन्ध होने पर ही ब्रह्म का साम्य अभिप्रेत है, ऐसा भाव है।

**शंका**- अरे, आनन्द आदि तो ब्रह्म के धर्म है इसलिये ही धर्मों से जीव का ब्रह्म के साथ का साम्य कहा जावे तो यह कथन जीव और ब्रह्म का अभेद ही दिखायेगा।

**समाधान**- इस प्रकार आशंका करके, ब्रह्म के धर्म जीव में हो उसी कारण ही जीव और ब्रह्म का अभेद सिद्ध नहीं होता, इस विषय में सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं कि 'कुशाः' इत्यादि, 'कुशा' अर्थात् उमर की उदुम्बर वृक्ष की बनी, समिधा, अग्निष्टोम आदि यज्ञों में उद्गाता अर्थात् ऋत्विज लोग जो स्तोत्रों का गान करते हैं तब स्तोत्र की संख्या गिनने के लिये ये ऋत्विज जल उदुम्बर वृक्ष की शलाका (तिनके) अपने पास रखते हैं (इस अर्थ में 'कुशा' इस प्रकार 'आ' कारान्त स्त्रीलिंग शब्द है, दर्भ के अर्थ में ये स्त्रिलिंग नहीं, कारण कि 'अस्त्री कुशम्' ऐसा अनुशासन है। इस समय 'कुशा' के सम्बन्ध वाले मंत्ररूपी स्तुति का जो गान होता है उसके साधन भूत 'भ' कार की तरह ऐसा अर्थ होता है। इसमें 'अमित्वाशूर नोनुमोदुग्धा इवधनेवः' (ऋग्वेद ७/३१/२२) इस ऋचा में जो वर्ण है उनके स्वरों का उपसंहार ग्रहण करने पर 'भ' का उपयोग करने पर ही 'भ' का गान किया जाता है। इस ऋचा में आये वर्णों का धर्म रूप स्वरों का उपसंहार होता है इसलिये 'भ' ऋचा में जितने व्यसंजन है उनके स्थान में का प्रयोग करना, स्वर तो ये ही रहेंगे इसलिये 'भ' वाला मंत्र ऋचा नहीं बनता है। इस प्रकार प्रकृत विषय में भी जीव में ब्रह्म के धर्म प्रकट होते हैं इसलिये जीव ब्रह्मात्मक नहीं होता है।

**शंका**- अरे, 'तत्त्वमसि' (छा. उ. ६/८१) आदि वाक्य यहाँ जीव और ब्रह्म का अभेद बताते हैं, तो फिर जीव और ब्रह्म का अभेद क्या रहा।

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'तदुक्तम्' यह कह दिया गया है (जीव और ब्रह्म का अभेद है ऐसे बताने वाले वाक्यों का तात्पर्य कहा गया है। ऐसा अर्थ है 'तद्गुणसारत्वा त्तद्व्यपदेशः प्राज्ञवत्' (ब्र.सू. २/३/२९) इस सूत्र से कहा गया है ऐसा अध्याहार है।

(अब भाष्यकार।) 'तदुक्तम्' इस पद से सूचित होते हुए दूसरा अर्थ देते हैं और श्रुति में ब्रह्म प्राप्ति के साम्य प्राप्ति के हेतु को कहा गया है इसलिये ब्रह्म की अप्राप्ति यह साम्य का कारण

है ऐसा बताया गया है और 'पराभिध्यानात्तु तिरोहितं' ततो ह्यस्य बन्धविपर्ययौ (ब्र.सू. ३/२/५) इस सूत्र में कहा गया है कि जीव ब्रह्म का अंश है। इसलिये इसमें आनन्द ऐश्वर्य आदि ब्रह्म का धर्म आता है और जब जीव ब्रह्म से अलग होता है तब ब्रह्म की इच्छा से जीव में धर्मों का तिरोधान होता है और उससे जीव को संसार प्राप्त होता है, इस विषय का 'तदुक्तम्' पद से स्मरण होता है यह नहीं भूलना चाहिये।

यहाँ पूर्व पक्षी शंका करते हैं कि तुम्हारे द्वारा ऊपर दिया गया व्याख्यान ठीक नहीं है, कारण कि यह गुणोपसंहार के प्रकरण में धर्म सामान्य के विचार का प्रश्न नहीं ? इस शंका का निवारण करने के लिये भाष्यकार कहते हैं कि जिस प्रकार दूसरी शाखा में बताये धर्मों का भी एक विद्या में उपसंहार किया जाता है उसी तरह ब्रह्म में रहने वाले धर्म जीव में रहते हैं ऐसा यह श्रुति बताती है। इसलिये इतना साम्य है, इसलिये उपसंहार के प्रकरण में इसका निरुपण किया गया है। (जिस प्रकार छान्दोग्य उपनिषद् में आयी पंचाग्नि विद्या में काण्व शाखा में कही छट्टी अग्नि का उपसंहार किया जाता है, जिस प्रकार प्राण विद्या में पंचमरतस् का उपसंहार किया जाता है, एक विद्या है इस कारण से, उसी प्रकार यहाँ श्रुति परम साम्य का निरुपण करती है। इसलिये ऐक्य का भ्रम होता है और ब्रह्म में रहने वाले असाधारण धर्मों का भी जीव में उपसंहार करना चाहिये ऐसी शंका किसी को हो तो इस शंका को दूर करने के लिये भाष्यकार कहते हैं कि 'यथा अन्यशाखोक्तधर्माः इत्यादि।'

## संपरायाधिकरण

### संपराये तर्त्तव्याभावात्तथा ह्यन्ये।३/३/२७।

पर लोक की प्राप्ति में अथवा भक्ति मार्ग में भक्त को पाप जैसे तिरने योग्य वस्तु नहीं होती है इसलिये भक्त ज्ञानी के तुल्य नहीं, कारण कि ज्ञान होने के पीछे भी जो पापी होता है वह भक्तों से अन्य है।

वाजसनेयी शाखा में 'यह आत्मा ऐसा नहीं, ऐसा नहीं, (बृ. उ. ३/९/२६)' इस प्रकार आरम्भ करके 'यह व्यथा को प्राप्त नहीं करता' (बृ. ३/९/२६) इस वाक्य पर्यन्त ब्रह्म का स्वरूप कहा गया है। ब्रह्म जब इस तरह का है तब इस ब्रह्म को जानने वाला भी विवक्षित प्रकार का है इस अभिप्राय से श्रुति इस प्रकार कहती है, इसलिए मैंने पाप किया, इसलिये मैंने शुभ कर्म किया, इन दोनों को ब्रह्म वेत्ता तिर जाता है और मुक्त हो जाता है (बृ. उ. ४/४/२२) इत्यादि वाक्य

और 'ब्रह्मवेत्ता की यह नित्य महिमा है' (बृ. उ. ४/४/२३) यह आगे की ऋचा ब्रह्मवेत्ता के माहात्म्य को कहती है। उसके पीछे श्रुति कहती है कि 'इसलिये इस प्रकार ब्रह्म का स्वरूप जानने वाला शान्त (बाह्य इन्द्रियों के व्यापार से रहित) दान्त (अंतःकरण की तृष्णा से सहित) ऊपर (वासनाओं से रहित) और तितिक्षु शीतोष्णादि द्वन्द्व को सहन करने वाला अनन्य श्रद्धा से आत्मा में आत्मा को देखता है सर्व को आत्मा सदृश देखता है। सर्व इस की आत्मा बनती है। सर्व की ये आत्मा बनता है। यह सर्व पापों को तिरता है। पाप उसको नहीं तिरता है, इसकी पराजय नहीं होती है। (बृ. उ.१. ४/४/२३)' इस प्रकार जो जानते हैं वे अभय रूप ब्रह्म ही होते हैं। बृ. उ. ४/४/२४। यहाँ पाप को तिरने आदि के सम्बन्ध में ब्रह्म ज्ञान के माहात्म्य सदृश बताया गया है, कारण कि ब्रह्म का ज्ञान संसार में से मुक्ति देने का साधन है। अथर्वोपनिषद् में गोपालतापनी उपनिषद् में तो भगवान् की भक्ति मुक्ति साधन के सदृश कहा गया है।

जो यह परब्रह्म को धारण कहता है। (गो.पू. १) इस प्रकार आरम्भ करके 'जो भजते हैं वे अमृत होते हैं' (गो.पू. १) आगे भी। इस संसार में से मुक्त होता है। (गो.पू. १) यह कहा गया है। इन सभी वाक्यों में विषय का ज्ञान और भक्ति की व्यवस्था पहले ही 'न वा प्रकरणभेदात्' (ब्र.सू. ३/३/७) इस सूत्र में ही बताई गई है इसलिये यहाँ इसका विचार नहीं करना।

**संशय**- परन्तु इतना संदेह रहता है। जो इस प्रकार ब्रह्म को जानता है वह पाप को तिरता है। (बृ. सू. ४/४/२३/२४) इस कथन से अपने को कहना पड़ेगा कि ज्ञान दशा में भी पाप होता है ज़ो इस प्रकार नहीं मानो तो तिरना संभव नहीं। इस प्रकार होने से भक्ति दशा में तथा इस तरह ही ज्ञान दशा में पाप होता है उस प्रकार ही है कि नहीं इस तरह का संशय होता है।

**पूर्वपक्ष**-श्रुति से पाप का नाश अवश्य होता ही है इस प्रकार सामान्य रीति से कहा गया है। इसलिये 'एक स्थल पर निश्चित हुआ शास्त्रार्थ दूसरे स्थल पर भी इसी प्रकार होता है, यह (अतिदेश) न्याय से भक्ति से पाप का नाश होता है इसलिए भक्ति दशा में भी इसी प्रकार पाप रहता है।'

**सिद्धान्त**- इस प्रकार पूर्व पक्ष हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'संपराये' इत्यादि संपराय अर्थात् परलोक संपराये अर्थात् प्राप्त करने का हो तब ऐसा अर्थ है। अथवा 'संपराय' का दूसरा अर्थ यह होता है। 'पर अर्थात् पुरुषोत्तम, उनका 'अयः' अर्थात् अच्छे प्रकार के पुरुषोत्तम ज्ञान ही जो नित्य साधन से होता है वह साधन संपराय कहलाता है अर्थात् भक्ति मार्ग अथवा 'संपराय'

का तीसरा अर्थ यह होता है 'परे' अर्थात् पुरुषोत्तम में 'अय:' अर्थात् अयन, गमन प्रवेश इस प्रकार अर्थ है। अर्थात् जिस साधन से पुरुषोत्तम में अच्छी प्रकार प्रवेश होता है वे साधन 'परायभक्ति मार्ग, ज्ञान मार्ग में अक्षर की प्राप्ति होती है, जबकि भक्ति मार्ग में पुरुषोत्तम की प्राप्ति होती है, इसलिये भक्ति मार्ग ज्ञान मार्ग से विशिष्ट है ऐसा बताने के लिये सूत्र में 'संपराय' इस प्रकार यौगिक पद कहा गया है। इसलिये भक्ति के पहले ही पाप का नाश योग्य है ऐसा भाव है। ब्रह्म रूप हुए मनुष्य को भक्ति होने के पश्चात्, भक्ति द्वारा मुझको जानते हैं। (गीता १८/५५) इस भगवद् वाक्य से पुरुषोत्तम के स्वरूप का ज्ञान केवल भक्ति से ही होता है, इस कारण ज्ञान मार्ग से भक्ति मार्ग उत्तम है। ज्ञान मार्ग में ब्रह्म के साक्षात्कार के पीछे ही पुण्य और पाप का नाश होने पर सुख मिलता है, जबकि भक्ति पाप का नाश होने के पश्चात् ही सिद्ध होती है और भक्ति से ही सुख मिलता है, इसलिये भक्तिमार्ग ज्ञान मार्ग से श्रेष्ठ है।

इस प्रकार होने से करोड़ों मुक्त और सिद्ध पुरुषों में भी नारायण की भक्ति करने वाला प्रशान्त आत्मा बहुत ही दुर्लभ है। (भाग. ६/१४/५) ब्रह्म मुक्तों से प्राप्त करने योग्य है ऐसा कथन है इसलिये (ब्र.सू. १/३/२) हजारों जन्मों में तप, ध्यान और समाधि से जिनके पाप नाश हो गये है उस प्रकार के पुरुषों की कृष्ण में भक्ति उत्पन्न होती है। (पाण्डवगीता ४०) 'हजारों जन्मों में शिव की अच्छी आराधना करके यहीं पर सर्व पाप का क्षय होने पर कोई ही मनुष्य वैष्णव होता है।' वाराह पुराण-प्रबोधिनी माहात्म्य इत्यादि वाक्यों से, पाप का नाश होनें के पीछे ही भक्ति संभव है। इसलिये भक्त को तिरने के लिये पाप नहीं होता है। इस कारण भक्तिमार्गी पुरुष, ज्ञानमार्गीय पुरुष के जैसा नहीं है ऐसा अर्थ है।

अरे, 'जो इस प्रकार है' (ब्र.उ. ४/४/२३)। इस प्रकार सामान्य वचन है, इसलिये पुरुषोत्तम का ज्ञान धारण करने वाले भक्त को भी इस तरह ही (ज्ञानी की तरह ही पाप का नाश) होता है। इस प्रकार जो शंका हो तो सूत्रकार कहते है कि 'तथा ह्यन्ये तथा' ज्ञान के पश्चात् भी जो पाप वाले होते हैं वे भक्तों से अलग हैं। इस प्रकार अर्थ है। ऊपर बताये वचन रुपी युक्ति भी है इस तरह। 'हि' शब्द से मालुम होता है।

अरे! प्रियतम कृष्ण के दुःसह विरह के तीव्र ताप से जिसके पाप नाश हुए हैं और ध्यान में प्राप्त हुए भगवान् के आलिंगन से मिलने के सुख से जिसके पुण्य नाश हो गये। (भाग. १०/२६/१०) इस कथन से भक्तिमार्गीय गोपीजनों के भी पाप और पुण्य नाश हुए हैं ऐसा मालुम

पड़ता है, (इसलिये पुण्य पाप का नाश होता है ऐसा दर्शाते हुए) पहले बताये वाक्यों का विरोध आता है। इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार उत्तर देते हैं कि -

**छन्दतउभयाविरोधात्।।३।३।२८।।**

कारण कि भगवान् की इच्छा से भक्तों के पहले पाप का नाश नहीं होता है, इसलिये पाप का नाश और अनाश ये दो विरोधी नहीं है।

'छन्द' अर्थात् इच्छा, भक्तिमार्गीयों के भी पहले जिनके पाप का नाश नहीं होता है वे भगवान् की विशिष्ट इच्छा से है इसलिये भक्ति के पहले ही पाप का नाश है ऐसा बताते हुए कथन और भक्ति के पहले पाप का नाश नहीं होने पर ऐसा बताते हुए कथन परस्पर विरुद्ध नहीं है, इसलिये भक्ति के पूर्व ही पाप का नाश आवश्यक है ऐसा अर्थ है। इस प्रकार भक्ति के पूर्व पाप का नाश होता है ऐसा दिखाते हुए बहुत से वाक्य होने से भक्ति के पहले ही पाप का नाश होता है। यह सामान्य नियम बनता है। यह सामान्य नियमन का किसी समय भगवान् की विशिष्ट इच्छा से अपवाद है ऐसा भाव दिखायी पड़ता है।

यहाँ भगवान् की विशिष्ट इच्छा के विषय में कहने का बहुत कुछ है फिर भी थोड़ा कहा जाता है, भगवान् को जो लीला करने की इच्छा है उस लीला में भाग लेने वाले भक्तों का (गोपी जनों का) स्नेह उपाधि वाला नहीं, उस प्रकार इसका शरीर भी सगुण (प्राकृत) नहीं, उस भाँति इसके पुण्य-पाप भी नहीं, यह स्थिति दिखाने के लिये कितने ही गोपीजनों के इससे विपरीत धर्म वाले (उपाधि वाले स्नेह आदि धर्म वाले) पुनः इस दशा में अपने भगवान् को प्राप्त करने में प्रतिबन्ध कराकर, भगवान् अपने ही इस दशा का नाश करके अपनी लीला में भागीदार बनाया। ऐसा करने से (विशिष्ट इच्छा के कारण करने से) यह भाव (उपाधि वाला स्नेह, पुण्य पाप, सगुण विग्रह।) हमेशा रहता है ऐसा नहीं है। मंत्र के द्वारा अग्नि की जलाने की शक्ति रोक दी जाती है इसलिये ऐसा नहीं कह सकते हैं कि अग्निदाहक नहीं। इन सभी विषय की चर्चा हमने श्रीमद् भागवत के दशमस्कन्ध की टीका (सुबोधिनी-टिप्पणी) में की है।

**गतेरर्थवत्त्वमधिकरण**

**गतेरर्थवत्त्वमुभयथाअन्यथा हि विरोधः।३/३/३/२९।**

दोनों प्रकार से मर्यादा और पुष्टि के प्रकार ज्ञान फल देते हैं, इस प्रकार मर्यादा और पुष्टि

की व्यवस्था को स्वीकार नहीं किया तो श्रुति वाक्यों में विरोध होता है।

अरे, गुहा के भीतर के परम अवकाश में रहने वाले सत्य ज्ञान अनन्त ब्रह्म को जानते हैं, (तै. उ. २/१) परमात्मा को इस प्रकार जानने वाला इस लोक में अमृत, अमर बनता है। मोक्ष के लिये ज्ञान बिना दूसरा कोई मार्ग नहीं है। (तै. आ. ३/१२/७) इत्यादि श्रुतियाँ कहती हैं कि ऊपर बताये ब्रह्म का ज्ञान होता है तभी मोक्ष प्राप्त होता है। 'परमात्मा जिसको ठीक जानता है, जिसका वरण करता है, वे ही परमात्मा को प्राप्त करते हैं। (कठ. ३/२/२३) यह श्रुति जो कहती हैं कि परमात्मा को जीव आत्मीय अपने सदृश अंगीकार रूप से वरण करता है। यह वरण भक्तिमार्गीय है इसलिये वरण होता है तब जीव का भक्तिमार्ग में प्रवेश होता है और भक्ति से ही मोक्ष मिलता है। 'भक्ति से ही ये मुझको जानते हैं' (गीता १८/५५) इस प्रकार कहकर 'पीछे मेरे को तत्वत: जानकर मेरे में प्रवेश करता है' (गीता १८/५५) इस प्रकार भगवान् ने कहा है, इसलिये भक्ति मार्ग में भी पुरुषोत्तम के ज्ञान से ही मोक्ष है ऐसा कहा गया है। ज्ञान मार्ग में तो अक्षर ब्रह्म के ज्ञान से मोक्ष मिलता है इतना भेद है। इसलिये मेरी भक्ति वाले, मेरे में जिसका चित्त है ऐसे योगी को ज्ञान और वैराग्य यहाँ सामान्य रीति से कल्याणकारक नहीं होता' (भाग. ११/२०/३१) ये वाक्य बताते है कि भक्तिमार्गीय पुरुषों को ज्ञान की अपेक्षा नहीं रहती है।

इस प्रकार श्रुतियों में और स्मृतियों में परस्पर विरोध आने से एक प्रकार का (मोक्ष देने वाला ज्ञान या भक्ति इस प्रकार का) निर्णय नहीं हो सकता है। ज्ञान से ही मोक्ष मिलता है कारण कि ज्ञान और भक्ति इन दोनों विषयों में ज्ञान से ही मोक्ष मिलता है ऐसा कहा गया है, भक्ति को ज्ञान की अपेक्षा नहीं है यह कथन तो भक्ति की स्तुति करने के लिये है। इस प्रकार तर्क नहीं देना, विषय के (अक्षर ब्रह्म और पुरुषोत्तम इन दो विषयों के) भेद से ज्ञान का भी भेद होता है। (दोनों विषयों का ज्ञान एक प्रकार का नहीं होता है।) इसलिये किस प्रकार का ज्ञान मुक्ति देने वाला होता है इसका निश्चय नहीं हो सकता हैं। दोनों प्रकार के ज्ञान श्रुति में कहे है उससे इन दोनों का समुच्चय करना इस प्रकार तर्क नहीं देना, कारण कि ज्ञानी पुरुष का अक्षर ब्रह्म में लय होता है और भक्त का पुरुषोत्तम में लय होता है इसलिये इन दोनों का समुच्चय संभव नहीं है। जब विषय के भेद से फल का भेद होता है और इस भाँति विरोध दूर होता है तभी सर्व घटित होता है और उसके करने से संदेह नहीं रहने पर इस अधिकरण की रचना करने की आवश्यकता नहीं रहती। इस प्रकार जो कहा जाता है तो हमको कहना चाहिये कि नहीं, इस अधिकरण की आवश्यकता है, कारण कि पहले ज्ञान मार्गीय ज्ञान प्राप्त किया हो, और पीछे से भक्तिमार्गीय ज्ञान

प्राप्त किया हो और अन्त काल में मति के अनुसार फल इस न्याय के प्रमाण पहले मिला, ज्ञानमार्गीय ज्ञान व्यर्थ हो जाने का प्रसंग आता है, किन्तु इस प्रकार नहीं कह सकते, ऐसे प्रथम ज्ञानमार्गीय ज्ञान व्यर्थ हो जाने का प्रसंग आयेगा, परन्तु इस प्रकार नहीं कह सकते, इसलिये पहले ज्ञानमार्गीय ज्ञान प्राप्त करने वाला और पीछे से भक्तिमार्गीय ज्ञान प्राप्त करने वाला पुरुष का किसमें लय होता है यह निश्चित नहीं किया जा सकता है (इसलिये इस अधिकरण की आवश्यकता रहती है।)

फिर, 'पीछे से मेरे को तत्त्वत: जानकर' (गीता १८/५५) इस कथन के कारण अपने को मानना पड़ता है कि भक्तिमार्गी में भगवान् के विषय में सत्य ज्ञान ही भगवान् में प्रवेश साधता है। 'मेरी इच्छा रखने वाली और मेरे वास्तविक स्वरूप को नहीं जानने वाली स्त्रियाँ गोपीजन मुझे प्रियतम और जार सदृश मानती थी, ये हजारों और सैंकड़ों साधन रहित स्त्रियाँ केवल मेरे संग से ही परब्रह्म रूपी मेरे को प्राप्त किया' (भाग. ११/१२/१३) इस वाक्य से मालुम पड़ता है कि ज्ञानमार्गीय ज्ञान बिना के और भक्तिमार्गी ज्ञान बिना के जीव भी भगवान् को प्राप्त करते हैं, इसलिये दो प्रकार का ज्ञान ब्रह्म प्राप्ति का साधन है ऐसा बताने वाली श्रुतियों का विरोध आता है।

**पूर्वपक्ष**- किसी स्थान पर ज्ञान मुक्ति का साधन है ऐसा कहा गया है, किसी स्थान पर भक्ति मुक्ति का साधन है ऐसा कहा गया है और कहीं ये दोनों मुक्ति के साधन समान नहीं कहे जाते हैं, इसमें कोई एक प्रकार के साधन का निश्चय नहीं हो सकता है, इसलिये मुक्ति के साधन के लिये मुमुक्षुजन की प्रवृत्ति संभव नहीं होगी।

**सिद्धान्त**- इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'गतेरर्थवत्त्वम् इत्यादि' गते अर्थात् ज्ञान का 'अर्थवत्त्वम्' अर्थात् देना ये 'उभयथा' अर्थात् मर्यादा और पुष्टि ये दो प्रकार के (ज्ञान मर्यादा और पुष्टि ये दो प्रकार के फल देते हैं ऐसा सूत्र का अर्थ है।)

यहाँ यह अभिप्राय है जिसको इस लोक में ऊँचे ले जाने की इच्छा है उसके पास से भगवान् अच्छे कर्म कराते हैं (कौशी. उ. ३/९) इत्यादि श्रुतियों से मालुम होता है कि जगत् उत्पन्न करने के पूर्व ही भगवान् ने विचार किया कि इस जीव के पास ये कर्म कराके यह फल इसको ही दूँगा, इसलिये इस प्रकार ही होता है। इसके अन्दर ऊपर श्रुति में बताये प्रकार से मुक्ति का साधन जानने के लिये (भगवद इच्छा रुपी) कोई हेतु अवश्य कहना चाहिये। ऐसा होने से प्रयत्न से सिद्ध हो सकने वाला वैसा ज्ञान और मुक्ति रूप साधन शास्त्र में बताये गये हैं। शास्त्र

में बताये गये वैसे ज्ञान और भक्ति से मुक्ति हो यह मर्यादा कही जाती है और इस प्रकार का ज्ञान अथवा भक्ति नहीं हो तो भी भगवान् के स्वरूप के बल से जीव को भगवत्प्राप्ति कराते हैं यह पुष्टि कहलाती है। इसलिये जिस जीव को जिस मार्ग में भगवान् ने अंगीार किया हो वे जीव को उस मार्ग को बताकर भगवान् इसको फल देते हैं, अर्थात् सब व्यवस्थित है इसीलिये ही जिस जीव का अंगीकार पुष्टिमार्ग में हुआ है उस जीव को ज्ञान, भक्ति आदि साधनों की आवश्यकता नहीं रहती है और मर्यादा मार्ग में जिस जीव का अंगीकार हुआ है उसको ज्ञान भक्ति आदि के साधनों की आवश्यकता रहती है और मर्यादा मार्ग में जिस जीव को अंगीकार किया है उसको ज्ञान भक्ति आदि की अपेक्षा रहती है यह ठीक है ऐसा भाव है। इस प्रकार नहीं मानने में विपक्ष में बाधक है यह तर्क पुष्टि और मर्यादा का भेद बताता है ऐसा दिखाते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'अन्यथा हि विरोधः अन्यथा' मर्यादा और पुष्टि का भेद स्वीकार कर व्यवस्था करने में जो नहीं आवे तो विरोध होता है, उससे मुक्ति का साधन करने की मुमुक्षु की प्रवृत्ति का प्रतिरोध होता है। 'इसलिये' ' मर्यादा 'यह भेद स्वीकार करने की आवश्यकता है। किस तरह का विरोध है यह तो पूर्व पक्ष के निरुपण में कहा गया है।

इस हेतु से ही नीचे बतायी शंका का भी निरास हो गया ऐसा जानना। अरे, श्रवण रूप और प्रेमरूप भक्ति से एक समान की रीति से पाप नाश तभी उदय होते हैं कि पीछे इन दो भक्तियों में कोई भेद है ? इसमें वर्तमान काल के भक्तों को भी दुःख दिखायी पड़ते हैं और श्रवण आदि पाप का नाश करते हैं ऐसा श्रवण है इसलिये अविशेष पक्ष (प्रथम विकल्प) घटता नहीं, फिर श्रवणदि रूप भक्ति पाप होता है फिर भी होता है, प्रेम रुपी भक्ति तो पाप का नाश हो तभी होती है। इसलिये भेद कहना चाहिये। (दूसरे विकल्प) प्रेम वाले अक्रूर आदि भक्तों ने मणि के प्रसंग में भगवान् के साथ में कपट किया ऐसा सुना जाता है इसलिये दूसरे विकल्प भी ठीक नहीं है। और मर्यादा और पुष्टि के भेद से भगवान् जीव को अंगीकार करते हैं इसमें विलक्षणता होती हैं इसलिये जिसका मर्यादा मार्ग में अंगीकार किया गया है वे मोक्ष मिलने की इच्छा से ही श्रवणादि साधनों में प्रवृत्त होते हैं और भगवान् मोक्ष देते हैं इसी कारण भगवान् में इनका प्रेम भी होता है उपाधि बिना का तो यह प्रेम नहीं, कदाचित् वस्तु के स्वभाव से मुक्ति की इच्छा नष्ट हो जाती है तो भी जीवों की भक्ति साधन मार्ग के होने से, 'मुक्ति की इच्छा नहीं होती है फिर भी भक्तों के वास्ते मेरी भक्ति मुक्ति देती है।' (भाग. ३/२५/३६) इस वाक्य से इसकी मुक्ति ही होनी है, इस मर्यादा मार्ग में श्रवण आदि साधनों से पाप का नाश होने पर प्रेम उत्पन्न होता है और फिर

मुक्ति होती है किन्तु पुष्टिमार्ग में अंगीकार भगवान् की कृपा होने से इस मार्ग में (पुष्टि मार्ग में) पाप आदि प्रतिबन्धक नहीं होने से श्रवणादि रूपभक्ति और प्रेम रूप भक्ति एक साथ अथवा पहले और पश्चात् अथवा विपरीत क्रम से होती है। इस पुष्टि मार्ग में श्रवणादि भी फल रूप ही है। श्रवण आदि स्नेह ही करने आने से इस विधि का विषय नहीं होता है। (अर्थात् शास्त्र में कही आज्ञा पुष्टिमार्ग में श्रवणादिक पर नहीं होती है।)

अविद्या से आरम्भ कर मुक्ति तक जो पदार्थ के भजनानंद में अन्तराय रूप है वे पदार्थ रूपी ऊँचे गाढ़ घने विविध और बड़े वृक्षों के जंगलों को जलाने वाले लोभ वाले शक्तिवाले-अनुग्रह रुपी अग्नि को इसके बीच में आती पाप रुपी रूई को प्रतिबंध करें ऐसा कहना शक्य नहीं है, यह बात को भागवत में कही गई है। 'अपने चरण मूल को भजने वाले, प्रिय और दूसरे भावों को छोड़ने वाले जो काई विकर्म पाप-कैसे भी आ पड़े हो तो यह सर्व हृदय में रहे परेश-काल के भी ईश-हरि दूर करते हैं।' (भागवत १/५/४२)

विकर्म अर्थात् पूर्व जन्म का विरुद्ध कर्म यह दुःख देने वाला है। भगवान् स्वयं हरि है। (भक्तों के पाप को हरण करे वे हरि) इसलिये इस दुःख को हरने वाले हैं अर्थात् 'धुनोति' दूर करते हैं (विकर्म का दूसरा अर्थ करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि) भगवान् के ऊपर बताये श्लोक में कहे विश्लेषण में भक्त अपने आप पाप कर्म करें यह संभव नहीं है। इसलिये संसर्ग के कारण मेरे को पाप लगा अथवा मेरे से अनिच्छा से यह पाप हो गया, परन्तु मैंने जानते हुए पाप कर्म नहीं किया है इस प्रकार जो पाप कर्म हुआ हो वह 'यथा कथंचित् आपतितम्' जैसे-तैसे आया कहलाता है। अथवा जिसको भगवद्भाव के बिना के सर्व अन्य भाव का त्याग किया है वे हमेशा भगवत्सेवा में ही लगा रहे, उससे इन्द्रद्युम्न नाम के पांड्य राजा की तरह बड़े लोगों के आगमन आदि का अज्ञान जैसे-तैसे आया विकर्म कहलाता है। (इन्द्रद्युम्न की इस कथा के लिये देखो भागवत ८/४/७/९) अथवा भागवत के ऊपर बताया श्लोक (११/१५/४२) बोलने वाला करभाजन योगीश्वर के ऊपर बतायी गयी योग्यता वाले भक्त के सम्बद्ध में विकर्म कहना यह ठीक नहीं ऐसा दिखाने के लिये 'कथंचित्। जैसे-तैसे पद कहा है। इसलिये ऐसा मालुम होता है कि यहाँ कल्पित विकर्म है। ऐसा तात्पर्य है। ऊपर के लोक में कही योग्यता वाले भक्त को भी जो पाप आता है तो इस पाप को दूर करने के लिये इसको कोई दूसरी साधना नहीं करनी होती, कारण कि हृदय में भगवान् ही जो इस पाप दूर करते हैं। कदाचित् कोई भक्त अपने भक्ति के फल से 'स्फूर्ति से' दोष वाले मनुष्य इसको भी मैं कृतार्थ करुँगा। ऐसा विचारकर कोई पापी

मनुष्य के संसर्ग से हुए दोष को दूर करता है और इस भक्त के पहले पापी मनुष्य को अंगीकार करता है इसलिये इस पापी के दोष को भी दूर करता है। यह सब अर्थ भागवत के श्लोक में आये 'सर्व' पद से कहा है। (इस सिद्धान्त के लिये देखो भागवत के श्लोक २/४/१८ 'किरात हूण' और ९/२१/१८ 'तत्प्रसंग, श्लोक' लम्बे समय तक भोगने पड़ते है ऐसे दोष का भी प्रभु ही क्षण में नाश करते हैं। (देखो अन्तरगृहगत गोपीजनों का उदाहरण, भागवत १०/२९/२६)९/११ इस प्रकार के दोषों का नाश करने में काल आदि प्रतिबन्ध नहीं करता है यह बात भी बताने के लिये भागवत के श्लोक में 'परेशः-परस्य। अर्थात् काल आदि का ईशः। अर्थात् स्वामी-जैसा कहा गया है। पाप हो तो भी भजन के आरम्भ से प्रभु हृदय में बिराजते हैं वहाँ तक का विषय यहाँ स्पष्ट ही संभव है।')

### उपपन्नाधिकरण

### उपपन्नस्तल्लक्षणार्थोपलब्धेर्लोकवत् ।३/३/३०।

मुमुक्षु पुरुष की अपेक्षा रहस्य भजन करने वाला पुरुष ही श्रेष्ठ है, कारण कि भगवल्लक्षण पुरुषार्थ को भक्त स्वाधीन करता है, लोक की तरह।

अरे, सर्वत्र मुक्ति ही फल के समान बतायी गयी है और यह योग्य है, कारण कि संसार दुःखात्मक होने से संसार की निवृत्ति सभी को इष्ट है। पुष्टिमार्गीय भक्तों को तो मुक्ति की अपेक्षा नहीं है ऐसा कहा गया है, यह आथर्वण उपनिषद् में बताया गया है। अष्टादशार्ण मन्त्र का स्वरूप कहकर उपनिषद् कहती है कि, 'जो इस परब्रह्म को धारण, ध्यान करता है।' (गो. उ.५/३/१) इत्यादि के अन्त में 'वे अमृत होते हैं' (गो.पू.उ.१) इत्यादि इसके आगे 'यह रुप कैसा है रस कीर्तन क्या है उसका भजन किस प्रकार हो। (गो.पू.उ.१) इत्यादि प्रश्नों का उत्तर दिया जाता है कि भक्ति रहस्य का एकान्त में भजन है। यह इस लोक में और परलोक में उपाधि के फल की आशा रखे बिना यही आत्मा भगवान् का है इस प्रकार भावना करनी चाहिये, यही नैष्कर्म्य-संन्यास कहलाता है। (गो.पू. ३.१)

इस सूत्र में ऊपर बताये दो वाक्यों का विचार किया जाता है।

'अमु पञ्च पदं मंत्रमावर्तयेद्य स यात्यनायायतः केवलं तद्' जो भक्त इस पांच पद वाले और अठारह अक्षर वाले गोपाल मंत्र की आवृत्ति करे बिना प्रयत्न के निष्काम भजन से भगवत्पद

प्राप्त करता है। (गो.पू. ता. ३.१) (गोपीजनवल्लभायस्वाहा यह दश अक्षर (त्र्अर्ण) वाला मंत्र है, जब गोपाल मंत्र पांच पद वाला और अठारह अक्षर वाला है। क्लीं कृष्णाय गोविन्दाय गोपीजनवल्लभाय स्वाहा। इस मंत्र में पाँच पद और अठारह अक्षर है, इसलिये गोपालमंत्र पंच पद और अष्टादशार्ण कहलाता है। (अर्ण-अक्षर) देखो गोपालपूलर्वतापिनी उपनिषद् मन्त्रमहोदधि, तरंग १४, श्लोक में ५२ के नीचे प्रमाण दशार्णमंत्र दिया गया है। गोपीजनपदस्यान्तेवल्लभायाग्निसुन्दरी। दशाक्षरो मनुः प्रोक्तो मनोरथफल प्रदः।

इस अष्टादशार्ण मंत्र की आवृत्ति से और इस मंत्र के अधिष्ठाता देवके ध्यान से अमृतत्व रूपी फल कहा गया है। जहाँ तक फल की आशा नहीं रहे वहाँ तक स्वयं आत्मा को भगवान् को समर्पित करना ये भजन का स्वरूप है और इसे कल्पन कहा जाता है। फल की आशा नहीं रखनेसे भजन के अन्त में मुक्ति ही होगी इस प्रकार नहीं कहना, कारण कि 'परमात्मा को जिस-जिस प्रकार मनुष्य भजता है वह वैसा ही होता है। इस प्रकार होकर यह इनका रक्षण करता है।' (मुद्रग ३.३९) इस श्रुति के अनुसार भक्ति मुक्ति का साधन है इस प्रकार जानकर जो मनुष्य भजता है उसको मुक्ति फल ही मिलता है और भगवान् का स्वरूप ही स्वतंत्र पुरुषार्थ है ऐसा अनुभव करके जो मनुष्य भगवान् को भजता है भगवान् के स्वरूप को ही फल रूप में प्राप्त करता है - इससे निर्णय हो सकता है और फिर, '्जो लोक जिस प्रकार मुझको भजते हैं उन लोकों को मैं उसी प्रकार भजता हूँ।' (गीता ४/११) इस प्रकार भगवान् का वाक्य है, इसीलिये ही भगवान् फलरूप ही हैं। इसलिये- 'रहस्य भजन' इस प्रकार लक्ष्य कहा गया है। (भक्ति रहस्य भजनम् इस वाक्य में 'भक्ति' शब्द के प्रथमा एक वचन के प्रत्यय का छान्दस लोप हुआ है, इस कारण भक्ति के बदले 'भक्ति' इस प्रकार वाक्य में है, दूसरे पाठ 'भक्ति रहस्यभजनम्' इस तरह है। पाठ का तात्पर्य एक ही है, दूसरे पाठ में भजन अर्थात् निरुपधि भजन है।)

इस प्रकार श्रोतत्व और भगवान् का सम्बन्ध ये दोनों मर्यादा मार्ग में और पुष्टिमार्ग में समान है इसलिये इन दो मार्गों में कौनसा मार्ग श्रेष्ठ है इस विषय में संशय होने पर शास्त्र का गूढ़ अभिप्राय दिखाते हुए सूत्रकार कहते हैं कि मोक्ष मिलने की इच्छा रखने वाले (मर्यादामार्गीय) साधक के बजाय रहस्य (एकान्त) में भजन करने वाला पुष्टिमार्गीय भक्त ही श्रेष्ठ 'उपपन्नः' उपपत्ति वाला योग्यता वाला है। सूत्रकार यह बात समझते हुए कहते हैं कि 'तल्लक्षणार्थोपलब्धेः' तल्लक्षण-भगवत्स्वरुपात्मक-जो अर्थ-स्वतंत्र-पुरुषार्थ रुप-उसकी उपलब्धि होती है इसलिये,

अर्थात् स्वतंत्र पुरुषार्थ रूप भगवान् स्वयं ही भक्त को स्वाधीन होते हैं इसलिये जो कि (मर्यादा मार्ग में/पुरुषोत्तम में जीव का प्रवेश होता है और पुरुषोत्तम के आनन्द का अनुभव होता है तो भी प्रभु भक्त के अधीन नहीं होते, कारण कि पुरुषोत्तम में प्रवेश होने से भक्ति का तिरोधान होता है इस प्रकार इससे विरुद्ध होता है। (स्वरुपानन्द से भजनानन्द श्रेष्ठ है यह बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि भजननानन्द स्वरुपानन्द से अधिक है यह बात नीचे के वाक्यों के आधार पर निश्चित होती है। यह वाक्य इस प्रकार हैं, (१) भगवान् किसी समय मुक्ति देते हैं, परन्तु भक्ति योग नहीं देते, भाग. ५/६/१८ (इस वाक्य में मुक्ति देने वाले भी भक्ति नहीं दे सकते हैं ऐसा कहने से भजनानन्द स्वरुपानन्द से अधिक है ऐसा सिद्ध होता है। (२) 'मेरे भक्तों को मुक्ति दी जावे तो भी मेरी सेवा बिना ये स्वीकारते नहीं है। (भाग. ३/२९/१३)' (३) 'मेरे भक्त नारायण में तल्लीन है (भाग. ६/१७/२८) इस प्रकार आरम्भ करके शिव उमा को कहते हैं कि मेरे भक्त स्वर्ग मोक्ष और नरक इतने तीन को भी समान मानने वाले हैं। (भाग. ६/७७/२८)

इस कारण से ही सूत्र के 'उपलब्धे इस पद में सामीप्यवाचक 'उप' उपसर्ग कहा गया है। (ऊपर बताया उस प्रकार जो स्वरुपानन्द से भजनानन्द अधिक है ऐसा नहीं होता तो सूत्र में मात्र 'लब्धेः' अर्थात् इतना ही कहते 'उपलब्धेः' इस प्रकार न कहते। (भजनानन्द का अनुभव करने वाले पुष्टि भक्त का स्वरूप दिखाते हुए भाष्यकार कहते हैं कि) इसलिये भगवल्लीला में दासी के समान दास के समान दो मित्र के समान प्रभु के पास ये भक्त रहते हैं ऐसा सिद्ध होता है।

बड़े पदार्थ के स्वरूप के अज्ञान से जिस तरह अल्प आनन्द से सर्व श्रेष्ठ मानने वाला मनुष्य बड़े पदार्थ की अपेक्षा नहीं करता है उसी प्रकार यहाँ भी होगा, इस प्रकार तर्क नहीं करना, कारण कि जो पदार्थ देने के योग्य है उसका अज्ञान संभव नहीं है, कारण कि जो अनुभव में इस प्रकार की शंका है वे ही पदार्थ देने के हैं और जो इन पदार्थों का अज्ञान हो तो स्वर्ग नरक और मोक्ष इन तीन को समान मानना संभव नहीं (प्रभु किसी समय मुक्ति देते हैं, परन्तु भक्तियोग नहीं देते, (भाग. ५/६/२८) इस वाक्य में भक्ति का आधिक्य स्पष्ट ही कहा गया है। इसलिये अल्प पदार्थ को ग्रहण करने की इच्छा वाला मनुष्य से पूर्ण पदार्थ वाला मनुष्य महान् है इसलिये इसकी श्रेष्ठता योग्य ही है। यही अर्थ सूत्रकार दृष्टान्त से कहते हैं कि 'लोकवत्' लोक की तरह, जिस नायिका का अपना पति स्वाधीन है वे नायिका की तरह स्वयं की इस व्यवस्था को प्रतिकूल इस प्रकार, घर, द्रव्य आदि देने में आये तो भी स्वीकार नहीं करती उसी भाँति यहाँ भी भगवान् को वश में रखने वाले भक्त स्वर्ग, मोक्ष आदि देने में आये तब भी स्वीकार नहीं करते।

(सभी से भक्त श्रेष्ठ है ऐसा बताने के लिए भाष्यकार सूत्र का दूसरी प्रकार से अर्थ करते हैं अथवा 'सः' भगवान् ही 'लक्षणम्' असाधारण धर्म जिसका है वे 'तल्लक्षण:' प्रबल भक्ति भाव, यह प्रबल भक्तिभाव ही 'अर्थः' स्वतंत्र पुरुषार्थ रूप है। सूत्र के आगे का भाग (उपलब्धेः) पहले की तरह ही समझना, भगवान् के प्राकट्य वाला भक्त ही वास्तव में भक्त समान पहचाना जाता है, इसलिये ये भक्त सर्व से अधिक है। इस कारण से ज्ञाप्य (जिसका ज्ञान देने का है वे) ज्ञापक (जो ज्ञान देता है उसके) कारण से अधिक बनता है, इस प्रकार होने से जो पुष्टि भक्त का ज्ञान देने वाले सर्व श्रेष्ठ वस्तु पुरुषोत्तम स्वरूप, सर्व फल रूप है, तब फिर इस पुष्टि भक्त का ज्ञान देने वाले सर्वश्रेष्ठ वस्तु-पुरुषोत्तम स्वरूप, सर्वफल रूप है, तब फिर इस पुष्टि भक्त के महत्त्व का वर्णन किस प्रकार हो सकता है, यह यहीं पर सूचित होता है।

## अनियमाधिकरण

**अनियमः सर्वासामविरोधः शब्दानुमानाभ्याम्।।३।३।३१।।**

भगवान् के धारण कीर्तन भजन आदि सर्व साधनों की फल श्रवण में अपेक्षा रहती है ऐसा नियम नहीं है, कारण कि ध्यान आदि साधन के फल के प्रति विरोध नहीं, श्रुति और स्मृति का प्रामाण्य है इसलिये,

आथर्वण उपनिषद् में (गोपाल पूर्व तापिनी उपनिषद् में) नीचे की तरह पाठ है। जो यह परब्रह्म को धारण करता है कीर्तन करता है, भजता है, ध्यान धरता है, प्रेम करता है और आचरण करता है वह अमृत होता है। (गो.पू.ता. उ.१) इसमें धारणा आदि साधन इकट्ठे होकर ही अमृतत्व-मोक्ष को साधते हैं कि प्रत्येक साधन मोक्ष को साधते हैं इस प्रकार संशय है। इस वाक्य में धारण आदि साधनों का समूह कहकर फल बताते हैं इसलिये सभी साधन सम्मिलित होकर ही मुक्ति देते हैं। ये साधन तो उपलक्षण है। श्रवण आदि नवीन प्रकार की भक्ति भी इस प्रकार ही सम्मिलित होकर ही मुक्ति देती है। इस प्रकार पूर्व पक्ष होने पर सूत्रकार सिद्धान्त कहते हैं कि 'अनियमः' सभी साधन सम्मिलित होकर ही मुक्ति रूपी फल साधते हैं इस तरह नियम नहीं है ऐसा अर्थ है, अनियमन का कारण देते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'सर्वासामविरोधः' सभी श्रुतियों का अविरोध है। कृष्ण का चित्त से चिंतन करने वाला संसार में से मुक्त होता है। (गो.पू.ता. उ. १) यह श्रुति कहती है कि अकेले चिंतन से मुक्ति मिलती है। पांच पद वाला गोपाल मंत्र जो जपता है इस प्रकार कहकर श्रुति कहती है कि 'वे जप करने वाले ब्रह्म रूप होते

हैं (गो.पू. ता. उ.१) यह श्रुति कहती है कि अकेले कीर्तन से मुक्ति मिलती है। इस प्रकार प्रत्येक साधन मुक्ति देता है ऐसा मानने से ही सर्व श्रुतियों से अविरोध होता है, इसलिये परब्रह्म को जो धारण करता है' (गो.पू. ता. ३.१) इत्यादि वाक्यों में 'वे अमृत होते हैं। (गो.पू.ता. उ.१) इस पद का सम्बन्ध प्रत्येक वाक्य के साथ है ऐसा जानना चाहिये।'

**शंका**- अरे, जिस प्रकार दण्ड, चीवर चाक आदि साधनों में प्रत्येक साधन घट का कारण है ऐसा कहा जाता है फिर भी एक ही साधन घट उत्पन्न नहीं कर सकता उसी प्रकार यहाँ भी चिन्तन आदि प्रत्येक साधन मुक्ति देने वाला है ऐसा कहा जाता है फिर भी सभी साधन मिलकर ही मुक्ति रुपी फल देते हैं।

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो इस प्रकार कहना चाहिये कि ऐसा नहीं, जो अर्थ जिस प्रमाण से समझ में आता हो वह उसी प्रमाण की रीति से सिद्ध होता है, उसी प्रकार मानना चाहिये। दण्डादि साधन सम्मिलित होकर ही घट उत्पन्न करते हैं ऐसा प्रत्यक्ष दिखाई पड़ता है इसलिये इस सम्बन्ध में इस प्रकार भले ही होओ, किन्तु अपने चलते विषय में तो सभी साधनों में प्रत्येक साधन मुक्ति देता है इस प्रकार अकेले अलौकिक शब्द श्रुति से मालुम होता है यह श्रुति तो कहती है। दण्ड आदि साधन मिलकर ही घट उत्पन्न करते हें। यह न्याय श्रुतियों में भी तात्पर्य का निर्णय करे ऐसा नहीं कहना, कारण कि अलौकिक अर्थ के विषय में लौकिक प्रमाण असमर्थ है। इस प्रकार जो नहीं मानो तो जब ब्रह्मा मन से ही प्रजा उत्पन्न करते हैं तब वीर्य सिंचन आदि लौकिक साधनों की कल्पना करने में आती हैं स्मृति भी प्रत्येक पक्ष ही कहती है। दृष्टान्त (गोपियों, गायों, पक्षियों, नगाः पाठ हो तो वृक्ष) पशुओं ये जो दूसरे मूढ मति वाले नाग आदि सिद्ध होकर केवल भाव से ही अनायास से मुझे प्राप्त हुए। (भाग. ११/१२/८) सांख्य और योग से इतना लाभ इस प्रकार आरम्भ करके स्मृति कहती है कि 'अन्त में नारायण की स्मृति ही' (भाग. २/१/६) यही अर्थ हृदय में रखकर सूत्रकार कहते हैं कि 'शब्दानु मानाभ्याम्' श्रुति और स्मृति है इसलिये, यह श्रुति और स्मृति पहले कही गयी है।

इससे अनियम है ऐसे कथन से - सूत्रकार का दूसरा भी अभिप्राय है ऐसा मालुम पड़ता है जिस प्रकार एक भक्त के विषय में ऊपर कही सभी साधनों की सामग्री हो वहाँ एक ही साधन से मुक्ति सिद्ध होने पर दूसरे साधनों को बताने वाली श्रुतियों का विरोध आता है। उससे श्रवण, कीर्तन और स्मरण, मुक्ति की तरह पहले के क्षण में एक ही समय संभव होगी और उससे अन्यथा सिद्धिका संभव होगा और इस समय श्रवण कीर्तन और स्मरण इन तीन में कौनसा साधनअन्यथा

सिद्ध हो ? यह निर्णय करने वाला प्रमाण नहीं, इसलिये (कहीं साधन बताने वाली सर्व श्रुतियों का परस्पर विरोध नहीं रहता है। जब एक स्थान पर प्रत्येक पक्ष में श्रवणादि साधनों में प्रत्येक साधन मुक्ति सिद्ध नहीं करता तब तो सर्वत्र ही इस प्रकार हो, वे इस तरह आशंका करके सूत्रकार इसमें बाधक हेतु कहते हैं, 'शब्दानुमानाभ्याम्' इसका अर्थ पहले कहे अर्थ जैसा है। श्रुति और स्मृति में प्रत्येक साधन भी मुक्ति देने वाला है ऐसा कहा गया है, इसलिये तुम कहते हो उस प्रकार नहीं है, (प्रत्येक साधन मुक्ति साधक नहीं ऐसा नहीं) जहाँ प्रत्येक साधन मुक्ति देता है वहाँ सभी साधन सम्मिलित होकर मुक्ति देते हैं उसमें क्या कहना ? इसलिये सूत्र में काम में लिया 'अनियमः' पदश्लिष्ट-दो अथो५ वाला है ऐसा जानना चाहिये।)

## आधिकारिकाधिकरण

## यावदधिकारमवस्थितिराधिकारिकाणाम् ।३/३/३२।

विशिष्ट कार्य सिद्ध करने के लिये भगवान् ने अधिकारी पुरुष में जो धर्म स्थापित किये हैं वे धर्म विशिष्ट कार्य समाप्त हो वहीं तक ये पुरुष में रहते हैं (पीछे से इन धर्मों को भगवान् खींच लेते हैं)

मोक्ष की इच्छा वाले पुरुष भगवद् धर्मों को साधन के सदृश करते हैं उसका विचार पूर्व अधिकरण में किया गया है, अब इस अधिकरण में भगवान् द्वारा अपना विचार किया कार्य लौकिक ऐश्वर्य आदि से अशक्य है ऐसा जानकर अपने ऐश्वर्य आदि (अधिकारी जीव को) देकर जो जीव के पास से विशिष्ट कार्य कराते हैं वे जीव भगवान् के ऐश्वर्य धर्मों से मुक्त होते हैं कि नहीं, इस प्रश्न का विचार किया जाता है। (यहाँ दो पूर्व पक्ष हैं) (१) प्रथम पूर्व पक्ष इस प्रकार है, (भगवान् जब अपना कार्य कराने के लिये किसी जीव को अंगीकार करते हैं तब भगवान् इस जीव को अपना धर्म देते हैं, इसमें वरण हेतु है। जब जीव द्वारा किये भगवद् विषयक धर्म अच्छी प्रकार से मुक्ति देते ही है। (२)) दूसरा पूर्व पक्ष इस प्रकार है, भगवान् के धर्म जीव के प्रयत्न से साध्य नहीं, इसलिये यह विधि का विषय नहीं बनता, इसलिये ये धर्म मुक्ति के साधन नहीं गिने जाते हैं। इस प्रकार संदेह होने पर सूत्रकार निर्णय करते हैं कि 'यावत्' इत्यादि।

जिस जीव में अपना-भगवान् का (इस जीव को) अधिकार दिया है वह जीव यह कार्य कर सके ऐसा अपना-भगवान् के धर्म भगवान् ने स्थापित किये हैं। ये धर्म आधिकारिक कहलाते हैं। भगवान् का यह कार्य साधन यही भगवान् ने जीव को दिया अधिकार का प्रयोजन है।

इसलिये कार्य सम्पन्न हो वहाँ तक ही भगवान् के ये धर्म देखते रहते हैं, ऐसा अर्थ है, कार्य पूर्ण होने तक भगवद् धर्म जीव में रहते हैं ऐसा होने से कार्य पूर्ण होता है अर्थात् भगवान् द्वारा दिये धर्म भी निवृत्त होते हैं इस कारण मुक्ति पर्यन्त इस धर्म का व्यापार संभव नहीं है, कारण कि भगवान् ने इस प्रकार ही विचार किया है। मुक्ति तो भक्ति से ही होती है यह भाव है।

'ब्रह्मणा सह ते सर्वे-प्रविशिन्ति परं पदम्' इस वाक्य में अधिकार पूर्ण होने पर जो मुक्ति कही गयी है वह विरुद्ध होती है, ऐसी शंका होने पर भाष्यकार इसका समाधान करते हुए कहते हैं कि जब प्रलय होने का होता है तब कृतार्थ हुए जीव ब्रह्मा के साथ अन्त में भगवान् के परम पद में, व्यापि-वैकुण्ठ में प्रवेश करते हैं। (कूर्म पु. १२/२६९) यही वाक्य है वह तो कल्पना के अन्त तक सप्तर्षि देखने का अधिकार है उसके सम्बन्ध में ऐसा जानना। जो इस प्रकार नहीं हो, जो आधिकारिक गुणों से ही मोक्ष होता हो तो भगवान् ने जिस प्रकार अधिकार-सामर्थ्य दिया है उस तरह भरत के विषय में अपना (भरत का) अधिकार पूरा होने पर 'उपासीनस्त्वत्पदवीं' लेभे वैजन्मभिस्त्रिभिः इस प्रकार मुक्ति नहीं कहते, 'कृतात्मानः' इस पद से मालुम पड़ता है कि सप्तर्षि जैसे जीव ने भी भगवान् में अपना अन्तःकरण लगाया है ऐसे ही जीवों को 'परस्य' भगवान् के 'परं पदम्' व्यापि वैकुण्ठ में प्रवेश कहा गया है, यह भी आधिकारिक गुणों से प्रवेश नहीं है।

### अक्षरधियामित्यधिकरण

### अक्षरधियां त्ववरोधः सामान्यत तस्तद्भावाभ्यामौपासनवत्तदुक्तम् ।३/३/३३।

अक्षर ब्रह्म की उपासनाओं की मोक्ष-साधनों में गणना होती है, कारण कि सामान्य (भगवत्सम्बन्ध अक्षर का सम्बन्ध) और भगवद् भावना है इसलिये, उपसत्कर्म में है उस प्रकार, यह भगवद् गीता में कहा गया है।)

**शंका**-अरे, आथर्वण उपनिषद् में (गोपाल पूर्व तापिनी आदि उपनिषद् में/वाक्य कहे हैं कि श्रवण आदि भगवद् विषयक धर्म मुक्ति देते हैं, जब दूसरी श्रुतियों में ज्ञान को ही जो मुक्ति का साधन कहा है। ये श्रुतियाँ इस प्रकार है, इस परमात्मा को जानकर ही मनुष्य मृत्यु को तिर जाता है। मोक्ष के लिये दूसरे मार्ग नहीं है (तै.आ. २/१२/७) 'ज्ञान से ही कैवल्य मिलता है' (ग.पु.सा. १६/८७ आत्मा को जानने वाला शोक को तिर जाता है। (छा. उ. ७/१/३) ब्रह्म को

जो जानता है वह ब्रह्म ही होता है (मुण्ड ३/२/९) ये दोनों तरह के वाक्य श्रुति के ही है। (इसलिये ये एक समान रीति से प्रमाणभूत बनते हैं। इसलिये भक्ति और ज्ञान ये दोनों मुक्ति के साधन बनते हैं और कारणों में भेद हो तो कार्य का भेद आवश्यक हैं। (भक्ति और ज्ञान ये मुक्ति रुपी कार्य के कारण है, और ये परस्पर भिन्न है अर्थात् मुक्ति में भी भेद होना चाहये। परन्तु मुक्ति में भेद संभव नहीं और भक्ति से मनुष्य मुझे जानते हैं' (गीता १८/५५) इस वाक्य में भक्ति से ज्ञान भी संभव है, इसलिये ज्ञान से ही मुक्ति मिलती है।

**समाधान**- इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर 'ज्ञान मुक्ति का साधन है' ऐसा निरुपण करने वाली श्रुति का तात्पर्य बताने के लिये, पुरुषोत्तम की प्राप्ति करा सकती है ऐसा हृदय में रखकर सूत्रकार कहते हैं कि 'अक्षरधियाम्' इत्यादि।

तु शब्द पूर्व पक्ष के निरास के लिये है, वाजनेयक श्रवण होता है - 'हे गार्गि, इस अक्षर के विषय में ब्राह्मण कहते हैं कि यह अस्थूल है' (बृ. उ. ३/८/८) इत्यादि, उसी तरह आथर्वण उपनिषद् में श्रवण होता है, जिससे अक्षर का ज्ञान वह पराविद्या है। 'मुण्ड. १/१५ इसलिये निश्चय होता है कि ज्ञान मार्ग में अक्षर विषय के ज्ञान का निरुपण है, पुरुषोत्तम विषयक ज्ञान का नहीं, 'ब्रह्म को जानने वाला पर को प्राप्त करता है (तै. उ. २/१) इस श्रुति में अक्षर ब्रह्म को जानने वाला मनुष्य अक्षर से पर जो पुरुषोत्तम उसको प्राप्त करता है तै उ. २/१) इस श्रुति में अक्षर ब्रह्म के जानने वाला मनुष्य अक्षर से पर जो पुरुषोत्तम है उसको प्राप्त करता हैं ऐसा कहा जाता है। 'मैं अक्षर से भी उत्तम हूँ।' (गीता १५/१५) इस भगवान् के वाक्य से भी पुरुषोत्तम अक्षर से अतीत है ऐसा ज्ञात होता है। भक्ति से मुझको जानो (गीता १८/१५) इस वाक्य में 'मुझको पद होने से, पुरुषोत्तम विषयक ज्ञान कहा गया है, किन्तु अक्षर विषयक ज्ञान नहीं, फिर उससे ब्रह्म भाव, स्वरूप लाभ रूप होने से आनन्दांश के आविर्भावरूप है इसलिये, आनन्द का आविर्भाव अविद्या के नाश से होता है इसलिये, अविद्या का नाश अक्षर के ज्ञान से होता है इसलिये-इन सभी कारणों से मालुम होता है कि पर पुरुषोत्तम की प्राप्ति के पूर्व कक्षा रूप जो ब्रह्म भाव है उसमें ही अक्षर' की विश्रान्ति है।

इस प्रकार अविरोध सिद्ध होने पर, अक्षरविषयक बुद्धि के ज्ञान का मुक्ति साधनों में जो अवरोध -प्रवेश, गणना होती है व सामान्य और ब्रह्म भाव के कारण, पुरुषोत्तम सम्बन्ध वाला जो अक्षर ब्रह्म है वह उसका (ज्ञान द्वारा) सम्बद्ध हो वह कहलाता है। 'सत्संगलब्धया भक्त्या-मयि मां स उपासिता स वै दर्शितं सद् भिरञ्जसो विन्दते पदम्।' भाग. ११/११/२५ इस श्लोक

से सिद्ध होता है कि भक्त का भगवान् से सम्बन्ध होता है और इस प्रकार के भक्त के संग से मुक्ति होती है। अक्षर ब्रह्म यह पुरुषोत्तम का धाम है इसलिये पुरुषोत्तम के सम्बन्ध वाला है। ऐसे भगवान् सम्बन्धी अक्षर ब्रह्म के सम्बन्ध वाला ज्ञान है उससे इस भक्त के संग जैसी समानता है। यह समानता यही 'सामान्य' है।

मर्यादामार्ग में जिन जीवों का अंगीकार हुआ है वे 'ब्रह्मभूत प्रसन्नात्मा नहीं शोक करता कि नहीं, नहीं इच्छा रखता। यह सर्व प्राणियों की ओर समदृष्टि रखता है और मेरी पराभक्ति प्राप्त करता है।' (गीता १८/५४) इन वाक्यों से ब्रह्म भाव की मुक्ति देने में परम्परा से उपभोग है, इसलिये सामान्य और भगवद् भाव इन दो हेतु से अक्षर ब्रह्मविषयक ज्ञान की मुक्ति के साधनों में गणना की गई है, वास्तविक रीति से तो पुरुषोत्तम की प्राप्ति ही मुक्ति है।

**शंका**- अरे, अक्षर ब्रह्म एक ही प्रकार का होने से इसके उपासक भी एक प्रकार के हो तो फिर कितने ही अक्षरोपासकों का अक्षर में ही लय होता है और कितने ही को भक्ति प्राप्त होती है, इस प्रकार किस भाँति घटे ?

**समाधान**- इस प्रकार शंका करके दृष्टान्त से सूत्रकार हेतु देते हैं 'औपसदवत्' उपसद् नाम के कर्म में तानूनप्त्रस्पर्श नाम का कर्म है यह औपसद कहलाता है। (सोम याग में दूसरे दिन उपसद् नाम की एक अपूर्व इष्टि की जाती है उसमें अग्नि सोम और विष्णु ये तीन प्रधान देवता है। इसमें द्रव्य आज्य है। एकाह नाम के सोम याग में तीन उपसद्, चयन में छ: और अहीन आदि बारह उपसद् करने में आते हैं सोम याग के दूसरे दिन एक वर्ष का अरुण गाय आदि दस द्रव्य देकर सोम खरीदी जाती है, फिर सोम को दो बैलों वाले गाड़े में पधराकर प्राग्वंश के आगे यज्ञ वाट में लायी जाती है फिर दाहिने हाथ के बैल को छोड़कर और बाहिनी बाजु (ओर) के बैल को छोड़े बिना आतिथ्य -इष्टि की जाती है। सोम को राजा के समान मानने में आता है और ये जब गाड़े में बैठकर यज्ञवाट में आते हैं तब इस अतिथि का सत्कार करने के लिये आतिथ्य-इष्टि की जाती है। हविष्कृत प्राकृत के आह्वान समय में दूसरी बांयी ओर के बैल को गाड़े से छोड़ा जाता है फिर सोम राजा को गाड़े में से उतारकर आवहनीय अग्नि के पास तैयार रखे राजा के आसन उपर पधराने में आता है। पीछे प्रायणीय इष्टि समाप्त करके सभी ऋत्विज और यजमान परस्पर वैर नहीं हो इसके लिये और पूर्ण सहकार से यज्ञ पूरा करने के लिये पात्र में रहे आज्य का स्पर्शकर प्रतिज्ञा करते हैं कि हम सभी एक मत रखकर यह याग करें। इस क्रिया को

'तानूनप्त्र। कहा जाता है। एक मत से पूर्ण सहकार से यज्ञ करने का यह एक प्रकार का एक करारनामा है। 'तनुनपात्' यह जोश से बहने वाला पवन, जो सर्व प्राणियों का साक्षी है, उसका नाम है, सहकार की प्रतिज्ञा यह तनूनपात् देव के नाम से की जाती है। ऋत्विज और यजमान आतिथ्य-इष्टि में काम में लिये और वेदी की पश्चिम दक्षिण में रखे। ध्रुवा पात्र में जो आज्य घी हो उसमें से कांस्य के पात्र में अथवा चमस में लिये हुए घी का एक ही समय 'अनाधृष्टमसि' यह मंत्र बोलकर स्पर्श करते हैं। (देखो-आपस्तम्ब श्रौत सूत्र) ११/१/२ ध्रुवा पात्र में रखा घी 'ध्रौवम्' कहलाता है। स्त्रुक पात्र में अथवा चमस पात्र में रखा घी 'तानूनप्त्र कहलाता है।'

(इस बात को समझाने के लिऐ भाष्यकार कहते हैं कि) 'उपसद' नाम के कर्म के अन्दर जो आतिथ्य इष्टि की जाती है उसमें ध्रुवनाम के पात्र में रखा जो घी है उसमें से स्रुक अथवा चमस पात्र में जो घी है उसके चार भाग करके इसका ग्रहण करते हैं वहीं घी तानूनप्त्र कहलाता है, 'अनाधृष्टमसि' (तै.सं. १/२/१०) इस मंत्र से सौलह-ऋत्विज और यजमान तानूनप्त्र का स्पर्श करते हैं। 'अनु में दीक्षाम्' (तै.सं. १२/१०) इस मंत्र से यजमान तानूनप्त्र का स्पर्श करके 'ये ऋत्विज यज्ञ को यशस्वी बनावे ऐसा मानकर ऋत्विज की इच्छा करे तो ऋत्विज का स्पर्श करना' इस प्रकार श्रुति में और कल्प (आप. श्रौ. सू. ११/१/४) में श्रवण होता है, यहाँ पर तातूनप्त्र के स्पर्श में सर्व ऋत्विज एक समान रीति से तानूनप्त्र का स्पर्श कर सकते है फिर भी जिस ऋत्विज में यजमान का अधिक स्नेह हो इसलिये जो ऋत्विक तानूनप्त्र का स्पर्श पहले करे ऐसी यजमान इच्छा रखे ऋत्विज के विषय में तानूनप्त्र का स्पर्श करने की कृति होती है, दूसरे ऋत्विजों के विषय में कृति नहीं होती है। इस विषय में 'सभी ऋत्विज समान रीति से जिसे स्पर्श करने के अधिकारी है फिर भी इस प्रकार अमुक ऋत्विज ही जो प्रथम स्पर्श किस प्रकार करे ? 'ऐसा प्रश्न संभव नहीं, इस तरह अपने चलते विषय में भी उसी प्रकार (ईश्वर की इच्छा ही कारणभूत) है ऐसा अर्थ है।'

अरे, जैसे श्रवण आदि का पुरुषोत्तम के साथ होने से (पुरुषोत्तम का श्रवण करने से श्रवण का पुरुषोत्तम के साथ सम्बन्ध होता है इसलिये श्रवण आदि का पुरुषोत्तम के प्राप्ति का कारण बनता है वैसे अक्षर भी (पुरुषोत्तम का धाम होने से पुरुषोत्तम के सम्बन्ध वाला ही बने इसलिए/ पुरुषोत्तम की प्राप्ति का कारण भले बने, इस शंका का निवारण उन सर्व आसुर जीवों के अन्धकार के ढेर को दूर करने वाले यदुवंश के दयालु चूडामणि ने (भगवान् कृष्ण) ने यही किया है इसलिये सूत्रकार अपनी इस शंका का खण्डन करना ठीक नहीं, इस आशय से सूत्रकार कहते

हैं कि 'तदुक्तम्' ऐसा कहा गया है। भगवद् गीता में इतना अध्याहार है। भगवद् गीता में 'जो परम गति को प्राप्त करते हैं (गीता ८/१३) इस श्लोक तक अक्षर प्राप्ति का उपाय बताया गया है। पश्चात् अनन्यचित्त वाला जो मेरे को निरन्तर स्मरण करता है (गीता ८/१४) इस श्लोक में भगवान् की प्राप्ति का उपाय और वैलक्षण्य कहकर स्वयं भगवान् एकेली भक्ति से ही लभ्य है। इस प्रकार कहने के लिये भगवान् पहले क्षर और अक्षर का स्वरूप कहते हैं। 'सहस्त्र युग पर्यन्त' (गीता ८/१७) इस प्रकार आरम्भ कर के 'दिन हो अर्थात् अव्यक्त में से व्यक्त पदार्थ उत्पन्न होता है। (गीतार्थ ८/१८) इस श्लोक तक क्षरका स्वरूप कहकर उससे यह अव्यक्त पर दूसरा व्यक्त भाव है (गीता ८/२०) इस प्रकार आरम्भ करके 'वह मेरा परम धाम है' (गीता ८/२१) इस श्लोक तक अक्षर का स्वरूप कहा गया है इसलये 'इससे पर' (गीता ८/२०) इस श्लोक में क्षर से ही परत्व कहा गया है कारण कि 'तस्मात्' यह 'तद्' शब्द से पूर्व कहे पदार्थ का परामर्श होता है कारण कि यही वस्तु (क्षर) पहले कही गयी है, इसलिये ही 'परस्तस्मात्तु' (गीता ८/२०) इसमें अक्षर की व्यावृत्ति करने वाला 'तु' शब्द कहा गया है। अक्षर का क्षर से परत्व बताया गया है इसलिये 'जीव नित्य है इसलिये उसका क्षर नाश नहीं होता है, अर्थात् 'अक्षर' शब्द से जीव ही बताया गया है, नहि कि पुरुषोत्तम के अधिष्ठान रूप जीव से अन्य कोई पदार्थ इस शंका का निरास हो गया है और जिसको प्राप्त करके जीव पुनः फिरता नहीं (गीता ८/१२) इस वाक्य से, जीव में इस प्रकार का लक्षण प्राप्त करने योग्य पदार्थ, ये पदार्थ प्राप्त होने के पीछे जीवों की निवृत्ति नहीं होती है। यह संभवतः नहीं, और जो जीव नित्य मुक्त हो जाय तो शास्त्र से जीव की मुक्ति किस भाँति हो इसका समाधान बताते हैं। जो जीव हमेशा मुक्त ही हो तो शास्त्र में बताये मोक्ष-साधनों का कोई प्रयोजन नहीं रहे।

इसी कारण ही अक्षर यह भगवान् का धाम है इसीलिये ही ज्ञानमार्गीय जीव अक्षर को प्राप्त करे यही इनकी मुक्ति है इस प्रकार जानना, कारण कि इसी अक्षर में से पुनः लौटते नहीं है। हे पार्थ, यह पुरुष है (गीता ८/२२) इस वाक्य से कहा कहा गया है कि अक्षर से पर जो स्वयं पुरुषोत्तम वह अकेली भक्ति से ही प्राप्य है। इसलिये ज्ञानमार्गीय जीवों को पुरुषोत्तम की प्राप्ति नहीं होती है। इस प्रकार सिद्ध हुआ। 'जिसके अन्दर प्राणी रहते हैं। (गीता ८/२२) इस श्लोक से 'पर' का लक्षण कहा गया है। ये भगवान् मृद् भक्षण करते हैं आदि के प्रसंग में श्री गोकुलेश्वर में श्रीकृष्ण के विषय में स्पष्ट कहा गया है।' (मिट्टी खाने का प्रसंग और मुख में विश्वदर्शन, भागवत. १०/८/३२/३७) जभांई खाये मुख में विश्व दर्शन, भागवत १०/७/३५ इसलिये अक्षर

की उपासना करने वाला जो पुरुषोत्तम का उपासक नहीं बनता, कारण कि इस प्रकार के नाम वाले पुरुषोत्तम के विषय वस्तु का श्रवण आदि साधन नहीं, ऐसा भाव है। 'अव्यक्त अक्षर कहलाता है' इसको परम गति कहते हैं' (गीता ८/२१) इस वाक्य से 'वे परम गति प्राप्त करते हैं' (गीता ८/३१) इस वाक्य में (अक्षर को ही प्राप्त करता है इस प्रकार अर्थ जानना और तैत्तिरीय उपनिषद् में नीचे प्रमाण पाठ है, जिसके अन्दर सारा विश्व इकट्ठा रहता है और अलग होकर लय को प्राप्त करता है, जिसके भीतर सभी देव अपने ऐश्वर्य के साथ रहते हैं, वे ही भूत-भूतकाल के पदार्थ वे ही भविष्य काल के पदार्थ और यह अक्षर परम आकाश में रहता है। जिससे आकाश स्वर्ग और पृथ्वी आवृत्त हुई है, जिससे आदित्य ताप और प्रकाश से तपता है। जिसको समुद्र के अन्दर कवि जानते हैं, 'अवयन्ति' कितने ही 'वयन्ति' पाठ पढ़ते है, इसका अर्थ 'बघ्नन्ति' होता है। जिसके हृदयाकाश में ध्यान तन्तु से बाँधते हैं इस प्रकार अर्थ होता है और 'जो परम अक्षर में प्रजा रहती है' (महानारा. उ. १/२/३)

इस श्रुति में अक्षर का वर्णन होने से क्षरात्मक आकाश से परम आकाश में अर्थात् भक्तों के हृदयकाश में-जो प्रकाश है वह, उसी से ही 'ब्रह्म को जानकर पर को प्राप्त करता है' (तै. उ. २/१) इस प्रकार आरम्भ करके 'सत्य ज्ञान और अनन्त ब्रह्म, जो गुहा में परम आकाश में पहला है उसको जो जानते हैं' (तै. उ. २/१) इस प्रकार इसी उपनिषद् में श्रवण होता है। 'यदक्षरे परमे प्रजा:' यह पद' अवयन्ति पद के साथ जुड़ता है इस श्रुति में प्रजा: पद है इससे अक्षर पद से व्यापि वैकुष्ठात्मक लोक कहा गया है। उसी से ही जहाँ माया प्रवर्तित नहीं, (भाग. २/९/१०) इत्यादि भागवत के श्लोक में वैकुण्ठ का स्वरूप ही कहा गया है। इस कारण अक्षर यह पुरुषोत्तम का अधिष्ठान है ऐसा निश्चय होता है। यह भागवत के वाक्य से भी ज्ञात होता है कि पुरुषोत्तम अक्षर उस पार है।'

इस प्रकार 'सामान्यम्' अक्षर ब्रह्म भगवान् का विभूति रूप है। (भक्त्या सामान्यं भगवद्विभूतित्वं भक्ति सामान्यम्। भक्ताक्षरयोर्भक्ति सामान्यं तदत्रापीतिज्ञेयम्-रश्मि) छान्दोग्य उपनिषद् में 'स्वेमहिम्नि प्रतिष्ठितः इस प्रकार श्रवण होता है, तैत्तिरीय उपनिषद् में 'ब्रह्म पुच्छं प्रतिष्ठा' इस प्रकार श्रवण होता है, इसलिये अक्षर ब्रह्म भगवान् का विभूति रूप होने से चरण रूप और भगवान् से अभिन्न है। इस कारण भक्ति-सामान्य से भगवान् अक्षर ब्रह्म में स्थित है। फिर भी इसके 'स्व प्रतिष्ठितत्व की हानि नहीं होती है। 'तद्भाव: ' तस्य पुरुषोत्तम का भाव सत्ता ऊपर 'कहे अनुसार इसकी स्थिति सामान्य और तद्भाव इन दो हेतुओं से अक्षर के ज्ञान की मोक्ष के साधनों में गणना की गयी है, ऐसा अर्थ भी जानना चाहिये।

### इयदामननात् ।३/३/३४।

अक्षर के आनन्द का और पुरुषोत्तम के आनन्द का परिणाम श्रुति में कहा गया है इसलिये (अक्षर से अधिक पुरुषोत्तम उत्कृष्ट है।)

**शंका**-अरे, संसार की निवृत्ति और आनन्द का आविर्भाव इन दोनों में किसी प्रकार विशेष नहीं इसलिये अक्षर ब्रह्म में हुआ लय पुरुषोत्तम में वाले प्रवेश से न्यून है ऐसा कहने में क्या हेतु है ?

**समाधान**- इस प्रकार आशंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'इयदामननात् इयत्' इतना ये परिणाम वाचक शब्द है। परिणाम का श्रुति में कथन है इस लिये अक्षरलय पुरुषोत्तम प्रवेश से न्यून है। इस प्रकार समझना। तैत्तिरीय उपनिषद् में (इस आनन्द की मीमांसा है) (तै. उ. २/८) इस प्रकार आरम्भ करके, मनुष्य आनन्द को एक समझकर इसके पीछे उत्तरोत्तर सौ गुणा आनन्द, गन्धवो५ से आरम्भ कर प्रजापति तक, कहा जाता है। प्रजापति के जो सौ आनन्द है वह ब्रह्म का एक आनन्द (तै.उ. २/८) ऐसा होने से इतना इस प्रकार अक्षर का आनन्द मर्यादित है इस प्रकार श्रुति में कहा गया है और पुरुषोत्तम आनन्दमय होने से पुरुषोत्तम का आनन्द अवधि बिना का अगणित है इस प्रकार कहा गया है। इसलिये अक्षर ब्रह्म में जो लय होता है उसका पुरुषात्तम में प्रवेश होता है उससे यह न्यून है। इस प्रकार कहा गया है।

### अन्तराभूतग्रामवदित्यधिकरण

### अनराभूत ग्रामवत्स्वात्मनः ।३।३।३५।

भगवान् ने जिसको भक्ति मार्ग में अंगीकार किया है, वह भगवान् की स्वयं अपनी आत्मा है। 'इस प्रकार का ज्ञान भगवान् के भजन में विध्नरूप है, पंचमहाभूतों के शरीर की तरह।'

अब ज्ञान मार्ग में जिस प्रकार ब्रह्म अपनी आत्मा है इस प्रकार का ज्ञान होता है उस भाँति भक्ति मार्ग में भी पुरुषोत्तम अपनी आत्मा है इस प्रकार पुरुषोत्तम का ज्ञान होता है कि नहीं, इसका विचार किया जाता है। ब्रह्म सर्व के भीतर रहता है ऐसा श्रुति में कथन है इसलिये इस प्रकार का ज्ञान होता है - इस प्रकार पूर्व पक्ष है। ब्रह्म सर्व के अन्दर रहता है (और इसलिये ब्रह्म जीव से अभिन्न रहता है) फिर भी 'सभी को वश में पर रखने वाला सर्व के ऊपर राज्य करने वाला' (बृ. उ. २/२/२) इत्यादि श्रुतियों में से पुरुषोत्तम का ज्ञान इस प्रकार (वश में रखने वाला आदि) ही है, नहीं कि पुरुषोत्तम अपनी आत्मा है इस तरह यह सिद्धान्त है।

यहीं भक्ति मार्ग में, पुरुषोत्तम अपनी आत्मा है इस ज्ञान का अभाव आवश्यक है यह बताने के लिये, विरुद्ध-पुरुषोत्तम अपनी आत्मा है यह ज्ञान बाधक है इस प्रकार सूत्रकार कहते हैं। पूर्व सूत्र में ब्रह्म ज्ञान से भजनानन्द अधिक है इस प्रकार निरुपण किया गया है। भजनानन्द तो अधिक कृपा हो तब भगवान् देते हैं इस भजनानन्द में प्रतिबन्ध करे वैसा पदार्थ प्रभु नहीं देते हँ और भगवान् अपनी आत्मा है इस प्रकार का ज्ञान भजनानन्द में अन्तराय रूप है। जो भगवान् इस प्रकार का आत्मतत्व व ज्ञान भक्त को देते हैं तो पीछे यह भजनानन्द नहीं देते हैं कारण कि अन्यथाभाव होता है, इसलिये भक्तिमार्गीय 'जीव में भगवान् की अपनी आत्मा है' इस प्रकार का ज्ञान संभव नहीं है। इस आशय से सूत्रकार कहना है कि 'अन्तरा स्वात्मनः'

भगवान् ने जिस आत्मा का-जीव का-भक्तिमार्ग में अपने समान अंगीकार किया है उस जीव के लियें भगवान् आत्मा है। इस प्रकार का ज्ञान भजनानन्द के अनुभव में अन्तरा-व्यवधान रूप है, इसलिये भगवान् इस जीव में इस प्रकार का ज्ञान उत्पन्न करे यह सर्वथा असंभावित और हीन है यह बताने के लिये सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं कि 'भूतग्रामवत्' ऊपर बताये भक्त का शरीर भी अलौकिक है इसलिये इसको लौकिक भूतों का समूह संभव नहीं है। लौकिक शरीर (भूत ग्राम) हीन है। इसलिये यह संभव नहीं है, अथवा जिस प्रकार लौकिक भूतग्राम-स्त्री पुत्र पशु आदि सभी ब्रह्मानन्द के अनुभव में बाधक है उस भाँति भगवान् अपनी आत्मा है 'इस तरह का भगवान् विषयक ज्ञान भजनानन्द के अनुभव में बाधक है इस प्रकार अर्थ है।'

**अन्यथाऽ भेदानुपपत्तिरिति चेन्नोपदेशान्तरवत्।३/३/३६।**

भगवान् आत्मा है इस प्रकार का ज्ञान नहीं हो तो उद्धवादि भक्तों द्वारा किया अभेदोपदेश घटता नहीं, इस प्रकार जो कहा जावे तो हमको कहना चाहिये कि नहीं, दूसरे गायत्री के उपदेश की तरह यह सार्थक है।

**शंका**-अरे, उद्धव जैसे भक्तों को (भागवत के एकादश स्कन्ध में) भगवान् ने अपनी आत्मा है, इस प्रकार का अभेद ज्ञान का उपदेश किया दिखायी पड़ता है। इस उपदेश का फल 'आत्मा और ब्रह्म इन दोनों को अभेद का ज्ञान है, इसलिये जो भगवान् आत्मा है इस प्रकार का ज्ञान नहीं हो तो आत्मा और ब्रह्म के अभेद का उपदेश घटता नहीं, इसलिये भगवान् अपनी आत्मा है ऐसा मानना चाहिये, और इस तरह हो अर्थात् भक्तिमार्ग से ज्ञानमार्ग का उत्कर्ष सिद्ध होता है।'

**समाधान**- इस प्रकार शंका करके सूत्रकार इसका परिहार करते हैं, 'उपदेशान्तरवत्' दूसरे उपदेश की तरह।

भागवत में उद्धव ने जो उपदेश किया गया है वह क्या अभेद ज्ञान के लिये नहीं है ? किन्तु दूसरे प्रयोजन के लिये है। जिस तरह आगे ऊपर भविंष्य में स्वर्ग और मोक्ष नाम के पारलौकिक आनन्द का फल देने वाले अलौकिक कर्म में अधिकार रूप संस्कार के लिये गायत्री का उपदेश किया गया है और यह संस्कार से संस्कृत हुआ यह शरीर आदि भी भूत आदि से नाश प्राप्त नहीं करता है, अथवा जिस प्रकार योग के उपदेश से संस्कृत हुए पुरुष का शरीर अग्नि आदि से नाश नहीं होता है उसी भाँति अपने चलते विषय में भक्ति भाव रसात्मक होने से संयोग और विप्रयोग ये दो प्रकार के बनते हैं इसलिये जो विप्रयोग-प्रकार प्रलयकाल के अग्नि के बहुत कराल होने से यह (विप्रयोग) भाव उत्पन्न होता तब इस भाव से भक्त का शरीर आदि तिरोहित हो जाता है, और उससे आगे भजनानन्द के अनुभव में प्रतिबन्ध हो उससे यह प्रतिबन्ध दूर करने के लिये भगवान् इस भक्त का शरीर आदि ज्ञानोपदेश के संसार से संस्कृत करता है। इसमें आत्मा और भगवान् एक है इस प्रकार से अभेद का ज्ञान भगवान् को अभिप्रेत नहीं है ऐसा अर्थ है। जो इस तरह नहीं हो तो उपदेश देने के पश्चात् बदरीनाथ जाने के समय भगवान् ने विदुर को 'विरह से आतुर हुआ यहाँ आया हूँ' (भाग. ३/४/२०) इस प्रकार नहीं कहते, इस प्रकार ही दूसरे भक्तों के विषय में भी जानना चाहिये। यहाँ 'उपदेशान्तर' पद का इस तरह अर्थ समझना, प्रस्तुत उपदेश से भिन्न उपदेश उसको 'उपदेशान्तर अन्यः उपदेशः उपदेशान्तरम्) इस प्रकार सूत्रकार कहते हैं इसलिये यहाँ प्रस्तुत उपदेश नहीं, अर्थात् सूत्र में आया 'अभेद' पद का अर्थ (लक्षणा से) अभेदोपदेश ही होता है, इसलिये इस तरह मालुम पड़ता है कि भगवान् अपने भक्तों का भक्तिभाव में जो प्रतिबन्ध हो तो दूर करने के लिये ही सब कुछ करते हैं, अथवा 'उपदेशान्तरवत्' इस पद का यह अर्थ करना, जिस प्रकार शरीर आदि अध्यास वाले पुरुष को 'शरीरादि से भिन्न आत्मा तत्त्व है, शरीरादि तत्त्व नहीं' इस प्रकार ज्ञानमार्ग में उपदेश किया जाता है। इस उपदेश से शरीरादि को इसमें मानने से जो स्नेह होता है वह चला जाता है, उसी भाँति यहाँ 'जो आत्मा में रहता है' (बृ. उ. ३/७) इत्यादि श्रुति से ब्रह्म सर्व की आत्मा का आत्मा है। इस प्रकार सिद्ध होता है कि इसलिये जीवात्मा का भी आत्मा पुरुषोत्तम है ऐसा मालुम पड़ता है, इसलिये पुरुषोत्तम में निरुपाधि (स्वाभाविक, सहज) स्नेह होता है जो कि इस प्रकार का निरुपाधि स्नेह वाला भाव पहले भी था ही, फिर भी सहज स्नेह इस शास्त्र का अर्थ है इस प्रकार जानने से बहुत आनन्द हो और स्नेह दृढ़ बनता है, इसलिये इस प्रकार अर्थ होता है।

भगवान् आत्मा है इस प्रकार उपदेश मात्र से जीव और ब्रह्म का अभेद नहीं होता है, आत्मत्व से जो उपदेश किया जाता है उसका प्रयोजन इतना ही है कि आगे भक्त का देह नाश नहीं हो और ये जी सकें, इस आत्मत्त्व के उपदेश से क्या पूर्व स्नेहाभाव का नाश संभव नहीं, यह तात्पर्य है, इसलिये ज्ञान को सर्व से अधिक मानने वालों को भक्ति का बल समझाया है।

**व्यतिहारो विशिषन्तिहीतरवत् ।३/३/३७।**

दूसरे की अश्रु प्रलाप आदि की तरह, भक्तों का व्यतिहार मैं कृष्ण हूँ, कृष्ण मैं हूँ इस प्रकार का बुद्धिव्यत्यय व्यभिचारी भाव है, कारण कि भक्त इस प्रकार आत्मा का कभी-कभी ही वर्णन करते हैं हमेशा नहीं,

**शंका**- अरे, वह जो मैं हूँ वह पहला पहले जो वह पहला मैं हूँ (ऐ. आर. २/११/२) इस प्रकार ऐतरयमे श्रुति है और तैत्तिरिय में भी 'मैं ब्रह्म हूँ' (महानारा उ. १/६०) इस प्रकार श्रुति है, इस श्रुति के मध्य में आये ब्रह्म पद का सम्बन्ध और आगे और पीछे इस तरह दो स्थल हैं इसलिये आवृत्ति आगे से व्यतिहार-आगे व्यत्यय आवर्तन प्रत्यावर्तन होता है और उससे ब्रह्म का अभेदसिद्ध होता है, इस प्रकार लीलामध्यपाती भक्तों के विषय में भी 'कृष्ण मैं हूँ, मैं कृष्ण हूँ' (भाग. १०/१९/२७) इस प्रकार का भाव और उल्लेख सुना जाता है, इसलिए भक्ति का फल आत्मा और ब्रह्म के अभेद का ज्ञान है।

**समाधान**-इस प्रकार हर्षित प्रतिवादी को सूत्रकार व्यतिहार का स्वरूप समझाते हैं 'व्यतिहार' इत्यादि, भक्ति रसात्मक है इसलिये संयोग और विप्रयोग भाव बलवान होने पर 'इतरे' अश्रु प्रलाप आदि व्यभिचारी भाव होता है उसी भाँति अतिविगाढ़ भाव के कारण कृष्ण के साथ अभेद की जो स्फूर्ति होती है वह भी एक व्यभिचारी भाव है। ये भाव हमेशा नहीं होता है। विरह दशा में कितने ही भक्त अपनी आत्मा को कृष्ण के समान वर्णन करते हैं और कितने ही भक्त कृष्ण को अपनी आत्मा के सदृश समान वर्णन करते हैं और कितने ही भक्त कृष्ण को अपनी आत्मा के सदृश वर्णन करते हैं। यह भाव यहाँ 'व्यतिहार' पद का अर्थ है ऐसा तात्पर्य है, (इस प्रकार दोनों भावों का अनुभव करने वाले भक्त अलग-अलग हैं एक नहीं, इसलिये इस तरह का भाव कादाचित्क-किसी समय को ही है। नित्य नहीं। इसलिये भक्ति का फल अभेद ज्ञान नहीं।

फिर उद्देश्य विधेय भाव की स्फूर्ति में कोई अद्वैत ज्ञान नहीं, किन्तु केवल भावना है, भक्तों

के विरह भाव में तो तदात्मकत्व अखण्ड रीति से स्फुरित होता है, जिससे भक्त भगवान् की लीला करता है, जिस प्रकार यह बनती है वह सभी प्रकार श्रीभागवत के दशम स्कन्ध की निवृत्ति में (सुबोधिनी टिप्पणी में) वर्णन किया है, इस प्रकार होने से जो अद्वैत ज्ञान है वह भक्तिभाव के एक भाग रूप व्यभिचारी भावों के अन्दर का एक भाव है, इसलिये सर्षप-सरसों और सुवर्णाचल मेरु पर्वत की भाँति और भक्ति का तारतम्य किस प्रकार वर्णन किया जाय ऐसा भाव है। (इस प्रकार भक्ति की श्रेष्ठता सिद्ध हुई।)

## सैव हीत्यधिकरण

## सैव हि सत्यादयः ।३/३/३८।

भक्ति ही सत्यादि साधन रूप है, इसलिये सत्यादि साधन भक्त को स्वतः ही होते हैं। अब यह विचार किया जाता है कि जिसको भक्ति प्राप्त हो सकती है उस पुरुष के लिये सत्य, शम, दम आदि साधनों का विधान होता है कि नहीं, भगवद् प्राप्ति रुप फल को उपकारक ऐसा मुख्य साधन भगवान् का आविर्भाव है। इस मुख्य साधन का अन्तरंग चित्त की शुद्धि है और चित्त शुद्धि का साधन सत्य, शम, दम आदि है, इसलिये चित्त शुद्धि होती है तभी ही भगवान् का प्रादुर्भाव संभव है, इसलिये भक्त के लिये सत्य आदि साधनों का विधान किया जाता है - यह पूर्व पक्ष है।

भक्ति वाले पुरुष के लिये सत्य आदि का विधान नहीं होता है यह सिद्धान्त है, इसका कारण बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि, 'हि' कारण 'सा एव' भक्ति ही सत्यादि सर्व साधन रुप है। भक्ति हो तभी सत्य आदि धर्मों का जिसका ज्ञानमार्ग में विधान किया गया है और मोक्ष की इच्छा वाला पुरुष जो कष्ट से करता है उस भक्त के हृदय में भगवान् का प्रादुर्भाव अपने आप ही होता है, इसलिये इन धर्मों के विधान की आवश्यकता नहीं है ऐसा अर्थ है।

## कामादीतरत्र तत्र चायतनादिभ्यः ।३/३/३९।

विहित भक्ति से अन्यत्र काम आदि से उत्पन्नन होते भगवद् भाव में काम आदि ही मुक्ति का साधन है, ज्ञान मार्ग में त्याग करने को बताये गृहादि से ही भक्ति मार्ग में मुक्ति होती हैं।

**समाधान**- पूर्व सूत्र में बताये भक्ति शास्त्र में कहे गये सर्व साधन रुप है, इस सिद्धान्त को दृढ़ करने के लिये अब मुक्ति में प्रतिबन्ध करने वाला होने से त्याज्य कहे काम आदि दोष

भी भगवान् के साथ सम्बन्ध होने पर मुक्ति का साधन बनते हैं ऐसा कहा जाता है भक्ति तो दो प्रकार की है, (१) विहित और (२) अविहित, भगवान् के माहात्म्य के ज्ञान वाली, प्रभु ईश्वर है इसलिये इसमें निरुपधिक, स्नेह वाली 'विहिताभक्ति' कहलाती है, कारण कि शास्त्र से भिन्न प्रमाण से यह प्राप्त नहीं है। कामादि उपाधि से उत्पन्न हुई है, 'अविहित भक्ति' कहलाती है। इस प्रकार दोनों प्रकार की भक्ति मुक्ति को साधने वाली हैं इस प्रकार बताते हुए सूत्रकार कहते हैं 'कामादि इत स्त्र' विहित भक्ति से दूसरे स्थान पर, यही 'विहित भक्तेः' इस पद का अध्याहार है काम आदि उपाधि वाला स्नेह से उत्पन्न हुई भक्ति से कामादि ही मुक्ति का साधन है। इस प्रकार अर्थ है, कारण कि कामआदि भगवान् में चित्त का प्रवेश कराने वाले हैं। सूत्र में जो आदि पद है उसका अर्थ पुत्रत्व से सम्बन्ध आदि, स्नेह नहीं हो तो भी अविहितत्व और भगवद् विषयकत्व एक समान रीति से होने से द्वेष आदि की भी मुक्ति के साधन में गणना होती है। (द्वेष अविहित और भगवान् के विषय में है, इसलिये अविहितत्व और भगवंद् विषयकत्व ये दो सत्वकाम आदि में है वे द्वेष आदि में भी है, इसलिये द्वेष आदि को मुक्ति का साधन गिना जा सकता है। इसलिये भगवान् के साथ के सम्बद्ध से मोक्ष साध सकते हैं इस प्रकार कहा गया है।)

'तत्र अर्थात् विहित भक्ति में शास्त्र में सर्वथा त्याज्य कहे पदार्थ तो गृहादि है। सर्व वस्तु का भगवान् को निवेदन करके घर में भगवान् की सेवा करने वालों की मुक्ति घर आदि से ही होती है, कारण कि ये सब भगवत् सेवा में उपयोगी हैं। इस प्रकार के भक्तों का घर भगवद् गृह ही है ऐसा बताने वाले सूत्र में 'आयतन' स्थान-पद घर रखने में आया है। कारण कि घर के अर्थ में आयतन पद का प्रयोग बहुत हुआ है। 'आयतनादिभ्यः' इसमें जो 'आदि' पर है वह स्त्री, पशु आदि का ग्रहण करता है इसमें ज्ञान मार्ग से भक्ति मार्ग का उत्कर्ष कहा गया है, कारण कि जो काम आदिदोष सामान्य रीति से बाधक है वे भी मुक्ति के साधक बनते हैं, जब माहात्म्य ज्ञान पूर्वक स्नेह हो तभी भगवान् भर्तापति है यह ज्ञान होने पर काम भी संभव है। यह अर्थ बताने के लिये सूत्र में च है।

### आदरादित्यधिकरण

### आदरादलोपः ।३/३/४०।

भगवद् धर्मों के विषय में आदर का श्रवण होने से इस का लोप नहीं होता है।

**शंका** -अरे, नित्य वर्णाश्रम और भगवद् धर्म एक ही समय प्राप्त हो तो दोनों धर्म एक साथ

नहीं हो सकते हैं, इसलिये दो धर्मों में से एक धर्म का बाध प्राप्त हो तो, किस धर्म का बाध और किस धर्म का नहीं, इस प्रकार संशय होता है। इसमें वर्णाश्रम के कर्म अपने-अपने समय पर करने का विधान होने से, योग्य समय पर इन कर्मों को नहीं करने से प्रत्यवाय सुना है इसलिये, भगवद् धर्म के सम्बद्ध में इस प्रकार का सुनना नहीं होने से दूसरे समय भी इन धर्मों के करने का संभव होने से सावकाश (दूसरे समय में हो सके ऐसे) बनते हैं इसलये भगवद् धर्मों का ही बाध योग्य नहीं यह पूर्व पक्ष है।

**समाधान**-ऊपर की तरह पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार सिद्धान्त कहते हैं कि 'आदरात्' आदर है इसलिये, ब्रह्म यज्ञ प्रकरण में तैत्तिरीय शाखा वाले पाठ करते हैं कि 'ओम् इस प्रकार प्रणव का उच्चार कर स्वाध्याय आरम्भ करते हैं।' यही 'ओम्' है वह 'ओम' रुपी मन्त्र है। यह मंत्र तीन वेदों का प्रतिनिधि है। यह प्रणव रूप सर्व वाणी भी है। यह 'ओम' परम अक्षर है। इसलिये प्रणव से ही स्वाध्याय का आरंभ करना योग्य है। प्रणव की यह प्रशंसा ऋचा में भी कही गयी है- यह जो सभी ऋचाएँ है वे सर्व ऋचाएँ परम व्योम अक्षर प्रणव में रहती है, जिसमें सर्व देव बराबर रहते हैं। जो इस प्रणव को जानता नहीं है वह अध्ययन करके ऋचाओं का क्या फल प्राप्त करेगा? किन्तु जो लोक इस 'ओम्' अक्षर को जानते हैं वे इन महर्षियों को अच्छी रीति जानते है, सुखी होते है। (तै. आर. २/११/१) इस वाक्य में ऋचा के साथ सम्बद्ध होने से ये वर्ण रुपी अक्षर रुपी है, किन्तु वास्तविक रीति से तो 'पर मे' परम व्योमात्मक अक्षर ब्रह्म में-ओंकार में रहने वाला 'तद्' लोक और वेद में प्रसिद्ध पर ब्रह्म 'यो न वेद स किमृचा करिष्यति।' जो इस प्रणव को जानता नहीं वह ऋचाओं से क्या करेगा? यह वाक्य कहता है कि प्रणव के अज्ञान से वेद का अध्ययन निष्फल होता है। इस प्रकार होने से वेद में कहा कर्म भी निष्फल होता है।

इस कारण ऐसा कहा गया है कि 'भक्ति' से मेरे को जानते हैं। (गीता १८/५५) इस वाक्य से पर ब्रह्म के स्वरूप का ज्ञान भक्ति से ही मिलता है इसलिये भक्त हो और जिनको पुरुषोत्तम का ज्ञान मिला हो उसको ही वेदाध्ययन फल देने वाला है, दूसरों को नहीं, इसीलिये ही श्री भागवत (३/९/१०) में कहा गया है कि, हे देव, ऋषि भी अपनी कथा से विमुख बनकर इस जगत में भ्रमण किया करते है अथवा संसार में भ्रमण करते है। भगवान् को नहीं जानने वाले पुरुष मे, वेदाध्ययन किया हो तो भी इसका मुख्य फल नहीं मिलता है। (भगवान् विषयक ज्ञान का मुख्य फल दे यह अन्वय व्याप्ति है।) इस अन्वय व्याप्ति का दृष्टान्त देते हुए श्रुति (तै. आ. २/

११/१) कहती है कि जो लोक इस पूर्वोक्त ब्रह्म को ईश्वर के समान जानते हैं वे भक्त सभी से अधिक तरह से भगवान् के पास श्री गोकुल वैकुण्ठ आदि में रहते हैं, इसलिये दूसरे (भगवान् के ज्ञान के बिना) अच्छी प्रकार नहीं रह सकते है। इस प्रकार अर्थात् प्राप्त होते हैं। चक्षु के साथ रहने वाले पदार्थ का वाचक 'इमे' पद का प्रयोग श्रुति में हुआ है। इसलिये दूसरे असत् जैसे हैं इस प्रकार श्रुति का अभिप्राय है ऐसा मालुम पड़ता है।

ऋग्गवेद की शाखा में भी नीचे प्रमाण कहा गया है। 'हे स्तुति करने वालों, यह लोक वेद प्रसिद्ध सर्व कारणों का कारण रूप के स्वरूप का यथार्थ जानने वालों, वेद के भीतर रहने वाले तत्त्व को ब्रह्म को जीवन पर्यन्त संतुष्ट करो। (देह इन्द्रिय प्राण अन्तःकरण और जीव का विनियोग भगवान् के संतोष के लिये करो ऐसा श्रुति कहती है। इस प्रकार श्रुति भगवद् धर्मों के विषय में आदर दिखाती है। जो इस प्रकार नहीं हो तो श्रुति दूसरे विकल्प बताते हुए कहती है कि इस परम पुरुष को अखण्ड शब्द ब्रह्म रूप में संपूर्ण रीति से जानकर सत् नाम का कंठाग्र करो। कीर्तन करो। (यह जो नहीं बने तो गुरु की शरण लेना, तीसरा विकल्प बताती हुई श्रुति कहती है) हे विष्णु वह तुम्हारा तेजोरुप, निर्दोष पूर्ण गुण वाला होने से भगवान् है ऐसा जानकर अच्छी बुद्धि वाले भक्त को भजन करना चाहिये (ऋगवेद १/१६४/३९) इन सभी ऋचाओं से मालुम होता है कि दूसरे धर्मों से भगवद् धर्मों में श्रुति का आदरभाव है। इसलिये भगवद् धर्मों का लोप होता ही नहीं, ऐसा अर्थ है। इस कारण 'वर्णाश्रम धर्मों को नहीं किया जाय तो प्रत्यवाय का श्रवण है। इस प्रकार जो कहा जाय तो उसका खण्डन हो गया ऐसा जानना। वर्णाश्रम धर्म किये जाय तो भी ये व्यर्थ हैं, (कारण कि भगवद् धर्म करने में आया नहीं और प्रत्यवाय का परिहार होता नहीं। इस प्रकार होने से वर्णाश्रम धर्म नहीं करने से प्रत्यवाय का जो कथन है उससे ऐसा मालुम होता है कि भगवद् धर्म में से अवकाश रखकर गौण काल में भी जो वर्णाश्रम धर्म नहीं किये जायं तो प्रत्यवाय लगता है ऐसा प्रत्यवाय कथन का आशय है।'

**उपस्थितेऽतस्तद्वचनात् ।३/३/४१।**

भगवद् धर्म और वर्णाश्रम धर्म ये दोनों एक ही समय किये जायें तो भगवद् धर्म का आदर होने से इसका लोप नहीं होता है ऐसा कथन होने से भगवद् धर्म कर्म का अंग नहीं बनता है।

**शंका**- अरे, पहले बतायी श्रुतियों में भगवद् धर्म का आदर स्वीकार किया गया है इसलिये भगवद् धर्म करने में कर्मों का सार्थक्य है, अन्यथा नहीं, इस प्रकार श्रुति का तात्पर्य है।

इसलिये जिस प्रकार उपनयन कर्म अंग होता है उसी भाँति भक्ति और भगवद् विषयक ज्ञान कर्म का अंग बनता है, अर्थात् कर्म का ही प्राधान्य सिद्ध होता है, नहीं कि भक्ति का।

**समाधान**-इस तरह शंका करके सूत्रकार इस सूत्र में भक्ति और भगवद् विषयक ज्ञान की आवश्यकता बताने वाली श्रुति का तात्पर्य कहते हैं। कर्म और भगवद् विषयक ज्ञान ये दो एक ही समय करना हो तो भी जो पहले भगवद् धर्म करने का कहा जाये तो तुम (पूर्व पक्षी) कहो उस प्रकार भगवद् धर्म कर्म का अंग बनता है, किन्तु दोनों के साथ जो करना हो तो बलवान् और निर्बल-मुख्य-मुख्य और गौण इसका विचार करते हुए अतः इसलिए भगवद् धर्म का आदर होने से 'त द्वचनात्' भगवद् धर्म बलवान् है इसलिये यह इनका अलोपन वचन से-भगवद् धर्म कर्म का अंग नहीं होता है इस प्रकार अर्थ है। (तै. आ. २/११/९) इस श्रुति में भगवद् विषयक ज्ञान की आवश्यकता बतायी गयी है। (ऋ. १/१६४/३९) इस श्रुति में 'यथा विदः' और 'जानन्तः' इस प्रकार स्तोताओं के विशेषण है इसलिये भगवद् धर्म भगवद् विषयक ज्ञान अधिकार सिद्ध करता है।

## तन्निर्धारणाधिकरण

### तन्निर्धारणानियमस्तदृष्टेः पृथग्घ्यप्रतिबन्धः फलम्।३/३/४२।

कर्म करना कि नहीं करना इस विषय में भगवद् इच्छा कैसी है यह हम जानते नहीं है इसलिए निष्काम कर्म करने में भी जिसको भगवद् इच्छा का ज्ञान है उसको 'पृथक्' भिन्न, फल (वेद मर्यादा का रक्षण और लोक संग्रह/मिलता है, और यह योग्य है। जिस को भगवद् इच्छा के सम्बन्ध में संदेह है उसको प्रतिबन्ध दूर करने रुपी फल मिलता है।

अब पुरुषोत्तम के ज्ञान वाले कर्म करने की नहीं इसका विचार किया जाता है। कर्म ज्ञान और भक्ति ये तीन मार्गों का फल रुप पुरुषोत्तम का ज्ञान जब सिद्ध होता है तब इस पुरुषोत्तम के ज्ञान वाले मनुष्य को, कर्म अपने आप पुरुषार्थ होने से इसको करने का प्रयोजन नहीं रहता, इसलिए कर्म नहीं करना इस प्रकार पूर्व पक्ष है, इसमें सूत्रकार सिद्धान्त कहते हैं कि 'तन्निर्धारण' इत्यादि। यहाँ यह अभिप्राय है, भक्तिमार्ग में मर्यादा और पुष्टि इस प्रकार दो प्रकार है। इसमें मर्यादा मार्ग में पुरुषोत्तम के ज्ञान वाले पुरुष को कर्म करने का संभव नहीं है, इसीलिये ही तैत्तिरीय उपनिषद् में नीचे के अनुसार पाठ है। ब्रह्म के आनन्द को जानने वाला किसी से डरता नहीं, साधु कर्म नहीं किया इसलिये मैंने पाप किया, इस प्रकार तो वह कर्म ओर उद्वेग नहीं

करता, (तै. उ. २/९) और फिर अंबरीष, उद्धव, पांडव आदि मर्यादा और पुष्टि के भक्तों ने भी कर्म किये हैं इस प्रकार गोपालोत्तर तापनीय उपनिषद् में सुना जाता है। इस प्रकार होने से मर्यादा मार्ग और पुष्टि मार्ग के भक्तों में जो भक्त 'कर्म करने में इस तरह प्रभु की इच्छा है ऐसा निश्चित करते हैं वे भक्त कर्म करते हैं और जो विपरीत के लिये नहीं करावे इस प्रकार की प्रभु की इच्छा है इस प्रकार निर्णय करते है वे कर्म नहीं करते हैं शुकदेव, जडभरत जैसे। इस प्रकार का निर्णय भगवान् के अधीन है, इसलिये भक्तों में भी इनके निर्णय का नियम नहीं है, इसलिये आधुनिक भक्त भगवद् इच्छा का निर्णय नहीं कर सकते हैं अर्थात् इनको करे तो कर्म करने ही हैं, इस प्रकार होने से 'मेरे को कर्म करना प्रभु की इच्छा है इस प्रकार के ज्ञान वाले भक्त से और भगवद् इच्छा के विषय में जिसको संदेह है उस भक्त को कर्म करना है इस प्रकार सिद्ध हुआ।

दोनों प्रकार के भक्तों के कर्म का फल बतलाते हुए सूत्रकार प्रारंभ में प्रथम प्रकार के मुझे कर्म करना इस प्रकार भगवदिच्छा है ऐसे ज्ञान वाले भक्त के कर्म का फल कहते हैं कि 'तदृष्टेः भगवद् इच्छा की दृष्टि, ज्ञान जिसको है। तद् दृष्टेः। इसके किये कर्म का फल सामान्य जीव के किये कर्म के फल से 'पृथक्' भिन्न हैं। ईश्वर के किये कर्म का जो फल वेद मर्यादा का रक्षण और लोक संग्रह है वे फल भगवद् इच्छा के जानने वाले भक्त के कर्म का फल है। सूत्र में आये 'हि शब्द' 'हेभारत' जिस प्रकार कर्म में आसक्ति वाले अज्ञानी पुरुष कर्म करते हैं उस प्रकार 'लोक कर्म करे' इस कारण से कर्म करने की इच्छा वाला ज्ञानी पुरुष को कर्म में आसक्ति बिना कर्म करने (गीता ३/२५) इस भगवद् वाक्य में बतायी युक्ति का सूचन करता है। दूसरे प्रकार की (भगवद् इच्छा विषय संदेह वाला।) भक्त मध्यम अधिकारी है। उससे काम संग आदि उत्पन्न होने वाले चित्त की मलिनता इसको भगवान् के पास रहने में प्रतिबन्धक होता है। इस प्रतिबन्ध की निवृत्ति तो इस भक्त के लिये कर्म का फल है, ऐसा अर्थ है।

(अब भाष्यकार सूत्र का दूसरी तरह व्याख्यान करते हैं। सर्वात्म भाव वाले भक्त को कर्म ज्ञान और विहित भक्ति संभव नहीं, तब फिर इसको क्या फल मिले यह प्रश्न इस दूसरे व्याख्यान में चर्चा में आया है। अथवा पहले के दो सूत्र (४१/४२) से कहा गया है कि भगवद् धर्म करना आवश्यक है। 'ज्ञान और वैराग्य सामान्य रीति से इस लोक में कल्याण नहीं करते (भाग. ११/१२/१४') इस भगवद् वाक्य से सर्वात्म भाव वाले भक्त से कोई भी कर्म नहीं होता है। उस प्रकार यह संभव नहीं, इसलिये इसके कर्मज्ञान और विहित भक्ति करने की संभावना नहीं, तब फिर यह सर्वात्म भाव वाले भक्त को क्या फल मिले इस प्रकार की आकांक्षा पूरी करने के लिये

सूत्रकार का इस सूत्र में इसके फल का अनुवाद करते हैं कि 'तन्निर्धारण:' इत्यादि। तस्मिन् धर्म में-प्रभु में ही धर्मों में भी नहीं, जिसकी 'दृष्टि' है, वे सर्वात्म भाव वाले भक्त 'तद् दृष्टि' कहलाते हैं। 'दृष्टि' पद का अर्थ केवल ज्ञान होता है इस लिये प्रभु बिना अन्य पदार्थ का दर्शन श्रवण आदि ज्ञान का अभाव कहा है, इस प्रकार सर्वात्म भाव भक्त को प्रभु के संगम की अपेक्षा रहती है इसमें भगवान् जिस भक्त को अपने संगम की अवधि-समय कहा हो वे भक्त प्रभु के संगम का समय निश्चित कर सकते हैं, किन्तु जो ऐसा भक्त नहीं हो तो यह संगम का समय निश्चित नहीं कर सकता है ऐसा बताने के लिये सूत्रकार कहते हैं कि 'तन्निर्धारणानियम:' इस पद से फल प्राप्ति के पहले की व्यवस्था की गयी है। फल का स्वरूप बताते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'पृथक् फलम्' यह फल अनिर्वचनीय है, इसको अकेले अनुभव से ही जाना जा सकता है। ऐसा है इसलिये मोक्ष पर्यन्त का जो फल शास्त्र में कहा गया है उससे यह फल भिन्न है इस प्रकार कहा गया है। मोक्ष पर्यन्त में जो दूसरा फल है उसमें तो धर्म साधन बनता है। किन्तु जिस प्रकार पुष्टिमार्ग में भगवद् रुप फल ही साधन बनता है वे फल अनिवच्यि समझ नहीं सकते, इस प्रकार अनि र्वाच्य है, यह बात योग्य ही है इस प्रकार 'हि' शब्द से सूत्रकार कहते हैं।

अगणित आनन्द रुप जो फल है वह प्राप्त हो वह पहले की दशा में भगवद् भाव में होने वाले प्रतिबन्धों को दूर करने का काम, ज्ञान, मोक्ष आदि का है (ज्ञान मोक्ष आदि का फल भगवद् भाव में अप्रतिबन्ध है। यह सूत्र प्रासंगिक है।

## प्रदानवदित्यधिकंरणम्

## प्रदानवदेव तदुक्तम् ।३/३/४३।

भगवान् ने उद्धव को सर्वात्म भाव का जो उपदेश दिया वह वरदान जैसा है अथवा श्रुति में इस प्रकार कहा गया है।

अब, सर्वात्मभाव जो विहित कर्म ज्ञान और भक्ति से साध्य है कि नहीं, इस प्रश्न का विचार किया जाता है। इस विषय में पुराण में 'इसलिये हे उद्धव, वेद की आज्ञा आदि का त्याग करके (भाग. ११/१२/१४) इस प्रकार आरंभ करके 'सर्व प्राणियों का आत्मा रुप मुझ अकेले को ही सर्वात्म भाव से शरण में आ, तुझे किसी स्थान पर भय नहीं रहेगा। (भाग. ११/१२/१५) इस वाक्य में बताया गया है कि मुक्ति रुपी निर्भयता के साधन रुप शरण करने में सर्वात्म भाव का प्रकार है, इसलिये सर्वात्म भाव यह अपने प्रयत्न से साध्य है, ऐसा मालुम होता है, इसलिये

सर्वात्म भाव साधन साध्य है, यह पूर्व पक्ष है।''

इस विषय में सिद्धान्त कहने के लिए सूत्रकार यह सर्वात्म भाव के उपदेश का स्वरूप बताते हैं। 'प्रदानवत्' इस प्रकार जो इस साधन का उपदेश हो तो सर्वात्म भाव रुपी साधन द्वारा शरण प्राप्त करने का अपने प्रयत्न से साध्य बने, किन्तु इस प्रकार नहीं, परन्तु 'तदुक्तम्' भगवान् ने उद्धव को दिया उपदेश 'प्रदानवत्' है। प्रकृष्ट श्रेष्ठ दान से प्रदान, वरदान इसमें भगवान् ने उद्धव को सर्वात्म भाव से किया उपदेश है ऐसा अर्थ है, कारण कि वरदान से अपने प्रयत्न से असाध्य हो तो भी सिद्ध होता है शत्रु के और संहार के भय आदि कारणों से भी भगवान् की शरण प्राप्त होती है, किन्तु इसमें यह शरण पुरुषार्थ रुप नहीं है, परन्तु भय की निवृत्ति ही पुरुषार्थ है। अपने चलते विषय में सर्वात्म भाव में भी भगवान् के स्वरुप की प्राप्ति में होने वाला विलम्ब सहन नहीं होने से बहुत आर्ति होती है और इसलिये भगवत्स्वरूप रुपी अन्य परार्थ की स्फूर्ति नहीं होती, अर्थात् सर्वात्म भाव से भगवान् के गुणों का गान आदि साधन किये जावे वे भी भगवत प्राप्ति जब नहीं हो तब भक्त को अपनी अशक्ति निस्साधनता मालुम होती है और उससे यह प्रभु के ही शरण में जाते हैं। इस प्रकार का शरण जाने का कार्य अपने प्रयत्न से सिद्ध नहीं होता। इसलिये सूत्र में 'प्रदानवत्' वरदान जैसा-ऐसा जो कहा गया है वह ठीक है। भक्त को जो पदार्थ इच्छित हो, वह वास्तव में वर होता है। सर्वात्म भाव यह अकेला अनुभव से ही समझ सकते हैं, इसलिये भक्त के पहले इस भाव का ज्ञान नहीं होता है और उससे इस भाव की इसको इच्छा हो यह संभावित नहीं, (कारण कि पदार्थ के ज्ञान बिना इस पदार्थ की इच्छा नहीं हो सकती है। फिर भी भगवान् स्वयं ही कृपा कर के भक्त को सर्वात्मभाव का दान करते हैं इसलिये 'प्रदानवत्' में 'वत्' प्रत्यय कहा गया है।

(इस प्रकार तो शरणागति ही स्वप्रयत्न से असाध्य हो गयी किन्तु सर्वात्म भाव स्व प्रयत्न से असाध्य नहीं हुआ। इस प्रकार की शंका किसी को हो इसलिये भाष्यकार भागवत् के 'मामेक मेव शरणं' इत्यादि श्लोक में वाक्य की दूसरी तरह योजना करते हैं। अथवा, सर्वात्म भावे न मां याहि। (भागवत ११/१२/१५) सर्वात्म भाव से मेरे पास आ, इस प्रकार योजना करना (इस योजना से 'शरणम्' यह 'माम्' का विशेषण बनेगा।

(नायआत्मा प्रवचनेन लभ्य: यह वरण श्रुति ही भगवान् की कृपा का स्वरूप दर्शाती है ऐसा बताने के लिये अब भाष्यकार 'तदुक्तम्' का दूसरी रीति से अर्थ करते हैं) अथवा इसका

व्याख्यान पहले की तरह ही करना। भगवत्प्राप्ति साधन से साध्य नहीं, इस सम्बद्ध में सूत्रकार प्रमाण देते हैं, (तदुक्तम्) इस प्रकार 'यह परमात्मा प्रवचन से मिल सकते हैं ऐसा नहीं, मेधा से नहीं, बहुत विद्वता से नहीं, किन्तु जिस आत्मा का परमात्मावरण स्वीकार करे वही आत्मा ही परमात्मा को प्राप्त करता है। (कठ. उ. २/२२) यह श्रुति कहती है कि वरण स्वीकार किये बिना दूसरे किसी साधन से परमात्मा प्राप्य नहीं, इसलिये वरण से उत्पन्न हुए सर्वात्मभाव से ही परमात्मा मिलता है, इसलिये सर्वात्म भाव अकेले वरण से ही मिलता है, दूसरे साधन से नहीं, ऐसा अर्थ है, भगवान् को जो अकुतोयता-निर्भयता कही उसका अर्थ मुक्ति नहीं होती, परन्तु 'जहाँ से वाणी पुनः लौटती है' (तै.उ. २/४) इत्यादि श्रुति से आनन्द का स्वरूप कहकर 'ब्रह्म का आनन्द जानने वाला किसी भी स्थान से भय नहीं होता है। (तै.उ. २/४) इस श्रुति में, पूर्वोक्त रसात्मक पुरुषोत्तम के भजनानन्द का अनुभव करने के पश्चात् जो निर्भयता बतायी गयी है, वह 'अकुतोभय' इस पद का अर्थ है।

## लिंगभूयस्त्वाधिकरण

### लिंगभूयस्त्वात्तद्धि बलीयस्तदपि।३/३/४४।

वरण का बाधक चिन्ह जो सर्वात्मभाव से सर्व से अधिक है इसलिये यह काल कर्म आदि से अधिक बलवान् है इस सर्वात्म भाव का ज्ञान से भी प्रतिबन्ध नहीं होता है इस प्रकार 'अन्तरा भूतग्रामवत्' (ब्र.सू. ३/३/३५) इस सूत्र में कहा गया है।

**शंका**-अरे, काल अदृष्ट आदि प्रतिबन्धक तत्त्व हो तो भी वरण का कार्य होने के पश्चात् ये प्रतिबन्धक तत्वदूर होते हैं तब वरण कार्य होता है इस प्रकार संदेह होने पर पूर्व पक्षी कहता है कि सर्वत्र प्रतिबन्ध का अभाव यह साधारण कारण होने से प्रतिबन्ध दूर हो तभी ही वरण कार्य संभव है।

**सिद्धान्त**-इस प्रकार पूर्व पक्ष होने पर सूत्रकार सिद्धान्त कहते हैं कि लिंग 'इत्यादि' सामोपनिषद् के नवमें प्रपाठक में आये सनत्कुमार और नारद के संवाद में 'प्रथम ही मुख्य ब्रह्मविद्या का उपदेश करना ठीक नहीं है' इस प्रकार जानकर सनत्कुमार नारद का अधिकार जानने के लिये बोले 'तुम जो जानते हो उसके साथ मेरे पास आओ' (छा. उ. ७/१/२) नारद को जब इस प्रकार कहा तब उन्होंने ऋग्वेद से आरम्भ कर सर्प देव जनविद्या पर्यन्त का ज्ञान है ऐसा बताकर कहा, हे भगवान् मैं मंत्र जानने वाला ही हूँ। (छा. उ. ७/१/३) इस तरह अपना अधिकार बताकर नारद बोले कि 'मैं आत्मा को नहीं जानता हूँ, आपके जैसे तत्वज्ञानियों के पास से मैंने

सुना है कि आत्मवेत्ता शोक को तिर जाता है, मैं आत्मवेत्ता नहीं इसलिये हे भगवान्, मेरे को शोक होता है तो मुझे सागर के उस पार ले जाओ' (छा. उ. ७/१/३) नारद ने जब सनत्कुमार को इस प्रकार कहा तब सनत्कुमार ने नारद के पहले बताये पदार्थ से अधिक पदार्थ कहे इस प्रश्न का उत्तर देना आरम्भ किया। 'भूय:' इस पद का अर्थ आधिक्य होता है। सनत्कुमार ने नाम वाक् मन संकल्प चित्त ध्यान विज्ञान बल अन्न जल तेज आकाश स्मर आशा और प्राण इन सभी को ब्रह्म के समान उपासना करना ऐसा कहकर, प्राण वेत्ता का अतिवादित्व यह सत्य वादित्व है इस प्रकार कहा, पीछे इसको कहा कि सत्य विज्ञान मति श्रद्धा निष्ठा कृति और सुख इन सभी में पूर्व पदार्थ उत्तर पदार्थ का कारण है इस प्रकार जानना। पीछे नारद को सुख के स्वरूप को जानने की इच्छा हुई अर्थात् सनत्कुमार ने कहा कि 'जिस प्रकार यह अन्य को देखता नहीं, अन्य को सुनता नहीं, अन्य को विशेष प्रकार से जानता नहीं वे तत्त्व भूमा आधिक्य है' (छा. उ. ७/२३/१) इस वाक्य में सर्वात्म भाव का ही स्वरूप बताया गया है। इसमें विरह भाव से अति विगाढ़ भाव होने पर सर्वत्र भगवत्स्वरूप ही स्फुरित है। 'यही नीचे है' (छा. उ. ७/२५/१) इत्यादि वाक्य से कहकर, कदाचित् अपने में ही भगवान् की स्फुर्ति भी होतीहै। ऐसा, (अब इस भूभा के अहंकार द्वारा हीकथन होता है। (छा. उ. ३/२५/१) ये सभी भाव व्यभिचारी होने से अनियति है इस तरह बताने के लिये पुन: सर्वत्र भगवत्स्फूर्ति होती है इस प्रकार अब 'अब आत्मा द्वारा ही भूमा का कथन होता है' (छा. उ. ७/२५/२) इत्यादि वाक्य से सनत्कुमार कहते हैं। पीछे से भगवान् के साथ संगम नहीं होने पर सर्व का नाश करने वाले पूर्व विरह भाव से अपने प्राण आदि तिरोहित होने से अग्रिम लीला उपयोगी नहीं होगी। यह सब वृथा ही हो जाएगा। इस प्रकार शंका नहीं करना, कारण कि भगवान् से ही सब सिद्ध होता है इस आशय से 'यह इस प्रकार देखने वाला' इस तरह आरम्भ करके आत्मा से ही यह सब होता है। इस आशय से यह ऐसा देखने वाला इस प्रकार आरम्भ कर (आत्मा से ही यह सब है।) (छा. उ. ७/२६/१) इस प्रकार सनत्कुमार कहते हैं, इसके बाद 'न पश्यो  मृत्युं पश्यति' इत्यादि श्लोक द्वारा भू मा को दर्शन कराने वाला भाव कहकर सनत्कुमार इसका मूल कारण कहते हैं। 'आहार की शुद्धि हो तो अन्तःकरण की शुद्धि होती है (छा. उ. ७/२६/२)' इत्यादि प्राण का पोषण करने वाला आहार है और आहार जो दोष वाला हो तो कुछ भी सिद्ध नहीं होता है। इस प्रकार होने से भगवान् बिना दूसरे पदार्थ स्वयं दोष रहित नहीं, इसलिये जो भगवान् ही प्राण को पोषण करे तो सब सिद्ध होता है और यह सर्वात्म भाव भगवान् के अति अनुग्रह के हुए वरण बिना होता नहीं और ऊपर कहें कार्य से इसका अनुमान होता है। अर्थात् सर्वात्मभाव वरण का ज्ञापक लिंग-चिन्ह है। यह लिंग ही 'भूयस्' है,

सर्व से अधिक है, इसलिये वरण ही काल आदि सब से अधिक बलवान् है, ऐसा अर्थ है जिसका ज्ञापक लिंग, सर्वात्म भाव ही सर्व से अधिक है तो पीछे वरण सर्वते से अधिक होता है, इसमें क्या कहना, यह कैमुतिक न्याय भी जानने में आया है।

ज्ञानमार्गीय ज्ञान से सर्वात्म भाव का प्रतिबन्ध होता है ऐसी शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'तदपि' वह भी 'उक्तम्' इस प्रकार अध्याहार है। 'अन्तरा भूतग्रामवत् स्वात्मनः' (ब्र.सू. ३/३/३५) इस सूत्र में बताया गया है, इसका हमने निरुपण किया है।

पीछे के सूत्र में बताये वरण के 'भूयस्त्व' के विषय में पूर्व पक्षी निम्नानुसार कहते हैं उपनिषद् के इस प्रपाठक में वरण रुपी लिंग का भूयस्तव निरुपित नहीं किया जा सकता है किन्तु आत्म ज्ञान का एक विशिष्ट प्रकार का ही वर्णन किया जाता है। इस प्रकार, पूर्व पक्ष प्रपाठक में श्वेत केतुके उपाख्यान में सर्व आत्मा के साथ अभेद निरुपित किया गया है और आगे के प्रपाठक में 'हे भगवन् मैं मंत्र को ही जानने वाला हूँ आत्मा को नहीं (छा. उ. ७/१/३)' इत्यादि वाक्य में नारद जी की आत्मा जानने की इच्छा ही कही गयी है। इस प्रकार होने से आगे के मार्ग में भी आत्मा विषय का निरुपण ही होना ठीक है। इसलिये दूसरे प्रपाठकों में आत्मा का प्रकरण होने से पूर्व प्रपाठक में जो अभेद कहा गया है उसका ही स्वरूप 'आत्मा में से ही यह सब है' (छा. उ. ७/२६/१) इस वाक्य तक कहा गया है, इसलिये पहले कहे प्रकार से अलग प्रकार सर्व का आत्मा के साथ का अभेद कहा गया है। पूर्व पक्षी का यह मत बताते हुए सूत्रकार 'पूर्व विकल्पः' इत्यादि सूत्र कहते हैं।

**पूर्वविकल्पः प्रकरणात्स्यात् क्रियामानसवत्।३/३/४५।**

छान्दोग्य उपनिषद् में वरण का भूयस्त्व-आधिक्य नहीं किन्तु पहले बताये आत्म ज्ञान का अलग प्रकार है, कारण कि पूर्व और इन दो प्रपाठकों का प्रकरण आत्म ज्ञान विषय का है, क्रिया और मानस की तरह (पूर्व पक्ष सूत्र) 'पूर्वस्य' पूर्व प्रपाठक में बताये आत्मा की साथ के अभेद के ज्ञान का 'विकल्पः' दूसरे प्रकार ही आगे के भाग में भी निरुपित किया गया है। इसमें पूर्व पक्षी युक्ति देते हैं कि 'प्रकरण' यह बात तो इस सूत्र के अवतरण-ग्रन्थ में बतायी गयी है यहां पूर्व पक्षी सिद्धान्ती के समंत ही दृष्टान्त देते हैं, इसके हृदय के अनुकूल हो उसके लिये 'क्रियामानसवत्' जिस प्रकार पूजन के प्रकरण में बाह्य पूजन क्रिया रूप कहलाता है, जब आन्तरपूजन मन का व्यापार रुप कहलाता है। इतने से क्या दोनों में से एक भी पूजन से भिन्न है ऐसा नहीं कह सकते हैं, कारण कि प्रकरण एक ही है। इसी तरह इस विषय में भी समझना।

## अतिदेशाच्च।३/३/४६।

और नाम ब्रह्म का अतिदेश है इसलिये ज्ञान का विशिष्ट प्रकार है। (पूर्व पक्ष सूत्र)

जगत वास्तव में नामरुपात्मक कहा है। यह नाम रुपात्मक जगत का पूर्व प्रपाठक में पूर्व शब्द से अनुवाद करके इसका ब्रह्म के साथ अभेद निरुपण किया गया है। आगे के इस प्रपाठक में ऋगवेद आदि विद्या का अनुवाद करके नामात्मक ब्रह्मत्व का इन विद्याओं के विषय में अतिदेश किया जाता है। 'नाम ही यह है, नाम की उपासना कर' (छा. ७/१/४) इस प्रकार इस हेतु से भी आत्मज्ञान का एक दूसरा प्रकार ही आगे के प्रपाठक में निरुपित किया गया है ऐसा अर्थ है।

## विद्यैव तु निर्धारणात्।३/३/४७।

किन्तु यहाँ विद्या का-सर्वात्म भाव का ही निरुपण है, कारण कि आनन्दात्मक पुरुषोत्तम ही जिज्ञास्य है इस प्रकार निश्चय होता है (सिद्धान्त)

'तु शब्द पूर्व पक्ष का निरास करता है' सनत्कुमार और नारद के संवाद में आत्म ज्ञान का एक विशिष्ट प्रकार ही निरुपित किया जाता है ऐसा पूर्व पक्षी ने जो यह कहा वह नहीं, किन्तु विद्या ही निरुपित की जाती है।

यहाँ पर यह अभिप्राय है। 'यह परमात्मा प्रवचन से लभ्य नहीं' (मु. उ. ३/२/३) यह श्रुति दूसरे साधनों का निषेध करके, वरण साधन है इस प्रकार कहकर, जिसका वरण हुआ है वही परमात्मा को प्राप्त करता है इसमें हेतु कहकर वरण का विषय भी कहते हैं। इस भक्त की आत्मा भगवान् अपने शरीर को भक्त को चाहते हैं इस प्रकार 'तस्य' जिस जीव ने भगवान् का वरण किया है उसका 'एष' भगवान् आत्मा है, इसलिये ही यह जीव भगवान् के तनु शरीर रुप है। इस जीव का वरण आवश्यक है इस प्रकार बताते हुए 'स्वाम्' अपने 'शरीर' इस प्रकार श्रुति कहती है। सभी अपने तनु को आत्मीय प्रकार से और आत्मा के समान चाहते हैं। तनु विशिष्ट ही भगवान् भोगों को भोगते हैं। (जीवात्मा रुपी तनु बिना भगवान् भोग भोग नहीं सकते।) इसीलिये तैत्तिरीय उपनिषद में भी 'ब्रह्मलोक पर को प्राप्त करता है।' (तै.उ. २/१) इस प्रकार ब्रह्म वेत्ता पर ब्रह्म को प्राप्त करता है इस प्रकार सामान्य रीति से कहकर आगे की ऋचा में विशेष बताते हुए 'सत्यज्ञानं मनन्तं ब्रह्म' (तै.उ. २/१) इस प्रकार पर ब्रह्म का स्वरूप कहकर 'गुहा में

हृदयाकाश में प्रकट हुए परम व्योम में-अक्षरात्मक व्यापी वैकुण्ठ में रहने वाले पुरुषोत्तम को जो भक्त जानते हैं वे विपश्चित्-विविध भोग चतुर भगवान् के साथ सर्व कामों का भोग करते हैं' (तै.उ. २/१) इस प्रकार कहा गया है। इस श्रुति का जो रहस्य है वह हमें आनन्दमयाधिकरण (ब्र.सू. १.१.५) में बताया है।

और भी पुरुषोत्तम प्राप्ति का कारण के समान भक्ति मार्ग में जो वरण, स्वीय, अपने समान स्वीकार रूप है वही साधन है, दूसरा कोई भी साधन नहीं ऐसा बताते हुए श्रुति आगे कहती है कि 'यह परमात्मा बलहीन मनुष्य को प्राप्त नहीं होता है' (मुण्ड. उ. ३/२/४) प्रभु को वश में करना यह बल का कार्य है। यह वशीकरण 'मैं भक्त के पराधीन हूँ।' (भाग. ९/४/६३) भक्त मुझे भक्ति से वश में करता है (भाग. ९/४/६६) इत्यादि वाक्यों से ही होता है इसलिये 'बल' शब्द का अर्थ भक्ति होता है जो इस प्रकार नहीं मानोगे तो पूर्व वाक्य में ही वरण बिना सर्व साधनों का निषेध किया जाता है। अर्थात् पुनः बल को अभाव का निषेध श्रुति नहीं करती है, और वरण ही भगवान् को मिलने का साधन है ऐसा कहकर बल भगवत्प्राप्ति का साधन है इस प्रकार श्रुति कहती है।

इस प्रकार के भक्त के हृदय में भगवान् का प्राकट्य होता है ऐसा श्रुति कहती है - 'जो विद्वान् इस उपाय द्वारा प्रयत्न करता है उसकी यह आत्मा-पुरुषोतम-ब्रह्म धाम में प्रवेश करती है' (मुण्ड. उ. ३/२/३) इस श्रुति का अर्थ इस प्रकार है 'एष आत्मा' आत्मा पुरुषोत्तम ब्रह्म अक्षरात्मक ब्रह्मात्मक धाम में प्रवेश करती है। अक्षर ब्रह्म यह पुरुषोत्तम का सहज स्थान है इस प्रकार बताने के लिये श्रुति में 'धाम' पद कहा गया है नहीं तो इस प्रकार श्रुति नहीं कहती है इसलिये मालुम पड़ता है कि भक्त के हृदय में अपना स्थान प्रकट करके भगवान् स्वयं वहाँ प्रकट होते हैं। अपने चलते श्वेत केतु के उपाख्यान में परोक्षवाद से एक वस्तु कहने के लिये दूसरी वस्तु पद्धति कहने की है परोक्षवाद कहलाता है। ब्रह्म के साथ अभेद बताकर पुरुषोत्तम के अधिष्ठान होने की योग्यता बतायी गयी है। आगे छान्दोग्य उपनिषद् में सप्तम प्रपाठक में तो भक्त नारद का और भगदावेश वाले सनत्कुमार का संवाद आता है उस संवाद का तात्पर्य इस प्रकार है। पुरुषोत्तम का अधिष्ठान होने की योग्यता से ही अधिष्ठानात्मक अक्षर ब्रह्म का आविर्भाव नहीं होता है, उसी भाँति पुरुषोत्तम का आविर्भाव नहीं होता है। इस प्रकार हो तो सर्व ज्ञानियों को पर ब्रह्म की प्राप्ति होती है, किन्तु इस प्रकार नहीं, कारण कि मैं मात्र भक्ति से प्राप्य हूँ। भाग. ११/२४/११। इत्यादि वाक्य है। परन्तु भगवान् के अनुग्रह से और भक्तों के संग से भक्ति उत्पन्न हो

तब अक्षर ब्रह्म का आविर्भाव अथवा पुरुषोत्तम का आविर्भाव होता है। यह सिद्धान्त कहने के लिये और भक्त ही भूमा विद्या का अधिकारी है यह भी बताने के लिये नारद और सनत्कुमार का संवाद है। इस संवाद में 'आत्म विद्' इसमें जो 'आत्मा' शब्द है। उसका अर्थ पुरुषोत्तम है। यह पुरुषोत्तम अकेला सर्वात्मभाव से प्राप्य है, इसलिये सर्वात्मभाव ही 'विद्या' शब्द का अर्थ है। जो परमकाष्ठापन्न-अन्तिम स्थिति में पहुँची श्रेष्ठ वस्तु है वही उपनिषदों में मुख्य समान प्रतिपादित करने योग्य है, अक्षर ब्रह्म आदि तो पुरुषोत्तम की विभूति रूप में पुरुषोत्तम को उपयोगी सदृश और मध्यम अधिकारी के फल समान प्रतिपादित करती है। इसलिये अक्षर ब्रह्म के विषय में 'विद्या' शब्द का प्रयोग गौण है, सर्वात्म भाव ही विद्या शब्द का मुख्य अर्थ है।

और यह योग्य है। अक्षर विषयक विद्या से उससे अक्षर से-उत्तम जो पुरुषोतम उसके विषय की विद्या उत्तम है, इस प्रकार होने से पूर्व प्रपाठक में अक्षर ब्रह्म का प्रकरण होने से और उत्तर प्रपाठक में पुरुषोत्तम का प्रकरण होने से तुम कहते हो उस प्रकार अतिदेश सिद्ध नहीं होता है (दो समान प्रकरण हो तब ही 'अतिदेश' होता है, भिन्न प्रकरणों में 'अतिदेश' संभव नहीं इस लिये अतिदेश रुपी हेतु असिद्ध बनता है।) इसलिये पहले बताये न्याय प्रमाण अगले (सातवें) प्रपाठक में विद्या का ही निरुपण होता है, पहले के (छट्ठे)प्रकरण में पहले आत्म ज्ञान के विशिष्ट प्रकार का निरुपण नहीं, इसमें सूत्रकार हेतु देते हैं। 'निधारणात्' निर्णय है इसलिये, 'सुख ही अच्छी रीति से जानना' (छा. ७/२/१) इस प्रकार कहकर सनत्कुमार सुख का स्वरूप कहते हैं कि 'जो भूमा ही अच्छी रीति से जानने योग्य है' (छा. ७/२३/१)अक्षर ब्रह्म तक के पदार्थों का आनन्द गणित मर्यादित है और पुरुषोत्तम ही आनन्दमय होने से निरवधि-सुखरुप है, इसलिये पुरुषोत्तम अच्छी रीति से जानने योग्य है ऐसा निर्णय किया गया है, इसलिये 'विद्या' का अर्थ सर्वात्मभाव होता है इस प्रकार अर्थ है।

'भूमा' का लक्षण आगे 'जहाँ दूसरा जो दिखता नहीं' (छा. ७/२४/१) इत्यादि श्रुति में कहा जाता है। जब भूमा का - पुरुषोत्तम का ज्ञान होता है तब यह सर्वात्मभाव वाला भक्त प्रभु बिना दूसरा कुछ भी देखता नहीं, इस प्रकार अर्थ है इस प्रकार सर्वत्र भूमा का दर्शन होने से 'सर्वात्मभाव वाले भक्त को प्रभु का दर्शन हो तो भी लीला में उपयोगी पदार्थ का दर्शन आदि अयोग्य है' इस शंका का निरास तो 'इस प्रकार देखने वाला, इस प्रकार विचार करने वाला, इस प्रकार जानने वाला यह सर्वात्मभाव वाले भक्त के विषय में भी प्राण आदि भगवान् के लिये ही चलते हैं' (छा. ७/२६/१) इत्यादि श्रुति से हो गया है ऐसा जानना। सर्वात्मभाव वाले भक्तों के

प्राणादि धर्मों के साथ लीला करने की इच्छा वाले प्रभु से ही सर्व सिद्ध होता है, नहीं कि भक्तों के सामर्थ्य के इस भाव से लीलापयोगी पदार्थों का जिन को दर्शन होता है इस प्रकार कहा गया है (भक्त को जो लीलोपयोगी पदार्थ का दर्शन होता है।) वह प्रभु के सामर्थ्य से होता है, कारण कि भगवदिच्छा इस प्रकार है।

**दर्शनाच्च ।३/३/४८।**

और सर्वात्मभाव वाले व्रजभक्तों के पहले दूसरे पदार्थों की विस्मृति होती है और आगे भगवान् के सामर्थ्य से सर्व सामर्थ्य आये इस प्रकार कहा जाता है इसलिये

व्रज गोपीजन आदि सर्वात्मभाव वाले भक्तों के विषय में पहले अन्य पदार्थों का विस्मरण और फिर भगवान् के स्पर्श आदि से सर्व सामर्थ्य दिखायी पड़ती है। इस तरह व्यास अपने अनुभव से सूत्र में कहते हैं और गोपीजनों ने ही श्रीभागवत में कहा है जो चित्त घर में रहता था और जो हाथ भी घर के काम में रहता था वे सर्व बिना प्रयास आपने हर लिये हैं। हमारे पैर आपके चरणकमल को छोड़कर एक कदम भी चलते नहीं (भाग. १०/२९/३४) इत्यादि श्लोक में, इसलिये विप्रयोग में गोपीजनों की ज्ञान शक्ति और क्रियाशक्ति का तिरोधान कहा गया है। आगे ऊपर संयोग में इन शक्तियों का आविर्भाव आदि स्पष्ट है।

**श्रुत्यादिबलीयस्त्वाच्च न बाधः ।३/२/४९।**

श्रुति और लिंग वाक्य से अधिक बलवान् है इसलिये सर्वात्मभाव रुपी लिंग के आधिक्य का बोध नहीं होता है।

**शंका**- अरे, सनत्कुमार और नारद का संवाद रुपी एक वाक्य है उसके आरम्भ में 'मैं मंत्र जानने वाला ही हूँ, आत्मा को जानने वाला नहीं, आपके जैसे पुरुष के पास से मैंने सुना है कि आत्मवेत्ता शोक को तिर जाता है।' 'हे भगवन् मैं शोक से तपता हूँ। (छा. ७/१/३) इत्यादि वाक्य से अपनी आत्मा के ज्ञान का ही आरम्भ हुआ होने से उपसंहार भी आत्म ज्ञान के विषय में ही होने योग्य है। आगे ऊपर जो 'आत्मा इस शब्द का अर्थ ईश्वर होता है तो वाक्य का भेद और उपक्रम का विरोध आता है, इसलिये वाक्य का अनुसरण करके पहले बताये आत्म ज्ञान का यह विशिष्ट प्रकार है इस प्रकार मानना।'

**सिद्धान्त**-इस प्रकार की शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'श्रुत्यादि' इत्यादि। इस

प्रकार वाक्य का अनुसरण कर के वरण से सर्वात्मभाव रुपी लिंग के भूयस्त्वका-परम उत्कर्ष का-बाध करना नहीं, कारण कि श्रुति और लिंग ये दोनों वाक्य से अधिक बलवान् है। यह अधिक बलवान् होने की बात नीचे के जैमिनी सूत्र से सिद्ध हुई है।' श्रुतिलिंग वाक्य प्रकरण स्थान और समाख्या ये सर्व जब सम्मिलित हो, तभी पीछे का प्रमाण दुर्बल होता है। (जै.सू. ३३/१३) पूर्व मीमांसा के इस सिद्धान्त के लिये देखो 'अर्थ संग्रह' अपने चलते विषय में दूसरे सभी साधनों का निषेध करके परमात्मा जिसका वरण करते है वे ही 'परमात्मा से मिलते हैं, इस जीव के आत्मा रुपी भगवान् अपने शरीर रुपी इस जीव का वरण करते हैं' (मु.उ.. ३/२/३) यह श्रुति कहती है कि भगवान् मात्र वरण से लभ्य है और इसके आगे 'बलहीन पुरुष से यह भगवान् प्राप्य नहीं' (मुण्ड. उ. ३/२/३) इस प्रकार आरम्भ करके 'यह सभी उपायों से जो विद्वान् प्रयत्न करता है उसका यह आत्मा-पुरुषोत्तम-अक्षर ब्रह्म रुपी धाम में प्रकट होता है। (मुण्ड. उ. ३/२/४)' इस प्रकार श्रुति पाठ कहती है और यह विद्यैव तु निर्धारणात् (ब्र.सू. ३१/३/४७) इस सूत्र के भाष्य में निरुपित किया गया है और 'मैं आत्मविद् नहीं, आत्मविद् शोक को तिरता है' (छा. उ. ७/१/३) इस नारद के वाक्य में और अनुवाद में जो 'आत्मा' पद है उसका अर्थ पुरुषोत्तम है, कारण कि 'हे भगवान्! नाम से दूसरा अधिक है' इस प्रकार अधिक-उत्तम-पदार्थ विषय में प्रश्नरुपी लिंग है। यह पुरुषोत्तम वास्तव में सर्व से उत्तम है इसलिये नाम आदि की ब्रह्म के समान उपासना करना इस प्रकार कहा गया है। सनत्कुमार ने 'नाम से दूसरा अधिक है' इस प्रकार जब कहा तब नारद ने 'भगवान् यह मुझे कहो इस प्रकार कहा, पीछे नारद ने पूछा इससे अधिक है? इस प्रकार प्रश्न नहीं किया, किन्तु इस भूमा को प्राप्त करने के लिये अत्यन्त आर्ति से 'ये भूमा किसमें रहता हैं? (छा. उ. ७/२५/१)' इस प्रकार प्रश्न किया तब वे 'सर्वात्मभाव वाले इसमें ही प्रतिष्ठित है' इस आशय से सर्वात्मभाव रुपी जो लिंग, वे लिंग रुप जो भाव 'वे जो नीचे हैं' (छा. उ. ७/२५/२५) इत्यादि प्रमाण से सनत्कुमार ने उत्तर दिया।

**अनुबन्धादिभ्यः प्रज्ञान्तरपृथकत्ववद् दृष्टश्चतदुक्तम् ।३/३/५०।**

पूर्व पदार्थ के परामर्श आदि हेतुओं से सर्वात्मभाव दूसरे भावों से भिन्न है। जिस प्रकार मुमुक्षु भक्त की प्रज्ञा सर्वात्मभाव वाले भक्त की प्रज्ञा से भिन्न है उस तरह, सर्वात्म भाव वाले भक्त को प्रभु के स्वरूप आदि से फल नहीं होता है इस प्रकार हमने देखा है और यह भागवत में कहा गया है।

**शंका**- अरे, श्रुति से सर्वात्मभाव रुपी जो लिंग उस लिंग के स्वरूप वाला भाव नहीं कहा गया है। परन्तु व्यापक और सर्वरुप होने से अपने से भिन्न अधिकरण नहीं होता, इसलिये अन्यत्र प्रतिष्ठित नहीं, यही बात कही गयी है।

**समाधान**- इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'अनुबन्धादिभ्यः' भूमा के स्वरूप का श्रवण करके नारद सनत्कुमार से प्रश्न करते हैं। 'हे भगवन् यह भूमा किस में प्रतिष्ठित है? (छा. उ. ७/२४/१) इस प्रश्न का सनत्कुमार उत्तर देते हैं। अपनी महिमा में (छांदो. उ. ७/२४/१) इसका अर्थ तो इस प्रकार है भगवान् जिस भक्त का अपने समान वरण करते हैं उस भक्त में महिमा रूप जो सर्वात्मभाव है उसमें (भूमा रहता है) अथवा स्वरुपात्मक महिमा में (भूमा) रहता है। कारण कि सर्वात्मभाव भगवत्स्वरुप है। सर्वात्मभाव के बिना दूसरी वस्तुएँ साधन-साक्षात् पुरुषोत्तम को प्राप्त नहीं कराती है और यह सर्वात्म भाव ही पुरुषोत्तम को प्राप्त कराता है। इसलिये सर्वात्मभाव ही परम अवधि से पहुँचा हुआ महिमा रुप है। इस प्रकार 'महिमन्' शब्द से कहा जाता है। यह सर्वात्मभाव तो विप्रयोग का भाव उत्पन्न हो तब ही व्यभिचारी भावों से अच्छी रीति से ज्ञात होता है। व्यभिचारी भाव तो अनिश्चित स्वभाव वाला है। इस प्रकार बताने के लिए (छान्दोग्य उपनिषद् में) तीन प्रकार का भाव-तदादेश-अहंकारा देश और आत्मादेश कहा गया है। यही नीचे (छा. उ. ७/२५/१) इस प्रकार आरम्भ करके 'आत्मा ही यह सब है' (छा. उ. ७/२६/१) इस वाक्य तक इन तीन भावों का निरुपण करके 'भूमा कहाँ रहता है' यह प्रश्न किया गया है। इस प्रश्न के उत्तर में सनत्कुमार कहते हैं कि 'अपनी महिमा में' (छा. उ. ७/२४/१) सनत्कुमार इसी महिमा का परामर्श यह ही है छा. ७/२५/२ इस प्रकार कहता है कारण कि (सः पद में आया) 'तत्' शब्द पहले कहे पदार्थ का परामर्श करता है।

इस प्रकार परिस्थिति होने से 'भूमा' अन्यत्र अप्रतिष्ठित है इस प्रकार तुमने कहा उस प्रकार यहां प्रतिपादन करना हो तो ऊपर कहे प्रकार से श्रुति अनुबन्ध पूर्व पदार्थ का परामर्श, सम्बध नहीं करे और अपने बिना अन्य वस्तु का अभाव होने से ऊपर कहे प्रश्न के उत्तर में सनत्कुमार 'न क्वापि' किसी भी स्थान पर नहीं इस प्रकार ही कहते। इसलिये हमने जो प्रकार बताया है उसका अनुसरण करना।

'अनुबन्धादिभ्यः' इसमें जो 'आदि' पद से 'जिस प्रकार के तीन भाव कहे गये है। उन्हीं का स्वरुप भी 'इस प्रकार देखने वाला इस प्रकार मानने वाला इस तरह जानने वाला' (छा. उ. ७/२५/२) इस क्रम में निरुपित किया गया है - यह स्वरुप कहा गया है।

(१) पहले अति विगाढ़ भाव से प्रभु बिना अन्य की स्फूर्ति नहीं होने से भक्त प्रभु को ही सर्वत्र देखता है। यह कथन- तदादेश इस प्रकार देखने वाला इस वाक्य से कहा गया है। (२) पीछे थोड़ा बाह्य पदार्थ के अनुसन्धान के लिये अहंकार दक्ष होता है। यह भक्त तो इस तरह मानता है कि मैं ही सर्व प्रकार से मेरी अपनी क्रिया के सामर्थ्य से प्रभु को प्रकट करूँगा और करता है किन्तु इस प्रकार, इसीलिये ही गोपीजन भगवान् को ढूँढ़ती है और इनके गुणों को गाती हैं। यही कथन 'इस प्रकार मानने वाले' वाक्य से कहा गया। (३) पीछे निरुपधि स्नेह का विषय जो पुरुषोत्तम वह 'आत्मा' शब्द से पहचानी जाती है इसलिये 'आत्मादेश' होता है 'इस समय अपने पहले किये साधन का निरुपण हुआ इस प्रकार जानने वाले ये भक्त अति दैन्य वाले और सहज स्नेह से उत्पन्न होने पर विविध भाव वाले बनते हैं यही कथन 'इस प्रकार जानने वाला' इस वाक्य से कहा जाता है, इसलिये 'विजानन्' इस पद में 'वि' उपसर्ग रखने में आया है। पीछे भक्त के अति दैन्य से भगवान् का आविर्भाव होने पर भक्त की जो अवस्थाएँ होती हैं उसका निरुपण 'आत्मरति' इत्यादि वाक्य में किया गया है। यहाँ 'आत्मा' शब्द का अर्थ पुरुषोत्तम होता है ऐसा जानना, नहीं तो गौणता आएगी, कारण कि जहाँ तक मुख्य अर्थ संभव नहीं है वहाँ तक गौण अर्थ अयोग्य है, (स एष अधस्तात्) छा.उ. ७/२५/१) यह 'तदादेश' कहलाता है कारण कि इसमें 'तद' सर्व नाम का 'सः' रुप है और 'सः' का अर्थ भूमा भगवान् है, पीछे 'अहमेवं अधस्तात् इत्यादि में' अहंकारा देश है, कारण कि इसमें 'अहम्' का प्रयोग हुआ है। पीछे 'आत्मा एव अधस्तात्' छा. उ. ७/२५/२ में 'आत्मादेश है, कारण कि इसमें 'आत्मन् शब्द का प्रयोग है यहाँ 'आत्मा का अर्थ भगवान् पुरुषोत्तम है।

और सर्वात्मभाव का भी पर्यवसान-परिणाम-मुक्ति में हैं कि नहीं इस संशय को दूर करने के लिये सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं 'प्रज्ञान्तरपृथक्त्वत्'' इस प्रकार दूसरी प्रज्ञा पृथक् भिन्न है उस भाँति, मुमुक्षु भक्त की भगवान् के विषय में 'अपना इष्ट पदार्थ देने वाले हैं' इस प्रकार की जो प्रज्ञा, बुद्धि, वह सर्वात्मभाव वाले, भक्त की प्रज्ञा से भिन्न है, इसलिये यह प्रज्ञान्तर कहलाता है। 'अन्या प्रज्ञा प्रज्ञान्तरं, तत्कृतं पृथक्त्वं प्रज्ञान्तर पृथक्त्वम् ' इस प्रकार विग्रह करना, प्रज्ञा पृथक् है इसलिये इस प्रज्ञा का फल भी पृथक् होता है, और यह कर्म ज्ञान मुमुक्षु से अन्य जो भक्त उसकी प्रज्ञा से भिन्न प्रकार की यह मुमुक्ष का इष्ट ही साधती है। इस प्रकार सर्वात्मभाव वाले भक्त की जिस प्रकार की भगवद् विषयक प्रज्ञा हो उसी प्रकार यह भाव साधता है। दूसरी प्रकार से नहीं, इसलिये सर्वात्मभाव की मुक्ति में पर्यवसान नहीं इस तरह का अर्थ है।

यहाँ व्यास अपने अनुभव के प्रमाण के समान कहते हैं। 'दृष्टश्च' इस प्रकार सर्वात्मभाव वाले भक्त को मुख स्वरुप के दर्शन आदि बिना दूसरा फल नहीं इस प्रकार हमने देखा है ऐसा अर्थ है। इस प्रकार के भक्त अनेक दिखायी पड़ते हैं इसलिये किसी एक भक्त का नाम नहीं बताया गया है।

यहीं पर शब्द प्रमाण भी सूत्रकार देते हैं, 'तदुक्तम्' यह जो कहा इस प्रकार तदुक्तम् फिर भगवता भगवान् ने ऐसा अध्याहार हैं, अर्थात् भागवत में भगवान् ने दुर्वासा के प्रति कहा है, 'मैं भक्त के पराधीन हूँ' (भाग. ९/४/६३) इस प्रकार आरम्भ करके 'जिस तरह सती स्त्रियाँ साधु पति को वश में करती है उसी तरह भक्त मुझको भक्ति से वश में करते हैं। (भाग ४/९/६६) इस प्रकार जो जिससे वश में होते हैं वे उनकी इच्छानुसार ही करते हैं। इसलिये भगवान् अपने सर्वात्मभाव वाले भक्तों के सायुज्य आदि का दान नहीं करते, भजनानन्द का ही दान करते हैं। सर्वात्मभाव वाले भक्तों को तो मुक्ति की इच्छा नहीं होती है। इस प्रकार नीचे कहे भागवत वाक्यों जैसे हजारों वाक्यों से निर्णय होता है। 'मेरी भक्ति से पूर्ण मेरे भक्त मेरी सेवा से प्राप्त होने वाली सालोक्य, सामीप्य, सायुज्य और सार्ष्टि ये चार प्रकार की मुक्ति नहीं चाहते तो फिर काल से नाश होवे ऐसे इन्द्रियादि का ऐश्वर्य कैसे चाहेंगे ? (भाग. ९/४/६७) नारायण के भक्त स्वर्ग मोक्ष और नरक में भी एक ही तत्त्व देखने वाले हैं। (भाग. ६/१७/२८) सालोक्य सृष्टि सामीप्य सारुप्य और एकत्व भी देने में आवे तो भी मेरे भक्त मेरी भक्ति बिना अन्य स्वीकार नहीं करते। (भाग. ३/२९/१३)

**न सामान्यदप्युपलब्धेर्मृत्युवन्न हि लोकापत्तिः।३/३/५१।**

(भक्त को अन्य कामना भी होती है इस तरह) नहीं, कारण कि समान धर्म के लिये भी श्रुति में ऐसा प्रयोग दिखायी पड़ता है, जिस तरह सर्वात्म भाव वाले भक्त को मृत्यु का निषेध किया जाता है। उसी तरह इस भक्त को भगवत्स्वरुप से भिन्न लोकों का सम्बन्ध भी नहीं।

**शंका**-अरे, 'यह दूसरा देखता नहीं' (छा. उ. ७/२४/१) इस प्रकार आरम्भ करके समग्र प्रपाठक सर्वात्म भाव का निरुपण करता है यह कथन बराबर नहीं इसलिये 'आत्मा' शब्द का अर्थ पुरुषोत्तम होता है यह कथन भी बराबर नहीं है कारण कि (भागवत में) इस सर्वात्म भाव वाले भक्त को मुक्ति में भी काम का अभाव है इस प्रकार प्रतिपादन किया जाता है। जब सनत्कुमार के वाक्य में यह सर्वात्मभाव वाले भक्त के विषय में 'सर्व लोकों में अपनी इच्छा के अनुसार यह भ्रमण करता है' (छा. उ. ७/२५/२) इस तरह श्रुति कहती है। इस प्रकार (भागवत

रुपी) स्मृति और छान्दोग्य की श्रुति के बीच विरोध आता है, इसलिये छान्दोग्य के प्रपाठक में सर्वात्म भाव का निरुपण है ऐसा नहीं कहना, इसमें जो दूसरा विकल्प ऊपर बताया है श्रुति के प्रमाण ने खण्डित होने से प्रथम विकल्प ही स्वीकार करना यह पूर्व पक्ष है।

**सिद्धान्त**- ऊपर बताये पूर्व पक्ष का सूत्रकार खण्डन करते हैं कि इस प्रकार यहाँ सर्वात्मभाव नहीं, इस प्रकार नहीं, इसमें सूत्रकार हेतु कहते हैं कि 'सामान्यादप्युपलब्धे' जिस प्रकार दूसरे पदार्थों के धर्मों जैसा धर्मों के 'अजामेकाम् सरुपदधाति' इत्यादि स्थल पर श्रुति में (अजासृष्टि' इत्यादि ही शब्दों का प्रयोग अनेक बार दिखायी पड़ता है उसी भाँति प्रकृत छान्दोग्य के प्रपाठ में भी विविध लोकों में विविध सुख मुख्य होने से भगवत्सम्बन्धी सर्व प्रकार के सुखों क विषय में 'लोक' शब्द का प्रयोग किया जाता है। 'लोकेषु काम चारो भवति' इस श्रुति का अर्थ इस प्रकार जानना।

अरे-श्रुति में वैसा ही अर्थ मालुम पड़ता है वैसा ही अर्थ (लोक में) लोक में भले रहा? इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि 'न पि लोकापत्तिः' लोक में संभावना नहीं, सर्वात्मा भाव वाले को प्रकरण सर्वात्मकभाव वाले का है इसलिये 'यह दूसरा देखता नहीं' (छा. उ. ७/२४/१) इत्यादि धर्म वाले आत्मा को, प्राणादि सर्व वाले को लोक का सम्बद्ध युक्ति सह भी नहीं ऐसा बताने के लिये सूत्र में 'हि' शब्द है। और श्रुति के आगे इस प्रकार देखने वाला मृत्यु को देखता नहीं (छा. उ. ७/२६/२) इस श्रुति से जिस प्रकार मृत्यु का निषेध किया जाता है उसी तरह आत्मा में से ही यह सब होता है (छा. उ. ७/२६/२) यह श्रुति 'एव' ही शब्द से आत्मा बिना के जगत् के अन्य पदार्थों का निषेध करती है। इसलिये जिस तरह मृत्यु का सम्बन्ध नहीं इस प्रकार लोक का भी सम्बन्ध नहीं इस तरह 'मृत्युवत्' यह पद कहता है। इसमें रोग आदि दर्शन का निषेध होने पर भी मृत्यु का ही जो उदाहरण सूत्र में दिया गया है, उससे ऐसा ज्ञात होता है कि दूसरे लोकों का सम्बन्ध मृत्यु के जैसा है, इसलिये ही 'दुःख भी यह देखता नहीं' (छा. उ. ७/२६/२) इस प्रकार सामान्य रीति से दुःख का निषेध आगे किया गया है।

### परेण च शब्दस्य ताद्विध्यं भूयस्त्वातत्वनु बन्धः ।३/३/५२।

'आत्मन् एव इदम्' यह श्रुति वाक्य पीछे के 'सर्व माप्नोतिसर्वशः' इस वाक्य के साथ एक रुप है। इस कारण दूसरे लोक का सम्बन्ध शक्य नहीं है, हेतु अधिक हो तो इससे सिद्धान्त दृढ़ होते हैं। सूत्रकार इस सूत्र में दूसरा हेतु कहते हैं, इसी लोक में 'सर्व प्रकार से सर्व प्राप्त करता

है' (छा. उ. ७/२६/२) यह 'पर' पीछे के वाक्य के साथ 'शब्दस्य' श्रुति वाक्य की 'आत्मा में से ही यह सब उत्पन्न होता है' (छा. उ. ७/२६/२) इस प्रकार जो पहले कहा गया श्रुति वाक्य है उसकी एक रुपता ही मालुम पड़ती है। इसलिये सर्वात्म भाव वाले का लोक में सम्बन्ध होता है, इस प्रकार नहीं कह सकते हैं, इस प्रकार अर्थ है।

**शंका**-आत्मा में से ही यह सब होता है। (छा. उ. ७/२६/२) इस वाक्य से तुम कहो वह अर्थ प्राप्त हो जाता है, तो फिर पुनः यह कथन कहना ठीक नहीं है।

**समाधान**-इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार हेतु देते हैं - 'भूयस्त्वात्' इत्यादि। सूत्र का 'तु' शब्द शंका का निवारण करने के लिये 'भूयस्त्वात्' बाहुल्य से यह हेतु है, जो अर्थ कहा गया है उसके समर्थन में बहुत हेतु हो तो यह कहा अर्थ दृढ़ बनता है। इस आशय से 'न पश्योमृत्युं पश्यति' (छा. उ. ७/२६/२) इत्यादि श्लोक पहले कहे (छा. उ. ७/२६/१) अर्थ के साथ ही जुड़ा हुआ है। (पहले बताये अर्थ का ही विचार है) अथवा भूयः पद का अर्थ (अधिक इस प्रकार करना। 'भूयस्त्वात् अर्थात् आधिक्यात्' अर्थात् जीव को अपने किये साधनों से ही फल मिलता है उसके करने के बजाय भगवान् स्वयं ही प्रदान करके जो फल साधता है उसमें अवधि बिना का उत्कर्ष-श्रेष्ठता है ऐसा बताने के लिये यही कथन पुनः श्लोक में कहा गया है।

**एक आत्मनः शरीरे भावात्।३/३/५३।**

भगवान् का भक्त के शरीर में आविर्भाव होता है इसलिये कितने ही शाखा वाले (सोऽश्नुते सर्वान्कामान्' यह श्रुति कहती हैं।

ऊपर कहे अर्थ में सूत्रकार दूसरी श्रुति की संमति भी इस सूत्र में देते हैं। 'एके' कितने ही शाखा वाले, तैत्तिरीय शाखा वाले, 'शरीरे' भक्त के शरीर में, हृदयाकाशमे, 'आत्मनः' भगवान् का 'भावान्' आविर्भाव होता है इसलिये भगवान् के साथ सर्व कामों का उपभोग निरुपित करने वाली श्रुति पढ़ते हैं। 'गुहा में परम' आकाश में रहने वाले सत्य ज्ञान अनन्त ब्रह्म को जो जानते हैं वे विपश्चित-विविध भोग चतुर-ब्रह्म के साथ सर्व कामों को भोगते हैं' (तै. उ. २/१) यहाँ आरम्भ में 'ब्रह्म को जानने वाले पर को प्राप्त करते हैं' (तै. उ. २/१) यह श्रुति अक्षर ब्रह्म को जानने वाले पर ब्रह्म को प्राप्त करता हैं इस प्रकार सामान्य रीति से कहकर विशेष प्रकार कहने के लिये 'तदेषाभ्युक्ता' (तै.उ. २/१) यह वाक्य 'तद्' ब्रह्म के समान उद्देश्य कर पीछे कहीं जाने वाली ऋचा कहते हैं। 'सत्यं ज्ञानम्' इत्यादि। परब्रह्म का स्वरुप अकेले अनुभव से ही ज्ञात होता

है। शब्द आदि प्रमाणों से मालुम नहीं पड़ता है, इस प्रकार बताने के लिये श्रुति अपने ही तत्व का प्रतिपादन करने वाली हैं फिर भी दूसरी ऋचा के मुख से निरुपण करती है। यहाँ के साथ सर्व कामों का उपभोग करने में आया है इसलिये इसके साथ एक वाक्यता करने के लिये 'सर्व लोक में भक्त अपनी इच्छा की तरह व्यवहार करता है। (छा. उ. ७/२/५२) इस श्रुति का भी अर्थ ऊपर कहा है इस प्रकार जानना।'

## व्यतिरेकाधिकरण

### व्यतिरेकस्तद्भावाभावित्वान्न तूपलब्धिवत् ।३/३/५४।

ज्ञानियों के हृदय में परमव्योम का आविर्भाव नहीं होता, कारण कि भगवद् भाव का अभाव है, जिस प्रकार ज्ञान साधन से साध्य है उसी तरह वरण साधन साध्य नहीं है।

अरे, 'ब्रह्म के जानने वाले पर पद को प्राप्त करते हैं' (तै.उ. २/१) श्रुति कहती है कि अक्षर ब्रह्म को जानने वाला पर ब्रह्म को प्राप्त करता है। इसमें दूसरे साधनों की अपेक्षा वाला ब्रह्म ज्ञान पर ब्रह्म को प्राप्त करवाता है कि साधन निरपेक्ष ब्रह्मज्ञान परब्रह्म को प्राप्त कराता है। इस प्रकार संशय कराता है।

इस श्रुति में अकेला ब्रह्म ज्ञान ही परब्रह्म की प्राप्ति करता हो तो ज्ञान मार्गीय मनुष्यों को भी पर ब्रह्म की प्राप्ति हो, किन्तु यह तो अनेक प्रमाणों से बाधित होता है इस प्रकार हमने पूर्व अधिकरण में कहा है और ज्ञान के शेष भूत-ज्ञान का विषयभूत-ब्रह्म की अपेक्षा यह फलात्मक पर ब्रह्म मुख्य होने से 'तदेषाभ्युक्ता' (तै.उ. २/१) यह श्रुति इसी परब्रह्म को प्रतिपाद्य को उद्देश्य कर 'ऋगुक्ता' इस प्रकार कहती है, इसलिये इस श्रुति में ब्रह्म के दो प्रयोग पुरुषोत्तम के अर्थ में है ऐसा मालुम पड़ता है अर्थात् जो गुहा में प्रकट हुआ परम व्योम पुरुषोत्तम के गृहरुप धामरुप अक्षर स्वरुप व्यापि वैकुण्ठ हो तो वहाँ भगवान् प्रकट होते हैं, इसलिये इसको भगवान् परब्रह्म की प्राप्ति होती है इस प्रकार गुहा में परम व्योम में ब्रह्म को जो जानता है। (तै. उ. २/१) यह श्रुति कहती है।

इसलिये ज्ञानियों की गुहाओं में परम व्योम का 'व्यतिरेक' अभाव ही होता है। इस में सूत्रकार हेतु देते हैं, 'तदभावाभावित्वात्' भगवद् भाव का अभाव है इस लिये 'जिसका भगवान् वरण करते हैं' (कठ. उ. २/२३) इस श्रुति से मालुम पड़ता है कि जो वरण नहीं हो तो भगवद् भाव संभव नहीं, इसलिये ज्ञानियों का इस प्रकार वरण नहीं होने से भगवद् विषयक भाव नहीं होता, इसलिये ज्ञानियों की गुहा में परम व्योम का अभाव है।

अरे, ब्रह्म जिस प्रकार ज्ञानियों के ज्ञान का विषय बनता है उसी तरह इसकी गुहाओं में परम व्योम का आविर्भाव भी होने दो और अक्षर ब्रह्म से भिन्न पदार्थ का आविर्भाव भी हम देखते नहीं।

इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं 'न तूपलब्धिवत्, उपलब्धि अर्थात् ज्ञान, इसकी तरह ज्ञानियों का गुहा में परम व्योम का-अक्षर ब्रह्म का आविर्भाव नहीं होता है। जिस भक्त को भगवान् अपने जिस लीला विशिष्ट स्वरूप का अनुभव करते है उस भक्त की गुहा में उस लीला का आश्रय भूत वैकुण्ठ लोक-विशिष्ट अक्षर स्वरुप प्रकट करते हैं, इसलिये पूर्व पक्षी ने जो कही शंका लेशमात्र भी ठहरती नहीं है, जहाँ पुरुषोत्तम चक्षु से दिख सकते हैं तो फिर इनकी नीचे की भूमिका में रहने वाला अक्षर स्वरूप चक्षु से दिखे इस सम्बन्ध में क्या शंका हो सकती है ? और यह कथन पहले उसी प्रकार 'विद्न्मंडन में प्रतिपादन किया गया।

**शंका**- अरे, ज्ञानी के ज्ञान का विषय (अक्षर ब्रह्म) और भक्त की गुहा में प्रकट हुआ अक्षर ब्रह्म इन दोनों में भेद है कि नहीं ? प्रथम संभव नहीं, कारण कि इसमें प्रमाण नहीं है, कारण कि सर्वत्र एकत्व का कथन है। दूसरा विकल्प भी संभव नहीं, कारण कि निरवयव ब्रह्म किसी समय लोकरुप बनता है और किसी समय लोकरूप नहीं बनता, इसलिये एकत्व नहीं घट सकता है।

**समाधान**- इस प्रकार जो शंका हो तो भाष्यकार कहते हैं कि इस तरह नहीं, ब्रह्म जो पीछे से लोक रूप बनता है तो ही तुम कहते हो उस तरह अघटित बनता है, किन्तु इस प्रकार रूपभेद नहीं, परन्तु अक्षर का स्वरूप ही इस प्रकार है इस तरह नीचे की श्रुति कहती है। 'अपार जल में, भुवन के मध्य में' (तै. १०/१/१) महानारा. १/१) इस प्रकार आरम्भ करके 'यही भूतकाल में हुआ सर्व है, यही भविष्यकाल में होने वाला सर्व है, इस पर व्योम में अक्षर में रहने वाला है (तै.आ. १०/१/१) महानारा. १/२) और इस वाक्य के आगे जिसको हृदय रुपी समुद्र के अन्दर कवि जानते हैं। जिस परम अक्षर में प्रजा रहती है। तै. आ. १०/१/१। महानाश. १/३ इस प्रकार श्रुति का वाक्य है, स्मृति भी नीचे प्रमाण गीता में है। (इस समय से-अक्षर से-पर सनातन एक दूसरे अव्यक्त को 'अक्षर ब्रह्म कहते हैं' इसको परम गति कहते हैं। जिसको प्राप्त कर जीव पुनः लौटता नहीं है वह अक्षर ब्रह्म मेरा परम धाम है (गीता ८/२०/२१) श्रीभागवद में भी 'भगवान् ने गोपों को तमस् उस पार रहने वाला अपना धाम दिखाया-जो सत्य ज्ञान अनन्त ब्रह्म सनातन ज्योति है और जिसको समाधिनिष्ठ मुनियों गुणातीत होकर देखते हैं (भाग. १०/२६/(२९)१३/१५) इस प्रकार दशम स्कन्ध में वाक्य है। द्वितीय स्कन्ध में भी भगवान् ने सावधान होकर ब्रह्म को अपने लोक-व्यापि वैकुण्ठ दिखाया (भाग. २/९/९) इस प्रकार आरम्भ करके काल, सत्व,

रजस और तमस् ये तीन गुण और माया का सम्बन्ध नहीं ऐसा कहकर, भगवान् के पार्षदों को निर्देश करके (भाग. २/९/१०) विमान प्रमदाओं का निरुपण करके (भाग. २/९/११/१२) लक्ष्मी का निरुपण किया गया है। इसलिये श्रुति और स्मृति की एक वाक्यता होने पर इस प्रकार के स्वरूप का ही अक्षर ब्रह्म है। ऐसा निर्णय होता है। ऐसा होने से सच्चिदानन्द, देश और काल से अपरिच्छिन्न अनियन्त्रित स्वयं प्रकाश, गुणातीत इत्यादि धर्मों वाला ही अक्षर ब्रह्म ज्ञानी जन जानते हैं। भक्तों को ही पुरुषोत्तम के अधिष्ठान के समान अक्षर ब्रह्म ज्ञानीयों ने एक प्रकार का सच्चिदानन्द इत्यादि और भक्तों ने दूसरे प्रकार का (भगवान् के धाम के समान) मालुम होता है।' प्रभु ने जिसका जिस प्रकार विचार किया हो वह उसी प्रकार होता है, इसलिये भगवान् का विचार ही सर्व के अधिकार रूप है इस प्रकार 'कृतप्रत्लापेक्षस्तु' (ब्र.सू. २/३/४२) इस सूत्र में निर्णय किया गया है।

### अंगावबद्धास्तु न शाखासु हि प्रतिवेदम्।३/३/५५।

जो (अलग-अलग ऋत्विजों के नियम कर्त्तव्य आदि यज्ञ में) अंगों में यजमान से बन्धे हुए ऋत्विज सर्व शाखाओं में कर्म कर सकते नहीं, कारण कि प्रत्येक वेद में अंगों को नियमित किये होते हैं।

भगवान् की इच्छा ही नियामक है इस विषय में कैमुतिक न्याय कहने के लिऐ दृष्टान्त द्वारा ही सूत्रकार इस सूत्र में उत्तर देते हैं। योग में अलग-अलग ऋत्विजों के निश्चित हुए कर्त्तव्य, अन्वाधान आदि अंग होते हैं, सभी ऋत्विजो को इन अंगों में यजमान द्वारा लगाये जाते हैं। अवबंधन अर्थात् 'मैं तुम्हारा अध्वर्यु समान चयन करता हूँ' तुमको होता के सदृश में चयन करता हूँ तुमको उद्गाता के समान चयन करता हूँ। इत्यादि रूप वरण ही इस प्रकार यजमान ऋत्विजों का वरण नहीं करें तो सर्व कर्मों और जानने वालों के कर्म करने में कुशल ऋत्विजों का एक ही कर्म में अधिकार, दूसरे कर्मों में नहीं, इस प्रकार नियम नहीं रहे। अलग-अलग ऋत्विजों का अलग-अलग कर्मों के लिये ही वरण होता है उसमें यजमान की इच्छा ही कारणभूत है। ऋत्विजों का जब यजमान वरण करता है तभी सभी शाखाओं में विहित किये कर्मों को सभी ऋत्विज नहीं कर सकते हैं, किन्तु यजमान द्वारा किये गये ही कर सकते हैं। इसमें सूत्रकार कारण देते हैं कि 'हि' कारण कि प्रत्येक वेद में अंगों को निश्चित किया होता है। होता का कर्म ऋत्वितों के मंत्र से अध्वर्यु का कर्म यजुर्वेद के मंत्रों से उद्गाता का कर्म सामवेद के मंत्रों से, ब्रह्म का कर्म

अथर्व वेद के मंत्रों से करते हैं। (आप. परिभाषा १/१८/२०) इस प्रकार जहाँ अलौकिक वैदिक कर्म में जीव की इच्छा नियामक बनती है रोम-रोम में व्याप्त होकर अमित नापा नहीं जा सकता है उस प्रकार के ब्रह्माण्ड में रहने वाले ईश्वर की इच्छा ही अलग-अलग फल देने के सम्बन्ध में नियामक हो इसमें क्या कहना?

मन्त्रादिवद्वाविरोधः ।३/३/५६।

जिस प्रकार एक ही मंत्र शास्त्र के विधान से बहुत कर्मों में काम आता है, कोई मंत्र दो कर्मों में काम आता है और कोई मंत्र तो एक ही कर्म में काम आता है, उसी प्रकार भगवद् इच्छा से किसी जीव का तो पहले से ही भक्ति मार्ग में वरण होता है इसलिये पीछे गये सूत्र में दिये दृष्टान्त में विरोध नहीं है।

**शंका**- अरे, जिस तरह पहले कर्म में और ज्ञान में निष्ठा वाले पुरुषों का आगे भक्ति मार्ग में प्रवेश होता है, वहाँ भगवान् का वरण इसी प्रकार है यह सिद्धान्त है परन्तु एक ही याग में एक ही कर्म में काम में लिया ऋत्विज दूसरे काम नहीं कर सकता है इसलिये गत सूत्र में तुमने ऋत्विज का जो दृष्टान्त दिया है वह अविरुद्ध है।

**समाधान**- ऊपर की तरह शंका होने पर, ऋत्विज का दृष्टान्त ठीक नहीं लगने से सूत्रकार इस सूत्र में दूसरा दृष्टान्त देते हैं, 'मन्त्रादिवत्' जिस प्रकार कोई एक ही मंत्र। 'देवस्यत्वा सवितुः प्रसवे।' बहुत से कर्मों के साथ सम्बन्ध वाला होता है (अर्थात् एक ही मन्त्र का विनियोग अनेक कर्म में होता है। कोई मंत्र (गायत्री मन्त्र का) सम्बन्ध दो कर्मों (सूर्योपस्थान और सन्देहादि निवारण के साथ होता है, तो कोई 'तेजस्वी भूयासम्' इस मंत्र का सम्बन्ध एक ही कर्म के साथ होता है, कारण कि शास्त्र में इस तरह विधान है, उसी तरह यहाँ भी ऐसा अर्थ है।

सूत्र में जो 'आदि' पद है उससे कर्म का बोध होता है। (भाष्यकार अब कर्म का दृष्टान्त देते हैं) एक ही कर्म, ज्योतिष्टोम जैसा श्रौत कर्म और जयन्ती व्रत जैसा स्मार्त कर्म नित्य होता है, और काम्य भी होता है। इस प्रकार के प्रसंग में एक ही क़र्म करने से कामना सिद्ध होने से प्रत्यवाय का परिहार भी होता है। शास्त्र कहता है कि जो नित्य कर्म नहीं किया जावे तो प्रत्यवाय का पाप भी लगता है। जिस तरह काम्य कर्म करने से ही नित्य कर्म प्रकृति की रीति से हो जाता है वहाँ जो पदार्थ की इच्छा है वे पदार्थ साधने के लिये और नित्य कर्म करने से प्रत्यवाय के परिहार के लिये भी एक ही कर्म का उपयोग है।

(भाष्यकार अब कर्म का दूसरा दृष्टान्त देते हैं) और जिस तरह 'सर्वतोमुख' नाम के याग में अनेक होताओं के प्रवरों और अध्वर्यु के प्रवरों का जब उच्चारण किया जाता है तब 'देवाः पितरः' (तै.ब्रा. ३/७/५/४) इत्यादि द्वारा यजमान जो अनुमंत्रण करते हैं उसका ही सर्वत्र सम्बन्ध होता है, कारण कि इसी प्रकार की विधि है, इस क्रम से उस-उस प्रकार की (कर्मनिष्ठा, ज्ञान निष्ठा जैसे क्रम वाला) जो एक ही वरण है उससे कर्म निष्ठा और ज्ञान निष्ठा के पश्चात् भक्ति निष्ठा आती है, इस कारण दृष्टान्त का विरोध नहीं है। इस व्याख्यान में 'मन्त्रादिवत्' इस पद को तदगुण संविज्ञान बहुब्रीहि माना गया है।

(अब 'मन्त्रादिवत्' इस पद को षष्ठी तत्पुरुष समास मानकर भाष्यकार दूसरा व्याख्यान देते हैं) अथवा 'ओम' इस प्रकार कहकर जिस मंत्र का उच्चार होता है उससे मंत्रों का आदि 'ओम्' कार है। जिस तरह एक ही 'ओम्' कार ब्रह्म रुप होने से सर्व मंत्रों के साथ संयुक्त किया जाता है उसी तरह वरण भी इस प्रकार का है जो कि दूसरा (कर्म और ज्ञान से) निष्ठा के पश्चात् भक्तिनिष्ठा वाले पुरुष का वरण इस प्रकार का एक ही है इसलिये इसमें (पहले व्याख्यान में) दोष नहीं है फिर भी उत्तम मार्ग में जिसका वरण हुआ है उस तरह के पुरुष को नीचे की कक्षा में ले जाओ यह ठीक नहीं है, ऐसा मानकर यह दूसरा व्याख्यान देने में आया है। वास्तविक रीति से तो जिस प्रकार साधन की मर्यादा रखकर भक्ति का दान करने की भगवान् की इच्छा होती है। वहाँ इस प्रकार (कर्म मार्ग ज्ञान मार्ग इस क्रमानुसार) है इसलिये किसी प्रकार की अयोग्यता नहीं है।

### भूम्न इत्यधिकरण

### भूम्नः क्रतुवज्ज्यस्त्वं तथाहि दर्शयति।३/३/५७।

सर्वात्मभाव का श्रेष्ठत्व जानना, यह यज्ञ की तरह लौकिक नहीं, इस तरह श्रुति कहती है।

**शंका**-अरे, नारद को सुख का स्वरूप जानने की इच्छा होने पर 'जो वास्तव में भूमा सर्व से अधिक है वह सुख है।' (छा. उ. ७/२३/१) इस प्रकार सनत्कुमार ने नारद को कहा और जब नारद को भूमा का स्वरूप जानने की इच्छा होने पर सनत्कुमार ने कहा कि 'यह दूसरा देखता नहीं' (छा. उ. ७/२४/१) इत्यादि, इस वाक्य में जिसका निरुपण किया गया है वह सर्वात्मभावका स्वरूप है इस तरह जो कहा गया वह ठीक नहीं; कारण कि भूमा तो सुख रूप है ऐसा श्रुतियाँ कहती है, जब सर्वात्मभाव में तो विरह भाव होने पर सहन नहीं हो सकता है। उस प्रकार के दुःख का अनुभव होता है, इस लिये मोक्ष सुख ही 'जो वास्तव में भूमा से वह सुख है' इत्यादि श्रुति

द्वारा कहा गया है और फिर 'जो वास्तव में भूमा है कि अमृत मोक्ष है, (छा. उ. ७/२४/१) यह वाक्य है इसलिये भी भूमा का अर्थ मोक्ष सुख ही होता है और आगे 'यह इस प्रकार देखता' (छा. उ. ७/२५/२) इस प्रकार फल बताया गया है और यह मोक्ष के पश्चात् संभव नहीं इस कारण यहाँ श्रुति में सर्वात्मभाव बताया गया है कि मोक्ष कहा गया है इस प्रकार संशय होता है।

इस श्रुति में इच्छा की तरह करने का जो कथन है वह मोक्ष के पहले की दशा में मोक्ष के माहात्म्य का निरुपण करने के लिये है इसलिये श्रुति (छा. उ. ७/२४/१) में 'अमृत' शब्द है उससे भूमा का सर्वाधिकत्व रुपी लक्षण बताया गया है। यह योग्य नहीं है ? इस प्रकार की शंका का सूत्रकार इस सूत्र में निराकरण करते हैं, (भूमाः) इत्यादि भून्मः सर्वात्मभाव का 'ज्यायस्त्वम्' सर्व से श्रेष्ठत्व, आधिक्य, मानना, इस विषय में पूर्व पक्षीयों ने जो अयोग्यता दिखायी थी उसका परिहार करने के लिये सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं, ऋतुवत्। यज्ञ की तरह। तैत्तिरीय शाखा में 'दर्शपूर्ण मास नाम के यज्ञ के प्रकरण में नीचे पाठ है, 'परमेष्ठी का यह यज्ञ पहले था, इससे यह परम काष्ठा को गति को पहुँच गये' (तै. सं. १/६/९) इस प्रकार आरम्भ करके जो इस तरहं जानकर दर्शपूर्ण मास याग करता है परमकाष्ठ को पहुँचते हैं। (तै.सं. १/६/९) इस प्रकार सुना जाता है। जिस प्रकार दर्श पूर्ण मास याग में व्रत आदि दुःख देने वाले कर्म होते हैं फिर भी यह मार्ग परमगति फल देने वाले होने से सभी यज्ञ से उत्तम है ऐसा कहने के लिये 'अग्रेआसीत्' (आगे था) इस प्रकार तैत्तिरीय संहिता में इसकी स्तुति की जाती है, उसी प्रकार सर्वात्म भाव में विरह जन्य दुःख होता है। फिर भी दूसरे साधनों से ही नहीं मिल सकता है, उस प्रकार का साक्षात् पुरुषोत्तम का आनन्द सर्वात्मभाव देता है, इसलिये यह सर्वात्मभाव सुखरूप बताया गया है, इसलिये अन्य सभी साधनों से यह उत्तम है ऐसा मानना।

इस विषय में सूत्रकार युक्ति देते हैं, 'तथाहि दर्शयति' श्रुति इस प्रकार दर्शाती है। श्रुति ने 'तो' यही नीचे हैं (छा. उ. ७/२५/१) इस प्रकार कहकर 'अब आत्मा देश है' (छा. उ. ७/२४/१) इस प्रकार कहा है। इसके आगे इस तरह के सर्वात्म भाव वाले भक्त के विषय में 'भगवान् में से ही' (छा.उ. ७/२६/१) इस प्रमाण से प्राण आशा, काम आदि भगवान् में से ही होते हैं इस प्रकार श्रुति दर्शाती है। यह सब सर्वात्म भाव वाले पुरुष में ही घटते हैं। मुक्त के विषय में नहीं घटता है, कारण कि मुक्त पुरुष को 'पश्यतः मन्वानस्य और विजानतः' इस प्रकार तीन प्रकार की भिन्न वृत्तियाँ नहीं होती है और प्राण आदि का अभाव है। जीवन्मुक्तदशा में भी पुराणा प्राण आदि विद्यमान् होने से श्रुति आत्मा में से प्राण (छाद. उ. ७/२६/१) इत्यादि नहीं कहती।

(ऊपर बताये अर्थ पूर्व अधिकरण में आये 'सामान्य' सूत्र के अर्थ के विचार से भी प्रायः सिद्ध हो जाता है इसलिये भाष्यकार को यह अर्थ ठीक नहीं लगता इस कारण इस सूत्र का अन्य प्रकार से व्याख्यान करते हैं।)

अथवा, अरे लोक में भी शृंगार रस वाले पुरुष में और स्त्री में तुम्हारे द्वारा कही भावना व्यभिचारी भाव साहित्य के ग्रंथों में और भरत के नाट्यशास्त्र में कहा गयी है, जिस तरह स्त्री ही सर्वत्र है। यह पुरुष ही सर्वत्र है। ऐसा होने से तुम्हारे द्वारा कहा सर्वात्मभाव, सर्वात्मभाव जैसा होने से अलौकिक ज्ञान आदि से अधिक है ऐसा कहना शक्य नहीं है और यह सर्वात्मभाव का विषय अलौकिक भगवान् होने से यह लौकिक हैं इस प्रकार नहीं कहा जा सकता है। इस प्रकार संशय होता है।

**लौकिक**-मनुष्यत्व शत्रुत्व आदि के ज्ञान की तरह काम आदि भाव से हुआ स्नेहभाव भी संभव है इसलिये यह सर्वात्मभाव अलौकिक नहीं, इस प्रकार पूर्व पक्ष है। सिद्धान्त तो यह है- यह सर्वात्मभाव लौकिक भावों से उत्तम है ऐसा मानना।

अरे, हमने कहा ही है कि सर्वात्मभाव लौकिक के जैसा है इसलिये इसमें सर्वात्म भाव का अलौकिकत्व बाधित होता है। इस प्रकार की शंका दूर करने के लिये सूत्रकार दृष्टान्त देते हैं। क्रतुवत् याग की तरह, जिस प्रकार दर्शन आदि यागों में गाय का दोहन, रांधना, फटकना, साल को खांड़ना आदि पुरोडाश का भक्षण आदि लौकिक क्रियाओं के जैसा दिखता है फिर भी यह क्रिया लौकिक प्रमाण से प्राप्त नहीं हुई है और अलौकिक प्रमाण से (वेद से) प्राप्त हुई है उस तरह ऊपर कहा उस रीति से वरण रुपी प्रमाण से सर्वात्मभाव प्राप्त हुआ है इस प्रकार कहा है इसलिये यह सर्वात्मभाव लौकिक नहीं, इस तरह का तात्पर्य है।

वास्तविक रीति से तो ग्रामसिंह श्वान-सिंह के जैसा दिखने पर भी इसको सिंह नहीं कह सकते, इसी प्रकार लौकिक पुरुष में अथवा लौकिक स्त्री में रहने वाले रस के आभास को रस में जो निरुपण किया जाता है इसका (लौकिक पुरुष और स्त्री का) तर्क देकर भगवद् भाव वाले भक्त की रीति बताने के लिये है वात्स्यायन भरत आदि ऋषियों का किसी लौकिक विषय में तात्पर्य नहीं हो सकता है। इस विषय में सूत्रकार युक्ति देते हैं 'तथा हि' इत्यादि, पहले कहे सर्वात्म भाव वाले भक्त के 'प्राण आत्मा में से आता है' (छा. उ. ७/२६/१) यह श्रुति दर्शाती है। इस श्रुति वाक्य के पहले भी 'यह इस प्रकार देखता है' (छा. उ. ७/२६/१) इस प्रकार आरम्भ करके 'ये सर्वात्म भाव

का त्याग करने वाली निन्दा को सुनी जाती है, उसी प्रकार भगवान् के ब्रह्म के, ज्ञान बिना के पुरुष की निन्दा सुनी जाती है। यह इस प्रकार 'ब्रह्म का ज्ञान नहीं, और मूर्ख है वह मरण के पश्चात्, जो असुरों के लोक है जो गाढ़ अन्धकार से घिरा हुआ है। उस लोक में जाता है। (ईश उ.३) प्रसिद्ध हुए उपनिषद् में चतुर्थ चरण इस प्रकार है। 'ये के चात्महनोजना:' दोनों ही पाठ में अर्थ तो समान है और इसके आगे जो लोक इस ब्रह्म को जानते हैं वे अमृत-मुक्त-होते हैं, दूसरे दु:ही प्राप्त करते हैं। (बृ. उ. ४/४/१४) इस प्रकार श्रुति है। यह तो सूत्रकार के निन्दा का ही साम्य ऊपर से बताया, वास्तविक रीति तो 'इस प्रकार के परमात्मा को ब्राह्मण वेद के अध्ययन से जानने की इच्छा करते हैं। ब्रह्मचर्य के तप से, श्रद्धा से और अनाशक व्रत से यह परमत्मा को ही जानकर मुनि होते है और यही ब्रह्मलोक मिलने की इच्छा से संन्यासी भिक्षावृत्ति करते फिरते हैं। (बृ. उ. ४/४/२२) यह श्रुति कहती कि ज्ञान के साधन के समान ही आश्रम कर्म करने हैं। इसलिये कर्म स्वतंत्र है इस प्रकार नहीं कह सकते हैं इसलिये ही शुकदेव जी को ब्रह्मचर्यादि भी नहीं था, कारण कि मुक्ति रुपी फल हो गया था, इसलिये मुक्ति के साधनों की आवश्यकता नहीं थी। यह 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत्' इत्यादि श्रुति में 'स्वर्ग काम:' स्वर्ग की इच्छा वाला पुरुष इस प्रकार सुना जाता है, इसलिये कर्म ज्ञान का अंग बनता है इस प्रकार नहीं-इस प्रकार नहीं कहना, कारण कि तुमने पूर्व पक्षी जो लोकरुप स्वर्ग मानते हो उसमें जो दु:ख से मिश्र नहीं-वह सुख स्वर्ग कहा जाता है। इस वाक्य शेष में रहे 'स्वर्ग' पद के प्रवृत्ति निमित्त धर्म का अभाव है और आत्मा का सुख ही वाक्य शेष में वर्णित सुख जैसा है, इसलिये 'स्वर्ग काम:' शब्द में आया 'स्वर्ग' शब्द आत्मसुख के अर्थ में ही कहा गया है। (शब्द का किसी विशिष्ट अर्थ में प्रयोग होने के कारण यह ('प्रवृत्ति निमित्त) कहलाता है। इस प्रकार होने से 'इस परमात्मा को वेद के स्वाध्याय को जानने की इच्छा करते हैं। (बृ. उ. ४/४/२२) इस श्रुति के साथ एक वाक्यता भी होती है, नहीं तो विरोध ही प्राप्त होता है।

**शंका**-अरे, कारीरी चित्रा आदियाग वृष्टि पशु आदि दृष्ट फल देते हैं इस प्रकार सुना जाता है। ('वृष्टिकाम: करीर्या यजेत्, चित्रया यजेत पशुकाम' इत्यादि सुना जाता है।) इसलिये तुम कहते हो उस प्रकार 'स्वर्ग का अर्थ' आत्मसुख नहीं होता है किन्तु स्वर्ग लोक ही होता है।

**समाधान**-इस प्रकार शंका होने पर समाधान करते हैं जो नित्य कर्म है व वास्तव में ज़ान का साधन कहलाता है। व्रीहि पशु आदि नित्य कर्म को साधने वाले हैं, इसलिए ये कारीरी चित्रा

आदि यागों का नित्य कर्म के अंग के समान विधान होता है। (नित्य कर्म सिद्ध करने के लिये शुद्ध द्रव्यों की विशेष आवश्यकता रहती है। व्रीहि, पशु आदि द्रव्य शुद्ध मिले इसके लिये कारीरी चित्रा आदि यागों का नित्य कर्म के अंग के समान ही विधान होता है। स्वतन्त्र याग की भाँति नहीं। कारीरी याग से वर्षा होती है और इससे उत्पन्न होने वाला व्रीहि शुद्ध होता है। इस प्रकार कारीरी चित्रा आदि काम्य यागों से उत्तम अदृष्ट उत्पन्न होता है और उससे सिद्ध होने वाला व्रीहि पशु आदि साधनों से जब सांग नित्यकर्म सिद्ध हो तब ज्ञान होता है और इस ज्ञान से आत्मसुख होता है, इसलिये कर्मों का तात्पर्य ज्ञान में ही है।

पूर्वपक्षी शंका करता है कि ज्ञान मुख्य हो तो इस कर्म का त्याग आवश्यक होता है और इस प्रकार हो तो विरहा इत्यादि निंदा वाक्य का विरोध अनिवार्य होगा। इस शंका का निराकरण करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि इस प्रकार जब नित्यकर्म ज्ञान उत्पन्न करते हैं और इस तरह ज्ञान का अंग बनता है, इसलिये इस प्रकार मानना कि 'विरहा (तै.सं. १/५/२) इस श्रुति का तात्पर्य यह है कि जो कोई आहिताग्नि गृहस्थाश्रमी पुरुष आलस्य आदि दोष से अग्नि का त्याग करे तो इसको दोष लगता है,

दूसरे आश्रम (संन्यास) स्वीकार करने में दोष है इस प्रकार यह श्रुति नहीं कहती है। इस प्रकार जो मानने में नहीं आवे तो संन्यास आश्रम का नाश होगा और संन्यास का विधान व्यर्थ होगा।'

अन्ध पंगु आदि जिन पुरुषों को कर्म का अधिकार नहीं उनको उद्देश्य कर ही संन्यास का विधान है इस प्रकार नहीं कहना। यही हम सिद्धान्ती तुम पूर्व पक्षी को यह प्रश्न पूछते है। (१) अंध, पंगु आदि संन्यास ले वे यह विधि है कि (२) यावज्जीवमग्नि होत्रं जुहुयात्। यह कर्म का विधि वाक्य और 'यदहरेव विरजेत् तदहरेव प्रव्रजेत्' यह सन्यास का विधि काक्य इन दो विधि वाक्य का विरोध नहीं हो इसके लिये ये दो विधि वाक्यों का विषय भिन्न है इस प्रकार विचारना। प्रथम पक्ष ठीक नहीं कारण कि यह श्रुति में कहा नहीं गया है। दूसरा पक्ष ठीक नहीं, कारण कि 'जिस दिन वैराग्य हो उसी दिन संन्यास लेना' (जाबा. उ.४) इस श्रुति से वैराग्य वाले को यह सन्यास लेना चाहिये। इस तरह का विधान किया गया है। इस प्रकार के विधान से ही दो विधि वाक्यों का विषय भिन्न होता है। इस कारण इस प्रकार कल्पना करने का समय नहीं है, इसलिये 'पुत्र बिना के मनुष्य को स्वर्ग लोक नहीं मिलता है। ऐ.ब्रा. ७/१३/१२ यह श्रुति भी अविद्वान्

के लिये है इसलिये विरोध नहीं होता है। (विद्वान् जो पुत्र रहित है तो इसको लोक मिलता है।) कारण कि 'विद्वान् लोक-ब्रह्म को जानने वाला प्रजा की इच्छा नहीं करता है।' (बृ. उ. ४/४/२२) इस प्रकार श्रुति है। इस तरह व्याख्यान करने से 'तीन ऋण चुकाना' इस कथन का भी खण्डन हो गया ऐसा जानना चाहिये, कारण कि यह श्रुति अविद्वान् को उद्देश्य करके है। (ब्राह्मण जन्म लेता है, उस समय इसके सिर पर तीन ऋण देने होते हैं, ऋषियों का देवों का और पितरों का, ऋषियों का ऋण ब्रह्मचर्य-वेदाध्ययन से चुकता है, देवों का ऋण यज्ञ से और पितरों का ऋण प्रजा से चुकाया जाता है।)

'जायमानो ह वै ब्राह्मणस्त्रिभिऋणैर्वा जायते ब्रह्मचर्येण ऋषिभ्यः यज्ञेन देवेभ्यः, प्रजया पितृभ्यः, एष वा अनृणो यः पुत्री यज्वा ब्रह्मचारिवासी' (तै.सं. ६/३/१०/५) यह श्रुति है।

और ज्ञान का विधान नहीं (ब्र.सू. ३/४/१८) इस सूत्र के एक भाग से ब्रह्म ज्ञान का विधान करने वाला 'लिङ्' प्रत्यय आदि नहीं, इसलिये ज्ञान का बाध होता है। इस प्रकार जो कहा गया है वह भी ठीक नहीं है, कारण कि श्रुति में साम्य ही है। जिस प्रकार कर्म का विधान करने वाली श्रुति है उसी प्रकार ज्ञान का विधान करने वाली श्रुति है। इस तरह दोनों पक्षों की श्रुतियों के आधार समान है। इस प्रकार श्रुति है, इसलिये ब्रह्म को जानने वाला शान्त, जितेन्द्रिय, निष्काम, सहनशील और श्रद्धालु होकर अपने में ही परमात्मा को देखता है (बृ. उ. ४/४/२३) यही पूर्व पक्षी जो इस प्रकार कहता है कि इस श्रुति में दूसरे प्रमाण से उत्पन्न हुआ ब्रह्मदर्शन का अनुवाद है, विधान नहीं, तो हमको कहना चाहिये कि इस प्रकार नहीं कहना, कारण कि यह दूसरा ज्ञान दूसरे प्रमाण से प्राप्त हो तो भी जीवात्मा रूपी अधिष्ठान में परमात्मा में भगवान् का दर्शन दूसरे प्रकार से प्राप्त नहीं होता हैं (इसलिये इस श्रुति में ब्रह्मदर्शन का विधान ही है।) जिस प्रकार 'आत्मा वारे द्रष्ट व्यः श्रोतव्यः' (बृ. उ. २/४/५) इस श्रुति के वाक्य से उत्पन्न होने वाले शब्द ज्ञान को अनुकूल प्रयत्न का विधान होता है, उसी तरह शम, दम, वैराग्य सहिष्णुता और श्रद्धा इन सभी साधनों से ब्रह्म के दर्शन के लिये जीवात्मा की स्वरूप योग्यता सिद्ध होने पर जीवात्मा रूपी अधिष्ठान में परमात्मा के दर्शन के लिये अनुकूल प्रयत्न का विधान संभव है। (इसलिये इस श्रुति में ब्रह्म ज्ञान का विधान ही है, अनुवाद नहीं/इस प्रकार 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत्' इत्यादि याग विधि भी, क्रिया रूप योग अपने अनुकूल प्रयत्न ऊपर आधार रखने वाला होने से, यह प्रयत्न का ही विधान करता है, कारण कि यह प्रयत्न अन्य प्रकार से प्राप्त नहीं है। याग विधि

क्रिया का विधान नहीं करता है कारण कि याग के अनुकूल प्रयत्न हो अर्थात् क्रिया अपने आप ही संभव है। यज्ञो वै विष्णुः सुतं कर्म प्रबोधयन् इत्यादि श्रुति और स्मृति से ज्ञात होता है कि अलौकिक कर्म नित्य है, इसलिये याग क्रिया का विधान नहीं हो सकता है, इस विषय की चर्चा 'समन्वयात्' (ब्र.सू. १/१३) इस सूत्र के भाष्य में आयी कारिकाओं में और 'भावार्थपाद' (जै.सू. २/१ के भाष्य में श्री वल्लभाचार्य के द्वारा कही गयी है।)

ऊपर के व्याख्यान में सिद्ध हुआ कि कर्म ज्ञान के अंग के समान करना, किन्तु यह कथन 'विधिर्वा धारणवत्' इसके पीछे के सूत्र में कही जायेगी इसलिये ऊपर का व्याख्यान भाष्यकार को अरुचि कर होने से सूत्र का दूसरी तरह भाष्यकार व्याख्यान करते हैं।

**शंका**-अरे, जिस भाँति 'वीरहा' तै.सं. १/१/५/२) इस श्रुति से कर्म त्याग की निन्दा की जाती है उसी प्रकार 'जो मनुष्य अविद्वान् है और ब्रह्म को जानने वाला नहीं है, मरण के पीछे वह गाढ़ अन्धकार वाले असुर लोक में जाता है।' (ईश उ.३) 'जो मनुष्य ब्रह्म को जानता है वह मुक्त होता है और दूसरे दुःखी होते हैं। बृ. उ. ४/४/२४ इत्यादि श्रुतियों से भगवान् के ज्ञान के अभाव की निन्दा की जाती है। इस प्रकार होने से कर्म को अनुकूल प्रयत्न और ज्ञान के अनुकूल प्रयत्न इस प्रकार दो प्रकार के प्रयत्नों को विधान करने में परस्पर विरोध होता है, इसलिये अधिकारी के भेद से कर्म और ज्ञान का विधान होता है इस प्रकार कहना चाहिये। 'जहाँ तक वैराग्य नहीं हो वहाँ तक कर्मों को करना' (भाग. ११/२०/९) इस भगवद् वाक्य के अनुसार आसक्ति-वासना वाले मनुष्य के लिये कर्म का विधान होता है इस प्रकार नहीं कहना, कारण कि 'विदेह देश के जनक ने बहुत दक्षिणा वाले यज्ञ किये हैं (बृ. उ. ३/१/१) इस श्रुति के अनुसार आसक्ति रहित है इस प्रकार प्रसिद्ध हुए जनक राजा की कर्म में जो प्रवृत्ति है वह नहीं हो, कारण कि जनक राजा वासना बिना के होने से पूर्व पक्षी के मतानुसार कर्म करने का इनको अधिकार नहीं है और जनक के दृष्टान्त से इस प्रकार कहना कि कर्म मुख्य है और ज्ञान कर्म का अंग है। इस प्रकार ज्ञानी पुरुष को कर्म करना चाहिये। इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर सूत्रकार कहतेहैं कि-

**'अनुष्ठेयं बादरायणः साम्य श्रुतेः३/४/१९।**

ज्ञान के अंगी कर्म के उपाय का बादरायण अपवाद करते हैं, कारण कि कर्म की विधि और त्याग इन दोनों का श्रुति में एक समान रीति से श्रवण होता है। इस सूत्र का बादरायण आचार्य के अन्य अभीष्ट अर्थ उजागर करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि ज्ञान अंग है और कर्म इसका अंगी

है इस मत का बादरायण अपवाद करते हैं। इस प्रकार पूर्व सूत्र के 'अपवदति' साथ इस सूत्र का सम्बन्ध है। इसमें सूत्रकार हेतु बताते हैं कि 'साम्यश्रुतेः स्वतः अपुरुषार्थ रूप कर्म फलार्थी को ही करना होता है। अर्थात् ब्रह्म वेत्ता का यह नित्य महिमा है। (बृ. उ१. ४/४/२३) इस श्रुति के अनुसार ज्ञान वाले पुरुष के विषय में विहित और निषिद्ध कर्मों का फल उत्पन्न नहीं करता है उस कारण ये दो प्रकार के कर्म ज्ञानी के लिये समान है इसलिये फल की इच्छा वाले पुरुष की प्रवृत्ति संभव नहीं और ज्ञानी पुरुष को कर्म करने का अभिमान नहीं होने कर्म नाश का प्रसंग आयेगा इसलिये ज्ञान कर्म का अंग नहीं बन सकता है, जिस तरह किसान की धान बोने की क्रिया में सेकना यह अंग है इस प्रकार नहीं कहा जा सकता है। अर्थात् ज्ञानी पुरुष की कर्म में प्रवृत्ति संभव नहीं इसलिये और दूसरे ब्रह्म ज्ञान बिना का पुरुष' और दूसरे दुःख प्राप्त करते हैं' (बृ. उ. ४/४/१४) इस तरह की निन्दा को सुनकर के कर्म नहीं करेंगे। इसलिये सभी अर्थ का तत्व जानने वाला श्रुति ज्ञान से बाहर के कर्म को किस प्रकार विधान करें? इस तरह का 'ज्ञान मोक्ष रुपी पुरुषार्थ सिद्ध नहीं करता है।' इस प्रकार का कथन सहन करने वाले आचार्य बादरायण प्रौढ़ता से उत्साह से, उत्सुकता से-निरुपण करते हैं।

### विधिर्वा धारणवत् ।३/४/२०।

जिस प्रकार योग शास्त्र में मानसमूर्ति की धारणा समाधि के साधन स्वरूप होता है उसी तरह भक्ति के साधन स्वरूप ही कर्म करने की विधि है।

**शंका**-ऊपर बतायी श्रुति में जानने वाले पुरुष कर्म नहीं करे तो कर्म का निरुपण करने वाला पूर्व काण्ड व्यर्थ हो जाएगा।

**समाधान**-इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कर्मकाण्ड का तात्पर्य कहते हैं कि विधर्वाधारणवत् जिस प्रकार योगशास्त्र में मन की समाधि ही साध्य होने से समाधि के साधन-समान मानसी मूर्ति के धारण का विधान होता है, नहीं कि स्वतन्त्र रीति से फल सिद्धि के समान, करण कि मन कीं समाधि में मूर्ति का त्याग किया गया है। पीछे से किसी भी प्रकार का स्मरण नहीं करना (भाग २/१/१९) चित्त को पकड़ने वाला कांटा जिस तरह इस भगवद् रूप को भी ध्यान से उत्पन्न हुए भगवद् भाव भक्त से छुड़वा लेते हैं। (भाग. ३/२४/३४) इत्यादि वाक्यों से मालुम होता है कि समाधि में सभी का त्याग करना होता है इस तात्पर्य से श्रुति में कर्म की विधि कही गयी है, नहीं कि स्वतन्त्र रीति से फल के साधक समान उपाय कहे गये हैं।

**शंका**- अरे, तुमने जो योगशास्त्र का उदाहरण दिया। उसमें तो समाधि को उद्देश्य करके यम इसलिये धारणा को यमआदि साधन बताये गयेहैं। धारणा यहसाधनों के मध्य आया है। समाधि के साधन समान गिना सकते हैं, किन्तु अपने चलते प्रसंग में ज्ञान अथवा भक्ति को उद्देश्य करके कर्म का विधान नहीं किया गया है। तुम जो योग शास्त्र का दृष्टान्त देते हो वह ठीक नहीं।

**समाधान**-इस प्रकार शंका होने पर (भाष्यकार कहते हैं कि) नहीं, दृष्टान्त की विषमता नहीं, पूर्व काण्ड व्यर्थ हो जाने का प्रसंग आये इस प्रकार बताने वालीअनुपपत्ति से अपने को अवश्य कहना चाहिये कि श्रुति अपने अनिंद्य ही लगने वाला जो कर्म है उसका ही विधान करती है, कारण कि 'अथेतरें दुःखमेवोपयन्ति' (बृ. उ. ४/४/१४) इस श्रुति में जो 'इतरे' पद है उसका ज्ञान में आये इस प्रकार का कोई विषय कर्म को प्राप्त हो यह आवश्यक है। (इस प्रकार कर्म ज्ञान का अंग है यह कथन कहा गया है, अब कर्म भक्ति का अंग है इस प्रकार भाष्यकार बताते हैं और भगवत् ज्ञान को दूसरे की अपेक्षा नहीं होने से यह कर्म जीव के स्वरूप में उपकारक हुए हैं-स्वरूप योग्यता कर देते हैं इस प्रकार कहना चाहिये। इस प्रकार भागवत में आया है-'दान, व्रत, तप, जप, स्वाध्याय, संयम और दूसरे विविध कल्याण कारक साधनों से कृष्ण में भक्ति सिद्ध होती है। (भाग. १०/४७/२४) 'ब्रह्मवेत्ता की' यह नित्य महिमा है। (ब्र.उ. ४/४/२३) यह श्रुति भी भगवान के ज्ञान के अनुकूल प्रयत्न का ही प्रथम विधान करती है। इसका कारण यह है, जिसका ज्ञान होने पर विहित और निषिद्ध कर्म के फल का सम्बन्ध नहीं होता है, 'उसको जानने वाला होता है' 'तद्वितस्यात्' इस प्रकार नहीं कहते 'तस्यैवपदवित् स्यात्' इनके ही चरण को जानने वाला हुआ है। (बृ. उ. ४/४/२२) इस प्रकार श्रुति ने जो कहा उससे चरण भक्ति रूप है और भक्ति मार्ग में चरण ही सेव्य के समान मुख्य है इस प्रकार मालुम पड़ता है, उस कारण इस भगवद् ज्ञान में अनुकूल प्रयत्न (कर्म) का ही प्रथम विधान किया गया है, इसलिये सिद्ध होता है कि 'जो मनुष्य आपकी लीला को बारंबार सुनता है, गान करता है कीर्तन करता है, स्मरण करता है और आनन्द लेता है, वे ही मनुष्य संसार के प्रवाह को शान्त करने वाले आपके चरण कमलों के बिना विलम्ब दर्शन करते हैं' (भाग. १/८/३६) इस वाक्य के अनुसार वर्णाश्रम धर्म और आत्मा के धर्म भगवान् के चरण के ज्ञान के साधन समान करना चाहिये। श्रुति में जो 'तस्यैव' (बृ. उ. ४/४/२३) है उसका अर्थ इस प्रकार है 'तद्' शब्द का प्रसिद्ध अर्थ इस प्रकार है इसलिये 'तस्य' अर्थात् लोक में और वेद में प्रसिद्ध पुरुषोत्तम का ही है, इसमें भी 'पदविद्' हीनभाव के साथ भक्तिमार्गीय ज्ञान वाला 'स्यादेव' ही होता है। 'तस्यैव' में जो 'एव' पद है

उसका सम्बन्ध मुख से होता है। अर्थात् 'तस्यैव पद विदेव, स्यादेव, इस प्रकार अन्वय होता है। इस प्रकार होने पर जब भक्ति उत्पन्न होती है।' तब भगवद् ज्ञान अपने आप ही भक्ति से होता है इस प्रकार बताने के लिये 'तं विदित्वा' (बृ. उ. ४/४/२३) इस प्रकार श्रुति पीछे कहती है इस प्रकार इस श्रुति का अभिप्राय ज्ञात होता है, इसीलिये ही श्रुति में पहले-पूर्वार्द्ध में कर्म का निरुपण किया गया है कारण कि कर्म ज्ञान ओर भक्ति का साधन है,

**शंका**- इस प्रकार कोई कहते हैं 'कर्म भक्ति का साधन नहीं है इस प्रकार जो श्रुति का अभिप्राय हो तो भगवद्वेत्ता पुरुष को कर्म के फल का सम्बन्ध नहीं होता है यह कथन अयोग्य है।'

**समाधान**- इस प्रकार शंका हो तो (भाष्यकार कहते हैं कि) नहीं, इस प्रकार नहीं। कर्म तो भक्ति को उत्पन्न करने में पुरुष की स्वरूप योग्यता को ही सिद्ध करता है, कारण कि 'यह परमात्मा प्रवचन आदि से नहीं मिल सकता है।' (कठ उ. २/२२) इस श्रुति अनुसार भगवान् कर्म और ज्ञान से लभ्य नहीं है। यह स्वरूप योग्यता की अपेक्षा भी मर्यादा मार्ग के भक्तों को होती है। पुष्टिमार्ग के भक्त को नहीं, इसी कारण ही सत्र में अनियम-विकल्प-दर्शाने वाला 'वा' शब्द कहा गया है। इस प्रकार होने से जो भगवान् का अनुग्रह हो, इससे पुरुषोत्तम का ज्ञान होता है, इस समय कर्म इसके फल के सम्बन्ध की गन्ध भी नहीं होती है, तब फिर इसमें क्या अघटित है?

इस प्रकार अर्थ बताने से 'यह परमात्मा को ही जानकार पुरुष मुनि होता है। (बृ.उ. ४/४/२२) परमात्मा अग्राह्य है इसलिये यह किसी से भी ग्रहण नहीं होता।' (बृ. उ. ३/९/३६) इत्यादि श्रुतियों का परस्पर विरोध दूर किया गया है, कारण कि भगवान् भक्ति से ग्रहण होते हैं, भक्ति से भगवान् का ज्ञान होता है। भक्ति बिना के अन्य साधनों से भगवान् का ग्रहण, ज्ञान नहीं हो सकता है। उसे ही 'विविदिषन्ति' ब्रह्म को जानने की इच्छा करते हैं कि नहीं 'विदन्ति' ब्रह्म को जानते हैं, इस अभिप्राय वाली 'तमेतं वेदानुवचनेन' (बृ. उ. ४/४/२२) श्रुति का पाठ इस श्रुति के पश्चात् शीघ्र ही इस परमात्मा को ही जानकर मुनि होता है। (बृ. उ१. ४/४/२२) ऐसा कहा हुआ होने से सानिध्य के कारण वहाँ कहे गये साधनों से ही ब्रह्म का ज्ञान होता है इस प्रकार अभिप्राय है - इस प्रकार नहीं कहना वेदानुवचन आदि सभी ब्रह्म ज्ञान के साधन के समान स्वीकार किये जायें तो ये सभी साधनों को करने वाले सर्व पुरुषों को ब्रह्म का ज्ञान संभव हो,

इसलिये 'मुनिभर्वति' (बृ. उ. ४/४/२२) इस श्रुति में ब्रह्मवेता के लिये मुनि: इस प्रकार एक वचन श्रुति नहीं कहती, इसलिये ब्रह्म का ज्ञान किसी एक पुरुष को ही होता है इस प्रकार ब्रह्मवेता की दुर्लभता बतायी जाती है और फिर हजारों मनुष्यों में कोई एक ही सिद्धि के (आत्म ज्ञान के) लिये प्रयत्न करता है और सिद्धों में प्रयत्न करने वालों में से कोई कहीं मुझको सच्ची रीति से जानता है। (गीता ७/३) यह भगवद् वाक्य इसलिये है।

**शंका**-तो फिर वेदानुवचन आदि में नि:शंक प्रवृत्ति किससे

**समाधान**-यह इस प्रकार-'वह यह आत्मा' (बृ. उ. ४/४/२२) इत्यादि पूर्व श्रुति में भगवान् के माहात्म्य को सुन करके अच्छा लगे उस रीति से भगवान् को जानने की उत्सुकता होने पर, सत्संग के अभाव में भक्ति मार्ग का परिचय नहीं होने से, एकेला कर्म मार्ग आश्रम धर्म के समान और अलौकिक अर्थ के साधन के समान पहले जानने में आया है, इस कारण भगवान् के विषय के ज्ञान में भी यही कर्म मार्ग साधन है इस प्रकार मानने वाले पुरुष कर्म ही करते हैं।

**शंका**- अरे, वैदिक साधनों का वैयर्थ्य क्यों?

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो इस प्रकार कहना चाहिये कि नहीं, वैदिक साधन धर्मों आश्रम-धर्मो-भ्रम से करने में आये तो भी ये साधन दूसरे जन्म में अक्षर ज्ञान में उपयोगी संस्कार उत्पन्न करने वाले होने से व्यर्थ नहीं है।

### स्तुतिमात्रमुपादानादितिचेन्नापूर्वत्वात् ।३ ।४ ।२१ ।

ज्ञानी भी कर्म को स्वीकार करते हैं इसलिये 'एष नित्य:' इत्यादि श्रुति में ज्ञान की मात्र स्तुति है, इस प्रकार यह कहा जावे तो हमको कहना चाहिये कि नहीं, कारण कि ज्ञानी को कर्म का फल का असम्बन्ध अपूर्व है। (इस प्रकार इस असम्बन्ध की प्राप्ति पहले नहीं होने से 'एष नित्य:' इस श्रुति में कर्म फल के असम्बन्ध का विधान है।

**शंका**- अरे, साम्य श्रुति के लिये ज्ञान कर्म का अंग नहीं इस तरह जो कहा गया है वह घटता नहीं है, कारण कि यह साम्य कथन ज्ञान की मात्र स्तुति रूप है और ज्ञानी पुरुष भी कर्म का उपादन-स्वीकार करते हैं इसलिये, किन्तु तुम्हारा कथन घटता नहीं है अन्यथा, ज्ञानी पुरुष कर्म करने वाले नहीं होने से कर्म से उत्पन्न होने पर गुण और दोष का प्रसंग ही नहीं आवे और प्रसंग के अभाव में इन गुण दोषों का निषेध अयोग्य होगा, ज्ञानियों को भी कर्मजन्य गुण दोष का

निषेध करने से पुरुष अज्ञानी पुरुष जैसा नहीं इस प्रकार कहा गया है। (अर्थात् अज्ञानियों के कर्म के गुण दोष लगते हैं, जब ज्ञानियों के कर्म करने पर भी इसके गुण दोष नहीं लगते हैं) इसलिये ज्ञानियों के भी कर्म करने का होने से ज्ञान यह कर्म का अंग है इस प्रकार सरलतापूर्वक सिद्ध होता है।

**समाधान**-इस तरह जो कहा जावे तो हमको कहना चाहिये कि इस प्रकार कहना ठीक नहीं 'तस्यैवस्यात् पद्‌वित तं विदित्वा न लिप्यते कर्मणा पापकेन (बृ. उ. ४/४/२३) इस श्रुति में बताये प्रमाण से' जिस पुरुष को भगवान् के चरणों का ज्ञान है उसको कर्म फल के साथ सम्बन्ध नहीं रहता है। यह सम्बन्ध रुपी फल अपूर्व है पहले नहीं कहा गया है इस कारण इसका विधान करने जैसा ही है। जिस कर्म का अथवा ज्ञान का जो फल है उस फल का कथन भी स्तुति ही है इस प्रकार कहना ठीक नहीं, कारण कि इस प्रकार मानने से कर्म और ज्ञान का नाश हो जाने का प्रसंग आता है। विधि तो प्रवर्तक है। पुरुष की प्रवृत्ति के उपयोगी अर्थ कह रही विधि चरितार्थ होती है इसलिये अन्य अर्थ का कथन भले ही स्तुति रूप होकर अपने चलते विषय में तो इस प्रकार नहीं, कारण कि कर्म बन्धनों के अभाव प्राप्त करने की इच्छा वाले मुमुक्षु पुरुष इस कर्म सम्बन्ध का अभाव-साधन है इस तरह जाने तब ही इसकी प्रवृत्ति संभव है। कर्म फल के सम्बन्ध का निषेध घटे नहीं इसके लिये कर्म का सम्बन्ध होना चाहिये इस प्रकार जो कहा गया है वह ठीक नहीं। सूर्य में अन्धकार के कार्य का अभाव है इस प्रकार कहने से सूर्य में अन्धकार की प्राप्ति भी संभव नहीं है।

'यतो वाचोनिवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह। आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न् बिभेति कुतश्चन। (तै.उ. २/४) इस श्रुति के अनुसार भगवद् ज्ञान का फल निर्भयता है, इसलिये इससे न्यून जो कर्म सम्बन्धाभाव वही फल है इस प्रकार कहने का कोई प्रयोजन नहीं, इसलिये प्रथम व्याख्यान अरुचिकर होने से भाष्यकार दूसरा व्याख्यान करते हैं। अथवा पुरुषोत्तम के ज्ञान का मुख्य फल बहुत विस्तृत होने से साक्षात् इसका वर्णन करना अशक्य है। इस प्रकार बताकर श्रुति इस ऋचामें 'तदेवतद्वचाभ्युक्तम्। एष नित्यो महिमा ब्राह्मणस्य- (बृ. उ. ४/४/२३) परम्परा से कैमुतिक न्याय से फल का महत्त्व कहते हैं कि इसको जानकर मनुष्य ब्राह्मण होता है।' (बृ. उ. ४/४/२३) इस प्रकार श्रवण होने से 'ब्राह्मण पद का अर्थ ब्रह्मविद्-ब्रह्म को जानने वाला होता है। इसलिये 'एष नित्यो महिमा' इत्यादि श्रुति में आया प्रथमपद 'एषः' बुद्धि में रहे ब्रह्मवेत्ता के माहात्म्य को उद्देश्य करके कहते हैं। इस प्रकार निर्देश होने पर यह ब्राह्मण कौन है। इस तरह की आकांक्षा

होने पर श्रुति इस ब्राह्मण का निरुपण करती है। इस ब्राह्मण को जानने के पश्चात् इस मनुष्य को विहित और निषिद्ध कर्म के फल का सम्बन्ध होता नहीं, इस प्रकार ब्राह्मण का ब्रह्म वेत्ता का लक्षण बताया गया है, इस प्रकार अर्थ है। जब ब्रह्मवेत्ता के ज्ञान वाला पुरुष कर्म फल सम्बन्ध से रहित होता है तो फिर साक्षात् भगवान् के ज्ञानवाले पुरुष के विषय में क्या कहना ? इस तरह का भाव है, इसलिये 'तस्यैव' (बृ. उ. ४/४/२३) इसके ज्ञान के अनुकूल प्रयत्न वाला होता है। अर्थात् इसको इस भगवान् के ज्ञान वाले भक्त का भजन करना, उससे भक्त को जानने का ज्ञान भी ऊपर कहा उस प्रकार कर्म का अंग है इस तरह कह नहीं सकते तो फिर भगवान् के विषय का ज्ञान कर्म का अंग बनता है यह कथन तो दूर-सुदूर ही रहेगा।

**भावशब्दाच्च ।३/४/२२।**

और 'पद्वित्स्यात्' इसमें यह विधि वाचक शब्द होने से पद ज्ञान का कर्म फल के असम्बन्ध रूपी फल विधेय है।

अपूर्वत्व से पद ज्ञान का कर्म फल का असम्बध रूपी फल विधेय है इस प्रकार पूर्व सूत्र में प्रतिपादन करके विधि शब्द से भी विधेय है इस प्रकार दर्शाते हुए सूत्रकार कहते हैं। 'भावशब्दाच्च' अर्थात् इस विधि शब्द के लिये भी ज्ञान विधेय है। 'पदवित्स्यात्' (बृ. उ. ४/४/२३) इसमें 'स्यात्' यह विधि शब्द है।

यह सूत्र और भाष्य विवरण सहित अणुभाष्य की मुद्रित आवृत्ति में मिलता है किन्तु दूसरी सभी मुद्रित आवृत्तियों में और बहुत सी पुस्तकों में नहीं दिखायी पड़ता है। अणुभाष्य ऊपर की काशी वाले श्री गिरधरजी की विवरण नाम की टीका की दो पुस्तकें हैं उनमें यह सूत्र इसके ऊपर का भाष्य और विवरण है। दूसरी सभी आचार्यों का इस सूत्र पर भाष्य उपलब्ध है। श्री पुरुषोत्तम जी अणुभाष्य ऊपर की 'प्रकाश' नाम की टीका में इस स्थान पर (पृष्ठ १२/१२) नीचे की तरह लिखते हैं।)

'स्तुतिमात्रमुपादानादिति चेन्नापूर्वत्वात्।' (३/४/२१) इस सूत्र के पश्चात् 'भावशब्दाच्च' इस सूत्र को अन्य सभी भाष्यकार स्वीकारते हैं। इस सूत्र का अर्थ 'विधिर्वाधारणवत्' (३/४/२०) इस सूत्र में आ जाता है, इस कारण किसी भी प्रकार का प्रयोजन न होने से भाष्यकार इस सूत्र की उपेक्षा की हो इस प्रकार ज्ञात होता है अथवा लेखक के दोष से यह सूत्र लिखने में रह गया होगा।

विवरण की पुस्तक में दिये गये 'अणुभाष्य' में यह सूत्र और इसके ऊपर का भाष्य मिलता है और इस भाष्य के ऊपर का विवरण भी मिलता है। प्रकाशकार श्री पुरुषोत्तम जी लेखक दोष की विकल्प से भी कल्पना करते हैं। 'विधिर्वाधारण वत्' इस सूत्र में यह भाव शब्दाच्च इस सूत्र का अर्थ आ जाता है। इसलिये श्री मदाचार्य चरणों ने अथवा श्रीमत्प्रभुचरणों ने इस सूत्र की उपेक्षा की हो इस प्रकार की संभावना भी प्रकाशकार श्री पुरुषोत्तम जी करते हैं।)

**पारिप्लवार्था इतिचेन न विशेषितत्वात् ।३/४/२३।**

यह ज्ञान प्रतिपादक उपारव्यानात्मक श्रुति वाक्य अश्वमेधयज्ञ में आने वाला पारिप्लव (नाम का कर्म) के लिये है, इसलिये (यह स्वतः प्रमाणभूत नहीं) इस प्रकार जो आशंका की जाती हो तो यह ठीक नहीं, कारण कि ज्ञान यह तो कर्म से अनेक गुणा श्रेष्ठ है।

**( प्रास्ताविक )**- गुरु व्यास और शिष्य जैमिनि के बीच चर्चा चल रही है, गुरु व्यास ब्रह्मवादी है, शिष्य जैमिनि कर्मवादी है इसके मूल में इनका कर्माभिनिवेश अथवा विद्याग्रह हो सके। अभिनिवेश अथवा रुचि व्यक्ति के हाथ की बात नहीं, यह स्वभाव निहित है। पुरुषान्न परं किंचित् सा काष्ठा सापरागतिः। (कठः १/१३/११) (अर्थात् पुरुष (= परब्रह्म, परमात्मा, पुरुषोत्तम) से अधिक कोई नहीं, यह पराकाष्ठा है, यह सर्व फल है। 'स वा एष महानज आत्मा सर्वस्य वशी सर्वस्ये शान सर्वस्याधिपतिः।।' (बृहदा ४/४/२२) अर्थात् कौन यह महान् आ जन्मा परमात्मा सभी वस्तुओं को अपने वश रखने वाला सर्व पर सत्ता वाला, और सभी का स्वामी है। 'तमीश्वराणां परमंमहेश्वरं तं परमं च देवतानां देवतम्। पतिं पतीनां परमं परस्ताद् विदाम देवं भुवनेशमीड्यम्।। न तस्य कार्यकरणं च विद्यते न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते। परास्य विविधैवश्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च।। न तस्य कश्चित् पतिरस्ति लोके न चेशिता नैव च तस्या लिङ्गम्। सकारणं करणं करणाधिपाधिपो न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः।। श्वेताश्व (६/७/९) अर्थात् ईश्वरों के परम ईश्वर, देवताओ के परम देवता, स्वामियों के स्वामी सभी से श्रेष्ठ सभी लोकों के स्वामी इस प्रकार से परम पूज्य देव को हमें पहचानना चाहिये। सामान्य रीति से अमुक व्यक्ति हाथ, पैर आदि कर्मेन्द्रियों से पकड़ने या चलने का काम करते हैं अथवा आँख, कान आदि ज्ञानेन्द्रिय से देखने का या सुनने का काम करते हैं, परन्तु इस परमात्मा के सम्बन्ध में इस प्रकार कुछ नहीं, अर्थात् अमुक इसकी इन्द्रियें और इसके द्वारा किया जाने वाला अमुक काम ऐसा कुछ भी नहीं यह परमात्मा की परात्पर स्वभाव सिद्ध विविध ज्ञानशक्ति और

क्रियाशक्ति अपने को (इस परमात्मा के स्वरूप के अनुभव करने वालों द्वारा) सुनने को मिलता है। (शेष दूसरी रीति से इसका अपने को ध्यान भी आये इस तरह नहीं, इसको पहचान सके उस प्रकार का कोई प्रत्यक्ष चिन्ह इसका दिखायी नहीं पड़ता। यह इन्द्रियों के स्वामियों का भी स्वामी है, नहीं कोई इस को पैदा करने वाला और नहीं इसका कोई मालिक है। इत्यादि अनेक श्रुति वाक्यों पर ब्रह्म परमात्मा का परमतत्व के समान प्रतिपादन करते हैं और गुरु व्यास का सिद्धान्त यही है। इतना ही नहीं परन्तु 'फलमत उपपत्तेः' (ब्र.सू. ३/२/३८) (अर्थात् कि फल इस परमात्मा द्वारा ही मिलता है और युक्ति युक्त कथन यही है। 'पुरुषार्थोऽतःशब्दात्' (ब्र.सू. ३/४/१) इत्यादि स्थल में निःशंक रीति से इसी सिद्धान्त का निरुपण करते हैं। कर्मरुचि विध्याग्र ही शिष्य जैमिनि इस स्वगुरुमत को मानते नहीं, और कर्म प्रधान और ब्रह्म गौण इस प्रकार बताते हुए यह प्रयत्न करते हैं। गुरु व्यास इनको युक्तिसंगत उत्तर देकर परास्त करते हैं।

इस प्रकार होने पर पराजित जुवारी दो गुने साहस से खेलता है इस न्याय से फिर-फिर दाव चलता है। प्रस्तुत सूत्र इस प्रकार का एक दाव है।

**शंका**-शिष्य जैमिनि का कर्म गौण और ब्रह्म प्रधान है इस सिद्धान्त के सामने अब एक दूसरी रीति से बाधा खड़ी करते है। भृगुर्वे वारुणिर्वरुणं पितरमुपससारा। (तै. ३/१) अर्थात् वरुण पुत्रभृगु पिता वरुण के पास गया। 'अधीहि भगवन् इति हो पससाद सनत्कुमारं नारदः। (अर्थात् हे भगवान्, (मेरे को ब्रह्म का) उपदेश दो इस प्रकार कहते है नारद सनत्कुमार के पास गया।) प्रतर्दनोह वै दैवोदासिनिन्द्रस्य प्रिय धामोपजगाम। (कौशितकि. ३/१) (अर्थात् दिवोदास का पुत्र प्रतर्दन इन्द्र के प्रिय धाम में गया) आदि विविध वाक्यों से प्रारम्भ होते उपाख्यानों से ब्रह्म विद्या का निरुपण किया गया है। (अब) सर्वाण्याख्यानानि पारिप्लवेसंशति। (अर्थात् पारिप्लव में सभी आख्यानों को कहा गया है।) इस श्रुति वाक्यानुसार ये सभी ब्रह्मविद्या प्रतिपाद के उपाख्यानों ने अश्वमेघ युग में आने वाली पारिप्लव जो क्रिया उसमें आरख्यानों में कहने का जो कार्य उसके अंगभूत इस प्रकार (अपने को ज्ञात होता है (आख्यानों) कहने का जो कार्य) उसके अंगभूत इस प्रकार (अपने को) ज्ञात होता है कि (आख्यानों) कहने का जो कार्य उसमें मुख्यता केवल शब्द की है, अर्थ की नहीं, अन्त में जिसमें (ज्ञान का) उपदेश है उस प्रकार के आख्यानों द्वारा जो ज्ञान का, जिस तरह कर्म में मन्त्र के अर्थ का थोड़ा भी उपयोग नहीं, उसी प्रकार (इस ज्ञान का भी थोड़ा) उपयोग नहीं, अर्थात् इस ब्रह्म ज्ञान की कर्म मार्ग में गौणता भी नहीं तो फिर मुख्यता ही सिद्ध नहीं होती। (इस प्रकार जैमिनि 'पारिप्लवा र्थाः' इन शब्दों से शंका करते है

और) इस प्रकार कहना चाहते हैं कि ऊपर वर्णित प्रकार से उपाख्यान प्रतिपादक श्रुतियां सभी कर्म में अंगभूत है। (यह इसका और तत्प्रतिपाद्य ज्ञान का स्वत: प्राधान्य सहज ही नहीं है।

**समाधान**- तब गुरु 'न' इस शब्द से इस तरह कहना चाहते हैं कि ऊपर वर्णित प्रकार उस ज्ञान को कर्म का अंग बताना चाहते हो यह संभव नहीं कैसे ? (इसका उत्तर) 'विशेषितत्वात्' इस हेतु से देते हैं। विशेषित्वात् अर्थात्, कर्म से ज्ञान श्रेष्ठ होता है, कर्म से ज्ञान में (बहुत) अधिक धर्म है इस प्रकार शास्त्र में कहा है। अर्थात् ज्ञान कर्म का अंग नहीं। (जब भाष्यकार 'विशेषितत्वात्' इस शब्द का दूसरे किसी भी पूर्वाचार्य ने नहीं कहा उस प्रकार का नवीन ही अर्थ करते हैं तब पूर्वाचार्यों द्वारा यह किये अर्थ का अनुसरण करता ब्रह्म सूत्राभ्यासी शंका उठाते हैं कि) विशेषितत्व आख्यानों में है। (ज्ञान में नहीं, इसलिये ज्ञान में विशेषितत्व है यह प्रमाण ही कारण दिया गया है।) वह कारण ही बराबर नहीं है। (श्री शंकराचार्यादि पूर्वाचार्य 'विशेषितत्वात्' का अर्थ इस प्रकार करते हैं, पारिप्विल नाम की क्रिया में जो आख्यान कहे जाते हैं उन्हें जो कोई मानने में आते है वे आख्यान नहीं, परन्तु 'मनुर्वैवस्तो राजा' (शतपथ १३/४/३/३ आश्व. श्रौ. सू. १०/७ इत्यादि अमुक आख्यान ही, अर्थात् यह अमुक आख्यान भले कर्मांगभूत हो परन्तु उसके करने से ब्रह्म विद्या प्रतिपादक आख्यानों का भी कर्मांगभूत है यह मानना भूल से युक्त है और यह अर्थ जिसको उचित लगता है उस प्रकार का ब्रह्म सूत्र अभ्यासी ऊपर की तरह आशंका करे तब भाष्यकार श्रीमत्प्रभुचरण विट्ठलेश कहते हैं कि नहीं इस प्रकार नहीं। (तुम आचार्य गुरु बादरायण व्यास का आशय समझते नहीं (इस कारण ऐसा कहते हो) कथन इस प्रकार है कि पहले तो 'तुष्यतु दुर्जनः' इस न्याय से सभी आख्यान (पारिप्लव नाम की यज्ञ क्रिया में।) आख्यान कहने की (जो अवान्तर क्रिया है वह ) क्रिया में अंगभूत है (अर्थात् कि इस क्रिया में ठीक लगे तो आख्यान कहा जा सकता है) यह कथन सत्य है असत्य इसकी गहन चर्चा में उतरे बिना (यह बात स्वीकार ली जायेगी) इस प्रमाण से (आचार्य अर्थात् गुरु व्यास) कहते हैं तुष्यतुदुर्जनः इस न्याय का स्वरूप इस प्रकार है सत्यऔर असत्य का विचार किये बिना एक बात भी स्वीकार ली तो स्वीकार ली। इस बात को पकड़ कर रखे, ऐसा व्यक्ति वह दुर्जन और इसको प्रसन्न रखने के लिये इसकी गलत बात को भी घड़ी भर मान ली इसका अर्थ 'तुष्यत दुर्जनः यह न्याय') ब्रह्म ज्ञान का अर्थ निरुपण आख्यानों में ही है और आख्यान कर्म में अंगभूत है इस प्रकार बताने से ब्रह्म और इसका कर्मांगभूत हो जाएगा। इस प्रकार की पूर्व पक्षी जैमिनि की मान्यता है वह भूल भरी हुई है, कारण कि ब्रह्म ज्ञान का निरुपण केवल आख्यानों में नहीं, अन्यत्र भी है। उदाहरण के स्वरूप तैत्तिरीय उपनिषद् में 'ब्रह्म विदाप्रोतिपरम्'। तदेषाभ्युक्ता। सत्यं ज्ञानमन्तं ब्रह्म। (तै. २/

१) अर्थात् कि अक्षर ब्रह्म ज्ञानी को पर प्राप्ति होती है। यह कथन लक्ष्य में रखकर पर ब्रह्म सत्यस्वरूप, ज्ञानस्वरूप और अनन्तानन्द स्वरूप है। इस प्रकार प्रारम्भ कर यह परब्रह्म की विशेष महत्ता बताने के लिये यह परब्रह्म आकाश आदि का सृजन करता है, यह परब्रह्म आनन्दघन है, रसरूप है यह कथन भी कहकर 'भीषास्मात्' (तै. २/८) अर्थात् कि पर ब्रह्म की से पवन वस्तुमात्र को शुद्ध बनाता है। आदि द्वारा यह परब्रह्म सर्व नियामक है यह बात कहकर पूर्णानन्दस्वरूप तो परब्रह्म ही है यह बतलाने के लिए कौनसा आनन्द किससे न्यून है यह क्रम बताकर जिसको आनन्दमय पुरुषोत्तम की प्राप्ति हुई है व ही आनन्द का अनुभव करता है उस आनन्द का स्वरूप 'यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह' (तै. २/१) (अर्थात् कि जैसे मन और वाणी की गति नहीं उस प्रकार के ब्रह्म का अनुभव करने वाले जो जीव उनको किसी का भय नहीं रहता) इस प्रकार वर्णित ऐसे पर ब्रह्म संज्ञा की महत्ता एतं हवा व न तपति किमहं साधु नाकरवं किमहं पाप मकरवम् 'तै. २/७' (अर्थात् मैंने यह अच्छा नहीं किया, मैंने यह अनुचित किया। इसका इसको दुःख नहीं होता।) इस भाँति वर्णन करते हैं, इस स्थान पर इस प्रकार कहा गया है कि जो ज्ञाननिष्ठा है, वह सद्रूप, सर्वत्र विधान, सदा विद्यमान सर्वकर्ता, पूर्णानन्द स्वरूप सर्व नियामक और वाणी उस प्रकार मन से पर उस प्रकार के पुरुषोत्तम को प्राप्त करते हैं, जब कर्म अपने क्लेश रूप है और कर्मनिष्ठा है 'अस्यैवानन्द स्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति।' (ब्रह्मदा. ४/३/२२) (अर्थात् दूसरे सभी प्राणी यही परमानन्द स्वरूप ब्रह्म की एक स्वरूप मात्रा के आधार पर अपना-अपना जीवन टिका रखा है। इस श्रुति वाक्यानुसार अतितुच्छ सुख देने वाले स्वर्ग, पशु आदि को प्राप्त करते हैं, अर्थात् यह करना यह नहीं करना। इस प्रकार जो कर्म सम्बन्ध में कहा गया है वह कर्म पुरुषोत्तम प्राप्ति के लिये वस्तुतः व्यर्थ है। अर्थात् कर्म से ज्ञानअतुलनीय श्रेष्ठ है कारण कि ज्ञान की असिद्धि नहीं, कर्म की दृष्टि से इसकी गौणता है।)

**प्रास्ताविक**-प्रमाण से गुरु व्यास ने ब्रह्म ज्ञान का स्वतः प्राधान्य प्रमाणित कर दिया है ऐसा होते हुए भी पराजित जुवारी दुगुने साहस से खेलता है। इस न्यास से शिष्य जैमिनि फिर आशंका करते हैं।

**शंका**-आख्यानेतर स्थल पर जिसका प्रतिपादन किया जाता है उस प्रकार का ज्ञान एक समय भले ही स्वतः प्रधान हो, किन्तु आख्यानों में जो प्रतिपादन किया जाता है उस प्रकार का ज्ञान (तो कर्म का अंग है न इसलिए ?)। इसका स्वतः प्राधान्य कैसे पूरा होगा?

(इस प्रकार की शंका के समाधान में सूत्रकार गुरु व्यास) यह सूत्र कहते हैं।

## तथा चैकवाक्यतोपबन्धात्। ३/४/२४

(जिस प्रकार आख्यानेतर ज्ञान प्रति पादक श्रुतिवाक्यों में ज्ञान का प्राधान्य है उस प्रकार आख्यानाकारक श्रुतिवाक्यों में भी ज्ञान का प्राधान्य है, कारण कि (गुरु बिना ज्ञान नहीं इस प्रकार श्रुति में) जो बात कही गयी है वह बात ध्यान में रखकर (इन २० आख्यानों को कहा गया है (अथवा आख्यानेतर श्रुतियाँ और आख्यानाकार श्रुतियों में) एक ही बात का प्रतिपादन है।

**समाधान**-केवल अर्थात् उपाख्यानेतरश्रुतिप्रतिपादित ज्ञान का इतना स्वतः प्राधान्य है उतना स्वतः प्राधान्य उपाख्यान प्रतिपादित ज्ञान का भी है। सूत्र में आये 'च' शब्द से सूत्रकार इस प्रकार कहलाना चाहते हैं कि अन्यत्र निर्णयात्मक रीति से प्रतिपादित कथन का प्रश्नोत्तर कार से उपाख्यान में प्रतिपादन किया जाता है। (इस प्रकार कहने का आशय यह है कि स्वतः प्रधान वस्तु का प्रकारान्तर से प्रतिपादन किया जावे इतने मात्र से इसका स्वतः प्राधान्य टल नहीं जाता है) ज्ञान की बात को प्रत्यक्ष समझाने के लिये बड़े मनुष्य आदि भी प्रवृत्ति करते है और यह प्रवृत्ति (सहज नहीं होती) इसमें बहुत परिश्रम करना पड़ता है अर्थात् उपाख्यानों के आश्रय लिये बिना जो श्रुति ज्ञान का प्रतिपादन करती है उस श्रुति से उपाख्यानों में एक बात अधिक आती है और यह है ज्ञान का महत्त्व जिसका वर्णन कर इस ज्ञान को रुचिकर बनाना। तो फिर 'च' शब्द का सूत्रकार ने किसलिये उपयोग किया यह स्पष्ट करने के लिये प्रसंगोक्त सूत्र कहा गया है। अब मूल प्रसंग पर आयी ऊपर जो बात कही गयी है कि आख्यानेत्तर स्थल में स्वतंत्र रीति से जो ज्ञान का प्रतिपादन किया गया है उसका जितना स्वतः प्राधान्य प्रतिपादित ज्ञान का भी है इसके लिये कारण होना चाहिये न ? इस तरह कोई प्रश्न करे इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि इसके लिये हेतु (सभी स्थलों में) एक ही बात का प्रतिपादन करते हैं वह बात का प्रतिपादन आख्यान (अर्थात् कि गुरु-शिष्य-संवाद)) बिना (अच्छी प्रकार) नहीं हो सकता है, इसके लिये गुरु शिष्य संवाद रूप आख्यान (श्रुति में) बताया गया है।

अथवा 'एक वाक्य तोपबन्धात्' इस सूत्रांश का दूसरा अर्थ भी हो सकता है। जिस प्रकार उपाख्यानेतरस्थल में जो ज्ञान का प्रतिपादन किया गया है। उसी ज्ञान का 'अधीहि भगवन् इति होपससाद सनत्कुमारं नारदः। (छा. उ ७/१/१) अर्थात् कि गुरु जी, मुझको पढ़ाओ इस प्रकार कहते नारद सनत्कुमार के पास गये। इत्यादि आख्यानों में भी प्रतिपादन किया गया है।'

'यहाँ उपबन्धात्' इस स्थान में शब्द का प्रयोग किया गया है। वह 'उप' शब्द का अर्थ

'समीप में, नजदीक' इस प्रकार होता है, इसलिये इस प्रकार समझने का है कि वे वे गुरु शिष्य संवाद रूपी कथा ये वास्तविक है कल्पित है आख्यानेतर श्रुति की (इस वास्तविकता के कारण) समीप में। अर्थात् नजदीक हैं, कारण कि यह सामीप्य दूसरी प्रकार संभव नहीं है। इसलिये दूसरे लोक (अर्थात् कि पूर्व मीमांस को और तदनुसारी शांकरवेदान्ती) उपाख्यानों को कल्पित स्वतः अप्रमाण मानते हैं यह इनकी भूल है। (बात इस प्रकार है कि श्रुतिवाक्य दो तरह के है, विध्याकार और विध्याकार रहित दृष्टान्त 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामोयजेत्' अर्थात् कि स्वर्ग की इच्छा वाले मनुष्यों को, ज्योतिष्टोम यज्ञ करना। इस वाक्य में विधि अर्थात् आज्ञा है इसके लिये यह वाक्य विध्याकार बना और 'वायु वैंक्षेपिष्ठा देवता'। (तै.सं. २/१/११) अर्थात् वायु वास्तव में सबसे तीव्र गति का देवता है। इस वाक्य में सामान्य बात का निरुपण है। किसी प्रकार की विधि, अर्थात् कि आज्ञा नहीं, इसके लिये यह वाक्य है विध्याकार रहित वाक्यों को स्वतः अप्रमाण मानते है, उपाख्यानों लिये बहुत से विध्याकार-रहित होते हैं इसलिये ये स्वतः अप्रमाण मानते हैं। यह कथन अणु भाष्यकार को सर्वथा असमंत है। यह समग्रवेद, पीछे भले ही विध्याकार हो या विध्याकार रहित हो, इसको स्वतः प्रमाण मानते हैं। इसलिये उपर्युक्त निर्णय इस प्रकार किया है।

**शंका**-(अब, पुनःपूर्वपक्षी इस प्रकार की आशंका करते हैं कि) अर्थात् भले ही आख्यान स्वतः प्रमाण है, तो ये पारिप्लव में इनका उपयोग है इसलिये यह कमा५गभूत है इस कथन में कोई बाधा नहीं आती, तब सिद्धान्ती कहते हैं कि

**समाधान**-अश्वमेघ प्रकरण में 'मनुर्वैवस्तो राजा (शतपथ १३/४/३/३) आर्श्व. श्रौ. सू. १०/७' अर्थात् विवस्वान के पुत्रमनु राजा आदि आख्यान में जिस प्रकार कहे गये हैं वहाँ 'सर्वाणि आख्यानानि पारिप्लवे शंसति' अर्थात् सभी आख्यान (आख्याता) पारिप्लव में कहे है) इस प्रकार सामान्य रीति से सभी आख्यानों का उपयोग यज्ञ में कहाँ करना यह बताया गया है, परन्तु वहाँ 'सर्व शब्द से (प्रकरण में दिये गये सभी आख्यानों सामान्य रीति से सभी आख्यानों का उपयोग यज्ञ में कहाँ का समझना है, नहीं कि (बाहर के) दूसरे (सभी आख्यान भी, कारण कि (सर्वत्र अर्थ का आधार (उस प्रकरण पर होते हैं कथन इस प्रकार है। (अर्थात् अर्थ का आधार प्रकरण के ऊपर है इसलिये) जहाँ पारिप्लव नाम के कर्म की बात है वहाँ (इस प्रकरण में आये आख्यानों का यज्ञ में कहाँ पर उपयोग करना यह पारिप्लवमाचक्षीत (आश्व. श्रौ. सू. १०/६) (अर्थात् पारिप्लव कहना) इस स्थान पर कहा गया है। (यह इस प्रकार है। वहाँ, पहले दिन

'मनुर्वैवस्वतो राजा (शतपथ १३/४/३/३ आश्व. श्रौ. सू. १०/७) अर्थात् विवस्वमान् का पुत्र मनुराजा। यह (आख्यान कहना। दूसरे दिन 'इन्द्रो वैवस्वतः' (अर्थात् विवस्वान का पुत्र इन्द्र। यह (आख्यान कहना तीसरे दिन 'यमो वैवस्वतो राजा' (शतपथ १३/४/३) आश्व. श्रौ. सू. १०/७ (अर्थात् विवस्वान् का पुत्र यम राजा आदि आदि अमुक विशेष आख्यानों का उपयोग, पीछे के भाग में बताया गया है। इस स्थान पर जो कोई भी आख्यान से काम पूरा हो जाय इस प्रकार होता तो अमुक आख्यान अमुक दिन कहना इस प्रकार स्पष्ट करके कथन नहीं करते इसलिये 'पारिप्लवम्' आचक्षीत्। इस वाक्य में। (पारिप्लवम्।) इस प्रकार का एक वचन का प्रयोग है। (इस एक वचन के प्रयोग से ऐसा मालुम पड़ता है कि अमुक दिन अमुक एक आख्यान जो इस दिन के लिये नियत किया है वही कहना है, दूसरा नहीं, इसलिये आख्यानों की बात लेशमात्र भी यहाँ नहीं, कारण कि इस प्रकार का अर्थ होता है इस प्रकार यहाँ कुछ भी नहीं है।

**अत एव चाग्नीन्धनाद्यनापेक्षा।३।४।२५।**

(कर्म सामग्री नहीं हो वहां भी ज्ञान स्वभाव से कर्म सामग्री खड़ी कर सकते हैं, लिये ही इसको अग्नि ईंधन की आवश्यकता नहीं रहती।

कारण कि ज्ञानी स्वयं ही यज्ञस्वरूप बन जाता है इसी लिये इसके अग्नि समिधा आदि की आवश्यकता नहीं रहती (अर्थात् इस भाँति कर्म निरपेक्ष जो ज्ञान उसको कर्म द्वारा ही उपयुक्त मानना और अन्यथा अनुपयुक्त सर्वथा भूल से युक्त है।)

'पुरुषार्थोऽत्तः' इस प्रकार 'शब्दात्' (ब्र.सू. ३/४/१) इस सूत्र से लेकर (यहाँ तक) फल जो मोक्ष वह देने के सम्बन्ध में ज्ञान स्वतंत्र है, कर्म से नहीं, इस प्रकार सप्रमाण बताकर इसी कथन के समर्थन में एक दूसरी भी युक्ति आगे रखते हैं, कारण कि ज्ञान द्वारा ज्ञानी स्वयं ही यज्ञस्वरूप बन जाता है, इसीलिये ही जरामर्य नाम के अग्निहोत्र में अग्नि, इसमें होम करने की समिधा, इत्यादि अर्थात् (घी) आदि इसकी (इस ज्ञानी को) आवश्यकता नहीं इस प्रकार कहते हैं, इत्यादि तै. शाखा के हेमनारायणोपनिषद् में 'तस्यैवं विदुषी यज्ञस्यात्मा यजमानःश्रद्धा पत्नी शरीर मिध्ममुरो, वेदिर्लोमानि बर्हिर्वेदः शिखा हृदययूपः कामआज्यं :मन्युःपंशुस्तपोग्निः (म.ना. ८०) (अर्थात् यह स्वयं अपने ज्ञान जिस को हुआ है उस प्रकार के मनुष्य के यज्ञ में ज्ञानी की उत्तम आत्मा वह यजमान, इसकी श्रद्धा वह पत्नी इसका शरीर वह समिधा, इसकी छाती वह वेदी, इसके रोम वह देवताओं के बैठने के लिये घास, इसका वाद ज्ञान ज्वाला, इसका हृदय वह

पशु बांधने का खूंटा, इसकी इच्छा वह होम करने का घी, इसका क्रोध उसको मारकर होमने का पशु, इसके द्वारा किया जाने वाला तप वह अग्नि, आदि कहे गये है। (इस स्थान पर जरामर्य नाम के अग्निहोत्र सत्र का निरुपण है। यह सत्र क्रियात्मक और द्रव्यात्मक नहीं, परन्तु भावनात्मक है ऊपर की तरह वर्णन किया है। इस प्रकार ही ज्ञान, इसके सम्बन्ध में आने वाला दूसरी व्यक्ति या इस वस्तु को यज्ञरूप बनाया है उस ज्ञान को स्वीकार्य करने में उसे यज्ञ की क्या आवश्यकता ? इस कथन का भावनात्मक यज्ञात्मिक यज्ञ के निरुपण द्वारा इस भाँति ज्ञात होता है।

## सर्वापेक्षेत्यधि करण

जिस देश में इष्ट वस्तु है उस देश तक पहुँचने हेतु घोड़ों का उपयोग जिस प्रकार आवश्यक है उसी भाँति (जिस स्थिति पीछे मोक्ष प्राप्त हो उस स्थिति तक पहुँचने हेतु) सर्व (अर्थात् जिसे कर्म ज्ञान तथा भक्ति तीन) का उपयोग है, कारण कि (यज्ञ आदि अर्थात् कर्म आदि का जो सर्वथा उपयोग नहीं हो तो श्रुति इसका निरुपण ही किसलिये करे?) (अर्थात् श्रुति में यज्ञ आदि का निरुपण किया है, इससे समझ में आता है कि इन सभी का किसी प्रकार का उपयोग तो है ही।)

(संशय है) ऊपर के अधिकरण में कहा गया है कि ज्ञान का फल जो मोक्ष उसकी प्राप्ति के सम्बन्ध में कर्म किसी काम का नहीं यह कथन सत्य है। परन्तु (ज्ञान की) अपने प्राप्ति के सम्बन्ध में (कर्म का) उपयोग सही है कि नहीं, इस कथन का (इस अधिकरण में) विचार किया गया है।

(पूर्व पक्ष) ज्ञान की स्वयं के प्राप्ति के सम्बन्ध में भी कर्म का उपयोग नहीं। प्रमाण में पूर्वपक्षी का कहना है, कारण कि (शिष्य) गुरु के पास जाता है और गुरु इसको अनेक प्रकार के उपदेश देता है उसके द्वारा ही इसको ज्ञान प्राप्न होने का है। (इसको इस कथन का समर्थन)। ब्रह्म विदाप्नोतिपरम्।' (तै.त्तिरीय २/१) (अर्थात् कि जिस पुरुष ने गुरु किया। उसको ज्ञान मिलता है। इस प्रकार के श्रुति वाक्य से मिलता है।

## सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत् ।३/४/२६।

**सिद्धान्त**-प्रस्तुत चर्चा में सत्यकथन क्या इसका 'सर्वापेक्षा' इत्यादि शब्दों में (सूत्रकार) निरुपण करते हैं। सर्व (अर्थात् कर्म, ज्ञान, भक्ति (तीनों ही) इनकी (मोक्ष प्राप्ति में साधनभूत जो) पुरुषोत्तम (अर्थात् पर ब्रह्म परमात्मा का ज्ञान उस ज्ञान की स्वयं उत्पत्ति में अपेक्षा (अर्थात्

आवश्यक है) इस कथन का समर्थक कारण 'यज्ञादि श्रुतेः' शब्दों में (सूत्रकार) देते हैं। श्रुति (अर्थात् वेदयज्ञ आदि। अर्थात् कर्म, ज्ञान, भक्ति) उसका जो निरुपण करते हैं वह निरुपण ही (सम्बन्ध में) प्रमाण है, इस लिये (कर्म, ज्ञान, भक्ति का सर्वथा अनुपयोग हो तो मोक्ष साधनोंपदेशक वेद यह कर्म ज्ञान भक्ति का निरुपण ही किसलिये करते ? यह इनका भले ही साक्षात् नहीं हो तो परम्परा का भी उपयोग नहीं हो तो इसका निरुपण वस्तुतः निरर्थक हो जायेगा। और परम आप्तवेद निरर्थक एक अक्षर भी किस प्रकार लिखे ? इसलिये किसी को किसी प्रकार का कर्म ज्ञान भक्ति की उपयोगिता स्वीकार ही करनी पड़ेगी।

मूल आशय यह इस प्रकार है-स्वतन्त्र पुरुषार्थ रूप तो पुरुषोत्तम (अर्थात्) पर ब्रह्म परमात्मा और इसकी प्राप्ति यह फल और इसकी फल प्राप्ति में साधनभूत प्रेमलक्षणा भक्ति द्वारा उत्पन्न होने वाला यह पुरुषोत्तम का ज्ञान ही है इस कथन का प्रतिपादन 'ब्रह्मविदाप्नोतिपरम्' (तैत्तिरीय २/१) (अर्थात् परब्रह्म को जानने वाला परम फल रूप मोक्ष प्राप्त करता है) आदि उस प्रकार फिर 'एतद्विदुः रमृतास्ते बुवन्ति' (बृहदा. ४/४/१४) (अर्थात् इस) परब्रह्म को जो जानते है वह (मोक्ष प्राप्त करके) अमर बन जाता है। आदि हजारों श्रुतिवाक्यों द्वारा किया गया है। तदुपरान्त 'अथेतरे दुःखमेवोपयन्ति' (बृहदा ४/४/१४) (अर्थात् दूसरे जो परब्रह्म को नहीं जानते वे दुःखी ही होते हैं। यह श्रुति वाक्य (पर ब्रह्म का) ज्ञान जिनको नहीं, वैसे दुःखी ही होते हैं इस प्रकार कहते हैं। (स्वतन्त्र पुरुषार्थ रूप तो परब्रह्म परमात्मा है। इसका जिसको ज्ञान है वह मोक्ष को प्राप्त करता है, और इसको जो नहीं जानता वह दुःखी होता है।) परिस्थिति जब इस प्रकार होती है तब स्वयं पुरुषार्थ रूप नहीं, उस प्रकार जो यज्ञादि कर्म उसका श्रुतियों ने ही निरुपण किया है वे पुरुषार्थ प्राप्ति में यज्ञादि कर्मों के साधनभूत है इस दृष्टि में इस प्रकार ही समझना और यह (यज्ञादि कर्म) फलाशय रहित करने में आवे तो ही (यह परम पुरुषार्थ रूप पुरुषोत्तम की प्राप्ति में साधनभूत बनते हैं, अन्यथा नहीं) इसलिये वाजसनेयी शाखा के बृहदारण्यक उपनिषद् में 'यथाकारी यथाचारी तथा भवति। साधुकारी, साधुर्भवति पापकारी पापो भवति।। (बृहदा ४/४/५) (अर्थात् जिस जीव की जिस प्रकार की कृति और जिस जीव का जिस तरह का आचरण उस प्रकार वह जीव को दूसरे जन्म में प्राप्त होता है। अच्छा कर्म करे उसको अच्छा जन्म मिलता है बुरे कर्म करे उसको बुरी योनि मिलती है। इस प्रकार प्रारम्भ में कहा गया है कि 'तस्माल्लोकात् पुनरेति अस्मै लोकाय कर्मणे इति तु कामयमानः। अथ अकामय मानः अकामो निष्काम आत्मकाम आप्त कामोभवति न तस्मात् प्राणाउत्क्रांमन्ति। अत्रैव समवलीयन्ते। ब्रह्मैवसन्

ब्रह्माप्येति। (बृहदा. ४/४/६) (अर्थात् इस लोक में से पुन: इस लोक में कर्म करने आता है। यह तो सकाम कर्म करने वाले की बात हुई। इस वाक्य में 'अथ अकामय मान:' (का अर्थ यह है कि) अब फलाशा रहित कर्म करने वाले (की बात की जाती है, जो कर्म करते समय में) कामना रहित है, अर्थात् जिसकी कामना निवृत्त हो गयी है, इसको लेकर जो आत्म काम अर्थात् आत्मा जो परमात्मा प्राप्त हो, उसको लेकर जिसकी सभी इच्छा परिपूर्ण हो गयी है।' यह जीव ब्रह्मरूप बन गया हो ब्रह्म में लीन होता है आदि इस स्थान में 'यथाकारी' आदि (शब्दों से कर्म करने वाले की बात प्रारम्भ करने में आयी है, अर्थात् 'अकाममय मान:' इस शब्द से इस प्रकार का काम करने का ही कहा गया है। परिस्थिति यह है कि (अर्थात् सकाम कर्म करने वाला- चौरासी के चक्कर में भटकता रहता है, जब निष्काम कर्म करने वाला कालक्रम में मोक्ष प्राप्त करता है। इसलिये (भगवान्) अपने (लोकों को) अच्छे कर्मों की ओर प्रवृत्त करते है इसके लिये (उस-उस कर्म के) विविध फल कहे हैं और स्वयं समर्थ होकर वह फल देते हैं भी। परन्तु लोक (इस फलाशा में फस जाते हैं इसलिये प्रभु ने स्वयं ही भ्रम फैलाया है इस प्रकार अपने को ज्ञात होने पर इस प्रकार फलाशा से (कर्म करते जीव) भगवद् आज्ञा रूप जो वेद तदनुसार ही कर्म किया है अर्थात् लम्बे समय भी प्रभु स्वयं इन पर दया करके (इसको) निष्काम बनाते हैं। इसके पीछे भले ही फलाशा, सहित इस प्रकार के जीवों ने कर्म किये, परन्तु अन्त में इस तरह के कर्मादि करके अनेक जन्मों में इस प्रकार के जीव अधिक संस्कारी बनते हैं इस कारण भी ये इस प्रकार निष्काम बनते हैं। उपरान्त कषाये कर्मभि ततो ज्ञानं प्रवर्तते (अर्थात् कर्मों द्वारा वासनाओं का क्षय होने पर-ज्ञानोदय होता है) इत्यादि स्मृतिवाक्यानुसार भी वासनाओं का क्षय होता है फिर ज्ञान की उत्पत्ति के लिये भी कर्मों की आवश्यता है। 'सर्वापेक्षा च' इस स्थान पर (जो) 'च' है उसके द्वारा सूचन होता है कि (यह कर्म आदि की अपेक्षा मर्यादामार्गीय अर्थात् साधन मार्गीय जीव को है) पुष्टिमार्गीय अर्थात् कृपामार्गीय जीव को नहीं (कारण कि इस तरह के पुष्टिमार्गीय जीवों को तो प्रभु स्व सामर्थ्य से ही उद्धार करते हैं) इसलिये तो 'नायमात्मा' (कठ. २/२३ मुण्डक ३/२/६) अर्थात् इस परमात्मा की प्राप्ति यह परमात्मा कृपा करे तभी होती है। जीवकृत साधन द्वारा नहीं। इस श्रुति वाक्य के साथ विरोध नहीं आता है। टिप्पणी-वेद यह परम प्रमाण है। इसका अमुक भाग ही नहीं, परन्तु इसका अक्षर-अक्षर प्रमाणभूत है। अब वेद ने अनेक स्थान पर कर्म ज्ञान आदि साधनों का उपदेश किया है, जब एक, या दो स्थान आग्रह रखकर कहा है कि भगवद् चरण अर्थात् भगवत्कृपा आदि परम पुरुषार्थ से जो भगवत्प्राप्ति नहीं होती हो तो

फिर इन सभी साधनों का उपदेश वेद ने किसलिये किया? ये साधन किंचित् कर लेते हैं, भगवत्कृपा हो तो ही भगवत्प्रप्ति होती है, तब फिर साधनोपदेश वस्तुतः निरर्थक होते है, तत्प्रातिपादक वेदभाग भी अप्रमाण बनते हैं, इस संकट से निकलने का क्या मार्ग हो सकता है? साधन प्रतिपादक वेद भी इतने ही प्रमाणभूत है और कृपा प्रतिपादक वाक्य भी इतने ही प्रमाणभूत है इसलिये इस बुद्धिगम्य कौनसा मार्ग लेना? इसके लिये दो मार्ग हैं, एक मार्ग तो बहुत सीधा है। अमुक स्थिति तक कर्मादि साधन काम करते हैं और पीछे ही भगत्वकृपा होती है और कृपा द्वारा ही भगवत्प्रप्ति हो इसका एक साधारण दृष्टान्त हैं। एक ऊँचाई पर एक सुन्दर खिलोना पड़ा हो उसको देखकर एक बालक इस ओर जाय, ऊँचे हाथ करके यह उतारने के लिये प्रयत्न करे परन्तु इसके प्रयत्नों से तो यह खिलौना इसके हाथ में आये ऐसा नहीं, घर का कोई बड़ा इससे उत्कृष्ट प्रयत्नों द्वारा इसकी इच्छा जानकर इसको यह खिलौना दे तब उसको मिले इस प्रकार जीवकृत साधनों द्वारा जीव के फल प्राप्ति की इच्छा जानकर इसके ऊपर प्रभु कृपा करे और जीव को यह फल देता है। इस प्रकार साधन बिना कृपा नहीं और कृपा बिना फल नहीं, इस भाँति दोनों प्रकार के वाक्य सार्थक बनते हैं, श्रीरामानुजाचार्य ने समन्वय का यही मार्ग लिया है। श्रीवल्लभाचार्य इस मार्ग को स्वीकार करते हैं, परन्तु तद्पश्चात् भी इनको कुछ कहना है। जीव के साधन करने के पश्चात् ही प्रभुकृपा करे तब फिर कृपा करने के सम्बन्ध में प्रभु पराधीन बन जाते हैं। सर्वस्वतन्त्र प्रभु की यह दुर्दशा? इस दुर्दशा में से प्रभु को निकालने का एक ही उपाय है सामान्य रीति से भगवान् जीवों के साधनों को देखकर ही कृपा करते हैं, परन्तु जब प्रभु की इस तरह से कृपा करने का मन हो ऐसा नहीं है तब इसको कोई नहीं रोक सकता है ऐसा नहीं है। जिन जीवों पर अकस्मात् इस रीति से कृपा कर प्रभु इसको फलानुभाव कराते हैं वह जीव पुष्टिमार्गीय इस प्रकार के जिन जीवों को साधन की अपेक्षा नहीं, अर्थात् साधन श्रुति सामान्य रीति से चरितार्थ है और वरण श्रुति इस तरह के अपवादभूत पुष्टिमार्गीय जीवों के सम्बन्ध में चरितार्थ है।) (अब कोई इस प्रकार की आशंका करे कि) ज्ञान द्वारा कर्म आदि साधन हीं फल को उत्पन्न करता है इस प्रकार मानने में क्या कठिनाई? तो इसकी आशंका दूर करने के लिये उत्तर में (एक) उदाहरण देते हैं, 'अश्ववद्' इस शब्द में (सोचो) कि अमुक स्थल पर अमुक निज भक्तों का कल्याण करने वाले एक महात्मा रहते हैं। इस स्थान से और अपने स्थल के बीच में दस कोस का अन्तर है यह व्यवधान हुआ। घोड़ा इस व्यवधान अर्थात् अन्तर को दूरकर उस स्थल पर ले जाय, इतना यह कर सकता है, विशेष नहीं (अपनी महात्मा की ओर की भक्ति और इन महात्मा

की कृपा) दिला सकती है। इतना इस (घोड़े में सामर्थ्य नहीं)। इसी प्रमाण से यज्ञादि कर्मों आधि भौतिक आध्यात्मिक और आधिदैविक प्रतिबन्ध अर्थात् विघ्न दूर करे इतना इसमें सामर्थ्य है। अधिक नहीं, पुरुषोत्तम प्राप्ति (तो भक्तों के स्नेह और भगवान् की कृपा द्वारा ही होती है) नहीं कि (यह स्नेह और कृपा बिना भी) केवल यज्ञादि द्वारा मोक्षाभिलाषी (मर्यादामार्गीय भक्त) के सम्बन्ध में इस प्रकार है ऐसा समझना, भक्तों के सम्बन्ध में तो (प्रथम लक्षणा) भक्ति ही सभी कार्य करती है इसको यज्ञादि कर्मों की आवश्यकता नहीं, (टिप्पणी-पुरुषोत्तम प्राप्ति में जो विघ्न है, वह तीन प्रकार का है इस प्रकार ऊपर कहा गया है। ये तीन प्रकार के अर्थात् आधिभौतिक, आध्यात्मिक और आधिदैविक ये तीन प्रकार के विघ्न का सप्रमाण स्वरूप मेरे जानकारी में नहीं है अर्थात् मेरी कल्पना से बताता हूँ। पुरुषोत्तम प्राप्ति यह परम फल, पुरुषोत्तम का निवास वैकुण्ठ में जान रहे। इस लोक में बीच में क्या-क्या विघ्न है इसका विचार करना चाहिये, साधन मार्ग में वैदिक साधनों के बिना आगे काम नहीं चलता है और यह वैदिक साधन समर्थ, ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य कर सकता है इसलिये दूसरी योनियों में जन्म हो तो वेदाधिकार का अभाव अथवा वेदाधिकार हो तो कर्म, कर्म सामर्थ्य का अभाव, यह हुए आधिभौतिक लिप्त आत्मा सम्बन्धी विघ्न, वे आध्यात्मिक दृष्टान्त छान्दोग्य उपनिषद् में आठवें प्रपाठक के सातवें खण्ड में इन्द्र और विरोचन प्रजापति के पास अध्यात्म विद्या सीखने जाते हैं। आत्मा का सम्बन्ध समझने के सम्बन्ध में इन्द्र आगे जाता है। विरोचन रुक जाता है यह आध्यात्मिक विघ्न अमुक वैदिक कर्म निष्काम किये जायें तो इसका फल रूप अन्तःकरण शुद्धि प्राप्त हो तो इस प्रकार का आध्यात्मिक विघ्न दूर हो, अब देवकृत विघ्न वह आधिदैविक अमुक कर्मों द्वारा यह प्रतिकूल दैव दूर हो अर्थात् आधिदैविक विघ्न दूर हुआ। कर्मों द्वारा यह तीन प्रकार का विघ्न दूर होता है, अन्तः करणादि शुद्ध हो, परन्तु पुरुषोत्तम की प्राप्ति तो ज्ञान भक्ति और तदनन्तर हुई पुरुषोत्तम की कृपा द्वारा ही होती है।

**शमदमाद्युपेतः स्यात्तथापितु तद्विधेस्तदङ्गतया तेषामवश्यानुष्ठेयत्वात् ।३/४/२७।**

(श्रुति में कहा गया है) कि साधक आदि को शम दमादि की पालना करनी चाहिए। ऐसा होने पर यह वेद विधि ज्ञान का अंग है इसलिये ज्ञान मार्गीयों के लिये शम दमादि का पालन आवश्यक है, (परन्तु, सामान्य रीति से भक्तिमार्गीय मनुष्यों के यह शमदमादि सहज सिद्ध होते हैं यह कथन सत्य है, परन्तु इनके लिये भी यह शम दमादि पालन आवश्यक है, और यदि पालना

नहीं करें तो गति में अवरोध आ जाय इस प्रकार कुछ भी नहीं कारण कि भगवन्मार्ग में सब भगवत् कृपा द्वारा ही होता है।)

(यह कथन ठीक) परन्तु 'तस्मादेव विच्छान्तोदान्त' (वृहदा४/४/२३) (अर्थात् जिसका मन और इन्द्रियां स्वयं के वश में है। (जिसके किसी प्रकार की इच्छा नहीं जगती, जो सब आनन्द से सहन करता है और जिसका मन एकाग्र रहता है। उसको अपने और सारे जगत में पर ब्रह्म परमात्मा के दर्शन होते हैं। आदि श्रुति वाक्य शम, दम आदि ज्ञान प्राप्ति में साधनभूत है ऐसा कहते हैं, नहीं कि यज्ञ आदि। इस प्रकार (कोई आशंका करे तो इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि भक्तिमार्ग में भी मनुष्य को शम दमादि सहज सिद्ध होते हैं, फिर (अर्थात् शमदमादिवाला अपने में पर ब्रह्म परमात्मा के दर्शन करता है। इस श्रुति में (शमदमादि को इसके अंगभूत अर्थात् ज्ञानमार्गीय ज्ञान में ही अंगभूत कहे हैं, इसलिये ज्ञानमार्ग में तो यह (शमदमादि) आवश्यक है और इन अंगों की विधि भी इतने के लिये ही है, (परन्तु) भक्ति मार्ग में (मुख्य रूप से) शम दमादि सहज सिद्ध होते हैं यह कथन सत्य है, परन्तु यह होना ही चाहिये। (नहीं हो तो गति रुक जाती है) ऐसा कुछ नहीं है। (टिप्पणी-भक्तिमार्ग में तो परम कृपालु परमात्मा जीव के गुण दोष ध्यान में लिये बिना, जिस प्रकार वर्षा सभी जगह होती है उसी तरह सभी जीवों को आनन्ददान करते हैं वहाँ जीव में शमदमादि हो तो भी ठीक और नहीं हो तो भी ठीक, परन्तु ज्ञानमार्ग में शमा दमादि बिना गति आगे नहीं होती है।

**सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये तद्दर्शनात्।३/४/२८।**

प्राण चले जाये इस प्रकार की परिस्थिति में तो सभी प्रकार के अन्न की छूट है, कारण कि (इस प्रकार ली गई छूट अपने श्रुति में) कही गयी है।

**शंका**- आहार शुद्धौ 'छान्दोग्य ७/२६/२' अर्थात् आहार शुद्ध हो तो अन्तःकरण (भी) शुद्ध रहे। इस श्रुति वाक्यानुसार यज्ञ शम, दम आदि (जिसके आहार शुद्धि आवश्यक अंग है) अन्तःकरण की शुद्धि के लिये आवश्यक वर्णन किया गया है यह मत उचित नहीं, कारण कि 'न ह वा एवं विदि किंचनानन्नं भवति छान्दोग्य।४/२/१। (अर्थात् इस प्रकार की ज्ञान दशा जिसको प्राप्त हुई है उसको किसी भी प्रकार से अन्न का निषेध नहीं) इस प्रकार छान्दोग्य उपनिषद् में और न हवा अ स्य अनत्रं जग्धं भवति। (बृहदा. ६/१/१४)' अर्थात् इस प्रकार की ज्ञानदशा में पहुँचे मनुष्य भोजन नहीं करे तो भी इसको इसका दोष नहीं लगता है। इस तरह

बृहदारण्यक उपनिषद् में आहार शुद्धि विशुद्ध को सभी प्रकार के अन्न खाने की छूट की बात कही गयी है अन्तःकरण की शुद्धि के लिये यज्ञ आदि श्रुति में कहे हैं यह कथन ठीक नहीं है इस प्रकार कोई आशंका करे इसके उत्तर में निम्न प्रकार की व्यवस्था है।

**समाधान**-आहार मिलना कठिन हो और प्राण निकल जाने की परिस्थिति पैदा हो जाय जब प्राण नहीं बचे अर्थात् आदमी मृत्यु को प्राप्त हो जाय, यह जीवित मनुष्य नहीं रहकर शव बना हो तो इसको ज्ञान ही कहाँ से प्राप्त हो? इसलिये इस भाँति बिना ज्ञान की प्राप्ति के सम्बन्ध में अन्तरंग अर्थात् अत्यावश्यक साधन है, जब आहार देह पोषक होने से इससे बहिरंग अर्थात् न्यून आवश्यक है, इसलिये इसके सम्बन्ध में छूट दी गयी है। (इस कथन का) समर्थन करने के लिये (सूत्रकार अब) प्रमाण देते हैं, 'तद्दर्शनात्' इन शब्दों में चाक्रायण नाम के ऋषि (स्वयं भूखे मर जाने की स्थिति में आये ईभ्य नाम के शूद्र से झूठे उड़द खाये जैसा प्रसंग (अपने/श्रुति में देखने को मिलता है। (टिप्पणी-सर्वपेक्षा सूत्र में कहा गया है कि कर्मादि मोक्ष प्राप्ति में सरल साधन भूत नहीं, अर्थात् पहले कर्मादि पीछे अन्तःकरण शुद्धि द्वारा साधनभूत है, अर्थात् पहले कर्मादि, पीछे अन्तःकरण शुद्धि, पश्चात् ज्ञान और फिर मोक्ष, परन्तु इस क्रम में एक श्रृंखला कमजोर है कारण कि इसमें अन्तःकरण की शुद्धि है उसका आधार कर्मादि ऊपर है यह बात सत्य है किन्तु तदुपरान्त आहार शुद्धि ऊपर भी है परन्तु एक स्थान पर श्रुति आहार शुद्धि का आग्रह करती है और अन्य स्थान पर खाने की छूट देती है। अब अन्तःकरण शुद्धि के लिये अत्यावश्यक जो आहार शुद्धि उसको अन्य स्थल पर उसको खाने की छूट देती है श्रुति अन्तःकरण शुद्धि के लिये यथालाभ आग्रह रखती हो ऐसा मालुम नहीं पड़ता है। इस भाँति सिद्धान्ती अन्तःकरण की शुद्धि को आवश्यक समझकर इसके लिये कर्मादि आवश्यक है ऐसा मानते हैं, जब पूर्व पक्षी का कहना इस प्रकार है कि जो श्रुति को अन्तःकरण की शुद्धि की आवश्यकता नहीं हो तो इसमें कारणभूत कर्मादि की क्या आवश्यकता? इस प्रमाण की प्रस्तावना में पूर्व पक्षी की समस्त शक्ति लाभ भ्रमित की छूट देने वाली श्रुति ऊपर है, अर्थात् सिद्धान्ती यह यथा लाभ खाने की छूट देने वाली श्रुतिका हार्द बताता है। मोक्ष प्राप्ति के लिये ज्ञान तो आवश्यक है यह ज्ञान का आधार जितना अन्तःकरण शुद्धि ऊपर है उतना ही प्राण धारण, अर्थात् जीवित रहने ऊपर है। अब जब शुद्ध आहार अप्राप्य हो तभी अन्तःकरण शुद्धि का आग्रह रखकर भूखे मर जाना कि जो मिले वह उस भोजन को लेकर जीवित रहना? जीवित रहेगा तो वह आगे को शुद्ध आहार मिलने पर अन्तःकरण शुद्धि प्राप्तकर उसे मोक्ष मिलेगा, परन्तु

अन्तःकरण शुद्धि के आग्रह के पीछे जो भूखे मर जाएगा, जीवित ही नहीं रहेगा, वह ज्ञान प्राप्ति भी कहाँ से करेगा और मोक्ष भी कहाँ से मिलेगा? जीवित मनुष्य ही कल्याण प्राप्त करता है इस न्याय से अन्तःकरण करण का शुद्धि से प्राण धारण अधिक आवश्यक है, इसलिये तो खाने की छूट, तो खाये बिना प्राण चले जायं इस प्रकार की विकट परिस्थिति के लिये ही यह आपद् धर्म के सदृश कहा गया है, नहीं कि हमेशा के लिये, श्रुति में अन्तःकरण शुद्धि के लिये संपूर्ण आग्रह रखा है और इसमें साधनभूत यज्ञादि के लिये भी इतना ही आग्रह रखा है। (इसके पीछे भी) अन्तःकरण शुद्धि ज्ञान प्राप्ति का साधन है और इस तरह इसकी आवश्यकता है अर्थात् ज्ञान प्राप्ति होने के पीछे नहीं, अन्तकरण की शुद्धि आवश्यक है कि नहीं इसमें कारणभूत आहार शुद्धि की आवश्यकता है अर्थात् जिसको ज्ञान प्राप्त हुआ है उसको यथा लाभ उसको खाने की छूट हमेशा के लिये हो इसमें भी कोई बुरी बात नहीं है। उस प्रकार फिर 'अपि स्मर्यते' (ब्र.सू.३/३०) अर्थात् कि ब्रह्मज्ञानी वह क्या, परन्तु) अब्रह्मज्ञानी भी आपत्ति के समय में जो मिले वह खावे, इसका इसको दोष नहीं है, यह स्मृति में कहा है। इस सूत्र में अब्रह्मज्ञानी को भी (अर्थात् सूत्रकार बादरायण) व्यास ने मुख्यतः ऐसा कहा कि ज्ञानी अथवा अज्ञानी, को आपत्ति के समय पर ही यह छूट हो सकती है, अन्यथा नहीं। इसका आशय यह है कि ज्ञानी भी जो शास्त्र विहित धर्म का त्याग करे और शास्त्र निषिद्ध धर्म का आचरण करे तो इसका मन मलिन बनता है और मिला ज्ञान भी इसका नष्ट होता है। श्रुति का इस प्रकार का आशय है (यह बताने के लिये सूत्रकार कहते हैं) इस तरह कठिनाई हो तो जो मिले खाने की छूट, अन्यथा नहीं, इस प्रकार विशिष्ट व्यवस्था कही है। इसीलिये ही श्रीमद् भागवत के दूसरे स्कन्ध में कहा कि विशुद्धं केवलं ज्ञानं प्रत्यक् सम्यगवस्थितम्। सत्यं पूर्णमना द्यन्तं निर्गुणं नित्यमद्वयम्। ऋषे विदन्ति मुनयः प्रशान्तात्मे-न्द्रियाशयाः। यदातदेवास त्तर्कै स्तिरो भूयेत् विप्लुतम्। (भाग. २/६/३९/४०) अर्थात् कि निर्मल, केवल, आन्तर, स्थिर, सत्यस्वरूप, पूर्ण अनादि-अनन्त, निर्गुण, नित्य अद्वितीय ज्ञानस्वरूप परब्रह्म परमात्मा का जिस प्रकार नाम आत्मा इन्द्रिय तथा अन्तःकरण शान्त है उस प्रकार के मुनियों, ये ऋषि जानते हैं, परन्तु यही ज्ञान जब बुरे तर्कों से विचलित होकर नष्ट होते हैं। (तदुपरान्त) मार्कण्डेय मुनि ने भी कहा है कि ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा। बलादाकृष्य मोहायमहामाया प्रयच्छति। मार्कण्डेय पुराण-देवी माहात्म्य १/४४ (अर्थात् षडैश्वर्य संपन्न यह दिव्य महामाया ज्ञानी पुरुषों के भी चित्तों को बलात् खींचकर मोह के सुपुर्द करती है। (टिप्पणी- ये दोनों वाक्य ज्ञान सम्पन्न जनों पर भी कैसा भय डालते हैं। इसका स्पष्ट निरुपण

करते हैं। इसलिये ही जैसी ऊँची स्थिति में पहुँचे हो परन्तु असाध्य होना सर्वथा भयानक है। यह अथवा इस आशय का वाक्य कहा है, अर्थात् सतत सावधानी बिना स्वतंत्रता स्थिर नहीं रहेगी। सीढ़ियों वाली सीढ़ि के भले ही एक मनुष्य न्निन्यावे सीढ़ि या चढ़ा हो, परन्तु अन्तिम सीढ़ी भी असावधानी इसको सब से नीचे गिरा देती है, इसलिये प्रयत्न करते रहना, इसका अर्थ यह नहीं कि डरते ही रहना, हिम्मत से आगे बढ़ना, परन्तु एक क्षण भी असावधान नहीं रहना। यह (जो कहलाया वह ज्ञानमार्गीय ज्ञान वाले के सम्बन्ध में ही समझना, भक्तिमार्गीय जीव को इस तरह कैसा भी भय नहीं, कारण कि भगवान् ने स्वयं कहा है कि 'मांये अनन्याश्न्विवतयन्तो मांये जनाः पर्युपासते। तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् (भ.गी. ९/२२) अर्थात् जो मेरा अनन्य भक्त बनकर के मेरा ही में विचार कर मुझे ही भजते हैं। नित्य मेरी सेवा में लगे रहने वाले है उनके योग क्षेम का मैं ही निर्वाह करता हूँ। (उपरान्त) 'मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते। (भ.गी. ७/१४) (अर्थात् जो मेरे ही शरण में आते हैं वे ही माया को पार करते हैं। इस श्लोक में जो 'जो' एव का प्रयोग किया गया है उसका आशय यह है कि पुरुषोत्तम का जिसको ज्ञान है वही माया को पार करता है, अर्थात् ज्ञानमार्गीय को उस माया का भय है।

## अबाधाच्च ।३/४/२९।

इस प्रमाण किन्हीं परिस्थिति में प्राण को स्थिर करने के लिये ही जो छूट ली जाती है उससे कठिनाई भी नहीं आती है।

शुद्ध अन्न के लिये आग्रह को पकड़े रखना एक बार नहीं खाये तो भी चल सकता है इस प्रकार की आपत्ति में, निषिद्ध अन्न खाने से बुद्धि विकृत नहीं होती और इसको लेकर कठिनाई भी पैदा नहीं होती। (यह एक सच्चाई है) इसलिये (इस प्रकार की छूट में किसी तरह की बाधा नहीं है।)

## अपि स्मर्यते ।३/४/३०।

इस प्रकार की विकट परिस्थिति में निषिद्ध आहार करने वाले की बुद्धि नहीं बिड़ती ऐसा स्मृति में भी कहा है।

आपत्ति के समय अज्ञानी भी निषिद्ध आहार करे तो इसमें बाधा नहीं है-इस प्रकार स्मृति में कहा है तब भी श्रुति संमत मार्ग में जाने वाले ज्ञानी को कठिनाई नहीं होती है, अब इसमें फिर

क्या पूछना ? स्मृति वाक्य इस प्रकार है 'जीवितात्यय मापन्नो योवन्नमत्ति यतस्ततः। लिप्यते न स पापेन पद्मपत्र मि वाम्भसा। (मनु. १०/१०/४) (अर्थात् जब नहीं खाये तो प्राण जाते हैं इस प्रकार की स्थिति में रहा मनुष्य जहाँ-वहाँ खाय तो भी कमल के पत्ते पर जिस प्रकार पानी नहीं ठहरता है उसी भाँति इसको पाप नहीं लगता है।)'

अथवा, ज्ञानाग्निः सर्व कर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा। (भ. गी. ४/३७) अर्थात् ज्ञान रुपी अग्नि सभी कर्मों को भस्म कर डालती है। इस प्रकार ज्ञानी निषिद्ध कर्म नहीं करता इस तरह स्मृति में भी कहा है। (इस प्रमाण से भी इस सूत्र का अर्थ हो सकता है।)

**शब्दश्चातो कामकारे।३/४/३१।**

इसलिये तो साधन दशा वाले को यथा काम नहीं करना इस प्रकार श्रुति वाक्य है। ज्ञान रुपी अग्नि (अच्छे बुरे) सभी कर्मों को जला डालने में समर्थ है अर्थात् सिद्ध दशा में ही यथा काम करे उस प्रकार मनुष्य को तो बाधा नहीं, अन्यथा साधन दशा में (तो बुरे सभी कर्म जला डाले) इस प्रकार ऐसा कुछ (साधन) नहीं होता अर्थात् 'तस्मादेवंविच्शान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुः') (बृहदा. ४/४/२३) अर्थात् इस प्रकार ही जानते हैं वे अपने मन और इन्द्रियों को वश में रखते हैं, कोई भी इस प्रकार की इच्छाओं का सेवन नहीं करता, सभी सहज करते हैं। इस प्रकार का श्रुति वाक्य यथा काम करने की मना करता (अपने को) मिलता है।

**विहितत्वाच्चाश्रमकर्मेत्यधिकरण**

**संशय**-ज्ञान (रुपी अग्नि सभी/कर्मों का नाश करता है यह कथन तो पूरा हो चुका, अब यह प्रश्न उपस्थित होता है कि जिसको ज्ञान प्राप्त हुआ है उसको कर्म करना या नहीं)

**पूर्वपक्ष**-पूर्व पक्षी का कहना (इस प्रकार) है कि कर्म नहीं करना, कारण कि कर्म का फल अन्तःकरण शुद्धि द्वारा जो ज्ञान वह तो मिल चुका है, उपरान्त, ज्ञान सभी कर्मों को भस्म कर देता है (अर्थात् कर्म करने से कोई लाभ नहीं इस भाँति कर्म का फल जो ज्ञान वह मिलने के पूर्व कर्म किये जाते हैं यह ज्ञान अब मिल चुका है अर्थात् यह फल जो ज्ञान, उसे प्राप्त करने के लिये कर्म करने की आवश्यकता नहीं रहती, और एक बार कर्म किये जावे ये सभी कर्मों को ज्ञान भस्म कर डालता है, अर्थात् यह तो घर बाँध कर, जला देने जैसी घटना होगी, और इस प्रकार घर बनाना मात्र मूर्खता है। इसलिये ये नहीं करना।

तब सिद्धान्ती कहते हैं कि -

**विहितत्वाना श्रमकर्मापि ।३ ।४ ।३२ ।**

शास्त्र कर्म करने को कहते हैं इसलिये आश्रम कर्म भी (करना)

जिस प्रकार शास्त्र में कहा है इसके लिये संकट नहीं हो तब ज्ञानी को भी शुद्ध अन्न ही खाना चाहिये, उस प्रकार शास्त्र में बताया है इसके लिये आश्रम कर्म भी करना, जब संकट नहीं हो, तब निषिद्ध अन्न खाना यह दोष है-यह कथन 'सर्वत्रानुमतिः' यह सूत्रकार कहते हैं। उसी भाँति अवश्य करणीय कर्म नहीं किये जाते हैं तो पाप लगता है, इसलिये ये करने इस तरह का (सूत्रकार का) आशय है। ऊपर बताया गया है कि किये हुए कर्मों को ज्ञान रुपी अग्नि भस्म कर देगी (इसलिये किया हुआ प्रयत्न व्यर्थ होगा) इसलिये कर्म नहीं करना इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं।

**सहकारित्वेन च ।३ ।४ ।३३ ।**

ज्ञान प्राप्ति के लिये जो अन्तरंग साधन शमदमादि उसको ये कर्म सहायता करते हैं, इसलिये भी करने के हैं।

शम, दम आदि (जो ज्ञान प्राप्ति के लिये) अन्तरंग साधन है उनके आश्रम कर्म सहायक रूप हो जाते हैं, अर्थात् बिना शमदमादि (प्राप्त हुए) ज्ञान को स्थिर नहीं कर सकता है, इसलिये करने का है इस प्रकार (सूत्रकार यह सूत्र) कहते हैं। (अब यहाँ पर कोई शंका करे कि) कर्मों का स्वभाव ही है कि यह करता है उसके मन में संसार वासना जागे, अर्थात् इस कार्य से तो मदद तो एक ओर रही, परन्तु ओर कठिनाई पैदा होगी। इसलिए यह नहीं करना, यही ठीक है। (इसके उत्तर में भाष्यकार श्रीविट्ठलेश कहते हैं कि) कर्मों का संसार वासना जनक जो स्वभाव है वह ज्ञान से नाश होने वाला है। अर्थात् (अब कर्मों का अशुद्ध अंश इस प्रकार दूर होने पर केवल शुद्ध अंश ही रहने पर ही यह कर्म करने से लाभ ही होने का है। इसलिये शमदमादि कर्म मददगार होंगे इस प्रकार मानने में किंचित् भी अनुचित नहीं है, इस प्रकार (सूत्रकार का) आशय है। इस तरह ज्ञानमार्गीय के ज्ञान को स्थिर किस प्रकार करना। इसका उपाय बताया, अब भक्तिमार्गीय साधन ही भगवान् के (चरित्रों का) श्रवण (कीर्तन) आदि ज्ञानमार्गीय साधनों यज्ञयागादि और शमदमादि से अधिक है और (सविशेष) आवश्यक है यह बताते हैं।

## सर्वथापि त एवोभयलिङ् गात् ।३/४/३४।

(भगवच्चरित्र श्रवण कीर्तनादिवे) सर्वथा (अर्थात्, इसको इस तरह से तो करना, परन्तु ज्ञानमार्गीय धर्म करने का हो उस समय भी यह ज्ञानमार्गीय धर्मों को एक ओर रखकर यह श्रवण कीर्तनादि ही करने कारण कि (श्रुति और स्मृति) दोनों में (इस प्रकार करने के लिये/प्रमाण प्राप्त होते हैं)

भागवद् चरित्र में श्रवण कीर्तन और दूसरे (अर्थात् ज्ञानमार्गीय साधन, जो उनके चित्त शुद्धयर्थ यज्ञ यागादि और चित्त शान्त्यर्थ शमदमादि की तरह शास्त्र विहित ही करना है, इतना ही नहीं, परन्तु सर्वथा करने हैं, अर्थात् (भक्तिमार्गीय साधन भगवद् चरित्र श्रवणादि और ज्ञानमार्गीय साधन यज्ञ यागादि दोनों) एक ही समय करने का प्रसंग उत्पन्न होता है। (इसको एक साथ किया जाय इस प्रकार की परिस्थिति नहीं हो) तो यह (ज्ञानमार्गीय साधनों के) जाते हुए पुन: भक्तिमार्गीय साधन ही करना इस तरह इस सूत्र का अर्थ है। क्यों ? कारण कि श्रुति उस प्रकार स्मृति दोनों में यह कथन समर्थक प्रमाण मिलता है।

श्रुति में इस तरह यह प्रमाण 'तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीतब्राह्मण:नानुध्यायाद् बहून् शब्दान् वाचो विग्लापनं हि तत्।।' (बृहदा. ४/४/२१) (अर्थात् ब्रह्मज्ञानी मनुष्य इस परमात्मा को ही अच्छी तरह से हृदय में उतारकर यह भाव दृढ़ रखता है उस प्रकार श्रवण कीर्तनादि साधन करना, दूसरे प्रपंच में नहीं पड़ना दूसरे प्रपंच सभी वाणी का दुर्व्यय है। और 'तमेवैकं जानथात्मानमन्या वाचो विमुच्वाथ, मृतस्यै सेतु।।' (मुण्डक २/२/५) अर्थात् इस परमात्मा से एक ही को अच्छी प्रकार से पहचानो, दूरे प्रपंच को छोड़ दो, मोक्ष दशा की ओर लेजाने का मार्ग यहीं है। यह भी ऊपर के दोनों कथनों में 'तम एव' इस स्थान पर 'एव' शब्द द्वारा श्रुतिने परमात्मा कहकर सम्बन्धी इसका स्वरूप समझ में आवे उस प्रकार के भागवच्चरित्र श्रवण रूप साधन करना हैं। इस तरह 'विज्ञाय' इस शब्द को कहकर 'प्रज्ञां कुर्वीत उसके बाद इस शब्द द्वारा स्मरण भी परमात्मा का ही करना है। इस प्रकार कहकर तब भाव दृढ़ हो उस प्रकार के वाक्यों का अर्थानुसंधान करना, परन्तु दूसरे प्रपंच में नहीं पड़ना 'नानुध्यायाद् बहून्' इत्यादि शब्दों से (इस श्रुति ने कहा) है। यहाँ 'न अनुध्यायाद् उपसर्ग है, और इसका अर्थ इस प्रकार होता है कि ध्यान के पश्चात् करना है। अर्थात् ध्यान के पहले तो श्रवण करना है और कीर्तन ही करना है ऐसा समझा जाता है कारण कि (ध्यान के पूर्व श्रवण में कीर्तन के अतिरिक्त) संबंध बैठाने वाला को हो ?

स्मृति में यह प्रमाण है - (शृण्वन्ति गायन्ति गृणन्त्यभीक्षणशः स्मरन्ति नन्दन्ति तवेहितं जनाः। त एव पश्यन्त्यचिरेण तावकं भव प्रवाहोपरमं पदाम्बुजम्।। (भाग. १/६/३६) अर्थात् जो लोक, हे प्रभु, आपके चरित्र को जो बारंबार सुनता है, गाता है, वर्णन करता है, स्मरण करता है यह इसमें ही आनन्द लेता है। वे लोक ही संसार के प्रवाह को सुखा देते हैं उस तरह आपका चरणारविन्द बहुत थोड़े समय में देख पाता हैं। इस प्रकार और 'महात्मनस्तु मां पार्थ देवी' प्रकृतिमास्थिताः। भजन्त्य नन्यमन सो ज्ञात्वा भूतादिमव्यम्।। सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्चदृढ़व्रताः नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्यमुक्ता उपासते।। (भ.गी. ९/१३/१४) अर्थात् देवी प्रकृति का आश्रय करके रहने वाले महात्मा पुरुष तो, हे अर्जुन, मेरे को सभी भूत प्राणी मात्र का अविकारी मूल समझ एकचित होकर भजता है और मेरा सतगुणगान करता है, नित्य नियम वाला बनकर इस गुणगान के लिये प्रयत्नशील रहकर, मेरे को प्रेमपूर्वक प्रणाम करता है नित्य नियमपूर्वक उपासना करता है। इस प्रकार, दोनों प्रमाणों से इस प्रकार निश्चय होता है कि भगवद् धर्मों के साथ आत्मा के साथ सम्बन्ध-रखने से बहिरंग है। अर्थात् भगवद् धर्मों में बाध नहीं हो उस प्रकार ही वर्णाश्रमादि धर्मों का पालन करना है। **टिप्पणी**-अधिक निकट हो वह अन्तरंग और थोड़ा समीप हो वे बहिरंग है। दृष्टान्त लौकिक व्यवहारिक दृष्टि से शरीर यह अन्तरंग है और वस्त्र बहिरंग है। घर में आग लगे तब शरीर की पहले की सुरक्षा करनी पड़ती है पीछे कपड़े की। भगवद् धर्म और वर्णाश्रम धर्म के सम्बन्ध में भी इसी प्रकार ही समझना। भगवद् धर्मों को पहले करना तथा वर्णाश्रम धर्म पीछे। इसीलिये ही (ऊपर 'नानुध्यायाद् बहून् शब्दान् वाचोविग्लिापनं हि तद्' इन शब्दों में भगवद् धर्मों से भिन्न जो धर्म है उनका निषेध करना भगवद् धर्म सर्व श्रेष्ठ है यह बताने के हेतु भगवान् की महत्ता का वर्णन (अर्थात् परमात्मा सभी को अपने वश में रखने वाले हैं) इस प्रकार श्रुति कहती है।

### अनभिभवं च दर्शयति।३/४/३५।

(भगवद् धर्मों को दूसरे किसी से भी) बाध नहीं आता है इस प्रकार श्रुति कहती है। विशेषकर के तो भगवद् धर्मों को करना चाहिये इस सिद्धान्त के समर्थक कथन का इस सूत्र में निरुपण किया जाता है। 'सर्वं पाप्मानं तपति नैनं पाप्मा तपति।।' (बृहदा ४/४/२३) अर्थात् ब्रह्म ज्ञानी पाप से पर है, नहीं कि पाप ब्रह्म ज्ञानी से, सभी पाप को ब्रह्म ज्ञानी जला देता है, ब्रह्म ज्ञानी को पाप नहीं, यह और इस तरह के वाक्यों द्वारा भगवद् धर्म का पालन करते हुए वर्णाश्रम धर्म का पालन करते छूट जाता हो तो यह (वर्णाश्रम धर्म नहीं करने का/दोष भक्त के पास नहीं रहता,

इस प्रकार श्रुति स्वयं दर्शाती है, इसलिये भगवद् धर्म सर्वोपरिसाधन है इस प्रकार का (इस सूत्र का) आशय है।

## अन्तराचापि तु तद्दृष्टेः ।३/४/३६।

वर्णाश्रमादिधर्म भगवद् धर्म-श्रवण कीर्तनादि से निम्न कोटि के हैं इतना ही नहीं) परन्तु भगवान् जिनका ध्येय है उनके लिये तो यह विघ्नरूप भी है। वर्णाश्रम धर्म भगवद् धर्मों से निम्न कोटि के हैं (इस प्रकार जो कहा गया) वह तो यह बहुत ही कम है। (अधिक कहें तो) धर्म के जो स्वामी पुरुषोत्तम वे एक में ही जिनकी अनन्य आसक्ति है। ऐसे पुरुष को तो यह वर्णाश्रम धर्म (भगवत्स्वरुपानन्दानुभवरुपी जो परम फल उसकी प्राप्ति में विघ्न रूप है ऐसा भी कहा गया है 'दर्शयति' अर्थात् 'श्रुति दर्शयति' अर्थात् श्रुति में इस प्रकार कहा गया है। इतना अंश पूर्व की श्रुति में से लेकर यह इस सूत्र के अर्थ को स्पष्ट रीति से समझाना है। 'शब्द' अव्यय है और इसका अर्थ व्यवधान अर्थात् विघ्न रूप कठिनाई रूप ऐसा होता है और 'इस आशय का' श्रुति वाक्य भी है। 'एतद्धस्म वै तत्पूर्वे ब्राह्मणा अनुचाना विद्वांसः प्रजां न कामयन्ते किं प्रजया करिष्यामो येषां नोयमात्मायं लोकः (बृहदा. ४/४/२२) अर्थात् कथन इस प्रकार है कि पहले के ब्रह्म ज्ञान के वेद पाठी विद्वान अपने जब पुत्रादि प्रजा हो इस तरह की इच्छा नहीं रखने के कारण कि ये इस प्रकार समझते थे कि जो हमें इससे परमात्मा और परमात्मा का लोक प्राप्त नहीं हो तो इस प्रजा से हमको क्या लाभ है ? (इस श्रुति वाक्य का) आशय इस प्रकार है। प्रजा द्वारा पितृ ऋण में से मुक्त हुआ जाता है। प्रजा वाला मनुष्य लोक में भाग्यशाली गिना जाता है। अर्थात् इस दृष्टि से प्रजा यह एक अत्यन्त अभीष्ट वस्तु है ऐसा होने पर फिर इसकी उत्पत्ति (उस प्रकार वंश वृद्धि) में मनुष्य पड़े इस कारण भजनानन्द में विघ्न पड़ता है इस कारण (इस प्रकार की प्रजा की) चिन्ता नहीं करते हैं।

## अपि स्मर्यते ।३/४/३७।

स्मृति में भी इस प्रकार कहा गया है।

इस सूत्र में 'अपि' शब्द है उसका आशय इस तरह है कि (बहिरंग) वर्णाश्रम धर्म तो क्या, परन्तु ज्ञान और इसकी प्राप्ति में साधनभूत (अन्तरंग) वैराग्य और शमदमादि भी (भगवद् धर्म) बाधक होते हैं इस प्रकार श्रुति में कहा है। 'तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वै मदात्मनः।

न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रयोभवेदिह।' (भाग. ११/२०/३३/६/१४/६) अर्थात् मेरे में भक्ति भाव रखने वाले और मेरे को ही अपने प्राण समझने वाले भक्त योगी के बड़े ज्ञान ओर वैराग्य द्वारा कौनसा लाभ नहीं होता। इस प्रकार (भागवत स्मृति में) भगवान् का वाक्य है।

## विशेषानुग्रहश्च ।३/४/३८।

(मुक्त जीवों पर भगवान् की जो कृपा होती है) उससे विशेष कृपा (भगवान् की भक्त जनों पर होती है इस तरह स्मृति में कहा है। 'स्मर्यते' अर्थात् स्मृति में कहा गया है। इतना कथन (इस सूत्र का) अर्थ समझने के लिये पूर्व के सूत्र में से लाना पड़ता है। ज्ञान आदि का जो फल है उमसे अधिक फल भक्ति मार्ग में है इस तरह (इस सूत्र में सूत्रकार) कहते हैं। ज्ञान आदि साधनों के सम्बन्ध में (भी सिद्धि में कारणभूत/भगवत्कृपा ही है। (परन्तु) यह कृपा मोक्ष प्राप्त हो वहाँ तक ही (चलती है) जब भक्ति मार्ग में तो (अर्थात् हे विप्र मैं/जब भक्त के अधीन बनता हूँ तब स्वतन्त्र होते हुए भी मैं परतंत्र जैसा (बन जाता हूँ) आदि वाक्य द्वारा स्मृति (भागवत) में स्पष्ट कहा गया है कि भगवान् की भक्तजनों पर विशेष कृपा (इस प्रकार की है कि इन भक्तजनों पर भगवान् की विशेष कृपा के कारण) मुक्त जीव से अलग प्रकार से आती है। (इस सूत्र का) अर्थ इस प्रकार है। गूढ़ आशय प्रकट करने की इच्छा से (सूत्रकार) अब फलितार्थ का निरुपण करते हैं।

## अतस्त्वितरज्ज्यायो लिङ्गाच्च ।३/४/३९।

(ऊपर जो श्रुति वाक्य और स्मृति वाक्य दिया।) उसके आधार से (फलित होता है कि भक्तिमार्गीय मोक्ष) इतर (अर्थात् ज्ञानमार्गीय मोक्ष) से श्रेष्ठ हुआ है और इस प्रकार भागवतादि स्मृति में वर्णित के संबंध में पर विषय को अपने को जानने को मिलता है।

(अतः) इस शब्द से ऊपर कहे श्रुति वाक्य और स्मृति वाक्यों के आधार पर इस प्रकार समझने का है। अर्थात् इन वाक्यों के आधार पर इतर जो ज्ञानमार्गीय मोक्ष उससे भक्ति मार्गीय मोक्ष ही श्रेष्ठ है। इस प्रकार अर्थ होता है। (इस सम्बन्ध में समर्थन देने वाले) दूसरे कारण भी हैं इस प्रकार (सूत्रकार) लिङ्गाच्च इन शब्दों में कहते हैं। मुक्त जीवों को तो माया जाल से मुक्त इस तरह की आत्मा ही केवल होती है, देह इन्द्रिय आदि नहीं होती, अर्थात् इसको भगवद् भजनानन्द का अनुभव नहीं होता, जब भक्त जनों को देह इन्द्रिय आदि होती है उसी तरह

आनंदानुरुप होती है। इस कारण से प्रभु के काम में आते हैं। इसलिये भी भक्तिमार्गीय मोक्ष से श्रेष्ठ है, मुक्त जीवों को भगवान् से किसी भी प्रकार का उपयोग नहीं इस तरह (इस प्रकार के वाक्यों का) आशय है, इसलिये तो श्री भागवत में 'न यत्र माया कि मुता परे हरेरनुव्रता पत्र सुरासुरार्चिताः।। (भाग. २/९/१०)' (अर्थात् जो वैकुण्ठ में माया नहीं होती तो पीछे मायावश जीव तो कहाँ से होते? और जहाँ जिनकी देव और दानव अर्चा करते हैं वे भगवान् के नित्य अनुसरण करने वाले भक्त ही केवल है) इस प्रकार का श्लोक जो प्रसंग में आता है वहाँ वहाँ मुक्त जीव (भी वैकुण्ठ निवासी) प्रभु के पास जो चाहते हैं इस प्रकार 'हरेरनुव्रताः' इन शब्दों से कहा गया है, इसलिये ही (श्री भागवत के सातवें स्कन्ध में।) देहेन्द्रियासु हीनानां वैकुण्ठ पुर वासिनाम्। (भाग. ७/१/३८) अर्थात् देह इन्द्रिय और प्राण बिना के वैकुण्ठवासी (इनका देहादि के साथ सम्बन्ध रखने वाला पाप किस तरह होता है?) इस प्रमाण के धर्मराज युधिष्ठिर के प्रश्न में वैकुण्ठवासी जड़ प्रकृतिजन्य देहादि बिना है इस प्रकार समझना है, कारण कि इस प्रकार सर्वथा देहादि बिना के हो तो वैकुण्ठ निवास किस भाँति संभव हो? कारण कि) वैकुण्ठ पुर में निवास करने के लिये दहादि आवश्यक है (अर्थात् इसका सर्वथा मना करना संभव नहीं है) अर्थात् जड़ (प्रकृति-जन्य) देहादि का अभाव जानना चाहिये।

अब 'इतर ज्जायः सर्वथा मना करना संभव नहीं है' अर्थात् जड़ (प्रकृति जन्य) देहादि का अभाव जानना चाहिये।

अब 'इतर ज्जायः' (अर्थात्, दो 'जकार वाला' इस प्रकार पाठ हो तो 'अतः' शब्द का अर्थ 'पूर्वोक्त वर्णाश्रम धर्म से इस प्रकार का अर्थ करना और 'इतरत् का अर्थ श्रवण कीर्तनादि 'भगवद् धर्म' इस प्रकार करना। तदुपरान्त (साथ ही इस शब्द का)' पूर्वोक्त श्रुतिस्मृति वाक्यों यह अर्थ (तो करना ही ओर वहाँ लिंग (अर्थात् सूचक वाक्य) सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता (तै. २/१) अर्थात् ये भक्त विविध भोग चतुर परब्रह्म परमात्मा के साथ सभी आनन्द मानते हैं। यह लेने का है। (कारण कि इस वाक्य में भगवद् धर्माचरण करते) भक्त को इस प्रकार का फल मिलता है ऐसा कहा है। (इसलिये भगवद् धर्म श्रेष्ठ हैं।)

### तद्भूतस्येत्यधिकरण

**तद्भूतस्यतु नातद्भावो जैमिनिरपि नियमातद्रूपाभावेभ्यः।३/४/४०।**

भगवद् भाव जिसको प्राप्त हुआ है उसको तो जिसमें भगवद् भाव नहीं उस प्रकार की (जो

मोक्ष) दशा (वह भगवद् भाव प्राप्त होने पर भी प्राप्त नहीं होती है।) भगवद् भक्त को तो क्या, परन्तु कर्मनिष्ठ) जैमिनि ने भी (भगवद् कृपा से एक समय भगवद्भाव प्राप्त हो वह तो उसको भी यह भाव स्थिर रहे और यह भाव रहित मोक्ष दशा प्राप्त नहीं हो) कारण कि भगवद् भक्त को भगवद् धाम के दर्शन नित्य के लिये होता है। ऐसा नियम हैं। (भगवद् भाव साधन नहीं, परन्तु फल रूप है भगवद् भाव से श्रेष्ठ दशा एक भी नहीं अब भगवद् भक्त को सायुज्य रूपी (मोक्ष किसी समय मिलती है कि नहीं, इस कथन का विचार किया जाता है।)

**शंका**-इस सम्बन्ध में कहने का है कि भक्ति मार्ग भी परम साधन रूप है अर्थात् इसका भी फल तो मोक्ष ही होता है, इसलिये भक्तिमार्गीय जीवों की अवस्था तो साधनावस्था, अर्थात् २सको भी मोक्ष तो अवश्य मिलने का है तो फिर फल की दृष्टि से भक्तिमार्ग ज्ञान मार्ग से थोड़ा भी श्रेष्ठ नहीं है।

इस प्रकार से कोई आशंका करे तो इसका उत्तर इस प्रकार है।

**समाधान**- 'तदभूतस्प तु' इत्यादि सूत्र में जो 'तु' शब्द है उससे यह समझना कि इस सूत्र में जो बात कही भी है वह मर्यादामार्गीय जीवों पर लागू नहीं होती है। कथन मन में जचे इसलिए कहते हैं कि दूसरे का तो क्या कहना ? अरे, केवल कर्म का निरुपण करने वाले जो जैमिनि उनको भी भगवत् कृपा से यह भगवद् भाव जागे तो यह भगवद् भाव जिसको प्राप्त हुआ है। उस प्रकार के जैमिनि का भी मोक्ष प्राप्ति द्वारा यह भगवद् भाव लुप्त नहीं हो। इस कथन के समर्थन हेतु इस प्रकार है, जिस तरह कि नियम आदि।

**(तैत्तिरीय संहिता में नीचे दिए तीन मंत्र आते हैं)-**

१. ते धामान्युष्मसि गमध्यं यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयासः।
अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति हरेः।।

२. विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पश्पशे इन्द्रस्य युज्यः सखा।

३. तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीव चक्षुरातम्।

**अर्थ**-१. जहाँ बड़े सींगवाली कल्याणकारिणी गाये हैं उस प्रकार (हे विष्णु) तुम्हारे इन स्थानों में जाने के लिये हम मनोरथ करते हैं सर्वत्र जिसका यश गाया जाता है उस प्रकार के अनेक

स्वरूप धरकर शृंगार रस इसका सुख देते हैं उस तरह के (विष्णु) का यह सर्वोत्कृष्ट स्थान यहाँ भूतल पर दिखाई देता है। (विष्णु) इन्द्र के प्रतिदिन के कार्य पर बराबर ध्यान रखते हैं। २. विष्णु (भगवान्) के ये परम धाम का दर्शन भक्तों को नित्य होते हैं (आवरण रहित) आकाश में जिस प्रकार (दृष्टि चारों ओर दूर-दूर पड़ती है उसी भाँति इन भक्तों की दृष्टि (परम धाम में) चारों ओर दूर-दूर पड़ती हैं। (अर्थात् इसको समग्र धाम के दर्शन होते हैं)

इन मंत्रों की दृष्टि को समक्ष रखने से यह भाष्य ठीक तरह से समझ में आयेगा।

तैत्तिरीय (संहिता) में 'तेते धामान्युश्मसि' (तै. सं. १/३/६) इस प्रकार के मंत्र में 'यत्र भूरि शृङ्गा। अयासः आ अत्रा ह तदूरुगास्य-परमंपदम्। इस प्रकार कहकर वहाँ किये जाने वाले कार्य भी 'विष्णोः कर्माणि पश्यत' इस मंत्र में बताने के पश्चात् अगले मंत्र में दिखाये लीला स्थल 'तद्विष्णोः परम पदम्।' इन शब्दों में पुनः दिखाकर यह स्थल अविनाशी, नित्य है यह बताने के लिये कहा गया है कि 'सदा पश्यन्ति सूयः। यहाँ सूरि शब्द से पुरुषोत्तमनामस्वरूप ज्ञान वाला विद्वान् भक्त इस प्रकार समझना है और यह पुरुषोत्तम का स्वरूप ज्ञान भक्ति द्वारा ही प्राप्त होता है अर्थात् यह 'सूरि' शब्द से भक्त ही कहा गया है, अर्थात् इस तरह के भक्तों के लीला स्थल का दर्शन नित्य के लिये होता है, यह एक नियम है इसका ज्ञान अपने को शब्द से होता है, परिस्थिति इस तरह है वहाँ जो पुष्टिमार्गीय भगवद् भक्त इसको प्राप्त हुआ है उस प्रकार के भक्त को मुक्ति मिलती है, इस तरह कहें तो यह इस प्रकार के भक्त को निरन्तर लीला स्थल के दर्शन होते हैं यही नियम उसका भंग होगा है। (इसलिये भगवद् भाव इसको प्राप्त हुआ है उस तरह के भक्त को ब्रह्म में लीन होने रूपी मोक्ष फिर देने में नहीं आता, कारण कि ब्रह्म में लीन हो अर्थात् एक धारा अविशिष्ट आनंदानुभव के अतिरिक्त दूसरे आनन्द उस तरह का अनुभव इसको नहीं हो, अर्थात् पीछे लीला स्थल के दर्शन इस स्थिति में इस किस प्रकार हो सकते हैं ? उस प्रकार और, भले ही साधनावस्था में (भगवद् भाव) इस उत्तमावस्था रूप में हो ऐसा होने पर भी भगवद् भाव (साधन रूप तो ठीक है, अर्थात् इसका यह फल तो मुक्ति, इस प्रकार ही कहा गया है उसका उत्तर (सूत्र के) 'अतद्रूप' (इस अंश में कहा है। प्रस्तुत भगवद् भाव साधन रूप नहीं, परन्तु मुक्ति के भी फल रूप है, कारण कि (अर्थात् सिद्ध मुक्ति में यह प्रशान्त चित वाला भगवद् भक्त आदि दुर्लभ है। 'मुत्कानामपि सिद्धानां। नारायण परायणः सुदुर्लभः प्रशान्तात्मा। (भाग ६/२४/५) (अर्थात् सिद्ध मुक्तों में प्रशान्त चित्त वाला भगवद् भक्त अति दुर्लभ है। इस प्रकार का वाक्य

है। 'यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येस्य हृदि श्रिता: अथ मर्त्योमृतो भवति अत्र ब्रह्म समश्नुते। (बृहदा. ४/४/७) अर्थात् जीव के हृदय में इस तरह की इच्छा घर करके बैठी है वे सब जब छूट जाय तब यह जीव मृत्युवश हो तो वह अमर बन जाता है, और यह भूतल ऊपर इसी जीवन में परब्रह्म के स्वरूपानन्द का अनुभव करता है। इस श्रुति वाक्य में अमर (अर्थात् मुक्ति प्राप्त जीव को परब्रह्म स्वरूपानन्द का अनुभव होता है इस प्रकार बताया है, परन्तु इस स्वरूपानन्द का अनुभव 'यमेवैष वृणुते। (कठ. १/२३, मुण्डक ३/२३) (अर्थात् जिसके ऊपर प्रभु कृपा का विचार करते हैं उसको ही प्रभु की प्राप्ति होती है। उस श्रुति वाक्यानुसार भगवद् भाव साधन रूप नहीं है, उस भाँति और फल साधन से उत्तम हो और भगवद् भाव से दूसरे कोई पदार्थ उत्तम नहीं हो तो, इसलिये भगवद् भाव का फल (इससे हीन कोटि की) मुक्ति नहीं हो सकती है, इसलिये श्रीभागवत के पाँचवें स्कन्ध में पहले भक्ति के स्वरूप का निरुपण कर कहा है कि 'तयैते परया निर्वृत्या ह्यपवर्गमात्यन्तिकं परमपुरुषार्थमपि स्वयमासादितं नो एवाद्रियन्ते भगवदीयत्वेनैव परिसमारत सर्वार्था: ।। भाग. ५/६/१७' (अर्थात् भगवद् भाव द्वारा ही इनका मनोरथ परिपूर्ण हो गया है वे ही भक्त इस भक्ति द्वारा प्राप्त होने वाली परम शान्ति को सामान्य रीति से परम पुरुषार्थ मानते भी नित्य मोक्ष जो स्वयं सम्मुख चलकर आता है तब भी इसको नहीं स्वीकारते हैं।)

### न चाधि कारिकमित्यधिकरण

### न चाधिकारिकमपि पतनानुमानात्तदयोगात् ।३/४/४१।

(लोकाधिकार और) तत्सम्बन्धी भोगविलास (प्रभु पुष्टिमार्गीय जीव को) नहीं देते हैं, कारण कि स्मृति में बताया है कि (भगवद् भाव ही तो करके भोग विलास में पड़ना भगवद् भाव वाले के लिये अध: पतन है और नहीं (इस तरह के भगवद् भाव वाले का) पतन संभव है कि नहीं भगवद् भावातिरिक्त दूसरे भाव संभव है?)

अब यह (एक दूसरी बात) इसका विचार किया जाता है। जिस प्रकार (प्रभु ने) ध्रुव जी को (ध्रुव लोक पर अधिकार तथा तत्सम्बन्धी भोग विलास के सुख दिये। उस तरह भगवद् भाव वाले पुष्टिमार्गीय भक्त को) ब्रह्मादि लोकाधिकार और तत्सम्बन्धी भोग विलास रूपी फल (प्रभु देते हैं कि नहीं? (इस प्रकार का कोई प्रश्न करे।) इसका उत्तर/सूत्रकार नहीं में देते हैं। (यह नकारात्मक उत्तर सूत्र के 'नच' अंश में है) कारण कि (इस प्रकार के अधिकार और तत्सम्बन्धी फल भोगने के पीछे जीव को) पुनः मनुष्य लोक में आना पड़ता है इस प्रकार स्मृति में कहा है,

अर्थात् आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावृर्ति नोऽर्जुन (भ.गी. ४/१६) अर्थात् हे अर्जुन ब्रह्म लोक तक इस प्रकार है कि जिसमें से फल भोग पूरा होने पर मनुष्य लोक में आना पड़ता है।) इस स्मृति वाक्य में (इस प्रकार) कहा है इस प्रकार समझना चाहिये। ऐसा कहना चाहते हैं। इस तरह के फल सान्त अर्थात् अनित्य होते हैं। उस प्रकार फिर इस तरह के भगवद् भक्त को (मनुष्य लोक में/पुनः आना सम्भव नहीं है, अथवा ऐसे भक्त को नित्य भगवद् भाव का अनुभव होता है अर्थात् इसके अतिरिक्त दूसरे सुख की इसको आवश्यकता नहीं, इसलिये भी इसको (लोकादिसुख भगवान्) (नहीं देते हैं)

### उपपूर्वमपित्वेके भावमशनवत्तदुक्तम् ।३/४/४२।

कितने ही (भक्त लोकादि सुख भोगने के लिये भूतल पर पुनः आने के उपपतन (कहते हैं) कारण कि भूतल पर पुनः आने के पीछे भगवान् ऐसे भक्त पर कृपा करे और फिर भगवद् भाव का दान करे, जब मुक्ति तो महापतन है, कारण कि इसके मिलने के पश्चात् अर्थात् ब्रह्म में लीन होने के पश्चात् भूतल पर पुनः आने का नहीं होता है फिर प्रभु की कृपा और इन द्वारा भगवद् भाव यह प्राप्त करने का अवसर ही कहाँ से मिले? अर्थात् भगवत्कृपा प्राप्त करने में सर्वथा प्रतिबन्धक ऐसी मुक्ति तो महापतन है। (तदुपरान्त भले ही एक समय भगवत् सानिध्य नहीं हो तो भी) भगवद् भाव भोजन की तरह (सुखद है इस प्रकार ये मानते हैं) और यह बात (भागवत में) बतायी गयी है।

कितने ही भक्त अधिकार सम्बन्धी फल पतन रूप है इसलिये त्याज्य है ऐसा नहीं कहते, परन्तु इसको उपपतन रूप ही कहते हैं, कारण कि इसमें भगवद् भाव रहितता ही है। (अधिक कुछ नहीं) कहने का यह है कि अधिकार पूर्ण होने के पश्चात् (पुनः जीव जब भूतल पर आवे तब) भगवान् कृपा करे इस तरह की कदाचित् संभावना भी (इस प्रकार के फल में) है, इसलिये उपपतन है, जब मुक्ति मिलने के पश्चात् तो भूतल पर पुनः आने का ही नहीं होता अर्थात् (भगवत्कृपा और) भक्ति रस की आशा भी संभव नहीं, इसलिये ही श्री भागवत में 'नारायण परा लोके न कुतश्चन बिभ्यति। स्वर्गापवर्गनरकेष्वपि तुल्यार्थदर्शिनः।।' (भाग. ६/१८/२८) अर्थात् भगवद् भक्तों को लोक में किसी का भी भय नहीं होता और ये स्वर्ग मोक्ष और नरक को एक समान मानते हैं। इस प्रकार कहा गया है। अब भक्ति मार्ग में (दो सम्बन्ध संभव है-भगवत्सान्निध्य अथव भगवद् विरह भगवत्सान्निध्य परमसुखद है यह बात तो निर्विवाद है, परन्तु भगवात्सान्निध्य

एक बार नहीं हो तो यह केवल भगवदभाव भी भोजन की तरह साक्षात् भगवत्सान्निध्य जितना ही सुखद है इस तरह (भक्त) मानते हैं। यह कथन श्रीभागवत् में 'अथ ह वाव तव' (भाग. ६/९/३९) इस स्थान पर कहा गया है। (यह समग्र वाक्य इस प्रकार है। अथ ह वाव तव महिमा मृत रससमुद्र विप्रुषा सकृदेव लीढ़या स्वमनसि निष्यन्द मानानवरतसुखेन विस्मारित दृष्ट श्रुत विषय सुख लेशाभासाः परम भागवता। एकान्तिनो भगवति सर्वभूतप्रियसहृदि सर्वात्मनि नितरांनिरन्तरं निर्वृतमनसः कथमुहवाएते मधुमथन पुनः। स्वार्थ कुशला ह्यात्मप्रियसुहृदः साधवस्त्वच्चरणाम्बुजानुसेवां विसृजन्ति न यत्र पुनरयं संसार पर्यावर्तः।। हे प्रभु, आपके महिमा रुपी अमृत रस सागर के एक बिन्दु का एक बार स्वाद लेने से अपने मन में निरन्तर स्रवित जो सुख है वह दिखावटी और सुनने में आया विषय सुख के उनको जिस तरह जलाया है, ध्यान नहीं रहा उस तरह के परम अनन्य भक्तों को देखकर सर्वभूत प्राणी की और समभाव रखने वाले, सभी के आत्मा रूप भगवान् में ही निरन्तर अत्यन्त शान्ति का अनुभव होता है, उसी भाँति फिर, हे मधुसूदन प्रभु जो सत्पुरुषों को अपना सच्चा हितेशी समझता है और अपने ऊपर परम हितैषी है वे आप के चरण कमल की सेवा क्यों छोड़े? कारण कि यह सेवा प्राप्त होने के पश्चात् इस संसार चक्र में पुनः लौटना नहीं होता। (अब कोई इस प्रकार कहते हैं कि जीव भगवान् का साक्षात् भोग किस प्रकार कर सकता है, तो इस तरह की शंका के निवारणार्थ (सूत्रकार) कहते हैं अर्थात् 'तदुक्तम्' यह कथन श्रुति में कहने में आया है सोश्नुते है। सर्वान् कामान् (तै. २/१) अर्थात् यह जीव जो विविध रस भोग चतुर भगवान् के संग में अपने मनवांछित सभी सुखों को प्राप्त करता है। इस श्रुति वाक्य में और 'अत्र ब्रह्म समश्नुते (बृहदा. ४/४/७) अर्थात् इसको इस जन्म में और इस भूतल पर भगवान् मिलते हैं। आदि श्रुति वाक्यों में जीव को साक्षात् भगवद् रसानुभव होता है ऐसा कहा है।

## बहिस्तूभयथेत्यधिकरण

## बहिस्तू भयथापि स्मृतेताचाराच्च।३/४/४३।

भगवद् विरहानुदशा में उस तरह भगवत्संयोगानुभव दशा में भगवत संयोग (आवश्यक है), कारण कि स्मृति वाक्य और भक्त इस प्रकार करते हैं। (दोनों इस सम्बन्ध में समर्थन करते हैं)

अब विचार यह करना है कि (भगवद् विरह दशा में) जिसको उत्कृष्ट भगवद् भाव जगा

है उस प्रकार के (भक्त) के लिये अथवा जो (भगवत्सानिध्य में) साक्षात् स्वरूपानन्द का अनुभव कर रहे हैं उस प्रकार के भक्त के लिये गृह त्याग (अर्थात् घर छोड़कर चले जाना। यह आवश्यक है कि नहीं।)

पूर्वपक्ष (घर का त्याग, साधक के लिये ही मोक्ष रुपी फल उसकी प्राप्ति के लिये ही साधन के समान है। अब भगवद् विरह अथवा भगवत्संयोग दोनों सिद्ध भक्त के लिये मोक्ष से श्रेष्ठ हो जाय। उस तरह के फलरुप है तो इस प्रकार के सिद्ध भक्त के लिये यह गृह त्याग) इसका फल मिल चुका है इसलिये (आवश्यक नहीं) तदुपरान्त 'मद्वार्तायातयामानां न बन्धाय गृहा मताः' (भा. ४/३०/१९) (अर्थात् भगवान् के कथा में ही जिसके सभी प्रहर बीत जाते हैं उस प्रकार के भक्तों के लिये घर बन्धनकर्ता नहीं। इस वाक्य के अनुसार यह घर बन्धनकर्ता नहीं है इसलिये त्याज्य इस दृष्टि से भी गृहत्याग निरर्थक है।)

**उत्तर पक्ष**- ये दोनों पक्ष बराबर नहीं, सूचित करने में तो सूत्र में 'तु' शब्द योजित किया है। विरहावस्थीय केवल भगवद् भाव हो अथवा प्रभु का साक्षात् सान्निध्य हो, इन दोनों स्थितियों में घर की बाहर की स्थिति अर्थात् गृहत्याग आवश्यक है। इसके लिये कारण इत्यादि शब्दों में दिया गया है। 'त्वं तु सर्वं परित्यज्य स्नेहं स्वजन बन्धुषु। मय्यावेश्य मनः सम्यक् समदृग् विचरस्व गाम्।।' (भाग. ११/७/६) (अर्थात् तुम तो सगे सम्बन्धियों से समग्र स्नेह छोड़कर मेरे में मन अच्छी रीति से पिरोकर, सम दृष्टि बन पृथ्वी पर विचरण कर आदि स्मृति वाक्य भगवद् भाव वाले उस प्रकार के भगवत्सानिध्य में रहने वाले भक्त घर त्याग कर चले इस प्रकार कहते हैं और इस प्रकार के भक्त इस प्रकार (घर छोड़कर चले जाते हैं इस प्रकार) सुनने में भी मिल जाता है, इसलिये (इस स्तर के भक्तों के लिये गृहत्याग आवश्यक है)

यहाँ यह कहना कि गृह त्याग यह (चार) आश्रम (छोड़कर ही चौथा संन्यासाश्रम) उसका धर्म है और 'यदहरेव' (जाबालोप ४) (अर्थात् जिस दिन वैराग्य आवे उसी दिन संन्यास ले लेना, पीछे भले ही स्वयं गृहस्थ होकर के वानप्रस्थ हो इसका विचार नहीं करना) आदि श्रुति वाक्यों द्वारा इसका पहले (ब्र.सू. ३/४/१७) प्रतिपादन हो चुका है फिर भी इस स्थान पर इसका ही निरुपण किया गया है। उस पर से यह समझाते हैं कि यह (गृह त्याग) किसी दूसरे प्रकार का है, अर्थात् कहने का यह है कि पूर्व प्रतिपादित गृह त्याग मुमुक्षु के लिये है, (जब यह गृह त्याग भगवद् विरही भक्त के लिये है) अर्थात् (ऊपर) कहा 'मदार्त्तायातयामानां न बन्धाय गृहामताः' इस वाक्यानुसार जिसको

मोक्ष की आवश्यकता है उसको इस मोक्ष की प्राप्ति में (घर) विघ्न रूप नहीं (यह बात सत्य) इस प्रकार होते हुए भी (घर में रहने वाले को) घर में आसक्ति रहने की ही है अर्थात् दोनों प्रकार के (भगवद् भोगी उस प्रकार भगवद् वियोगी) भक्तों को सतत भगवत्रसास्वाद में (घर में रहते हुए) विघ्न पैदा होने का (और ये घर छोड़ देने में आवे तो) गृह त्याग विरह रसानुभाव में बहुत ही उपयोगी हो जावे, इसलिये (विरह रसानुभावार्थ) यह करने का है जो कि अपने इष्ट (भगवद् रसास्वाद) में (घर) विघ्न रूप होने से यह इसकी अपने आप ही छूट जाने का है इस प्रकार फिर 'आश्रमादाश्रमंगच्छेत्' (भाग. ११/१७/३८) अर्थात् एक आश्रम में से दूसरे आश्रम में जाना। इस वाक्यानुसार (गृहत्याग इस प्रकार का होना चाहिये कि आश्रम में जाना हो, दृष्टान्त-गृहस्थ घर छोड़कर वानप्रस्थ हो और वानप्रस्थ छोड़ संन्यासी बने, परन्तु इस सम्बन्ध में (अर्थात् भगवद् विरहार्थ घर छोड़ना पड़े वहाँ एक आश्रम में से दूसरे आश्रम में जाने जैसा) कुछ भी नहीं अर्थात् यह (भगवद् विरहार्थ( त्याग शास्त्र विहित नहीं, यह आशंका (किसी के मन में पैदा हो) उसको दूर करने के लिये (सूत्रकार ने) इस प्रकार कहा है।

**स्वामिनः फलश्रुतेरित्यात्रेयः।३/४/४४।**

भक्तिमार्ग के/स्वामी श्रीकृष्ण (की कृपा) द्वारा ही यह फल (मिलता है इस प्रकार) श्रुति में कहा है (अर्थात् यह गृह त्याग साधनमार्गीय नहीं।) इस प्रकार आत्रेय मुनि (मानते हैं।)

शास्त्र में कहा इसलिये (करना) इस प्रकार का ज्ञान पुष्टिमार्गीय भक्त के लिये विशेष काम का नहीं होता है, कारण कि (इसका) फल तो भक्तिमार्ग के स्वामी गोकुलाधिपति श्रीकृष्ण द्वारा (अच्छी तरह) मिलने का है।

नहीं कि शास्त्रविहित स्वकृत साधनों द्वारा इस प्रकार श्रुति में कहा है इसके लिये (इस तरह के भक्त जो घर छोड़कर) बाहर जाने का है यह (एक प्रकार का भगवत्प्राप्ति का) साधन है ऐसा समझकर नहीं यही इसका आशय है। इस स्थान पर 'यमेवैष' वृण्णुते (मुण्डक ३/२/३ कंठ १/२३) अर्थात् प्रभु जिसके ऊपर कृपा का विचार करते हैं उसको ही यह मिलता है। यह श्रुति वाक्य ध्यान में रखकरने का है इस वाक्य के पश्चात् शीघ्र ही 'नायतात्मा बलहीनेन लभ्यः' (मुण्डक ३/२/४) अर्थात् यह परमात्मा अशक्त मनुष्य को नहीं मिलते है। इस प्रकार वाक्य आता है वहाँ किसी के मन में प्रश्न पैदा होता है कि भगवान् ने स्वयं कृपा करके उसके पीछे भी जीव को बलदिया जिससे भगवत्प्राप्ति हो (इसको अन्यथा नहीं हो ?) तब (विचार करते हुए

इसका) उत्तर यह प्राप्त होता है कि सर्वात्मभाव यही बल (यहाँ पर समझना) कारण कि इस (सर्वात्म भाव) के आगे सभी मर्यादा मार्गीय साधन कुछ काम के नहीं और भगवान् को वश में करने का सबल साधन है, कारण कि गोपीयों को इन भगवद् वाक्यों के ऊपर विश्वास हुआ तभी ये भगवान् मिले, इस (सर्वात्मभावरुपी) बल से ही मिले। आत्रेय आचार्य का मानना इस प्रकार का है। यहाँ कहना इस प्रकार है, सर्वात्मभाव का जो बल है उसको तत्स्वरूप मानना इस प्रकार का है। यहाँ पर कहने का यह प्रमाण है, सर्वात्मभाव ही बल है वह तत्स्वरूप (अर्थात् सर्वात्म भाव स्वरूप) प्रभु का ही है और यह (सर्वात्म भाव) का स्वभाव ही ऐसा है कि (जिसके प्रति जग जाता है) उनके अतिरिक्त दूसरों में मन ही नहीं लगता है। इसलिये ही व्रजाधिपति श्रीकृष्ण के मुख्य चन्द्रमा में से निकलते वचन रुपी किरणों के पड़ते ही उछलते जो गोपियों के केवल भावरुपी समुद्र के वचन रुपी तरंग 'यर्ह्यबुजाक्ष तव पादतलमस्प्राक्ष्म तत्प्रभृति नान्यसमक्षं स्थातुं पायामः' (भाग. १०/२६/३६) (अर्थात् हेकमल नयन प्रभु, जिस दिन हमने आपके चरण तल का स्पर्श किया उसी दिन से लेकर अब दूसरे के पास हम एक घड़ी भर नहीं ठहर सकती हैं) आदि (श्रीभागवत में) वर्णन किया है, अर्थात् गृहत्याग तो इस तरह के भक्तों के सम्बन्ध में सहज होने का है अर्थात् इसके लिए विशेष प्रयत्न करने की आवश्यकता नहीं पड़ती है। (आत्रेय मुनि अर्थात् - दत्तात्रेय भगवान् विष्णु के अवतार होने से भगवद् भाव का स्वरूप अच्छी रीति से समझने के लिये इसके इस प्रकार कहते हैं।)

**आर्त्विज्यमित्यौडुलोमिस्तस्मै हि परिक्रीयते।३।४।४५।।**

(भगवान् जीव का वरण करते हैं।) वे (यजमान यज्ञ में) ऋत्विज का वरण करते हैं ये (नहीं जैसा) है। (जिस प्रकार खरीदी वस्तु खरीदार की मालिकीनी वस्तु बन जाती है, जिस प्रकार वरण के पश्चात् यह ऋत्विज इस यजमान का बन जाता है। उसी तरह वरण पीछे यह जीव भी भगवान् का बन जाता है। सभी छोड़ (घर के) बाहर निकलकर भक्त भगवान् के पास जाता है यह (यजमान के वरण पश्चात्) ऋत्विज जिस तरह यजमान बन जाता है उसके जैसा है, इस प्रकार औडुलोमि आचार्य मानते हैं। इसका आशय इस प्रकार है, यजमान अपनी इष्ट सिद्धि के लिये प्रारम्भ में-ऋत्विजों का वरण करता है, प्रस्तुत सम्बन्ध में 'यमेवैष वृणुते' (कठ. १/२३, मुण्डक ३/२/३) (अर्थात् प्रभु जिसका वरण करते हैं उसको स्वयं मिलते हैं। इस श्रुति वाक्यानुसार और तस्मादेकाकी न रमते। (वृहदा. १/४/३) (अर्थात् प्रभु को अकेले आनन्द नहीं

आया इसलिये इस समय भी मनुष्य को अकेले आनन्द नहीं मिलता।) इस श्रुति वाक्यानुसार अपने आनन्द के लिये स्वयं करने का विचार नित्य लीला के अनुरूप इस प्रकार के जीवों का प्रभुवरण करते हैं। 'यून: स्थविरान् वा' (अर्थात् जवान ऋत्विजों का वरण करना हो सभी युवाओं का और वृद्धों का वरण करना हो तो सभी वृद्धों का इस (वाक्य में निर्दिष्ट) विकल्पानुसार सोमयागादि में जिस तरह एक समान (ऋत्विज) का वरण है उसी तरह सर्वात्मभाव के कारण एक समान इस तरह के जीवों का यहाँ वरण है। वहाँ जिस तरह अपना-अपना कार्य (दूसरा सब छोड़कर) करने का होता है उसी भाँति यहाँ सब छोड़कर अपने पास से प्रभु जो सेवा की अपेक्षा रखते हैं वह सेवा करने की होती है। यह बात भगवान् ने 'यदा पुमांस्त्यक्त समस्त कर्मानिवेदित्मा विचि कीर्षितोमे' (भाग. ११/२९/३४) (अर्थात् जब सब छोड़कर मनुष्य अपने को मेरे को सौंपता है तभी मैं इसकी चिन्ता करता हूँ। इस स्थान पर कहकर प्रारम्भ के (अर्थात् 'त्वक्तसमस्तकर्मा इस पद में दूसरे सम्बन्धों को छोड़ने की बात कही है अर्थात् इस श्लोक में सर्वात्म भाव का ही निरुपण है। इसके पीछे (जीव) जब आत्म निवेदन करता है तब इसके साथ ही जो लीला करनी प्रभु ने यह विचारी हो वह लीला करने की इच्छा विषय इस जीव का बनता है (यह जीव) इच्छा का विषय बने इसका अर्थ यह है कि इसको अन्तरंग लीला में लेने का अब प्रभु विचार करते हैं इसलिये यह कार्य ऋत्विज के वरण करने जैसा है ऐसा जो कहा गया है वह ठीक है। इससे (और इस प्रकार भी जानने में आता है कि) 'न ददाति न पचति' (आप श्रौ.सू. १०/१४/६७) अर्थात् यह नहीं दान करता है नहीं पाक करता है। इस श्रुति के वाक्यानुसार जिस प्रकार सोम या गादि में दीक्षित इस याग के अतिरिक्त सभी काम छोड़ देने का होता है और ये ही याग करना यही इसका मुख्य धर्म है इस प्रकार प्रभु के इस तरह के भक्तों के साथ रमण करना और दूसरा कुछ भी नहीं करना यह प्रभु का हमेशा नित्य मुख्य धर्म बनता है और बड़ो की बड़ाई इसमें ही है यह भी यहाँ सूचित होता है। **टिप्पणी**- अनन्य कोटि ब्रह्माण्ड के स्वामी सर्व स्वतंत्र प्रभु इसमें एक जीव को सुख देने अपने आपको इतने अधिक बंधन में रखे इससे बढ़कर कृपा खानदानी क्या हो सकती है?

इस प्रसंग में भक्तों के ऋत्विज की तरह वर्णन किया गया है। इसमें दूसरा भी रहस्य यह है यजमान ने जो कार्य आरम्भ किया है उसको परिपूर्ण करने के लिये ये ऋत्विज अपने को स्वयं यजमान को बेच देते हैं। यजमान वरण द्वारा इस ऋत्विज को अपने कार्य के लिये ही स्वयं को अपना बना देता है (अर्थात् यज्ञ पूरा नहीं हो वहाँ तक ऋत्विज दूसरा कार्य नहीं कर सकता है)

भक्त के सम्बन्ध में इस प्रकार ही समझाना है। (भगवत्संबन्ध रहित एक भी कार्य करना यह अधर्म है।)

अब कोई इस प्रकार की शंका करे कि कहीं 'कल्याण्यो दक्षिणाः' (अर्थात् कल्याणकारी दक्षिणाओं ?) इस प्रकार प्रश्न पूछा जाता है। इसलिये ऋत्विज की प्रवृत्ति दक्षिणा के लिये ही है। जब यहाँ भगवान् अपने पुरुषार्थ रूप अर्थात् फल रूप है अर्थात् यह प्रवृत्ति भगवदर्थ ही होकर स्वयं ही फलरुप है। (इस प्रकार ऋत्विज की प्रवृत्ति) दक्षिणा लेने का साधन है, जब भक्त-प्रवृत्ति-दूरी कोई रखने का साधन नहीं है, कारण कि जो मिलना चाहिए वह तो मिल चुका है। इस भाँति (दोनों प्रवृत्तियों में तारतम्य है फिर भी दोनों के एक दूसरे के साथ किस तरह समानता ?) तो (इस तरह की आशंका) ठीक नहीं, कारण कि वैरागी, ऋत्विज का वरण हुआ हो तब भी प्रश्न तो आवश्यक है, उस प्रकार दक्षिणा देना और लेना दोनों आवश्यक है, और इस तरह नहीं किया जाय तो यज्ञ अधूरा रहे (अर्थात् वैरागी ऋत्विज दक्षिणा लेते हैं) फिर भी इसकी प्रवृत्ति दक्षिणा के लिये नहीं, परन्तु यजमान का कार्य सांगोपांग पूरा करना। इस प्रकार भक्तों की प्रवृत्ति केवल प्रेम को लेकर होती है, कोई फलाशायी नहीं, उसी प्रकार प्रभु भी अपने स्वरुप का अनुभव यह अनुभव कराने के लिये करते हैं, नहीं कि इस द्वारा अपने अन्य प्रयोजन सिद्ध करवाकर और आदर्श ऋत्विज वीतरागी होता है। इसलिये (दोनों के बीच में) तारतम्य नहीं है।

**श्रुतेश्च ।३/४/४६।**

और यह बात श्रुति में भी कही गयी है।

अथर्ववेदीय उपनिषद् में आता है कि 'भक्तिरस्य भजनम्, तद् इहामुत्रोपाधिनैराश्ये नैव अमुष्मिन् मनः कल्पनम्, एतदेव च नैष्कर्म्यम्।।' (गो. पू. ता. १) (अर्थात् भक्ति का अर्थ भगवान् का भजन अर्थात् ऐहिक अथवा पारलौकिक फल की आशा किये बिना भगवान् में मन को पिरोना, इसका वस्तुतः नैष्कर्म्य नाम है।)

बादरायण व्यास का ध्येय भक्ति मार्ग का प्रचार करना यह एक ही है। इस बात के लिये प्रमाण भागवत है। इसलिये उत्तमाधिकारीयों के यह (निष्काम भक्ति यही परम वस्तु है) ऐसा जानना।

## गृहकार्यन्तराधिकरण

### सहकार्यन्तरविधिः पक्षेण तृतीयं तद्वतोविध्यादिवत् ।३/४/४७।

कृपातिरिक्त साधन के सम्बन्ध में वेद विधि है वह मर्यादा पक्ष की दृष्टि से है।

कायिक, वाचिक, मानसिक ये तीन साधनो में से तृतीय (मानसिक साधन मुख्य है) और स्नेह वाले (भक्त) के लिये यह विधि आदि जैसा (प्रवृत्ति में आयोजक हैं)

**संशय**- 'यमेव' (कठ. १/२३/३//२/३) (अर्थात् प्रभु जिसके ऊपर कृपा का विचार करते हैं उसको ही प्रभु प्राप्ति होती है। यह श्रुति वाक्य दूसरे साधन (प्रभु प्राप्ति के लिये) व्यर्थ है, इस प्रकार कहकर (प्रभु प्राप्ति के लिये जो कोई एक साधन हो तो) यह प्रभु कृपा ही है ऐसा कहते हैं। जब 'तस्माद् एवं विच्छान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुः श्रद्धा वित्तो भूत्वा आत्मन्ये वात्मानं पश्येत् (बृददा ४/४/२३) (अर्थात् उससे इस प्रकार जो जानता है वे शम, दम, उपरति, तितिक्षा और श्रद्धा पालन अपने अन्तःकरण में परमात्मा के दर्शन करते हैं। यह वाक्य प्रभु कृपा अतिरिक्त साधन (प्रभु प्राप्ति के लिये, वर्णन करते हैं, तो इस प्रकार विरोध पैदा होने पर दोनों श्रुति वाक्य होने पर किसका आदर करना इस प्रकार प्रश्न उपस्थित होता है।

**पूर्वपक्ष**- (भगवत्प्राप्ति के लिये कृपातिरिक्त) दूसरे साधन भी हैं। इस प्रकार मानना ठीक है, कारण कि इस तरह नहीं माने तो ये प्रतिपादक शास्त्र निरर्थक बन जाते हैं - इस प्रकार कोई कहे तो इसका उत्तर इस प्रकार है।

**उत्तर पक्ष'** सहकार्यान्तर विधिः ' आदि वरण ' (अर्थात् ' भगवान् के विचार किये सुखदान।) मर्यादा और पुष्टि के ये भेद करके दो प्रकार के होते हैं। वहाँ (प्रभु प्राप्ति के लिये) भगवत्कृपाति रिक्त साधनों के (सम्बन्ध में जो वेद विधि है वह मर्यादा पक्ष में करती है। पुष्टि में दूसरे साधनों की आवश्यता नहीं, अर्थात् विरोध लेशमात्र भी नहीं है। तदुपरान्त (तीन प्रकार के साधन (शास्त्र में कहे हैं) कायिक, वाचिक और मानसिक इन तीन साधनों में से मनसैवाप्तव्यम्। (कठ. ३/३) (मन द्वारा ही प्रभु प्राप्ति होने की है। इस श्रुतिवाक्यानुसार तीसरा (साधन जो मानसिक वह) मुख्य है और ये (तीसरा साधन मानसिक वह भी मर्यादा भक्त के लिये वहाँ तक इसके हृदय में प्रभु के लिये प्रेम नहीं जागे, कारण कि स्नेह वाले भक्त के लिये तो तीसरा साधन भी विधि आदि जैसा है। जिस प्रकार स्नेह वालों की प्रवृत्ति विधि अथवा (विधि स्तावक अर्थवाद द्वारा नहीं

होता, परन्तु प्रेम अपने आप होता है उसी प्रकार भगवत्प्रगति के सम्बन्ध में यह मानसिक साधन देने पर ही होती है। उसी प्रकार भगवत्प्राप्ति के सम्बन्ध में यह मानसिक साधन अपने आप बन आते हैं (नहीं कि शास्त्र में बताये हैं उसके लिये) मुख्य साधन मानसिक जैसे अप्रयोजक है वहाँ/गौण साधन कायिक और वाचिक तो प्रयोजक कहाँ से होंगे (ये दो साधन मुख्य साधन मानसिक के) अंग है, ये ऊपर से समझे जा सकते हैँ इस तरह है। इसलिये (सूत्र में) तीसरा साधन (मानसिक) का ही निर्देश किया गया है।

## गृहिणोपसंहाराधिकरण

### कृत्स्नभावात्तु गृहिणोपसंहारः।३/४/४८।

(छान्दोग्य उपनिषद् में 'आचार्यकुलाद् वेदमधीत्यगुरोः कर्म अतिशेषेण अभिसमावृत्य कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान् विदधद् आत्मनि सर्वेन्द्रियाणि संप्रतिष्ठाप्य अहिंसन् सर्वाणि भूतानि अन्यत्र तीर्थेभ्यः स खल्वेयं वर्तयन् यावदायुषं ब्रह्मलोक मभि संपद्यते न च पुनरावर्तते।।' (छा. ८/१५/१) इस प्रणाम से श्रुति वाक्य में उपसंहार जो गृहस्थ से किया जाता है उसका कारण यह है कि संपूर्ण भक्ति गृहस्थाश्रम में सम्भव हो सकती है (अन्यत्र नहीं) 'बहिस्तुभयथा' (ब्र.सू. ३/४/४४)। इस सूत्र में भक्त को घर छोड़ना आवश्यक है ऐसा कहा है। अब छान्दोग्य उपनिषद् में (आचार्यकुलाद् अर्थात् मनुष्य को गुरु के वहाँ रहकर वेदाभ्यास कर, गुरु सेवा कर, पीछे पुनः गृहस्थाश्रम में प्रवेश कर पवित्र स्थल में वेद पाठ करना, धार्मिक पुत्र उस तरह शिष्य तैयार कर, सभी इन्द्रियों को प्रभु में लगाकर और विशिष्ट प्रसंग के अलावा हिंसा नहीं करनी, इस प्रकार संपूर्ण जीवन को बिताना वे इस जीवन के अन्त में ब्रह्म लोक को प्राप्त करते हैं और वे पुनः इस लोक में नहीं आते हैं। इस प्रकार गृहस्थी जीवन से उपसंहार करने में आया है। जब वृहदारण्यक उपनिषद में 'एतद्धस्म वै तत्पूर्वे ब्राह्मणा अनूचानाः विद्वासः प्रजां न कामयन्ते' (बृहदा. ४/४/२२) अर्थात् पहले के वेदपाठी विद्वान् ब्राह्मण गृहस्थाश्रम में प्रवेश नहीं करते इस प्रकार प्रारम्भ में कहकर अन्त में 'अथ भिक्षाचर्यां चरन्ति' (वृहदा. ४/४/२२) अर्थात् त्यागी होकर भिक्षा द्वारा अपना निर्वाह करते हैं। इस प्रकार कहा गया है। इस रीति से दोनों में से कोई एक मार्ग लेने की छूट है, इस प्रकार अन्त में जो बात कही हो, वह अधिक हृदय संवादिनी हो इस दृष्टि से छान्दोग्य उपनिषद् में जिस प्रकार कहा है उस प्रकार जीवन को बिता देने से प्रभु प्राप्ति ऐसी वस्तु है जिसके लिये मनुष्य एक बार सब कुछ छोड़ दे यह रीति प्रभु प्राप्ति की महत्ता

बताने के लिये पूर्ण होती है, इसलिये श्रुति के आग्रह के त्याग से गृहस्थ जीवन के लिये अधिक है- इस प्रकार कोई कहता है इसका कारण, इसका तात्पर्य बताकर, सूत्रकार इस स्थल पर समझाते हैं, त्याग में तो मनुष्य की वाणी और मन दोनों ही भगवान् से मिल जाते हैं, नहीं कि इन्द्रियाँ, जब गृहस्थाश्रमी को भजन सभी प्रकार से संभव हो, इसका परिवार भी कृतार्थ हो। अर्थात् इसकी भक्ति पूर्ण प्रकार की है, इसलिये छान्दोग्य उपनिषद् में उपसंहार गृहस्थाश्रमी जीवन से किया गया है। इसलिये यह उपसंहार-वाक्य में आत्मा-शब्द का (भगवान्) इस तरह अर्थ होता है। (सूत्र में) 'तु' शब्द द्वारा कर्म मार्गीय गृहस्थ की बात यहां नहीं (इस तरह समझने का है) इस विषय का मूल रहस्य इस प्रकार है 'भक्ति योगो बहुविधो' (भाग. ३/२९/७) अर्थात् भक्ति अनेक प्रकार की है। यह कपिल भगवान् के वाक्यानुसार कितने ही भक्त अपने घर में ही स्नेहपूर्वक भगवत्स्वरूप की विविध प्रकार की सेवा करके इस तरह परमशान्ति का अनुभव करके मुक्ति को भी तुच्छ समझते हैं और यह कथन मधुद्विष्ट सेवानुरक्त मनसामभवोऽपि फल्गुः (भाग. ५/१२/४४) अर्थात् प्रभु सेवा में आसक्त चित्त वाले को मोक्ष भी तुच्छ है। इस स्थान पर कहा गया है, इसलिये श्रुति का आग्रह भगवद् भाव वाले भक्त के लिये यह (भावना पोषण के लिये) यह त्याग कहा और फिर गृहस्थाश्रम में से उपसंहार का रहस्य बताया, इस प्रकार करने में सूत्रकार का आशय यह है कि इस प्रकार जिसको उत्कृष्ट भाव हो उसके लिये त्याग करणीय है। जब इस तरह का उत्कृष्ट भाव जिसको नहीं हो उसके लिए ये उक्त प्रकार घर में रहकर प्रभु की सेवा का लाभ है इस प्रकार सूत्रकार व्यास जी का आशय है। कारण कि इस प्रकार उत्कृष्ट भाव नहीं हो तो त्याग का निर्वाह नहीं हो सकता है। कितने ही भक्त प्रभु से स्वयं वार्ता करे बिना लीला का अनुभव बिना रह नहीं सकते हैं। अर्थात् इस प्रकार के उत्कृष्ट भाव को लेकर विवश जिनके मन हो गये हैं उस प्रकार के ये घर छोड़कर वन में चले जाते हैं। (यह स्थिति अनवतारीय दशा के भक्तों के लिये हैं। आत्रेय और ओडु लोमि आचार्य अवतारीय दशा के भक्तों की चर्चा करते हैं। यह सभी फल मार्गीय भक्त हैं। बृहदारण्यक में जिनकी चर्चा है वे साधनमार्गीय भक्त है। अर्थात् परस्पर में छान्दोग्य और बृहदारण्यक के वाक्यों के बीच में किसी भी प्रकार का टकराव नहीं है।

**मौनवदितरेषामप्युपदेशात् ।३/४/४९।**

जिस प्रकार (संन्यासियों के लिये) वाक् संयमादि धर्मों का उपदेश है उसी प्रकार (भक्तों के लिये सभी इन्द्रियों को भगवान् में लगाकर रखना इस प्रकार उपदेश है।)

उसी प्रकार संन्यासियों के लिये जो आवश्यक धर्म है उससे अधिक गृहस्थ भक्त को सहज सिद्ध है, इसलिये गृहस्थाश्रम से उपसंहार किया जाता है इस आशय से 'मौन व्रत' इत्यादि सूत्रकार कहते हैं, मौन अर्थात् वाक् संयम इस धर्म से अनीहा (चेष्ठा रहित) प्राणायाम आदि त्रिदण्डी संन्यासी के दूसरे धर्म भी समझ लेना है। जिस तरह संन्यासी वाणी, मन और काया तीन द्वारा प्रवृत्ति को कम करना है उसी प्रकार गृहस्थ भक्त को दूसरी सभी इन्द्रियों को भगवान् में लगाना है इस तरह दूसरी इन्द्रियों को वश में रखने का उपदेश 'आत्मनि सर्वेन्द्रियांणि संप्रतिष्ठाप्य' (छान्दोग्य ८/१५/१) इस श्रुति वाक्य में है। इसलिये भी गृहस्था श्रमी से उपसंहार किया जाता है यह ठीक है। संन्यासी के सम्बन्ध में तो केवल संयम की ही चर्चा है, जब भक्तों को तो इन्द्रियों को भगवान् में लगाना है ये संन्यासी से अधिक है। वस्तुतः केवल संयम का कोई तात्पर्य नहीं है। अर्थात् भगवान् में इन्द्रियों को लगाना यही श्रुति कहना चाहती है ऐसा समझना चाहिये।

## अनाविष्कुर्वन्नन्वयात् ।३/४/५०।

प्रस्तुत उपंसहार वाक्य में 'वेदाभ्यास चालु रखकर' आदि कर्मयोगीय धर्मों का भी उपदेश है इसका आशय यह है कि भक्त का सम्बन्ध (भगवान् के साथ हुआ है) और यह सम्बन्ध इसे प्रकट करने का नहीं है। गृहस्थ भक्त भगवान् में सभी इन्द्रियों को लगाता है इसलिये गृहस्थाश्रमी से उपसंहार किया जाता है यह कहना ठीक नहीं, कारण कि 'शुचौ देशे स्वाध्याय मधीयानः (छान्दोग्य (८/१५/१) (अर्थात् पवित्र स्थल में वेदाध्ययन से इस प्रकार कर्ममार्गीय साधन की भी श्रुति में चर्चा है, इस प्रकार कोई आशंका करे तो (इसके उत्तर में इस प्रकार कर्ममार्गीय धर्मों का उपदेश किसलिये किया गया है) इसका तात्पर्य 'अनाविष्कुर्वन्' इत्यादि (शब्दों में सूत्रकार) कहते हैं। भगवद् भाव रसात्मक होने से यह गुप्त रखा जावे तभी वृद्धि हो, इसलिये गृहस्थाश्रमी (कर्ममार्गीय) धर्माचरण द्वारा लोक में अपना भगवद् ? भाव गुप्त रखकर (गृहस्थ भक्त) को भक्ति करनी है इस आशय से इस धर्म का उपदेश है। भगवद् भाव गुप्त रखने का मुख्य कारण 'अन्वयात्' इन शब्दों में वर्णन किया है, कारण कि भगवान् के साथ यह जीव (प्रणय) सम्बन्ध से युक्त है इसलिये इसको यह करना है। यहाँ पंचमी (विभक्ति) सम्बन्धक भूतकृदन्त के अर्थ में है, अर्थात् जब तक प्रभु अन्तःकरण में नहीं पधारे तब तक यह भगवद् धर्म बाहर दिखायी देता है, प्रभु प्रकट होंगे। तब यह धर्म बाहर नहीं दिखायी देगा यह समझ लेना।

### ऐहिकमप्रस्तुत प्रतिबन्धे तद्दर्शनात् ।३/४/५१।

लौकिक प्रवृत्ति प्रभु भक्ति में बाधक नहीं हो इस प्रकार करनी, कारण कि (यह भी करनी) इस प्रकार श्रुति में कहा है।

वैदिक कर्म किसलिये करना इसका प्रयोजन ऊपर के सूत्र में बताया है, अब लौकिक कर्म अनावश्यक है फिर यह अमुक समय करना। ऐसा कहते हैं। प्रस्तुत अर्थात् इसका प्रसंग चल रहा है वह प्रभु भक्ति, उसमें बाधक नहीं है। इसी रीति से लौकिक कार्य करना। यहां कोई आशंका करे कि भगवद् भक्त लौकिक कर्म तो करे यह ठीक है और नहीं करे तो भी ठीक तब पीछे यह अमुक प्रसंग करना और अमुक नहीं करना। इस प्रकार की समव्यवस्था करनी यह निरर्थक है, (कारण कि इसकी आवश्यकता हो तो इसका विचार, जहाँ इसकी आवश्यकता ही नहीं तो फिर विचार क्यों ?) इसके उत्तर में सूत्रकार कहते हैं कि इस विषय में भी श्रुति में कहा है। उपसंहार वाक्य (छान्दोग्य १५/१) में 'आचार्यकुलात्' इन शब्दों से आरम्भ कर आगे 'धार्मिकान् विदधत्' इस प्रकार कहा है। अर्थात् धार्मिक पुत्र उत्पन्न करने में यह लौकिक यह कर्म श्रुति में दिखायी पड़ते हैं। इसके लिये भी समाज व्यवस्था आवश्यक है। इस प्रकार समय व्यवस्था नहीं की जावे तो श्रुति में कहा है इसलिये भक्ति भंग होती है इस प्रकार भी कोई यह कहते हैं और उत्तम फल में बाधा पैदा होती है।

### एवं मुक्तिफला नियमाधिकरण

### एवं मुक्ति फलानियमस्तदवस्थावधृतेस्तदवस्थावधृतेः ।३/४/५२।

इस प्रकार इस तरह के भक्त को मुक्ति मिलने के पश्चात् मुक्ति का भी फल (जो लीला रसानुभव वह प्राप्त होगा कि नहीं होगा।) इस सम्बन्ध में कोई निर्णयात्मक बात नहीं कह सकते, परन्तु यह (मुक्त दशा) तो नित्य ही रहने की है।

अब 'तस्य तावदेव चिरं यावन् न विमोक्ष्ये अथसंपत्स्ये' (छान्दोग्य ६/१४/२) (अर्थात् इसको इतने समय जहाँ तक मुक्ति नहीं मिले, मुक्ति मिलते ही पुरुषोत्तम की प्राप्ति होने की है। इस श्रुति वाक्य में मुक्ति के पीछे ब्रह्म प्राप्ति बात कही है यह ब्रह्म प्राप्ति अर्थात् पूर्ण पुरुषोत्तम के संग में लीला रस का अनुभव, इसके अतिरिक्त दूसरा कहा जा सकता है। 'मुक्तोपसृप्यव्यपदेशात्' (ब्र.सू. १/३/२) इस सूत्र से पूर्ण पुरुषोत्तम में मुक्त जीव जा मिलता है ऐसा कहा गया है।

तदनुसार उस प्रकार 'मुक्तानामपि सिद्धानां नारायण परायणः। सुदुर्लभः प्रशान्तात्मा कोटिष्वपि महामुने' (भाग ६/१४/५) अर्थात् सिद्धि प्राप्त और मुक्ति प्राप्त करने में भी, हे! महर्षि, शान्त स्वभाव वाला भगवद् भक्त करोड़ों में भी कोई एक अति दुर्लभ होता है। इस स्मृति वाक्यानुसार मुक्ति का फल भक्तिरसानु भाव प्राप्त होता है कि नहीं, इस प्रकार के प्रश्न का उत्तर सूत्रकार देते हैं कि इस तरह मुक्ति पाये जीव को भक्ति रसानुभव होता ही है ऐसा कोई नियम नहीं, कारण कि यह भक्ति रसानुभव कराना या नहीं कराना यह भगवद् इच्छाधीन है, यह भक्तिरसानुभव सा धनसाध्य नहीं, इसीलिये ही 'मुक्तिं ददाति कर्हिचित् स्म न भक्तियोगम्। (भाग. ५/६/१९)' अर्थात् प्रभु कभी मुक्ति देते हैं परन्तु भक्ति तो नहीं ही देते हैं। इस प्रकार का शुकदेवजी का वाक्य है यही नियत बात कही है यह 'तदवस्था' आदि शब्दों में (सूत्रकार) कहते हैं 'न स पुनरावर्तते' यह अंश उपसंहार वाक्य (छान्दोग्य ८/१५/९) में दो बार आता है, इसका आशय यह है कि मुक्ति दशा तो नित्य के लिये ही है। जो कि इस प्रकार (मुक्ति दशा नित्य ही रहती हो तो) मुक्ति का फल भक्ति रसानुभव प्राप्त नहीं होता ऐसा नियम प्राप्त होता है, नहीं कि किसी को ही प्राप्त हो किसी को नहीं भी प्राप्त हो ऐसा अनियम है, इस प्रकार फिर 'तस्य तावदेव चिरम्' (छान्दोग्य ६/४/२) (अर्थात् मोक्ष के पीछे ऐसे जीव को पुरुषोत्तम प्राप्ति होती है। इन वाक्यों का और 'न स पुनरावर्तते' (छान्दोग्य, ८/१५/१) (अर्थात् उस स्थिति में से पुनः नहीं आता है। इस वाक्य की एकता दिखलाने में ऐसा मानना कि मुक्ति से नीचे गिरने का नहीं होता है यह बात तो नित्य ही है, परन्तु यह ऊपर चढ़ने का, इसका भी फल भगवद् रसानुभव प्राप्त करने का तो प्रभु जिसके ऊपर कृपा का विचार करे और जिसको अपनी कृपा के क्षेत्र में प्रवेश कराये उसके सम्बन्ध में ही संभव है, इसलिये इस प्रकार का गूढ़ाशय प्रकट करने के लिए बादरायण व्यास इस सूत्र में अनियम की बात कही है। इस प्रकार 'न स पुनरवर्तते' (छान्दोग्य ८/१५/१) अर्थात् यह जीव पुनः नहीं लौटता है। यह श्रुति वाक्य है यह जीव इस लोक में पुनः नहीं आता है इसलिये ही कहा है, लोकातीत जाता में यह नहीं जाता इस प्रकार यह नहीं कहता है।

'तदवस्थावधृतेः' यह अंश इस सूत्र में दो बार दिया है, यह अध्याय पूर्ण हुआ है यह बतलाने के लिये है।

अथवा, श्रुति में यह अवस्था नित्य रहती है ऐसा कहा है इसको लेकर हमारी भी यह अवस्था नित्य है, अर्थात् हमको तो यह विश्वास है कि मुक्ति का फल भगवद्रसानुभव किसी को

प्राप्त हो इस तरह का कोई नियम नहीं है। इस प्रकार भगद्भाव मुक्ति तक लेकर जाता है (पीछे तो सभी कृपा पर अवलम्बित है। ऐसा सिद्धान्त प्राप्त होता है।

**श्री वेदव्यास मतवर्ति श्रीवल्लभाचार्य विरचित ब्रह्मसूत्राणु भाष्य का हिन्दी अनुवाद तीसरे अध्याय के चौथे पाद का संपूर्ण ।**

**। तृतीय अध्याय संपूर्ण।**

## शिक्षा श्लोक का अर्थ

**अर्थ :** जब तुम लोग किसी भी प्रकार से बर्हिमुख (भगवान् में चित्त नहीं रखकर दूसरे विषयों में चित्त रखने वाले हो जाओगे। तब काल प्रवाह में रहने वाले देह चित्त आदि तुम्हारा सभी प्रकार भक्षण कर लेंगे। अर्थात् अधीन कर लेंगे। यह मेरा विश्वास एवं निश्चित मत है।

श्रीकृष्ण लौकिक नहीं है। इस कारण वे लौकिक बर्हिर्मुख मनुष्य की सेवा को अंगीकार नहीं करते हैं। भाव सहित सेवा में भी हमारा यह भाव होना चाहिये कि श्रीकृष्ण ही इस लोक और परलोक के सर्वस्व फलस्वरूप इस लोक और परलोक रुप है। गोपी जनवल्लभ श्रीकृष्ण ही सर्वथा लौकिक एवं पारलौकिक सर्वभाव सेवा करने योग्य है। वही हमारा (शरणागति से लेकर आश्रय तक) सब कुछ सिद्ध करेंगे।

इन शिक्षा श्लोकों के लिखने के पश्चात् ही भगवान् श्रीकृष्ण ने स्वयं प्रकट होकर कहा -

यदि तुम्हारा मुझ गोपीजन में विश्वास है तो तुम कृतार्थ ही हो तुमको किसी प्रकार की चिन्ता नहीं करनी चाहिये।

## नंद कुमाराष्टक

इन्दीवरभासं प्रकटसुरासं कुसुमविकासं वंशीधरं,

हितमन्मथमानं रूपनिधानं कृतकलिगानं चित्तहरम्।

वल्लभ मृदुहासं कुंजनिवासं विविधविलासं केलिकरं,

भजनन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम्।।5।।

अर्थ : कमल के समान कान्ति वाले, प्रकट, सुन्दर रास क्रीड़ा करने वाले, जिनके दर्शन कर पुष्प प्रफुल्लित होते हैं, वंशी को धारण करने वाले, महादेव के मान को नष्ट करने वाले, रूप के निधान, कलि में जिनका नाम स्मरण किया जाता है, चित्तहारी, प्रिय कोमल हास्य युक्त, कुंज में निवास करने वाले, विविध विलासकर्त्ता, क्रीड़ाकारी, सर्व सुखों के सार रूप, तत्व द्वारा विचारित परब्रह्म नन्दकुमार श्रीकृष्ण चन्द्र की भक्ति करो।

अति परम प्रवीणं पालितदीनं भक्ताधीनं कर्मकरं,

मोहनमति धीरं फणिबलिवारं हतपरवीरं तरलतरम्।

वल्लभ व्रजरमणं वारिजवदनं जलधरशमनं शैलधरं।

भज नन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम्।।6।।

अर्थ : अत्यन्त परम प्रवीण, दीनता वाले जीवन के पालन करने वाले, भक्ताधीन, गोवर्द्धन पूजा रूपी यज्ञकर्त्ता, भक्तों को मोह उत्पन्न करने वाले, अत्यन्त धीर, बलवान् कलि के निवारण करने वाले, शत्रुओं का संहार करने वाले, अति चंचल, व्रज में रमण जिनको प्रिय है, कमल नयन, मेघों को शान्त करने वाले, गिरिराज को धारण करने वाले, सर्वसुखों के साररूप, तत्व द्वारा विचारित परब्रह्म नन्दकुमार श्रीकृष्ण चन्द्र की भक्ति करो।

'शेष चतुर्थ अध्याय पर'